# गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय में "उच्चस्तरीय शिक्षा" पर सेमीनार

यह अत्यन्त सौभाग्य का विषय है कि गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय को कुलपति के रूप में श्री बलभद्र कुमार हूजा (आई० ए० एस०, अवकाशप्राप्त) जैसा सुयोग्य प्रशासक मिला है। आप भारत सरकार में अनेक उच्च पदों पर आसीन रह चुके हैं। ८ नवम्बर १९७५ को आपने कुलपति पद का कार्यभार संभाला और इस विश्व विद्यालय को समुन्नत करने के लिये आप दिन रात अथक परिश्रम कर रहे हैं। आपके आगमन से विश्वविद्यालय में नवजीवन का संचार हुआ है। शिक्षा-दीक्षा, आश्रमव्यवस्था, खेलकूद तथा विश्वविद्यालय की अन्य गतिविधियों को आप अपने प्रेरणादायक व्यक्तित्व से नयी दिशा प्रदान कर रहे हैं।

इसी तारतम्य में २८ नवम्बर १९७५ को इस विश्वविद्यालय में प्रथम बार कुलपति जी के प्रोत्साहन से "उच्चस्तरीय शिक्षा" पर एक सेमीनार का आयोजन किया गया।

इस सेमीनार का संयोजन गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के भौतिकी (PHYSICS) विभाग के अध्यक्ष प्रोफेसर बुद्धप्रकाश शुक्ल ने किया तथा इसकी अध्यक्षता माननीय कुलपति महोदय ने की।

सेमीनार में विश्वविद्यालय के जिन शिक्षकों ने अपने विद्वत्तापूर्ण प्रबन्ध प्रस्तुत किये उनके नाम इस प्रकार हैं :- प्रोफेसर बुद्धप्रकाश शुक्ल (अध्यक्ष, भौतिकी विभाग), प्रोफेसर चन्द्रशेखर त्रिवेदी (मनोविज्ञान विभाग), प्रोफेसर विजय शंकर (अध्यक्ष, वनस्पतिविज्ञान विभाग), प्रोफेसर ओमप्रकाश मिश्र (अध्यक्ष, मनोविज्ञान विभाग) डा० अमरनाथ द्विवेदी (अंग्रेजी विभाग), डा० विनोद चन्द्र सिन्हा (अध्यक्ष, प्राचीन भारतीय इतिहास विभाग) तथा प्रोफेसर सदाशिव भगत (अध्यक्ष, अंग्रेजी विभाग।)

कुलपति महोदय ने अपने अध्यक्षीय भाषण में अनेक रचनात्मक सुझाव दिये तथा सेमीनार में प्रस्तुत प्रबन्धों की भूरि भूरि प्रशंसा की और यह इच्छा व्यक्त की कि इन प्रबन्धों को मुद्रित कराकर अन्य विश्वविद्यालयों में भी भेजा जाय जिससे शिक्षाजगत इनमें अभिव्यक्त विचारों से लाभ उठा सके। अतः गुरुकुल पत्रिका के इस अङ्क में इन प्रबन्धों को प्रकाशित किया जा रहा है।

सेमीनार में पढ़े गये अधिकाँश प्रबन्ध अंग्रेजी में थे। गुरुकुल पत्रिका में प्रकाशन हेतु विद्वान शिक्षकों ने अपने प्रबन्धों का हिन्दी रूपान्तर प्रस्तुत किया है।

कुछ प्रबन्ध सेमीनार में पढ़े नहीं जा सके क्योंकि उनके लेखक सेमीनार में उपस्थित नहीं हो सके। उन्हें भी प्रकाशित किया जा रहा है।

संकलनकर्ता--प्रो० बुद्धप्रकाश शुक्ल, अध्यक्ष भौतिकी विभाग

---:○:---

## स्वामी श्री श्रद्धानन्द जी का गुरुकुल में पधारना

और

# आयुर्वेद महाविद्यालय के बारे में उनकी धारणा

—विद्यामार्तण्ड डा० धर्मानन्द केसरबानी, आयुर्वेदालंकार

श्रद्धेय श्री स्वामी जी महाराज ने जिस गुरुकुल की वनप्रान्तर में स्थापना की और जिसे अपना सर्वस्व देकर सींचा एवं पल्लवित और पुष्पित कर अपने उत्तराधिकारियों के सिपुर्द कर संन्यास आश्रम ग्रहण कर लिया तथा समग्र भारत के विशाल क्षेत्र को धर्म-जाति के उत्थान के लिए चुना और अपने आपको समर्पित कर दिया। परन्तु उस लगाये हुए उद्यान को माली कैसे भूल सकता था ? यदा-कदा वे यहां पधार कर छात्रों और अध्यापकों को उद्देश्य की पूर्ति के लिये उद्बोधन प्रदान करते रहते थे। गंगा की विमल धारा पर स्थित शांति तरु खटुए के नीचे समाधिस्थ होकर स्वयं में स्वर्गीय आनन्द का अनुभव करते थे।

यह खटुआ वृक्ष, जिसें पश्चिमी भारत में 'सोना' कहते हैं वही महत्त्व रखता था जैसा बोलपुर शान्ति निकेतन में महर्षि देवेन्द्रनाथ के लिये मौलसिरी का तपस्या वृक्ष है, अथवा मौलसिरी का तपस्या वृक्ष है, अथवा भगवान् बुद्ध का गया में वट वृक्ष है।

बात सन् १९२६ के अक्टूबर मास की है, जब बलिदान होने से दो मास पूर्व वे अन्तिम बार कुलभूमि में पधारे थे। अपने ८-१० दिन के निवासकाल में एक दिन महाराज ने इच्छा प्रकट की कि वे आयुर्वेद महाविद्यालय के छात्रों से मिलना चाहते हैं। तीसरे पहर हम सब छात्र उस खटुए के वृक्ष के नीचे एकत्र हुए। स्वामी जी अपने निवास से बाहर आए और हम सबने चरण स्पर्श किया। बैठने पर छात्रों से पढ़ाई लिखाई के बारे में हालचाल पूछा और आयुर्वेद महाविद्यालय की स्थापना के बारे में अपने उद्गार प्रकट किये। उन्होंने बतलाया कि किस प्रकार बौद्ध भिक्षुओं ने चिकित्सा में पारंगत होकर तिब्बत वर्मा, श्रीलंका, चीन, कम्बोडिया और मंगोलिया प्रभृति देशों में आर्य संस्कृति की वैजयन्ती फहराई थी। गुरुकुल एक सोद्देश्य संस्था है। ज्ञान-विज्ञान के प्रसार के साथ ही संसार में वैदिक संस्कृति का विस्तार हो जिससे विश्व "एकनीड" ( यत्र विश्वं भवत्येकनीडम् ) होकर प्रेम से रह सके। यही आयुर्वेद महाविद्यालय की स्थापना का हेतु था।

जीविका के प्रश्न को लेकर महाराज ने काशी के प्रसिद्ध दार्शनिक 'भारतरत्न" बाबू भगवानदास जी से हुए एक वार्तालाप का भी जिक्र किया। बाबू जी ने स्वामी जी से प्रश्न किया कि आपके छात्र स्नातक बनकर क्या करेंगे ? इन्हें नौकरियां तो मिल न सकेंगी। उत्तर में स्वामी जी ने बाबू भगवानदास जी से ही एक प्रश्न किया कि आप ही बताइये कि अब पढ़े लिखे कितने प्रतिशत लोगों को नौकरियां मिल पाती हैं ? तो उत्तर मिला कि ५ से १०

प्रतिशत । स्वामी जी ने हंसकर कहा कि जब ६० से ६५ प्रतिशत को नौकरियां नहीं मिल पाती हैं तो मेरे यहां शत-प्रतिशत को नहीं मिलेंगी। बस यही अन्तर है।

इस वार्तालाप को श्री बाबू भगवानदास ने काशी से प्रकाशित होने वाले दैनिक आज में भी प्रस्तुत किया था।

स्वामी जी महाराज ने १९२२-२३ में बर्मा जाकर और वहां से प्रचुर धत प्राप्त कर आयुर्वेद महाविद्यालय की स्थापना की थी, जिससे गुरुकुल के स्नातक जीविकोपार्जन के साथ देश और जाति की सेवा कर सकें।

इसी वार्तालाप में श्री स्वामी जी महाराज ने सब छात्रों को साहसी बनने का भी उपदेश दिया और प्रेरित किया कि देश-विदेशों में जाकर ज्ञानोपार्जन के लिए कुछ साहसिक कार्य भी करें। उन्होंने "ग्लोबट्रोटर" शब्द ( पृथ्वी-पदयात्री ) का भी प्रयोग किया तथा पैदल या साईकिल पर चढ़कर ऐसा करने के लिये अपेक्षा प्रकट की। स्वामी जी महाराज के बलिदान के लगभग ४ मास बाद, सन् १९२७ के अप्रेल मास में गुरुकुल विश्वविद्यालय कांगड़ी की रजत जयन्ती मनाई गई। गुरुकुल के पुनर्निर्माण के लिये धन का अध्यापकों तथा छात्रों द्वारा विशेष संग्रह किया गया और यह अवसर देश के तत्कालीन प्रमुख नेताओं द्वारा श्री स्वामी जी को श्रद्धांजलि अर्पित करने के लिए भी उपयुक्त समझा गया। उत्सव पर श्री महात्मा गांधी, जो पहले भी यहां पधार चुके थे के अतिरिक्त प्रथम बार श्री पं० मोती लाल नेहरू श्री लाला लाजपतराय एवं महामना मालवीय जी प्रभृति पधारे थे।

लेखक को श्री पं० मोतीलाल नेहरू तथा लाला लाजपतराय जी के आतिथ्य एवं सुख सुविधा का कार्य भार सौंपा गया था। एक दिन पंडाल की ओर चलते हुए लाला जी ने मुझसे पूछा कि यहां से निकल कर आप क्या करोगे? मैंने विनम्र उत्तर दिया कि मैं यहां आयुर्वेद महाविद्यालय में पढ़ रहा हूं और स्नातक बनकर आजीविका संपादन के साथ २ हमसे जो अपेक्षित है अर्थात् धर्म और देश की सेवा, उसे भी करने की इच्छा रखता हूं, जिसे बाद में मैंने तीन वर्ष सत्याग्रह काल में बारडोली ( गुजरात ) क्षेत्र में कार्य कर निभाया।

लाला जी ने मुझ से यह भी पूछा कि क्या दो हजार वर्ष पुरानी चिकित्सा प्रणाली आज के युग के लिये उपयुक्त हो सकती है? लाला जी का यह प्रश्न ठोस वास्तविकता को लिये हुए था मैंने उत्तर दिया कि आयुर्वेद ग्रन्थों में वर्णित स्वास्थ्य के सिद्धान्त और चिकित्सा के मूलाधार सार्वकालिक हैं परन्तु हमारे आयुर्वेद महाविद्यालय में आधुनिक चिकित्सा शास्त्र के अध्ययन-अध्यापन का भी पूर्ण प्रबन्ध है।

मैंने साथ ही उन्हें स्मरण कराया कि महात्मा जी के असहयोग आन्दोलन के आह्वान पर जिसमें मेडिकल कालेजों के बहिष्कार का भी समावेश था। आपने और डा० सत्यपाल जी ने लाहौर में "नेशनल मेडिकल कालेज" की भी स्थापना की है और उस कलेज के छात्र हमारे यहां आकर शवच्छेदन का अभ्यास करते हैं। गुरुकुल ने यह सुविधा उन्हें दे रखी है। इस पर लाला जी ने प्रसन्नता प्रकट की।

उसी वर्ष सन् १९२७ के अगस्त मास में तत्कालीन उत्तर प्रदेशीय सरकार ने देश में

चिकित्सा पद्धति के विकास के लिये अवधचीफ् कोर्ट के न्यायाधीश जस्टिस गोकरणनाथ मिश्र के तत्वावधान में एक कमीशन की नियुक्ति की। कमीशन में कुछ अन्य सदस्यों के अतिरिक्त कानपुर के प्रसिद्ध बेरिस्टर हाफ़िज हिदायत हुसेन और प्रख्यात वैद्य श्री जगन्नाथ प्रसाद शुक्ल पधारे थे। समझा जाता था कि ये दोनों महानुभाव किसी अड़े तरीके से गुरुकुल आयुर्वेद महाविद्यालय को किसी और संस्था के मुकाबले घटिया दिखाएँगे, परन्तु ऐसा नहीं हुआ। कमीशन के स्वागत में एक सभा श्री वैद्य धर्मदत्त जी के अध्यक्षत्व में आयोजित की गई थी, जिसमें बैरिस्टर साहब उछल पड़े और सबके बीच खुला कह गये कि हमने आप जैसा सुसज्जित और वैज्ञानिक आधार पर स्थित किसी आयुर्वेद महाविद्यालय को नहीं पाया। कमीशन के प्रकाशित प्रतिवेदन में गुरुकुल आयुर्वेद महाविद्यालय की भूरि भूरि प्रशंसा की गई थी।

श्री आचार्य रामदेव जी से जस्टिस साहब ने कहा कि सरकार आपकी संस्था को प्रचुर सहायता देना चाहती है जिससे आप इसकी और भी प्रगति कर सकें। परन्तु श्री आचार्य जी ने वही उत्तर दिया जो महात्मा मुन्शीराम जी ने यू० पी० के तत्कालीन ले० गवर्नर सरजेम्स मेस्टन को १९१६ में तथा भारत के वायसराय लोर्ड चेम्सफोर्ड को १९१८ में दिया था कि हमारे सिद्धान्तों के अनुसार हम आपसे सहायता न लेकर अपनी इस तुच्छ कुटिया में रहना ही पसन्द करेंगे। तब यह सहायता पास की एक संस्था को दे दी गई, जिसके प्रधान एक रायबदादुर और बाद में 'सर' के खिताब से मण्डित हो गये थे। एवं कुछ दिन वायसराय की कौंसिल के नामजद मेम्बर थे।

स्वराज्य मिलने पर सन् १९५० में प्रथम राष्ट्रपति डा० राजेन्द्र प्रसाद पधारे और गुरुकुल को एक लाख रुपये की ग्रांट प्रदान की, जिसे गुरुकुल ने सधन्यवाद प्रथम बार स्वीकृत किया।

१९५२ में, स्वराज्य मिलने के पश्चात् उत्तर प्रदेशीय सरकार ने आयुर्वेद व यूनानी चिकित्सा पद्धतियों की शिक्षा के लिये एक समिति का गठन किया। इसके अध्यक्ष कानपुर के डा० मुरारीलाल रोहतगी नियुक्त हुए, लेकिन नीति संचालक बनारस विश्वविद्यालय के २ अध्यापक श्री दत्तात्रेय वामन कुलकर्णी तथा श्री वैद्य राजेश्वर दत्त शास्त्री रहे। इस समिति ने गुरुकुल को ग्रांट इन एड न देने की सिफारिश की, जब तक गुरुकुल आयुर्वेद महाविद्यालय १९३९ के "इण्डियन मेडिसिन एक्ट" के आधीन अपने आप को "बोर्ड आफ् इण्डियन मेडिसिन" से सम्बन्ध नहीं कर लेता। ऐसा कर लेने पर गुरुकुल विश्वविद्यालय की "फैकल्टी आव् आयुर्वेदिक मेडिसन" का अस्तित्व समाप्त हो गया।

१९५५ में जब श्री चन्द्रभान गुप्त उत्तर प्रदेश के स्वास्थ्य मन्त्री थे, तब वह अपने अधिकारियों के साथ गुरुकुलोत्सव पर पधारें और उन्होंने उस समय प्रकट ही नहीं अपितु उद्घोषित किया कि वे हरिद्वार के दोनों आयुर्वेद महाविद्यालयों का एकीकरण कर एक विशाल संस्था बना देना चाहते हैं। उनके इस उद्देश्य के प्रतिवाद में दूसरी संस्था के अधिकारियों ने बड़ी भाग दौड़ की—विशेषकर भिन्न सम्प्रदायी होने के कारण, और वह कदम धरा रह गया। सन् १९५२ की गठित समिति की रिपोर्ट में भी इस सम्प्रदाय भिन्नता का वर्णन है। उधर तत्कालीन कुलपति पं० इन्द्र विद्यावाचस्पति ने परिस्थिति के

अनुकूल कोई स्पष्ट प्रतिक्रिया व्यक्त नहीं की। पराधीनकालीन गुरुकुल की स्वतंत्र नीति उन्हें दबोचे रही।

एक पुनः अवसर आया जबकि ५-६ आयुर्वेद महाविद्यालय के छात्रों ने हड़ताल कर मांग की कि उनकी संस्थाओं को किसी विश्वविद्यालय से सम्बद्ध कर दिया जाय। उनकी इस मांग में कुछ बल भी था। लगभग २ हजार आयुर्वेद तथा यूनानी डिस्पेंसरियाँ खोली गईं और उनके चिकित्सकों के चुनाव में विश्वविद्यालय के स्नातकों को प्राथमिकता दी गई और बाद में बोर्ड के स्नातकों को।

जब श्री चरणसिंह सन् १९६९ में उत्तर प्रदेश के मुख्य मन्त्री बने तो उन्होंने संकल्प किया कि समग्र आयुर्वेद महाविद्यालयों को गुरुकुल काँगड़ी विश्वविद्यालय से सम्बद्ध कर दिया जाय और इस प्रकार की घोषणा भी उन्होंने विधान सभा में कर दी। कहा जाता है कि इससे पहले कि कोई संस्था इसका विरोध करे गुरुकुल के तत्कालीन कुलपति ने इस घोषणा के विरूद्ध मुख्य मन्त्री को तार भेज दिया। इस प्रकार पुनः गुरुकुल पिछड़ गया।

१९७४ में आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब के प्रधान स्वामी श्री इन्द्रवेश जी ने आयुर्वेद के छात्रों को लिखकर दे दिया कि यदि उत्तर प्रदेश सरकार आयुर्वेद महाविद्यालय अपने आधीन लेकर संचालन करना चाहे तो वे स्वीकृति प्रदान करते हैं।

मुख्यमन्त्री श्री हेमवतीनंदन बहुगुणा ने उत्तर प्रदेश के बोर्ड से सम्बद्ध ६ महाविद्यालयों में से ऋषिकुल, पीलीभीत और झांसी के आयुर्वेद महाविद्यालयों को सीधा सरकार के आधीन ले लिया और अन्य ३ छोटे और नवीन आयुर्वेद महाविद्यालयों को यथा-अतर्रा-बाँदा और बरेली के नये आयुर्वेद महाविद्यालयों को पृथक रखा। गुरुकुल आयुर्वेद महाविद्यालय भी इसी कोटि में आन पड़ा है। जबकि इसकी शान और गौरव का सिक्का समग्र भारत में ही नहीं, अपितु विदेश में भी फैला हुआ था। जिसे उ० प्र० की हाइ-कोर्ट तथा सुप्रीम कोर्ट ने स्वीकार किया है।

गुरुकुल का आयुर्वेद महाविद्यालय अब कानपुर विश्वविद्यालय से सम्बद्ध है। एक विशेष एक्ट बनाकर कानपुर विश्वविद्यालय के क्षेत्र को बहुत बढ़ा दिया गया और इन कालेजों को उससे बांधा गया। शिक्षा का स्तर और व्यवस्था कहां तक प्रभावित हो पाई है यह एक महान् प्रश्न है। गुरुकुल में कब से अनुसंधान कार्य तथा अनु-स्नातक ( पोस्ट ग्रेजुएट ) शिक्षण प्रारम्भ हो जाना चाहिये था। पर यह सब कुछ नहीं हो पाया।

अब प्रश्न है कि क्या विश्वविद्याल अनुदान आयोग इसे अपने आधीन करने को तैयार है? स्थिति यह है कि एक दो बार यत्न किये गये जो शिथिल यत्न थे-पर ऐसा नहीं हो सका।

बनारस हिन्दु विश्वविद्यालय से आयुर्वेद की "अण्डर ग्रेजुएट" पाठविधि और महाविद्यालय १९६० में समाप्त कर दिये गये। आयुर्वेदिक अनुसंधान और पोस्ट ग्रेजुएट कक्षाएं "इन्स्टीट्यूट आव् मेडिकल साइंसेज" के आधीन चल रही है। और यह सब "यूनिवर्सिटी ग्रांट कमीशन" के आधीन संचालित है। केन्द्रीय सरकार का विश्वविद्यालय होने से

सम्पूर्ण आर्थिक जिम्मेवारी शिक्षा तथा चिकित्सा के मंत्रालयों की है । वे आपस में आनुपातिक ढ़ंग से अर्थव्यवस्था को जो कितने ही लाखों में है विभाजित कर लेते हैं । लखनऊ विश्वविद्यालय से सम्बद्ध 'राजकीय आयुर्वेद महाविद्यालय" लखनऊ, जहां अण्डर ग्रेजुएट और पोस्टग्रेजुएट आयुर्वेदिक कथाए हैं–इसका वार्षिक बजट ३३-३४ लाख का है । ऋषिकुल आयुर्वेद महाविद्यालय का १०–११ लाख का वजट है । गुरुकुल आयुर्वेद महाविद्यालय का बजट बहुत छोटा है और उसके लिए भी हायतोबा मची रहती है सरकार से अनुदान तैशुदा राशि से कम ही मिलता है । गुरुकुल का भाग अन्यत्र न्यून है ।

अंत में हमें यह देखना है कि जिन उद्देश्यों को समक्ष रखकर अमरशहीद स्वामी श्रद्धानन्द जी ने इस आयुर्वेद महाविद्यालय की स्थापना की थी और गुरुकुल विश्वविद्यालय के अंतर्गत तीसरा संकाय (फैकल्टी) का निर्माण हुआ था, क्या वे उद्देश्य पूरे हो रहे हैं उत्तर में निराशा जनक भाव है । स्वतन्त्रता प्राप्ति के बाद आर्थिक, सामाजिक तथा सांस्कृतिक स्थितियां ही नहीं अपितु समग्र जीवन-दर्शन में विकट परिवर्तन हो गयें हैं । उन परिवर्तनों का मूल उद्देश्यों से सामंजस्य कर आयुर्वेद महाविद्यालय का नवविधान बनाना चाहिये । और वे दो रूप में हो सकते हैं–

१. आर्यसमाज के समग्र अधिकारी मिलकर प्रयत्न करें कि केन्द्रीय विश्वविद्यालय अनुदान आयोग आयुर्वेद के संकाय को गुरुकुल विश्वविद्यालय के आधीन निर्माण की अनुमति प्रदान करें एवं केन्द्रीय तथा प्रदेशीय सरकारें विशिष्ट अनुदान देवें । इस प्रकार गुरुकुल की उपाधियों की मान्यता बनी रहेगी । हाँ, गुरुकुल को भी एक बड़ी राशि अपने स्रोतों द्वारा लगानी पड़ेगी । तभी मूल उद्देश्यों को एक बड़ी सीमा तक चरितार्थ किया जा सकेगा । गुरुकुल विश्वविद्यालय को–जैसा कि श्री डा० राधाकृष्ण के प्रधानत्व में स्थापित शिक्षा कमीशन–सन् १९४९ की रिपोर्ट के अनुसार अपनी विशेषताओं को कायम रखने का अधिकार रहेगा ।

दूसरा रूप समग्र विकसित देशों में प्रचलित परिपाटी से है–अर्थात् उन देशों की समग्र मेडिकल फकल्टियां सीधे सरकार के आधीन होती हैं । और राज्य सरकारें ही उनके सम्पूर्ण आय-व्यय के लिये जिम्मेदार होती हैं । चिकित्सा एवं उसकी शिक्षा को "स्टेट सबजेक्ट" माना जाता है । अमेरिका में १–२ संस्थाएं प्राइवेट हैं, परन्तु पश्चिम के अन्य देशों में एक भी स्वतन्त्र मेडिकल कालेज नहीं मिलेगा ।

हां, उस अवस्था में गुरुकुल को आयुर्वेद महाविद्यालय से सम्बद्ध सब "एसेट्स" चल या अचल सरकार को सौंप देने पड़ेंगे ।

अंत में–इतना ही लिखना अभीष्ट है कि श्री स्वामी श्रद्धानन्द जी द्वारा पवित्र उद्देश्य से स्थापित यह आयुर्वेद महाविद्यालय विकासोन्मुखी हो और इसकी समस्याएं गंभीरता तथा तत्परता से सुलझाई जावें । जिससे भारतीय जनता एवं मानवता को लाभ पहुंचाया जा सकें ।

# युगद्रष्टा वह आर्य संन्यासी

अवनिमोहन विद्यालंकार

१९वीं सदी के अन्त में जब यह देश राजनीतिक और सामाजिक संक्रमणकाल में से गुजर रहा था उसी समय वीरप्रसू पंचनद की पवित्र भूमि पर भारतीय संस्कृत, समाज सुधार और राष्ट्रीय जागृति का अग्रदूत बनकर यदि किसी महामानव ने एकाकी ही पददलित, प्रसुप्त एवं शोषित जनता को उबारा तो वह स्वनामधन्य हुतात्मा श्रद्धानन्द थे।

बरेली और तीन लोक से न्यारी वाराणसी नगरी में ब्रह्मचर्य और त्याग से देदीप्यमान जगद्गुरु दयानन्द की प्रखर प्रतिभा, अद्वितीय विद्वत्ता और सत्य पर मर मिटने के उसके अजेय शौर्य्य पर मुग्ध होने वाले जिज्ञासु अन्तेवासी एकलव्य की भाँति मन ही मन गुरु-दीक्षा ले उस महान विभूति ने पंक से सुवासित पंकज और मिट्टी से निर्मल कंचन बनकर न सिर्फ अपने को ही उबारा, अपितु अपने जादूभरे पारस-संसर्ग से देश के उत्पीड़ित, भयत्रस्त एवं संतप्त मानव-समाज का भी काया-पलट कर दिया। त्याग, तप और सतत साधना की भट्टी में तथा परदुःखकातर वह यती जीवन भर अन्याय, अत्याचार, अपमान और अनाचार से लोहा लेने में ही जूझा रहा।

## कल्याणमार्ग का पथिक

गुदड़ी के उस लाल में देश के इतर महापुरूषों से एक निराली ही खूबी थी। सर्वथा विपरीत परिस्थितियों के रहते डूबकर स्वयं तर जाने और औरों को भी तरा ले जाने वाली भय, शंका, दुविधा, प्रलोभन, आसक्ति और स्वार्थ से नितान्त और अछूती निर्भयता और आत्म-विश्वास की प्रतीक उस शौर्य्यराशि को शैशव और युवाकाल के संगी साथी, मोहमाया में उलझे प्यारे नातीदार और ईर्ष्यालु विरोधियों के हथकण्डे 'कल्याणमार्ग का पथिक' बनने मे न रोक सके, न अभिभूत कर पाये वेश्यागमन, रिश्वतखोरी, सुरापान एवं जुआ-खोरी जैसे निकृष्टतम दुर्व्यसन और नहीं उस विलक्षण क्रान्तिकारी की राह में रोड़ा बनकर खड़े रह पाए माँ-बाप के लाड़-दुलार, स्पृहणीय सरकारी चाकरी, दुनियावी आन-बान और शान-शौकत ही। दयानन्द, गौतम बुद्ध, वर्द्धमान महावीर और महात्मा गाँधी प्रभृति महापुरूषों ने जो महान पद पाया रोगाक्रान्त, मरणासन्न और जराजर्जरित मानव के अपरिहार्य्य दुःख से द्रवित होकर अथवा विदेशी शासकों द्वारा ढाई अमानुषिक अत्याचारों की प्रतिक्रिया स्वरूप वह इस महापुरुष ने पाया विशुद्ध स्वेच्छा और आत्म-बल से। दृढ़ संकल्प और आत्म-विश्वास के धनी श्रद्धानन्द ने एक-बारगी ही दुर्व्यसनों का जो पल्ला झाड़ा तो फिर कभी उनकी तरफ झाँका तक नहीं।

लोककल्याण के विशाल क्षेत्र में अवतरित होने का श्री गणेश उसने भीतर बाहर की अपनी ही आत्म-शुद्धि से किया।। छल-छद्म से कोसो दूर उस मनीषी को कथनी और करनी की एकरूपता के विशिष्ट गुण के कारण लोकसंग्रह करते देर न लगी और राष्ट्रीय शिक्षा, साहित्य सेवा, हिन्दू मुस्लिम एकता सनातन धर्म तथा सक्रिय राजनीति आदि जिस किसी भी क्षेत्र में उसने कदम बढ़ाया उसी में सफलता उसके चरण चूमे बिना न रही।

## राष्ट्रभाषा का समादर

नैतिक बल, स्फूर्ति और नव चेतना का संचार करने के लिए उस युगद्रष्टा पारखी की पैनी निगाह पहले पहल रुग्ण भारत की मानसिक एवं बौद्धिक दासता पर पड़ी। उसे जड़-मूल से उखाड़ फेंकने के लिए उसने भावी पीढ़ियों को भारतीय संस्कृति एवं सभ्यता के गहरे रंग में रंगने और राष्ट्रभाषा हिन्दी के माध्यम से वैदिक वाङमय विज्ञान, राजनीति और अर्थशास्त्र जैसे सभी गहन विषयों की ऊंची से ऊंची स्वतन्त्र एवं निःशुल्क धर्मसापेक्ष शिक्षा दिये जाने की ठान ली। उसे अपने ही से बरसों तक की जाती रही राष्ट्रभाषा हिन्दी की अवहेलना तथा उपेक्षा भी सह्य न हुई और भीतर ही भीतर उसका अन्तर बगावत करने लगा। फलस्वरूप आर्थिक हानि, जगहंसाई और ग्राहकों की नाराजगी की लेशमात्र भी परवाह किये बगैर उसने रातोंरात उर्दू में प्रकाशित होने वाले अपने 'सद्धर्म प्रचारक' पत्र को हिन्दी में परिवर्तित कर सबको भौंचक्का कर दिया।

फिर सर्व मेध यज्ञ कर एकाकी ही वह दीवाना निकल पड़ा शहरों के कोलाहलपूर्ण एवं दूषित वातावरण से दूर शिवालिक की उपत्यका के सुदूर वन-प्रान्तर में अपनी सात्विक दान-राशि ही ले स्वतन्त्र भारत का राष्ट्रीय विश्वविद्यालय गुरुकुल कांगड़ी स्थापित करने के अपने सुनहले स्वप्न को साकार बनाने। अपने और परायों ने खिल्ली उड़ाकर उस पर फबतियां कसीं। पर उसने जंगल में मंगल करके ही दम लिया।

## निराला आकर्षण

राष्ट्रपिता महात्मा गांधी, लोकमान्य तिलक, पंजाब केसरी लाला लाजपतराय, गोखले और महामना मालवीय सरीखे राष्टनायक भी अनायास उसकी ओर खिंचे बगैर न रहे। अफ्रीका से स्वदेश लौट कर स्वातन्त्र्य-संग्राम की रणभेरी बजाने वाले राष्ट्रपिता बापू ने जहाँ स्वतन्त्र भारत के स्वर्णिम प्रभात की सर्वप्रथम झांकी उसी के अनूठे विश्वविद्यालय के स्वतन्त्र एवं उन्मुक्त वातावरण में ली वहीं ब्रिटिश साम्राज्य के भावी प्रधानमन्त्री रैम्जे मैकडीन ने उस क्रान्तिकारी परिव्राजक के महान व्यक्तित्व में ईसाइयत के जन्मदाता मसीह और सेण्ट पीटर से भी कहीं अधिक भव्य एवं प्रभावोत्पादक छवि को निहार कर अपनी मानवता को सार्थक किया। और उसी वनचर्या के उस साधना शिविर में ही दिखाई दीं ब्रिटिश सम्राट के कुटिल प्रतिनिधि लार्डचेम्सफोर्ड को तथा मेस्टन, इवटसन और सरचार्ल्स क्लीवलैण्ड जैसे इतर शासकों तथा गुप्तचरों को राष्ट्र के उस सजग प्रहरी की रग-रग में तथा उसके और पुत्रवत पोषित उसकी शिष्य-मण्डली के स्पृहणीय एवं आश्चर्य-कारक गुरु-शिष्य सान्निध्य में अहर्निश सुलगती और सुलगाती विद्रोह की निर्धूम प्रचण्ड अग्निशिलाएं। इस प्रकार स्व-शिक्षा, स्व-भूषा, स्व-देशी और स्व-राज्य का मन्त्रदाता वह बागी, उसकी वह राष्ट्रीय संस्था और शिष्य-मण्डली जहां ब्रिटिश हुक्कामों की आखों में निरन्तर खटकते रहकर एक अबूझ पहेली बने हुए थे, यहां राष्ट्रीय जागृति, साहित्यसाधना, लोककल्याण, और समाज सेवा में जूझे हुए उसके शिष्य और वह जन्मजात विद्रोही जन-जन के आदरणीय भी बने हुए थे।

## हिन्दू-मुस्लिम ऐक्य

शोषित और उत्पीड़ित जनता का सकल सम्बल वह तत्वदर्शी क्या हिन्दू, क्या मुसलमान,

क्या ईसाई और क्या अपने क्या बेगाने–सभी का अपना बनकर मत-मतान्तरों तथा जात बिरादरियों की संकीर्ण विचार धाराओं और पदलिप्सा एवं मान-अपमान से सर्वथा मुक्त था। लोकप्रियता में तो उसका कोई सानी ही न था।

'अथ' से 'इति' तक उस अमर सेनानी का समूचा जीवन कठोर संघर्ष की एक लम्बी स्फूर्तिदायक कहानी है। आततायी शासकों के खिलाफ गुरू के बाग में लगाए गए उस रणबांकुरे का मोर्चा, रौलेट ऐक्ट के घोर दमन के दिनों राजधानी के सर्वाधिक जनाकीर्ण एवं सुप्रसिद्ध व्यापार केन्द्र चांदनीं चौक में सशस्त्र गोरी फौज को सर्वप्रथम अपना खून बहाने के लिए दो भारतीय स्वातंत्र्य संग्राम के इतिहास में अमिट स्वर्णाक्षरों में लिखी गई साहसपूर्ण उसकी अद्वितीय चुनौती, दक्षिण-हैदराबाद, गुजरात और गढ़वाल के दुर्भिक्ष में अपनी शिष्टमण्डली के साथ घर-घर अन्न, वस्त्र और दवा दारू वितरित कर अहर्निश की गई उसकी निष्काम मानवसेवा, शाही मस्जिद की उस मीनार से जिस पर खड़े होकर कोई प्रवचन, भाषण व फतवा किसी मुल्ला-मौलवी गाजी और यहां तक कि किसी मुगल बादशाह को भी नसीब न हो सका, सस्वर वेदमन्त्र का पाठ कर हिन्दू-मुस्लिम ऐक्य का वह अनूठा प्रवचन और उस बिलक्षण विभूति का वह अद्भुत आत्म-बलिदान जो कि भावी पीढ़ियों में नैतिक बल की चेतना और नवस्फूर्ति का संचालन करते हुए युगों तक उज्ज्वल प्रकाशस्तम्भ बना रहेगा।

---

## "दिवङ्गतायाम्"

"उपस्थितिः प्रियाया मां न मुञ्चति कदाचन"

पश्यतो मम संसारो नानारूपमयोऽपि सः।
अरूपतां द्रुतं याति प्रियारूपं प्रदर्शयन्॥
दृष्टिस्तस्याः प्रियाया मां न मुञ्चति कदाचन॥१॥

श्रृण्वतो मम संसारो नानाशव्दमयोऽपि सः।
अशब्दतां द्रुतं याति प्रियाशब्दं हि श्रावयन्॥
श्रुतिस्तस्याः प्रियाया मां न मुञ्चति कदाचन॥२॥

भवतो मम संसारो नानाभावमयोऽपि सः।
अभावं हि द्रुतं याति प्रियाभावं विभावयन्॥
उपस्थितिः प्रियाया मां न मुञ्चति कदाचन॥३॥

बोधतो मम संसारो नानाबोधमयोऽपि सः।
अबोधतां द्रुतं याति प्रियाबोधं हि बोधयन्॥
बोधस्तस्याः प्रियाया मां न मुञ्चति कदाचन॥४॥

स्निह्यतो मम संसारो नानास्नेहमयोऽपि सः।
अस्नेहतां द्रुतं याति प्रियास्नेहं प्रकाशयन्॥
स्नेहस्तस्याः प्रियाया मां न मुञ्चति कदाचन॥५॥

डा० राजमणि पाण्डेयः, कुरुक्षेत्र विश्वविद्यालयः

गतांक से आगे

# उड़ान—कल्पना-लोक से वास्तविकता की ओर

श्री विजय शंकर, अध्यक्ष, वनस्पति विज्ञान, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

जैसे २ मनुष्य अधिक ऊंचाई तक और अधिक गति से वायुयान (एयरप्लेन) में उड़ने लगा, नई समस्यायें सामने आने लगीं। यह बात सामने आई कि पृथ्वी से २०,०००फीट के ऊपर के विरलित वायुमण्डल में मनुष्य को लगातार उड़ने के लिये आक्सीजन की आवश्यकता पड़ती है और ६३,००० फीट से ऊपर यदि वह सूट या केबिन वातावरण से दबानुकूलित न रहे तो उसका खून उबलने लगेगा। भारहीनता या गुरुत्वाकर्षण-हीनता के प्रभाव का अध्ययन १९५० में आरम्भ हुआ।

## राकेट-तकनीक का विकास--

**समस्त अंतरिक्षउड़ान का आधार राकेट प्रणोदन** ( rocket propulsion ) है। मनुष्य द्वारा बनाया गया चालन ( locomotion ) का कोई भी अन्य साधन किसी वस्तु को इतना प्रघात ( thrust ) नहीं दे सकता कि वह इतनी अधिक गति पकड़ सके कि पृथ्वी की गुरुत्वाकर्षण शक्ति को निष्प्रभावित कर दे। अन्तरिक्ष के प्रायः बैकुअम में एक बार पहुंच कर राकेट के उच्च ऊंजा वाले रसायन जलने से उत्पन्न प्रघात वायु-मण्डल के आक्सीजन के बिना भी कार्य करती रह सकती है। मोटरों, एयरप्लेन और जेट एयरक्रेफ्ट में लगे हुए दहन इंजन (combustion engine ) आक्सीजन वाले वायुमण्डल के ऊपर अन्तरिक्ष में काम नहीं कर सकते। मनुष्य की अन्तरिक्ष में यात्रा राकेटतकनीक के आधुनिक रूप से ही संभव हुई है।

राकेटविज्ञान का आधारभूत सिद्धान्त अभि-क्रियाशील प्रणोदन ( reactive propulsion ) है जो प्रकृति में पाया जाता है। मालस्क फेमिली का स्क्विड जल को बार बार अपने अन्दर खींच कर तथा बाहर फेंक कर थोड़ी दूर बहुत फुर्ती से चल सकता है। ३५० ई० पू० के आसपास आर्कटाइटस नामक मनुष्य ने लकड़ी की कपोत बनाई और यह कहा जाता है कि यह भाप अभि-क्रियाशील साधन ( steam reaction device ) से चलायी जाती थी।

रासायनिक राकेट का उद्भव ( origin ) गन पाउडर (काला पाउडर) के इतिहास में है। १०४० ए० डी० के चीनी प्रकाशन में काले पाउडर के राकेट का, जिन्हें अग्निबाण ( fire arrows ) कहते हैं, उल्लेख है। यह बाण जिनके साथ काले पाउडर के सिलिंडर संलग्न थे। कमान से छोड़े जाते थे,चीनियों के अग्निबाण (fire arrows) का प्रयोग जिन्हें प्रथम व्यवहारिक राकेट के रूप में मान्यता मिल चुकी थी शीघ्र ही सम्पूर्ण एशिया में फैल गया और टारटर या मंगोल आक्रमण के मध्य पूर्वी योरोप में जा पहुंचा। चीनियों का काला पाउडर प्रणोदी ( propellant ) साल्टपीटर (K N03) चारकोल और गंधक से मिलाकर बनाया गया था। सब जानते हैं कि यह अत्यन्त विस्फोटक मिश्रण है।

योरोप में राकेट का प्रथम बार प्रयोग १२४१ में लीजनिट्ज़ (Liegnitz) की लड़ाई में हुआ। मूर लोगों (Moors) ने भी स्पेनिश पठार में १२४९ में राकेट प्रयोग किये। १३वीं और १४वीं शताब्दी में काले पाउडर वाले अग्नि शस्त्र के

रसायन का गहन अध्ययन किया गया । १३ वीं शताब्दी के मध्य तक योरोप में तोपखाने के लिये गननली का विकास हो चुका था । इस समय राकेट का डिज़ाइन अत्यधिक साधारण था । यह केवल बारूद ( गनपाउडर ) से भरा हुआ कागज़ का सिलिंडर था जिसे दिशा और स्थिरता देने के लिये एक छड़ी से बांध दिया गया था । इसका मुख्य लाभ अपने निशाने को आग लगाना था ।

इस समय की एक अत्यन्त प्रचलित आधुनिक कथा **वान हू** ( Wan Hu ) की है । उन्होंने ४३ पाउडर राकेट अपनी कुर्सी से बांधे और अपने ४३ नौकरों को यह आदेश दिया कि उनके संकेत पर वह राकेटों में आग लगा दें । वान हू कुर्सी पर बैठे, और उनके संकेत पर नौकरों ने ४३ राकेटों को आग लगा दी । एक अत्यन्त जोरदार धमाका हुआ और उसके बाद वान हू कहीं दिखाई नहीं पड़े ।

१४२० के आसपास एक सैनिक इंजीनियर **जोन्स डी० फान्टाना** ने सैनिक राकेटों की नाना प्रकार की डिजाइनें बनाई । १५९१ में न्यूरेम्बर्ग के जान शिमलाप ने राकेटों के उत्पादन तथा उनके शान्तिमय प्रयोगों पर एक पुस्तक लिखी । इस पुस्तक ने राकेट विज्ञान में लोगों की रुचि को बढ़ावा दिया । अग्नि शस्त्र ( fire arms ) और तोपखाना के विकास के साथ आतिशबाजी का भी चलन चल पड़ा । इतिहास की दृष्टि से आरम्भिक राकेटविज्ञान पर अत्यन्त रोचक प्रकाशन पोलेण्ड के तोपखाना विशेषज्ञ **कांसमीरज़ सीमेनोविक्ज़** ( Kosmierz Siemienowicz ) की **"आर्टिस मग्ने आर्टीलरीअस"** ( Artis Magne Artillerias ) नामक पुस्तक थी जो १६५० में प्रकाशित हुई । इसमें बने हुए विभिन्न प्रकार के राकेटों के रेखाचित्र आज भी प्रयोग में आते हैं ।

सीमेनोविक्ज के प्रकाशन के २८ वर्ष पश्चात् न्यूटन ने अपने गति के तीसरे सिद्धान्त में राकेट प्रणोदन के सिद्धान्त की वैज्ञानिक व्याख्या की । उन्होंने बताया कि प्रत्येक क्रिया की उसकी उल्टी व बराबर प्रतिक्रिया होती है । उनके अनुसार पृथ्वी की गुरुत्वाकर्षण शक्ति अन्तरिक्ष में प्रक्षेप्य (projectile) की गति से निष्प्रभावित हो सकती है । यदि एक तोप के गोले को पर्याप्त गति से ऊपर को छोड़ा जावे तो वह चांद की भांति पृथ्वी के चारों ओर कक्षा में लाया जा सकता है । वायुमण्डल से परे उड़ने के लिये राकेट प्रणोदन के महत्व को तब तक नहीं समझा गया जब तक कि यह पता नही चला कि पृथ्वी के धरातल के ऊपर वायुमण्डल की केवल एक पतली परत है ।

१८ वीं शताब्दी के अन्तिम दिनों में मैसूर के राजा हैदरअली ने एक मील से अधिक की दूरी तक मार करने वाले राकेट बनाये । इनमें धात के ट्यूब में पाउडर भरा जाता था । हैदर के पुत्र टीपू साहब ने अपने राकेट रेजीमेंट में तोपचियों की संख्या १२०० से बढ़ाकर ५००० कर दी । इंगलैंड और अमरीका ने भी इससे प्रभावित होकर अपनी सेना के लिये राकेटों की संख्या बढ़ाई ।

राकेटों के अन्य उपयोग भी थे । जीवन की रक्षा करने में राकेट का सर्वप्रथम उपयोग १८०७ में योरोप में प्रदर्शित हुआ ।

**वैज्ञानिक गल्प की धूम—**

जबकि १८५० में राकेट विज्ञान और सैनिक आयुध–सम्भार ( military ordnance ) के

इतिहास अलग अलग हो गये, वैज्ञानिक गल्प अन्तरिक्ष उड़ान के विकास को प्रेरणा देते रहो।

ज्यूलिस वर्ने ( Julicus Verne ) की दो महान पुस्तकों 'धरती से चांद को (१८६५)' और 'चांद के चारों ओर, चांद का चक्कर (१८७०)' ने अन्तरिक्ष उड़ान क विचार को बहुत प्रभावित किया। वर्ने की उर्वरक कल्पना, तकनीकी वास्तविकता और साहित्यिक प्रतिभा ने अनेक लोगों मे यह विश्वास पैदा कर दिया कि अन्तरिक्ष उड़ान एक वास्तविकता बन सकती है और संभव भी है। पुस्तक में एक काल्पनिक **"गन क्लब"** है जिसके नायक प्रेजीडैण्ट बार्बिकेन है जो गन क्लब के सदस्यों को सम्बोधित करते हैं। वे कहते है कि "यदि चांद की ओर १२,००० गज प्रति सेकण्ड की गति से कोई प्रक्षेप्य ( projectile ) छोड़ा जाये तो वह चांद पर अवश्य पहुंचेगा। मेर बहादुर साथियों! मैं चाहता हूं कि आप इस तुच्छ प्रयोग को अजमायें।"

इस पर अमल करते हुए गन क्लब के सदस्यों का मुख्य उद्देश्य एक ९०० फीट लम्बी भूमिगत तोप बनाना था, जिससे टैम्पा टाउन फलोरिडा से १० टन भार का अल्यूमीनम का बुलट चाँद को छोड़ा जा सकें। यह कैसा संयोग है कि चांद को बुलेट छोड़ने का यह काल्पनिक स्थान आज के कैप केनेडी के (latitinde) पर ही था जहां से आज अन्तरिक्ष के लिये यान छोड़े जाते हैं। गन क्लब की कार्यकारिणी का लक्ष्य बुलेट को चांद तक पहुंचा देना था। परन्तु इसी समय एक फ्रांसीसी, **माइकेल आर्डन** ने उनके इस काम को रोका और उनको एक खोखला प्रक्षेप्य ( projectile ) बनाने के लिये तैयार किया जिसमें मनुष्यों के बैठने के लिये कमरा ( cabin ) हो ताकि वह चांद पर पहुंच सकें। इस प्रकार गन क्लब का प्रक्षेप्य यान (projectile-vehicle) एक खोखला बुलेट अन्तरिक्षयान में परिवर्तित हो गया जिसे चांद को ३ आदमी और २ कुत्ते ले जाना था। इस अन्तरिक्षयान का नाम **"कोलम्बियाड"** रखा गया। तोप के दागने से जनित धक्कों से तीनों मनुष्यों को सुरक्षित रखने के लिये यान में जल दाबड़ा ( water buffers) और गद्देदार कोचों का प्रयोग किया गया था। ८ दिन की यात्रा सुरक्षा से पूर्ण हो सके इसके लिये रासायनिक साधनों द्वारा आक्सीजन उत्पन्न करने का प्रवन्ध था। तीनों मनुष्यों ने अन्तरिक्ष के मध्य मतवाला कर देने वाली भारहीनता अनुभव की। **कोलम्बियाड** चांद तक नहीं पहुचा। इसको चांद के गुरुत्वाकर्षण ने आकर्षित किया जिससे इसने चन्द्रवर्ती (circum-lunar) उड़ान की, और फिर वह समुद्र के पानी में सुरक्षा के साथ उतर गया। वर्ने के इस उपन्यास ने अनेक राकेट वैज्ञानिकों को प्रभावित किया। इस समय के अन्य उपन्यासों ने भी वैज्ञानिक विचारों को प्रभावित किया। **एडवर्ड एवरेट हैंले** ( E. A. Hale ) की **"दी ब्रिक मून"** (१८६९-७० ) में २०० फीट व्यास का ब्रिक उपग्रह ( सैटेलाइट ) अन्तर्साधन द्वारा छोड़ा गया था और २ वर्ष तक कक्षा में रहा। इस उपग्रह में ३७ मनुष्यों के बैठने का स्थान था। अन्तरिक्ष उड़ान के विचार को बढ़ावा देने वाली एक अन्य पुस्तक **एच०जी० वेल्स** की **"दी बार आफ वर्ल्डस"** (१८९७) थी। इसमें मंगल ग्रह के लोगों द्वारा पृथ्वी पर आक्रमण का विवरण था।

जैसा कि ऊपर बताया गया है वैज्ञानिक गल्पों ने अन्तरिक्षउड़ान के विचार में जान डाले

रखी। इसके साथ ही अन्तरिक्ष उड़ान की तकनीक में भी प्रगति हुई। रूस के **कान्सटेन्टिन इ० सिम्रालकोव्सकी** यूनाइटेड स्टेट्स क **राबर्ट एच० गाडर्ड**, जर्मनी के **हरमन ओबर्थ** और फ्रांस के **राबर्ट एस्नाल्ट पेल्टरी** अन्तरिक्ष विज्ञान ( astronautics ) के आरम्भिक विकास में मुख्य व्यक्तियों में से थे।

गाडर्ड (१८८२-१९४५) अन्तरिक्ष उड़ान की ओर वर्ने के उपन्यास पढ़कर आकर्षित हुए थे। प्रथम महायुद्ध के मध्य उन्होंने ठोस ईधन राकेट ( solid fuel rocket ) (नाइट्रोग्लिसरीन और गनकाटन) बनाये। १९२६ में उन्होंने संसार के इतिहास में पहली बार तरल ईंधन ( liquid fuel ) राकेट उड़ाया। उनका राकेट २.५ सेकण्ड में १८४ फ़ीट उड़ा। उनकी सर्वोत्तम राकेट उड़ान ९००० फीट तक पहुंची। गाडर्ड के राकेट तथा अन्तरिक्ष उड़ान के कार्य ने अनेक अमरीकी राकेट वैज्ञानिकों को प्रोत्साहित किया।

गाडर्ड और सियालकाव्सकी से भी अधिक श्रेय ओबर्थ को है जिन्होंने योरोप में आधुनिक राकेट विज्ञान का आरम्भ किया। १९२३ में प्रकाशित अपनी पुस्तक **"दी राकेट इनटू इन्टर-प्लेनेटरी स्पेस"** में उन्होंने बताया कि ऐसे अन्तरिक्षयान बनाये जा सकते हैं जो पृथ्वी के वायुमण्डल के परे जा पहुंचे और उनमें मनुष्य भी जा सकें। इस समय अनेक राष्ट्रीय राकेट सोसाइटी बनीं। १९३३ में ब्रिटिश इंटरप्लेनेटरी सोसाइटी के सदस्य **जर्मन स्पेस सोसाइटी** से परामर्श के लिये बर्लिन गये। किन्तु उन्हें निराशा हुई। यह सोसाइटी बन्द हो चुकी थी, क्योंकि राकेट विज्ञान का अध्ययन जर्मनी की सेना ने अपने हाथ में ले लिया था। १९४५ तक जर्मनी राकेट विज्ञान में संसार से १० वर्ष आगे बढ़ चुका था। उसने ५६००० पौण्ड के प्रघात ( thrust ) वाला और २०० मील की मार वाला पराध्वनिक गति का V—2 प्राक्षेपिक (ballistic) राकेट बना लिया जो वायुमण्डल के ऊपर अन्तरिक्ष में जा सकता था। यह पृथ्वी के वायुमण्डल के परे तक जाने वाला पहला यान-साधन था।

इस प्रकार हम देखते हैं कि वर्ने, हैले और वेल्स की कल्पनाओं और सिम्रालकोव्सकी, गाडर्ड एवं ओबर्थ के गम्भीर विचारों (१८६५-१९४५) ने अन्तरिक्षउड़ान की तकनीक को तेजी से आगे बढ़ाया। द्वितीय महायुद्ध की दो मुख्य तकनीकी प्राप्तियां एटम बम और तरल ईधन प्राक्षेपिक राकेट ने अन्तरिक्ष उड़ान को वास्तविकता में परिणित कर दिया। इस प्रकार द्वितीय महायुद्ध के १२ वर्ष पश्चात् अन्तरिक्ष युग का श्रीगणेश हुआ।

### अन्तरिक्ष युग का श्रीगणेश

४ अक्टूबर १९५७ को सोवियट यूनियन ने मनुष्य द्वारा बनाया गया प्रथम भू-उपग्रह ( Earth Satellite ) स्पुटनिक I छोड़ा। स्पुटनिक के अर्थ सह-यात्री होते हैं। इसका भार १८४ पौण्ड था और इसमें रासायनिक बैटरियां ( chemical batteries ) तथा २ रेडियो प्रेषित्र (radio transmitter) थे जिन से पृथ्वी को ताप, कास्मिक किरण ( cosmic rays ) और माइक्रोमेटेरायड्स ( micrometeroids ) पर आंकड़े ( data ) भेजे जाते थे। यह अप्राकृतिक चांद सैनिक मिसाइल के रूप में

विकसित किये गये राकेट से छोड़ा गया था। इसका कक्षा ( orbit ) पृथ्वी से ५५८ मील ऊपर था और यह १७,५०० मील प्रति घण्टा की गति से यात्रा करता था।

एक मास पश्चात् २ नवम्बर १९५७ को सोवियट यूनियन ने ११२० पौण्ड भार का स्पूटनिक II पृथ्वी के कक्षा ( orbit ) में छोड़ा। इसमें "लाइका" नाम का कुत्ता भेजा गया था। **संसार के इतिहास में यह पहला जीवित यात्री था जो अन्तरिक्ष में उड़ाया गया।** इस घटना से संसार में हलचल मच गयी। अब यह आशा कि मनुष्य भी शीघ्र ही राकेट विज्ञान की सहायता से स्वयं भी अन्तरिक्ष में पहुंच सकेगा, बल पकड़ने लगी। स्पुटनिक के अन्तरिक्ष में पहुंचने से यह प्रमाणित हो गया कि रूसी लोग राकेट विज्ञान में अन्य देशों की अपेक्षा आगे थे। अमरीका में इस बात पर अचम्भा प्रकट किया गया कि पिछड़े हुए रूसी जिन्हें द्वितीय महायुद्ध में जान और माल की काफी क्षति पहुंची थी कैसे विज्ञान और तकनीक के क्षेत्र में बाजी मार ले गये। इसका उत्तर द्वितीय महायुद्ध के पश्चात् के राकेट तकनीक के इतिहास में मिलता है।

१९४५ के पश्चात् यूनाइटेड स्टेट्स ने राकेट विज्ञान के विकास पर अधिक ध्यान नहीं दिया। इसके विपरीत रूस में स्टालिन ने १९४६ में दूर तक मार करने वाले राकेट बनाने के लिये, जो अमरीका तक पहुंच सकें, सर्वाधिक प्राथमिकता दी। उन्होंने यह अनुभव किया कि उनके लिये अंतर अतलांतिक राकेट बनाना वहुत महत्वपूर्ण था। १९४९ में रूस ने न्यूक्लिअर विस्फोट किया। इस घटना से अमरीका चौंक पड़ा। अमरीका को यह आशा कभी नहीं थी कि रूस न्यूक्लियर विज्ञान में इतना अधिक बढ़ गया होगा। इस घटना से प्रभावित होकर ट्रूमैन (अमरीका के राष्ट्रपति ) ने तुरन्त हाइड्रोजन बम बनाने का आदेश दिया। साथ ही अनेक अन्य प्रोग्रामों में भी तेजी लायी गई। १९५१ में अधिक बड़े तरल ईंधन वाले राकेट (liquid fuel rockets) बनाने का काम चालू हो गया। १९५४ में अन्तर महाद्वीपीय प्राक्षेपिक मिसाइल बनाने की सिफारिश की गई। १ जनवरी १९५८ को प्रथम अमरीकी उपग्रह एक्सप्लोरर I छोड़ा गया। १७ मार्च १९५८ को NRL वेनगार्ड I छोड़ा। गया। इसी वर्ष अमरीका में अन्तरिक्ष अधिनियम (space act) पास हुआ और नेशनल एयरोनाटिक्स एवं स्पेस एडमिनिस्ट्रेशन (NASA) ने कार्य करना आरम्भ किया। १५ मई १९५८ को रूस ने ७००० पौण्ड का स्पूटनिक III छोड़ा १९६० तक अमरीका और रूस कुल मिलाकर ३८ भू-उपग्रह ( earth satellite ) छोड़ चुके थे। इनके द्वारा न केवल अन्तरिक्ष उड़ान की तकनीक में उन्नति हुई बल्कि अपरभौमिक (extraterrestrial) ज्ञान में भी वृद्धि हुई।

१२ अप्रैल १९६१ को रूस ने वस्टोक I अन्तरिक्ष में छोड़ा जिसमें **यूरी गेगरीन को प्रथम अन्तरिक्षयात्री** होने का श्रेय प्राप्त हुआ। गेगरीन ने १०८ मिनट तक पृथ्वी का चक्कर लगाया।

५ मई १९६१ को अमरीका का अन्तरिक्षयान फ्रीडम ७, एलान बी० शेपार्ड को लेकर ऊपर उठा और १५ मिनट तक अन्तरिक्ष में रहा। इस बीच शेपार्ड ने ५ मिनट के लिये भारहीनता अनुभव की। अन्तरिक्षयात्री एलान शेपार्ड की उड़ान ने मनुष्य की अन्तरिक्ष

यात्रा के तीन चरण वाले प्रोग्राम का उद्घाटन किया। यह चरण **प्रोजेक्ट मरकरी, जैमिनी और अपोलो** थे। मनुष्य के चांद पर पहुंचने के लिये ये तीनों चरण अत्यावश्यक रहे हैं।

## प्रोजेक्ट मरकरी

प्रोजेक्ट मरकरी ने अमरीका का अन्तरिक्ष के लिये द्वार खोला। एक छोटे से क्रेफ्ट ( craft ) द्वारा यह संभव हो सका कि अन्तरिक्षयात्री भारहीनता अनुभव कर सकें। ९ फुट ऊंचे मरकरी क्रेफ्ट का भार १.१/२ टन था। प्रत्यक्ष है कि अपोलो अन्तरिक्ष यान की अपेक्षा, जो ८४ फुट ऊंचा था और जिसका भार ८५ टन था, मरकरी क्रेफट बहुत छोटा था। किन्तु इस छोटे से क्रेफ्ट के द्वारा महत्वपूर्ण प्राप्तियां हुईं। इसने मनुष्य की अन्तरिक्ष में जीवित रहने की योग्यता प्रदर्शित की।

नेशनल एअरोनाटिक्स एवं स्पेस एडमिनिस्ट्रेशन की अक्टूबर १९५८ में स्थापना के एक सप्ताह के अन्दर प्रोजेक्ट मरकरी मनुष्य को चांद पर उतारने के लक्ष्य की पूर्ति के लिये तीन चरणों में से प्रथम चरण के रूप में अग्रसर हुआ। १९५९ के अप्रैल में अमरीका ने सात अन्तरिक्ष यात्रियों के चयन की घोषणा की। इसके २ वर्ष पश्चात् अन्तरिक्षयात्री एलान बी० शेपार्ड केप केनेडी से अन्तरिक्षयान फ्रीडम ७में पृथ्वी से ऊपर उड़े और १५ मिनट की उप कक्षीय (suborbital flight) भरी। १९६२ के फवरी मास में जान ग्लेन ने पृथ्वी के तीन चक्कर लगाये और तत्पश्चात् वे अटलांटिक सागर में उतरे।

मई १९६३ में अन्तिम छठी समनुष्य मरकरी उड़ान पूर्ण हुई। इसके साथ ही अमरीका के प्रोग्राम का अगला चरण प्रोजेक्ट जैमिनी आरम्भ हो गया।

## प्रोजेक्ट जैमिनी

अप्रैल १९६४ से नवम्बर १९६६ तक १२ जैमिनी उड़ानों में १६ अन्तरिक्षयात्री १,९४० घण्टे अन्तरिक्ष में रहे, मनुष्य को लेकर उड़ने के २० रिकार्ड स्थापित किये और उन्होंने यह प्रदर्शित किया कि मनुष्य १४ दिन तक भारहीनता के वातावरण में कार्य कर सकता है। उन्होंने अन्तरिक्ष में मनुष्यके चलने,दो यानों के मिलन (rendezvo-nsing) और दो यानों के जुड़ने ( docking ) की तकनीक में पूर्णता प्राप्त की। अन्तिम ६ जमिनी उड़ानों में १० मिलन हुए। प्रोजेक्ट जैमिनी ने अनेक रिकार्ड स्थापित किये। जैमिनी ६ और ७ कक्षा में २०घण्टे २२ मिनट तक साथ रहे और १५ दिसम्बर १९६५ को एक दूसरे से उनकी दूरी केवल एक फुट रह गई थी। ३ जून १९६५ को जब अन्तरिक्षयात्री एडवर्ड व्हाइट जैमिनी ४ के मध्य अन्तरिक्ष में चले और कार्य किया तो सारे संसार ने दांतों तले उंगली दबा ली। इस घटना ने इतिहास बना दिया। बाद की यात्रा में ४अन्य अन्तरिक्षयात्री कुल मिलाकर १२ घण्टे अपने यान से बाहर रहे। जैमिनी प्रोग्राम नवम्बर १९६६ में समाप्त हुआ। इस समय तक मनुष्य अन्तरिक्ष में २,०००घण्टे व्यतीत कर चुका था, जिसमें प्रोजेक्ट मरकरी के ५५ घण्टे सम्मिलित थे। अब तीसरे और अन्तिम चरण प्रोजेक्ट अपोलो के लिये मंच तैयार था।

## प्रोजेक्ट अपोलो

जुलाई१९६०में अमरीका की एयरोस्पेस इण्डस्ट्री aerospaceindustryके सामने प्रोजेक्ट अपोलो की रूपरेखा रखी गई। इस प्रोजेक्ट का ध्येय ८४ फुट ऊंचा, ४५ टन भार का ३ माडयूल वाला क्रेफट बनाना था जो ३ अन्तरिक्षयात्रियों को

चांद पर ले जा सके। इस क्रेफ्ट को छोड़ने के लिये सैटर्न V राकेट का विकास किया गया। यह सबसे अधिक शक्तिशाली राकेट था जिससे ७·५ दशलक्ष पौण्ड का प्रणोदन उत्पन्न होता था और जो १४० टन का भारयोग पृथ्वी की कक्षा में भेज सकता था और ४७५ टन भार वाले क्रेफ्ट को पृथ्वी के गुरुत्वाकर्षण शक्ति के परे अन्तरिक्ष में ठेल सकता था। यह ३६ मंजिल ऊंचा राकेट (३६३ फीट) प्रति सैकंड लगभग १५ टन ईंधन जलाता था। छोड़ने के समय इस का भार ३००० टन के ऊपर था।

बिना मनुष्य को लिये १६ उड़ानें सेटर्न के द्वारा सम्पन्न हुई। इनसे अपोलो के इंजीनियरिंग तकनीक की मान्यताओं की सम्पुष्टि हुई, और मनुष्य को यान में ले जाये जाने के लिये विकसित समस्त प्रणालियां परीक्षण की कसौटी पर खरी उतरीं। किन्तु जनवरी १९६७ में परीक्षण के मध्य अपोलो क्रेफ्ट में जबकि वह छोड़ने के स्थान पर ही था, आग लग गई, जिसमें ३ अन्तरिक्ष-यात्री वॉंजेल आई ग्रिसम, एडवर्ड व्हाइट और रोगर चैफी मारे गये, इससे मनुष्य को अन्तरिक्ष में ले जाने के अगले कार्यक्रम में लगभग २वर्ष की देरी हो गई।

नवम्बर १९६७ में अपोलो-सेटर्न राकेट के जोड़े का परीक्षण किया गया जो सफल रहा। अक्टूबर १९६८ में ३ अन्तरिक्षयात्री अपोलो ७ में उड़े जिससे यह प्रमाणित हुआ कि अपोलो सज्जा (assembly) अन्तरिक्ष में यात्रा करने के योग्य थी। **१९६८ के दिसम्बर में अपोलो ८ ने मनुष्य को लेकर पहली बार चांद की कक्षा में चक्कर लगाया।** ३ मास पश्चात अपोलो ९ ने चार टांग वाले मकड़ी सदृश क्रेफ्ट का, जिसे चांद पर उतरना था, परीक्षण किया और चांद यात्रा के लिये अमरीका की सम्पूर्ण नीति (strategy) और (hardware) की सक्षमता का प्रदर्शन किया। मई १९६९ में अपोलो १० ने चांद पर उतरने का लक्ष पूरा किया, केवल मनुष्य वास्तव में चांद पर नहीं उतरा। जुलाई १९६९ में अपोलो ११ ने तीन मनुष्यों को लेकर एति-हासिक एवं रोमांचिक उड़ान भरी और २०जुलाई को मनुष्य को पृथ्वी से लगभग २४०,००० मील दूर चांद पर उतार दिया। अमरीका के आर्मस्ट्रांग और एल्ड्रिन संसार के वे प्रथम मनुष्य हैं जिन्हें चांद पर पैर रखने का गौरव प्राप्त हुआ। पृथ्वी से वे कालिन्स के साथ अपोलो ११नामक अन्तरिक्ष यान में उड़े थे।

अपोलो ११ में दो मुख्य खंड थे: (१) सेटर्न V राकेट और (२) अन्तरिक्ष यान सज्जा (assembly) जिसमें कमाण्ड माड्यूल (CM) सर्विस माड्यूल (SM) और ल्यूनर माड्यूल (LM) सम्मिलित थे। ३६३ फुट ऊंचा अपोलो सेटर्न जोड़ा (युग्म) मध्य जुलाई १९६९ में फ्लोरिडा में कैप कनेडी के लांचिंग पैड से सेटर्न प्रथम चरण द्वारा पृथ्वी से ३८ मील की ऊंचाई तक उठा। सेटर्न द्वितीय चरण ने इसको ११८ मील ऊपर उड़ा दिया। यह सब लगभग ८ मिनट में सम्पन्न हुआ। इस समय राकेट के तीसरे चरण में विस्फोट हुआ जिससे अन्तरिक्षयान की गति २५००० मील प्रति घंटा हो गई और वह पृथ्वी की कक्षा में जा पहुंचा।

जब अन्तरिक्षयात्री अपने लक्ष्य से केवल ५,००० मील दूर रह गये तब उन्होंने सर्विस माड्यूल में स्थित सर्विस नोदन प्रणाली

(propulsion system) को चालू किया । इस ने चांद की गुरुत्वाकर्षण शक्ति के कारण बढ़ने वाली गति को रोका और अन्तरिक्षयान को चांद की कक्षा में झोंका दिया ।

चांद की कक्षा में पहुंच जाने पर तीन में से दो अन्तरिक्षयात्री कमान्ड माड्यूल में से ल्यूनर माड्यूल में चले गये । जब LM के चालकों ने विभिन्न प्रणालियों का परीक्षण कर लिया, उन्हें सक्रिय ( activate ) कर दिया तथा इसका उतार इंजन ( descent engine ) प्रज्वलित कर दिया तब LM को CM से पृथक कर दिया गया ताकि वह चांद की ओर उड़ सकें। चांद पर उतरने के लिये LM पहले चांद की दीर्घवृत्तीय कक्षा ( elliptic orbit ) में आया और उसने चाँद से ७० मील दूर से लेकर ५०,००० फीट के अन्दर चक्कर लगाया । तत्पश्चात, ५०,००० फीट की ऊंचाई पर LM के इंजन का फिर विस्फोट किया गया जिससे माड्यूल की गति कम हुई। अब यह मकड़ी सदृश माड्यूल (LM) लगभग ३ मील प्रति घण्टा की रफ्तार से चांद पर सीधा उतरा। माड्यूल की मकड़ी सदृश टांगे चांद की सतह पर अच्छी तरह जम गई। चांद से ऊपर उठने के समय उन्हीं टांगों ने लांचिंग पैड का काम किया। आर्मस्ट्रांग और एल्ड्रीन माड्यूल से नीचे चांद की सतह पर उतरे और वहाँ लगभग २२ घण्टे रहे । इतने समय में उन्होंने वहां की चट्टानों के नमूने लिये, चित्र खींचे और कुछ ऐसे यन्त्र वहां स्थापित किये जो वैज्ञानिक आंकड़े पृथ्वी को भेजते रहें ।

जब चांद से चलने का समय आया तब अन्तरिक्षयात्रियों ने LM का चढ़ाव इंजन (ascertengine) प्रज्वलित किया और वे LM में, चांद की कक्षा में चक्कर लगाते हुए, आधारपोत (mothership) की ओर अग्रसर हुए । आधार-पोत के साथ LM के युक्त हो जाने के पश्चात् अन्तरिक्षयात्री आधारपोत में चले गये और LM को पृथक् कर दिया तथा वहीं छोड़ दिया ।

अब सर्विस माड्यूल के इंजनों का विस्फोट किया गया जिससे ५४६० मील प्रति घण्टा की गति प्राप्त हुई । इससे अन्तरिक्षयान पृथ्वी पारीय प्रक्षेप पथ (transearth trajectory) में पहुच गया । पृथ्वी के वातावरण में पहुंचने से कुछ समय पूर्व सर्विस माड्यूल को भी पृथक कर दिया गया और पीछे छोड़ दिया। पृथ्वी की कक्षा में प्रवेश करते समय यान की गति २५००० मील प्रति घण्टा थी और उस का बाहरी सतह का तापक्रम ५०००° फ़ा० था । किन्तु यान के अन्दर का तापक्रम ८०° फा०ही रहा । अन्ततोगत्वा CM प्रशान्त महा-सागर में उतरा और अन्तरिक्षयात्री सुरक्षा के साथ चांद की यात्रा पूर्ण करके लौट आये ।

इस प्रकार शताब्दियों पुराना मनुष्य का चांद पर पहुंचने का स्वप्न साकार हुआ । वर्नें, हैने और वेल्स की वैज्ञानिक गल्पें अब गल्पे नहीं प्रतीत होतीं ।

# उच्च शिक्षा का पुनर्गठन

श्री डॉ० अमरनाथ द्विवेदी

प्राध्यापक, अंग्रेजी विभाग

जब एक पुराना ढाँचा समय की चुनौती को स्वीकार करने में अपने आपको अपर्याप्त या अनुपयोगी पाता है, तब एक नये ढाँचे की खोज अवश्यम्भावी हो जाती है। तथापि, नये ढाँचे की खोज का अभिप्राय सदैव यह नहीं होता कि पुराने ढाँचे को पूर्णतया अस्वीकार कर दिया जाय। इसके विपरीत, नया ढाँचा वस्तुतः पुराने ढाँचे से उत्पन्न होता है। विगत अनुभवों की महत्ता को अस्वीकार नहीं किया जा सकता है। अतः उच्च शिक्षा के पुनर्गठन में हमें पुराने ढाँचे के समक्ष आने वाली समस्याओं का ध्यान रखना होगा, क्योंकि कोई भी 'ढाँचा' आस-पास की परिस्थितियों से उत्पन्न होता है। 'उच्च शिक्षा', जिसका आधार प्राथमिकता तथा माध्यमिक शिक्षा है, आज पहले की अपेक्षा नवयुवकों के मस्तिष्क को बनाने तथा सृजनात्मक दिशा में और भी अधिक महत्त्वपूर्ण हो गयी है–इसे अस्वीकार नहीं किया जा सकता। परम्परागत उच्च शिक्षा वर्तमान युग के नवयुवकों के मस्तिष्क से असंतोष की लहर को रोकने में असक्षम रही है–यह एक अकाट्य तथ्य है। अतएव उच्च शिक्षा के नीति-निर्माणकर्ताओं को नवयुवकों के मस्तिष्क से असंतोष की लहर को समाप्त करने के लिये प्रयास करना होगा और उच्च शिक्षा को आधुनिक आवश्यकताओं के अनुसार ढालना होगा। अनेक छात्र विश्वविद्यालयों तथा कालेजों में स्थान न पाने के कारण क्षुब्ध हो उठते हैं, कुछ अन्य भविष्य की अनिश्चितता के कारण, एवं अनेकान्य शिक्षण-संस्थाओं के दूषित वातावरण और समुचित छात्रावास-व्यवस्था के अभाव के कारण। इसके अतिरिक्त, उच्च शिक्षार्थियों की संख्या काफी अधिक बढ़ गयी है, पर गुणग्राहिता का ह्रास हुआ है। इसी प्रकार उच्च शिक्षण-संस्थायें संख्या में काफी आगे निकल गयी हैं, पर वे मात्र प्रमाण-पत्र-वितरण केन्द्र बन कर रह गयी हैं। स्पष्ट है कि वर्तमान उच्च शिक्षा का ढाँचा खोखला हो चुका है और पुनर्गठन की प्रतीक्षा कर रहा है।

## उच्च शिक्षा के उद्देश्य

इसके पहले कि हम उच्च शिक्षा-संबंधी कुछ विशेष समस्यायों पर प्रकाश डालें, यह समुचित होगा कि हम उच्च शिक्षा (या समूची शिक्षा) के वास्तविक उद्देश्य को समझ लें। शाब्दिक रूप से, 'शिक्षा' शब्द लैटिन भाषा के 'इडूसियर' शब्द से सम्बन्ध रखता है, जिसका अर्थ है 'आगे बढ़ाना', 'पालन-पोषण करना'। शिक्षा जिस चीज को 'आगे बढ़ाती, या 'पालन-पोषण करती' है, वह है व्यक्ति का व्यक्तित्व तथा समाज की संस्कृति। शिक्षा, जिसमें उच्च शिक्षा समाहित है, को अपना ध्यान मानव के व्यक्तित्व तथा समाज की संस्कृति की चतुर्मुखी प्रगति पर केन्द्रित रखना चाहिये। मानव को उसके सामाजिक प्रसंग से पृथक नहीं करना चाहिये। समाज से बाहर उसका वही अस्तित्व है जो कि तालाब से बाहर एक मछली का। उसको शिक्षा की वास्तविक परीक्षा समाज में होती है, जहाँ उसे अपने जीवन का अधिकांश भाग व्यतीत करना हैं।

## उच्च शिक्षा की कुछ समस्यायें

### (अ) खुला प्रवेश

यहाँ हम उच्च शिक्षा से संबंधित कुछ समस्यायों पर विचार करेंगे। इनमें से एक है: विश्वविद्यालयों तथा कालेजों में प्रवेश चाहने वाले छात्रों की अपार भीड़। जिसके पास किसी प्रकार का प्रमाण-पत्र होता है, वह आसानी से प्रवेश पा लेता है, पर जिसके पास कोई भी प्रमाण-पत्र नहीं होता है, वह प्रवेश कदापि नहीं पा सकता। इस प्रकार, अनेक उच्च शिक्षा में रूचि रखने वाले लोग आत्म-विकास के अवसर से हाथ धो बैठते हैं। यदि उच्च शिक्षण-संस्थाओं में 'खुला प्रवेश' का नियम स्वीकार कर लिया जाय, तब इस समस्या का समाधान निकल सकता है। एतदर्थ संकाय की सन्तुष्टि के हेतु अभ्यर्थी की एक लिखित या मौखिक परीक्षा ली जा सकती है। सम्बद्ध अभ्यर्थी को उच्च शिक्षा के सर्वथा योग्य पाने पर प्रवेश दे देना चाहिये। यह सत्य है कि आज प्रमाणपत्र की कीमत काफी ज्यादा तथा अभ्यर्थी की वास्तविक योग्यता की कीमत बहुत कम लगायी जाती है। यदि 'खुला प्रवेश' का सिद्धान्त स्वीकार कर लिया जाय, तब विश्वविद्यालय के दरवाजे सभी योग्य शिक्षार्थियों के लिए, बिना किसी जाति, धर्म, लिंग का संकीर्ण भेदभाव किये, खुल जायेंगे।

### (ब) दीवालरहित विश्वविद्यालय

'दीवालरहित विश्वविद्यालय' का तात्पर्य वही है जो कि 'खुला विश्वविद्यालय' का। इस प्रकार के विश्वविद्यालय केवल परिसर के अन्तर्गत ही नहीं, बल्कि उसके बाहर भी, कार्य करते हैं। यह सभी उच्च शिक्षा के योग्य अभ्यर्थियों को अवसर प्रदान करता है। वर्तमान विश्वविद्यालयों की तरह इसका कार्य-क्षेत्र या वैधानिक क्षेत्र सीमित नहीं हो सकता। इस प्रकार के विश्वविद्यालय के कुछ मुख्य अंग हैं– पत्राचार द्वारा अध्ययन-अध्यापन एवं फिल्म, रेडियो, टेलीविज़न जैसे सम्पर्क साधनों का शिक्षा के लिये उपयोग। जब यह विचार कार्य-रूप में परिणत हो जायेगा, तब विश्वविद्यालयों में होने वाली अपार भीड़ समाप्त हो जायेगी। इस विश्वविद्यालय में ऐसे छात्र भी प्रवेश पा लेंगे जिनका कि स्थानाभाव, अध्यापकों की कमी, छात्रावास की असुविधा, एवं परिसर में अनिवार्य वास, आदि कारणों से प्रवेश संभव नहीं हो सकता। इसके अतिरिक्त, 'दीवालरहित विश्वविद्यालय' द्वारा प्रदत्त शिक्षा गरीब छात्रों के लिये सस्ती सिद्ध हो सकती है, क्योंकि वे अपने घरों में रहते हुये भी अपनी शिक्षा अर्जित कर सकते हैं।

### (स) आजीवन शिक्षा

उच्च शिक्षा के पुनर्गठन की बात करते समय ध्यान में आता है कि इसके लिये हमें शिक्षा के प्रति अपना दृष्टिकोण बदलना होगा। आज के वातावरण में, देखा जाता है, शिक्षा विश्वविद्यालयीय जीवन के साथ समाप्त हो जाती है। प्रमाणपत्रों व डिग्रियों की प्राप्ति के पश्चात् छात्र यह समझने लगते हैं कि उनकी शिक्षा पूर्ण हो गई है। वे भूल जाते हैं कि उन्होंने केवल एक कोर्स समाप्त किया है। जो भी शिक्षा विश्वविद्यालय के अन्दर पाते हैं, उसका वास्तविक प्रयोग बाहरी समाज में होता है। समाज ही उनके ज्ञान की कसौटी है। यहीं उन्हें 'दुनिया-दारी' का ज्ञान होता है। फिर भी विश्वविद्यालयीय शिक्षा तथा बाह्यशिक्षा में कोई

मूलभूत टकराव नहीं है। इसके विपरीत, वे एक दूसरे के पूरक हैं। बुद्धिमान छात्रों को चाहिये कि वे विश्वविद्यालय में प्राप्त शास्त्रीय ज्ञान तथा समाज में प्राप्त व्यावहारिक ज्ञान के बीच एक सुन्दर सामंजस्य स्थापित करें। उन्हें यह भी चाहिये कि 'अधिक' से 'अधिकतर' ज्ञान की ओर अग्रसारित हों। लॉर्ड टेनिसन के यूलिसस की तरह, आदमी के सोचने की सीमा के पार जाकर उन्हें ज्ञानार्जन करना चाहिए। उनका उद्देश्य होता है: 'प्रयास करना' खोज करना, पता लगाना, और कभी भी हार न मानना'। उनके लिये, ज्ञान ही जीवन है, और अज्ञान मृत्यु। वे जानते हैं कि अज्ञान को दूर करने में ज्ञान एक महत्त्वपूर्ण भूमिका अदा करता है। केवल सम्यक् ढंग से शिक्षित मस्तिष्क ही आत्मविश्वास तथा साहस के साथ समाज की समस्यायों को समझ सकता है और सामना कर सकता है। पढ़े-लिखे लोगों को अलग दुनिया बसाने की जरूरत नहीं है, क्योंकि अलगाव की भावना से समाज को क्षति पहुँच सकती है। मेरे कहने का मतलब यह है कि विश्वविद्यालयीय शिक्षा का सम्बन्ध सीधे जीवन से होना चाहिये। अतएव, सामाजिक सम्पर्क तथा राष्ट्रीय सेवा योजना में सभी छात्रों को हाथ बँटाना चाहिये, जैसा कि रूस में है। बहुधा आज देखा जाता है कि छात्र विश्व-विद्यालयों में अपना कीमती समय व्यर्थ के बकवासों या हँसी-मजाकों में व्यतीत करने के लिये आते हैं। उनके पास कोई निश्चित उद्देश्य नहीं होता है। मात्र एक उद्देश्य स्पष्ट दिखायी पड़ता है—उचित या अनुचित साधनों द्वारा सनद प्राप्त करना। उद्देश्य की पूर्ति होते ही वे अपनी पढ़ाई विसर्जित कर देते हैं। परीक्षा-भवन में, वे पिस्तौल की नोंक पर नकल करते हैं। दुर्भाग्यवश, आधुनिक परीक्षा-प्रणाली नकल करने तथा रटने के लिये बढ़ावा देती है। इन गंदी आदतों को दूर करने के लिए शिक्षा-शास्त्रियों को कोई न कोई उपचार ढूंढ़ना होगा। एक बार इनका उपचार हो जाने के बाद, गुणात्मक शिक्षा कागजी योग्यता का स्थान ग्रहण कर लेगी और छात्रों में गुणग्राहिता की शुद्ध भावना पनपेगी।

उपर्युक्त विचारधारा से संबंधित एक अन्य भी विचार है—वह है कि क्या शिक्षा जीवन के लिये है, या जीविका के लिये। आप सभी मुझसे सहमत होंगे कि मानव मात्र पेट नहीं है, वह केवल रोटी से ही जीवित नहीं रहता। वह जिंदा रहने के हेतु भोजन करता है, न कि भोजन करने के हेतु जिन्दा। यह सही है कि जीविका मानव-जीवन की जरूरत है। उच्च शिक्षा इस जरूरत की पूर्ति करती है। लेकिन पूरी कहानी यहीं नहीं समाप्त हो जाती है। मानव-जीवन में कुछ उत्तम आदर्श होते हैं, जिन्हें उच्च शिक्षा द्वारा जाना जाता है और प्राप्त (सद्प्रयासों द्वारा) किया जाता है। यदि इन उत्तम आदर्शों तक पहुँच लिया जाय, तब शिक्षा का कार्य पूर्ण हो जाता है, अन्यथा अपूर्ण। शिक्षा को जीवन के विकास में सहायक बनाना चाहिये। तथ्य तो यह है कि छात्रों के लिए समुचित नौकरियों की प्राप्ति तथा जीवन विकास में सहायक आदर्शों का बोध कराना उच्च-शिक्षा का पुनीत कर्तव्य है।

### (ब) परीक्षा-प्रणाली

जैसा कि पहले संकेत दिया जा चुका है, वर्तमान परीक्षा-प्रणाली भी दोषपूर्ण है। यह

खुले रूप से नकल करने तथा रटकर लिखने को प्रोत्साहन देती है। इन बुराइयों को दूर करने के लिये हमें परीक्षा के प्रश्नपत्रों को नये ढंग से तैयार करना होगा। परम्परागत प्रश्नपत्रों के स्थान पर हमें छोटे-छोटे प्रश्नों की एक सारणी तैयार करनी होगी। इन प्रश्नों का उत्तर अधिकांशतः 'हाँ' या 'नहीं' में होगा। इससे हमारे छात्रों के मस्तिष्क जागरूक तथा वैज्ञानिक-ढंग का बनेगा और आधुनिक परीक्षा प्रणाली के दोष भी दूर होंगे। विश्वविद्यालयों में न्याय व समानता पर आधारित आन्तरिक मूल्यांकन-प्रणाली का श्रीगणेश होना चाहिये, पर इस बात का ध्यान रहे कि आन्तरिक तथा बाह्य मूल्यांकन में एक समुचित सन्तुलन हो। अमेरिका जैसे देशों में 'सीमेस्टर प्रणाली' काफी सफल रही है, पर भारतीय विश्वविद्यालयों में इस प्रणाली की सफलता वैसी नहीं दिखाई पड़ती है। भारतीय विश्वविद्यालयों के सन्दर्भ में, उत्तरपुस्तिकाओं के जाँचने में, 'ग्रेड प्रणाली' कहीं-कहीं प्रयोग में लायी जा रही है। हाल ही में विश्वविद्यालय अनुदान आयोग द्वारा इस प्रणाली की उपयोगिता के बारे में जानकारी के लिए कुछ कर्मशालायें ( workshops ) गठित की गई थी, जिन्होंने इस प्रणाली के पक्ष में अपनी आम राय दी है।

**(इ) पी-एच० डी० के विकल्प** (alternatives)

अब तक पी-एच०, डी० चुने हुये किसी क्षेत्र में विशेष दक्षता की मानी हुयी डिग्री है। काफी हद तक यह विश्वविद्यालय के शैक्षणिक जीवन को सुधारने व स्वस्थ बनाने में योगदान करती है। अमेरिका जैसे देशों में लोग इसके विकल्प को ढूँढ़ने में व्यस्त हैं, क्योंकि वहां (जैसा कि अन्यत्र भी) यह डिग्री न केवल अत्यधिक खर्चीली, अपितु समय को निगलने वाली भी हो गयी है। किन्तु अभी तक कोई ठोस परिणाम वहाँ नहीं निकला है। यदि पी-एच० डी० का मतलब 'शोधकार्य' है, तब इसका कोई भी विकल्प मिलना असंभव ही है। पर यदि यह एम०ए० से एक उच्चतर डिग्री है, अथवा एक नौकरी दिलाने की सनद है, तब निम्न विकल्प फिलहाल सुझाये जा सकते हैं:—

(१) **एम.लिट्. कोर्स,** जो कि पी-एच. डी० के लिए होने वाली भीड़ को काफी कम कर सकती है। इससे पी-एच डी० मात्र असाधारण मेधावी शिक्षार्थियों के लिये खुली रहेगी। एम०लिट्० का कोर्स २ वर्ष की अवधि का होगा और दो स्पष्ट अलग-२ दिशाओं में विकसित किया जा सकता है।

(अ) सेमिनार कार्य के रूप में—कम से कम ४ सेमिनार कोर्सों, जो कि एक अच्छी अवधि तक चलाये जाँय, को सफलतापूर्वक पास किया जाय, और इनमें से कम से कम २ सेमिनार प्रति वर्ष पूरे किये जाँय;

(ब) शोध-प्रबंध लिखने के रूप में—इसमें शोध कार्य—प्रणाली और खोजपूर्ण लेख (कम से कम ४ दो वर्ष की अवधि में) सम्मिलित हैं।

(२) **उच्च कोटि का प्रकाशित ग्रंथ,** जो कि कम से कम १५०—२०० पृष्ठों का हो।

(३) **सृजनात्मक कृतियाँ,** जो कि काफी उच्च कोटि की तथा कुछ लम्बाई लिये हुये हों। यह साहित्यिक क्षेत्र में होगा। वैज्ञानिक क्षेत्र में कोई महत्त्वपूर्ण आविष्कार जिसे उस क्षेत्र के लब्धप्रतिष्ठित विद्वानों की मान्यता प्राप्त हो।

(४) जोर-शोर का क्षेत्रकर्म ( fieldwork ), दत्त एकत्रीकरण (data-collection), और उत्तम कोटि के कर्मशालायें (workshops), जो कि सामाजिक कार्यकर्त्ताओं, व्यवहार-विशेषज्ञों एवं सांख्यिकों के लिये होंगे।

(५) प्राविधिक, प्रबंधकीय एवं व्यावसायिक ट्रेनिंग, जो कि एक लम्बी अच्छी अवधि की होगी, की व्यवस्था। इस प्रकार की ट्रेनिंग नौकरी की प्राप्ति में सहायक होगी और छात्रों में बढ़ते हुये असंतोष को भी समाप्त कर सकेगी।

निष्कर्ष

उच्च शिक्षा के पुनर्गठन में शिक्षाशास्त्रियों को उपरोक्त समस्याओं की ओर उचित ध्यान देना होगा। इसके अतिरिक्त, चूँकि विश्वविद्यालय स्वतन्त्र इकाई होता है, यहाँ पर लोकतन्त्रात्मक परम्पराओं को अपनाकर एक अनुकरणीय उदाहरण छोड़ा जा सकता है। परिसर में होने वाली गड़बड़ियों को दूर करने तथा नवयुवकों के क्षोभ को दूर करने के हेतु विश्वविद्यालयों की प्रबंध-समितियों में अध्यापकों तथा छात्रों का समुचित प्रतिनिधित्व होना चाहिये। निस्सन्देह, खुला प्रवेश' 'दीवालरहित विश्वविद्यालय', आजीवन शिक्षा, परीक्षा-प्रणाली में अपेक्षित सुधार आदि जब कार्यरूप में परिणत हो जायेंगे, तब वर्तमान सड़ी-गली उच्च शिक्षा के ढाँचे में जान आ जायेगी और उसका पुनर्गठन संभव होगा।

---

# आर्यसमाज के सौ वर्ष

प्रकाशवीर शास्त्री, संसत्सदस्य

सुप्रसिद्ध इतिहास-लेखक रोम्यां रोला ने आर्यसमाज और उनके प्रवर्त्तक स्वामी दयानन्द सरस्वती के सम्वन्ध में लिखा था:—

"आर्यसमाज सब मनुष्यों एवं सब देशों के प्रति न्याय और स्त्री-पुरुषों की समानता को सिद्धान्त रूप में स्वीकार करता है। यह जन्मना जाति-पांति का विरोधी है और गुण, कर्म, स्वभाव के आधार पर वर्णव्यवस्था को मानता है। इस विभाजन से धर्म का कोई सम्वन्ध नहीं है। अस्पृश्यता से आर्यसमाज को घोर घृणा है। स्वामी दयानन्द से बढ़कर हरिजनों के हितों का रक्षक दूसरा कोई कठिनाई से ही मिलेगा। आर्यसमाज में उनका प्रवेश समानता के आधार पर होता है। आर्य कोई जाति नहीं है, आर्य तो श्रेष्ठ और उन्नतमना व्यक्ति को कहते हैं। स्त्रियों की दयनीय स्थिति से उभारने, समान अधिकार दिलाने और शिक्षा की उपर्युक्त व्यवस्था कराने में दयानन्द जी ने वड़ी उदारता और वहादुरी से काम लिया।

भारत में इस समय जो राष्ट्रीय पुनर्जागरण दीख रहा है उसमें भी स्वामी दयानन्द ने प्रवल शक्ति के रूप में काम किया। उनके द्वारा स्थापित आर्यसमाज ने इच्छा अथवा अनिच्छापूर्वक बंगाल में १६०५ में विप्लव का भी मार्गदर्शन किया। स्वामी जी सार्वजनिक रूप से भले ही यह घोषणा करें--आर्य समाज का प्रत्यक्ष राजनीति से कोई सम्वन्ध नहीं है पर ब्रिटिश सरकार का मत उनसे भिन्न था। दयानन्द राष्ट्रीय संगठन और पुनर्निर्माण का उत्साही मसीहा था। मैं समझता हूं—राजनीतिक जागरण को बनाये रखने और सही दिशा देने में उनका प्रमुख हाथ रहा।"

१८५७ की क्रान्ति के बाद अंग्रेजों ने अच्छी तरह भांप लिया था—भारतीयोंकी शक्ति और साहस का केन्द्र इनकी धार्मिक आस्थाओं से जुड़ा हुआ है। जब तक उसकी जड़ें न हिलें तब तक हमारी जड़ें नहीं जमेंगी। क्रान्तिको दबाने की आड़ में अंग्रेजों की क्रूरता पराकाष्ठा को पहुंच चुकी थी। जबानों पर ताले पड़े हुए थे और कलमें रगड़ दी गई थीं। परिस्थिति का लाभ उठाकर धार्मिक और सामाजिक जीवन में भी ब्रिटिश शासन ने हस्तक्षेप प्रारम्भ कर रखा था। धड़ाधड़ लोगों को ईसाई बनाया जा रहा था। भारतवासी अपने ही धर्म से घृणा करने लगें, इसके भी योजनाबद्ध प्रयास चल रहे थे। कथा-वार्ता, मन्दिर और उपासना का कोई स्थल ऐसा नहीं बचा था जहां सरकार के गुप्तचर न बैठे हों।

एक ओर तो अंग्रेज शासन का सहारा लेकर अपनी यह चालें चल रहा था और दूसरी ओर रूढ़ि और अन्धविश्वास में फंसा भारत का बहुसंख्यक समाज अपनी आत्महत्या के ताने-बाने बुन रहा था। जाति-पांति और छुआछूत घुन बनकर समाज को खा रही थी। महिलाओं को पढ़ना-लिखना तो बहुत दूर की बात थी उन्हें गायत्री मन्त्र का उच्चारण करने तक की मनाई थी। धर्माचार्यों ने 'स्त्री-शूद्रौ नाधीयाताम् इति श्रुतेः' वेद में महिलाओं और शूद्रों को पढ़ने का अधिकार नहीं है इस तरह की व्यवस्थाएं दे रखी थी। बाल-विवाह, वृद्ध-विवाह और बहुविवाह पर जहां कोई प्रति-बन्ध नहीं था। वहाँ विधवा-विवाह अथवा पुनर्विवाह की चर्चा तक करना समाज में अपराध हो गया था। हरिजन देव-मन्दिरों में जाकर मूर्ति के दर्शन नहीं कर सकते थे, वे सवर्णों के कुओं से पानी नहीं भर सकते थे। किसी तथाकथित उच्च वर्ण के

व्यक्ति से उनका स्पर्श हो जाय तो उल्टा उन्हें ही दण्डित होना पड़ता था। दक्षिण भारत में आज भी ब्राह्मण-अब्राह्मण के बीच जो चौड़ी खाई देखने में आती है। यह सब उसी के स्मृति चिन्ह हैं। आज की सरकार कम से कम मुंह से तो सबको समान मानकर चलने की बात कहती है। पर उस समय का शासन तो उसे और हवा दे रहा था। यज्ञों में पशुबलि, और सती प्रथा जैसी बुराइयां शास्त्रों की आड़ लेकर पनप रही थीं। ऐसे में जब शासन और समाज दोनों उल्टे रास्ते पर हों तब उनसे टक्कर लेना कितना कठिन काम था। ऋषि दयानन्द सरस्वती ने इसी के लिए आर्यसमाज के नाम से एक क्रान्तिकारी संगठन की नींव चैत्र शुक्ला प्रतिपदा संवत् १९२२ में ( १२ अप्रैल १८७५ को) बम्बई के गिरगांव मुहल्ले में डाक्टर मानिकचन्द की वाटिका में रखी थी। अब तो उस स्थान पर एक भव्य आर्यसमाज मन्दिर का निर्माण हो गया है।

प्रारम्भ में आर्य समाज को वेदों और शास्त्रों की आड़ में पनप रही बुराइयों का दुर्ग ध्वस्त करने में शास्त्रार्थों का सहारा लेना पड़ा। स्वयं स्वामी दयानन्द जी ने हरिद्वार काशी, पूना और लाहौर आदि नगरों में पहुंचकर सत्यासत्य का निर्णण करने के लिए कई सम्प्रदायों के धर्माचार्यों से शास्त्रार्थ किये। हरिद्वार और काशी के शास्त्रार्थों से पौराणिक जगत् में खलबली मच गई। काशी नरेश महाराजा ईश्वरी नारायणसिंह न्यायाधीश श्री महादेव गोबिन्द रानाडे और कई अंग्रेज न्यायाधीशों ने भी स्वामी जी के इन शास्त्रार्थों की अध्यक्षता की। श्री रानाडे तो एक ही शास्त्रार्थ से इतने प्रभावित हुए कि आर्यसमाज के संगठन में सक्रिय रुचि लेने लगे। स्वामी जी के बाद तो शास्त्रार्थों का प्रवाह सा ही देश में चल पड़ा। पहले यह शास्त्रार्थ वैदिक सिद्धान्तों पर ही विशेष होते थे। बाद में तो इस्लाम और खिस्ती सिद्धान्तों की सचाई जानने के लिए भी होने लगे।

धर्म प्रचार के साथ-साथ शिक्षा क्षेत्र में भी आर्यसमाज की उपलब्धियों का अपना पृथक् ही स्थान है। मैकाले ने अंग्रेजी की जिस शिक्षा-पद्धति को आधार बनाकर भारतीयों के मन और मस्तिष्क सदा के लिए दास बनाने चाहे थे, आर्य समाज ने उस योजना को अपने गुरुकुल और डी० ए० वी० कालेज खोलकर असफलप्राय कर दिया।

गुरुकुल पद्धति के जन्मदाताओं में स्वामी श्रद्धानन्द और स्वामी दर्शनानन्द प्रमुख थे। दयानन्द ऐंग्लो वैदिक कालेजों के प्रारम्भ करने वालों में महात्मा हंसराज, लाला लाजपतराय जैसे नेताओं ने अपना सर्वस्व लगा दिया। ब्रिटिश शासन से एक पैसा लिये बिना भारत भर में फैली इन शिक्षण संस्थाओं पर उस समय प्रतिवर्ष लगभग बीस लाख रुपया आर्यसमाज व्यय करता था। आज तो इन संस्थाओं का बजट करोड़ से भी ऊपर बैठता है। इन संस्थाओं से जो भी स्नातक उन दिनों निकले उनमें एक अजीब ही तड़प अपने देश और समाज के लिए रहती थी। सरदार भगतसिह और राम प्रसाद बिस्मिल जैसे छात्र इन्हीं संस्थाओं की देन थी।

धार्मिक शिक्षा के साथ इन संस्थाओं की एक प्रमुख विशेषता यह रही—शिक्षा का माध्यम यहां हिन्दी था। काशी विश्वविद्यालय की रजत जयन्ती के अवसर पर गांधी जी नें मालवीय जी से अपने सार्वजनिक भाषण में कहा था--- महामना ! गंगा के किनारे हरिद्वार के जंगलों

में गुरुकुल खोलकर जब स्वामी श्रद्धानन्द हिन्दी के माध्यम से उच्च शिक्षा दे सकते हैं तो वाराणसी की गंगा के किनारे बैठकर इन बच्चों को टेम्स का पानी क्यों पिला रहे हैं?

आर्य समाज की शिक्षण-संस्थाओं में बालकों से भी अधिक बालिकाओं की शिक्षा पर बल दिया गया। अक्टूबर १८८६ में सबसे पहला कन्या महाविद्यालय जालन्धर नगर में लाला देवराज ने स्थापित किया। अब तो आर्य समाज के कन्या गुरुकुल और गर्ल्स कालेज मिलाकर कई सौ महिला-शिक्षणालय देश में चल रहे हैं। पर जब जालन्धर में पहला कन्या महाविद्यालय बना तो हिन्दुओं ने ही आर्यसमाज को इसाईयों का एजेन्ट कहना प्रारम्भ कर दिया। उस समय तक कन्याओं के जो विद्यालय उत्तर-भारत में थे वह प्रायः सभी इसाई संगठनों द्वारा संचालित होते थे। लेकिन अब तो आर्यसमाज की वह हवा ऐसी फैली है कि हिन्दुओं में कोई वर्ग ऐसा नहीं बचा जिसने अपने कन्या विद्यालय न खोल रखे हों। महिलाओं में परदा तो लगभग अब पूरे देश से ही हट रहा हैं। लेकिन गुरुडम अन्धविश्वास और पाखण्ड से अभी पूरी तरह भारत की महिलायें मुक्ति नहीं ले सकीं।

अंग्रेजी राज्य में बनी सेन्ट्रल असेम्बली में भी लाला लाजपतराय, भाई परमानन्द, श्री हरविलास शारदा और चौधरी मुख्त्यारसिंह जैसे कई प्रमुख आर्यसमाजी सदस्य थे। ये लोग सामाजिक कुरीतियों को मिल रहे सरकारी प्रश्रय की तीखी आलोचना करते थे। इन्हीं में से पिछले दोनों नेताओं ने बाल–विवाह पर प्रतिबन्ध लगाने और अन्तर्जातीय या अन्तर्धर्मीय हिन्दू विवाह को वैध ठहराने सम्बन्धी दो कानून भी बनवाए। आज तक वह कानून 'शारदा एक्ट' के नाम से जाने जाते हैं।

जन-सेवा में भी आर्यसमाज ने आगे रहकर कार्य किया। मालाबार का मोपला विद्रोह हो या राजस्थान और बंगाल का अकाल, आर्य समाज के कार्यकर्त्ता हजारों मील की यात्रायें करके सेवा करने वहां पहुंचते थे। क्वेटा और बिहार के भूकम्प में भी इनका सेवाकार्य अलग दीख पड़ता था। भारत-विभाजन से पूर्व गांधी जी के साथ रहकर नोआखाली और दूसरे स्थानों में छाया की तरह आर्य वीर दल के स्वयंसेवकों ने काम किया। विभाजन के बाद जो कहर टूटा और लाखों-लाखों की संख्या में पाकिस्तान से काफिले अपना घर छोड़कर भारत आए, देश भर में आर्यसमाजों के मन्दिर उनके लिए खोल दिये गए। जो युवतियां पाकिस्तान में जबरदस्ती रोक ली गई उनके निकालने में कुछ आर्यसमाजियों को मुसलमान बनकर महीनों वहां रहना पड़ा। बड़ा दर्दनाक दृश्य था १९४७ में देश के विभाजन का। इस में आर्य समाज की भी करोड़ों की सम्पत्तियों स्कूल, कालेज और विशाल आर्यसमाज मन्दिर उधर रह गए। कई सौ आर्यसमाजी मौत के घाट भी उतर गए।

अपने जन्मकाल से ही आर्य समाज को संघर्षो से जूझना पड़ा। कुछ ऐसी घड़ी में आर्य समाज की नींव पड़ी जो पूरी एक शताब्दी ही संघर्ष अज्ञान और अन्याय दोनों से करना पड़ा। इसमें लगभग दो दर्जन तो आर्यसमाज के चोटी के नेता स्वामी श्रद्धानन्द, पंडित लेखराम, महाशय राजपाल और शुक्रराज शास्त्री जैसे व्यक्ति बलि चढ़ गए। दूसरे कार्यकर्ताओं की संख्या तो सैकड़ों में बैठती है। पर अपनों और परायों

से हुए इन संघर्षों में आर्यसमाज का स्वरूप निरन्तर निखरता ही गया ।

इनमें कुछ संघर्ष देशी रजवाड़ों से भी आर्य समाज को करने पड़े । पटियाला, धौलपुर, लोहारु, भोपाल, रामपुर और हैदराबाद के संघर्ष तो प्रमुख उल्लेखनीय हैं । अक्तूबर १९०९ में पटियाला की रियासत के राजा ने अंग्रेजों के इशारे पर ८४ आर्यसमाजियों को गिरफ्तार कर एक राजद्रोह का मुकदमा उन पर चला दिया । गिरफ्तार व्यक्तियों में राजा ज्वालाप्रसाद ( पश्चिमी बंगाल के भूतपूर्व राज्य पाल श्री धर्मवीर के पिता ), जो आगे चलकर उत्तर प्रदेश के चीफ इंजीनियर बने वह भी थे । केस बेबुनियाद था । इसलिए रियासत को को झुकना पड़ा । स्वामी श्रद्धानन्द, दीवान बद्री-दास और बैरिस्टर रोशनलाल आर्यसमाज के वकील थे । रियासत ने लाखों रुपया खर्च करके एडवर्ड गे नामक अंग्रेज वकील को लाहौर से बुलवाया था । धौलपुर के राजा ने १९१५ में आर्यसमाज मन्दिर ही गिरवा दिया था पर बाद में आर्यसमाज की शक्ति का पता लगते ही जल्दी फिर उसने अपनी भूल सुधार ली । वायसराय को बीच में डालकर समझौता कर लिया । लोहारु, भोपाल, रामपुर इन तीनों रियासतों के शासक मुस्लिम थे । आर्यसमाज के जलसे, जलूस और प्रचार की निर्भीक पद्धति से वे बौखला से गए । और तो उनके हाथ में क्या था सिवाय प्रतिबन्ध लगाने के । लेकिन यह उन्हें भी पता नहीं था इनके पीछे एक अच्छी खासी ऐसे उभरते नौ जवानों की फौज है जो हमेशा सर पर कफन बांधे घूमती है । जल्दी ही उन्हें सद्बुद्धि आ गई अन्यथा बात बहुत बढ़ जाती ।

हैदराबाद रियासत का नवाब मीर उस्मान अली समय की गति को न पहचान सका । उसने आर्यसमाज सें नौ महीने तक सीधी टक्कर १९२९ में ली । पर इधर तो नगाड़े पर चोट पड़ने की देर थी, भारत भर से स्पेशल रेल गाड़ियाँ हैदराबाद को चल पड़ीं । सत्याग्रहियों का एक तूफान था जो उमड़ा चला आ रहा था । हैदराबाद सत्याग्रह में पहले जत्थे के नेता महात्मा नारायण स्वामी को गिरफ्तार कर जब गुलबर्गा जेल में बन्द किया गया तब से ही रियासत में हवा फैल गई—निजाम ने साधु पर हाथ डाला है खुदा खैर करे इस सत्याग्रह में आर्यसमाज की बड़ी शानदार विजय हुई । उसके बाद से निजाम का सूर्य बराबर ढलता ही गया । जब हैदराबाद रियासत का भारत में विलय हुआ तब सरदार पटेल ने कहा था— यदि आर्यसमाज ने पहले अनुकूल हवा न बनाई होती तो तीन दिन में किंग कोठी से आसफ जाही झण्डा उतारना कठिन था ।

हैदराबाद-सत्याग्रह को समाप्त हुए अभी कुछ साल ही निकले थे, सिंध की मुस्लिम लीगी सरकार ने सत्यार्थ प्रकाश के १४ वें समुल्लास पर २६ अक्तूबर, १९३४ को प्रतिबन्ध लगा दिया । इस समुल्लास में इस्लाम की आड़ में पनप रही कुरीतियों की आलोचलना है । महात्मा नारायण स्वामी जी के नेतृत्व में फिर करांची को कूच होने लगा । लेकिन ब्रिटिश वायसराय ने राज्य सरकार को समझाया--क्यों अपनी शामत बुलाते हो ? इस पर सिन्ध सरकार ने झट घोषणा कर दी अब हमारा ऐसा कोई इरादा नहीं है ।

सामाजिक कुरीतियों से भी जगह-जगह



लिय बड़ा भारी चैलेंज है ।

आर्यसमाज को टक्कर लेनी पड़ी। संविधान में तो अब स्वाधीन भारत में हरिजनों के समान अधिकार स्वीकार किये गये हैं। लेकिन आर्य-समाज तो समाजिक स्तर पर छुआछूत के विरूद्ध प्रारम्भ से ही अभियान प्रारम्भ कर रहा था। इसमें वहुतों के सिर भी फूटे, सगे सम्बन्धी भी छूटे और जाति-बहिष्कार भी हुए पर आर्यसमाजी थे जो अपने लक्ष्य से नहीं हटे। शताब्दियां बीत गई थीं हरिजनों को तालाबों का गन्दा पानी पीते-पीते। सवर्ण हिन्दू न उन्हें अपने कुओं से पानी भरने देते थे न उन्हें अपने सामने खाट पर बैठने देते थे और न हीं मन्दिरों में देवी-देवताओं के दर्शन करने देते थे। इसाई-मुसलमान हिन्दुओं की इस कमजोरी का पूरा लाभ उठा रहे थे। अंग्रेज सरकार ने तो एक बार लावारिस माल की भांति उन्हें आधे हिन्दुओं में और आधे मुसलमानों में बांटने की योजना ही बना ली थी। वह तो गांधी जी की आमरण अनशन की घोषणा से उस समय बात संभल गई।

उत्तर प्रदेश के पहाड़ों में हरिजनों को शिल्पकार और बिट आदि नामों से पुकारा जाता था। पहली बार भी विवाह के बाद इनकी लड़कियों को पालकी में बैठकर पति के घर जाने की मनाही थी। सवर्ण हिन्दुओं ने अपनी नाक ऊंची रखने के लिए हरिजन लड़कियों को पैदल जाने की प्रथा बना रखी थी। आर्यसमाजी कार्यकर्त्ताओं ने जब अपने कंधों पर उनकी पालकी रखकर पति के घर ले जाने की कोशिश की तो उन पर आक्रमण कर दिए गए। अन्त में लाला लाजपतराय को एक और उपाय सूझा। हरिजनों को हजारों की संख्या में हवन पर बैठा कर उन्होंने यज्ञोपवीत दिये और कहा अब से तुम अपने को आर्य कहो। आर्य की बेटी को पालकी में बैठकर पति के घर जाने से कोई नहीं रोक सकता। तब कहीं जाकर वह समस्या सुलझी। लगभग ऐसी ही स्थिति पंजाब और सीमाप्रान्त में मेघ हरिजनों की थी। उन्हें भी महाशय नाम देकर आर्यसमाज ने सामाजिक अधिकार दिलाये।

बाल विवाह और बृद्ध विवाह भी पहले से तो बहुत कम हुए हैं। अन्तर्जातीय और विधवा विवाह भी बढ़ रहे हैं। पर ढोंग और अन्धविश्वासों की आड़ में पनप रही कुरीतियां अभी पूरी पूरी तरह नहीं मिट सकीं। कुछ तो और उल्टी नये परिवेश में समाज में प्रवेश कर रही हैं। आर्य-समाज के प्रवर्तक ने जब से वेदों की सही व्याख्या समाज के सामने रखी तब से शास्त्रों के नाम पर जो कुरीतियां चल रही थीं उन्हें दूसरा सहारा ढूंढना पड़ा अथवा अपनी मौत मरना पड़ा। सती प्रथा और यज्ञों में पशुबलि भी उन्हीं कुप्रथाओं में थी। दूसरी कुरीतियों की जड़ें भी आर्यसमाज ने हिला तो जरूर दीं पर हटी वह नहीं। रूढ़िग्रस्त व्यक्तियों की आस्था में अन्तर अवश्य आया है।

आर्यसमाज को घर और बाहर दोनों जगह ही क्रान्ति की मशाल जलानी पड़ी। समग्र क्रान्ति में धार्मिक और संस्कृतिक क्रान्ति के साथ राजनीतिक व शैक्षणिक क्रान्ति की भला कैसे उपेक्षा हो सकती थी। स्वाधीनता-आन्दोलन में काँग्रेस के मंच पर लाला लाज-पतराय, स्वामी श्रद्धानन्द, भाई परमानन्द और श्री देशबन्धु गुप्त जैसे तेजस्वी नेता जहां ब्रिटिश सरकार को उखाड़ने में दिन-रात एक

कर रहे थे वहाँ क्रान्तिकारियों में सरदार भगत-सिंह, रामप्रसाद बिस्मिल, रोशनसिंह, मदन-लाल ढिंगरा और श्यामजी कृष्ण वर्मा जैसे व्यक्ति अपने प्राण हथेली पर लिये घूम रहे थे। विदेशों में भारतीय स्वतन्त्रता का जो आन्दोलन चला उसमें भी जहां-जहां आर्य समाज की शाखायें थीं वह धर्म समझकर इस आन्दोलन का साथ दे रही थी। दक्षिण पूर्वी एशिया में आजाद हिन्द फौज को न केवल धन से अपितु उसमें सम्मिलित होकर तन से भी काम किया। सिंगापुर, मलाया, थाईलैंड, वर्मा के आर्यसमाज मन्दिर उन दिनों छोटी छावनियों का काम कर रहे थे।

भारत से बाहर केनिया, युगांडा, तंजानियां आदि अफ्रीकी देशों में भी आर्यसमाज प्रारम्भ से ही सुधार कार्यों में लग रहा है। इधर मारी-शस, फीजी, सुरीनाम, ट्रिनीडाड और गुयाना आदि देशों में जहां प्रवासी भारतीय अधिक संख्या में हैं वहां तो आर्यसमाज ने भारत की संस्कृति और सभ्यता दोनों का ही प्रतिनिधित्व किया है। इन सब देशों में विधिवत् आर्य प्रति-निधि सभायें काम कर रही हैं। डी. ए. वी कालेज और हिन्दी पाठशालाएं चल रहीं हैं। हिन्दी में पत्र-पत्रिकाएं प्रकाशित हो रही हैं। अभी पीछे नागपुर में हुए विश्व हिन्दी सम्मेलन में जो प्रतिनिधि इन देशों के आए उनमें अधि-कांश आर्य समाज से संम्बन्धित थे। सम्मे-लन के अध्यक्ष श्री शिवसागर राम गुलाम जो इस समय मारीशस के प्रधान मन्त्री हैं वह अपने देश की आर्य प्रतिनिधि सभा के वर्षों तक अध्यक्ष रहे हैं।

हिन्दी प्रारम्भ से ही आर्यसमाज के प्रचार और प्रसार का माध्यम रही है। आर्य समाज के प्रवर्त्तक ऋषि दयानन्द की मातृभाषा गुजराती थी और अध्ययन का माध्यम भी संस्कृत था। पर देश की एकता के लिए उन्होंने हिन्दी को ही सशक्त भाषा माना। अपने ग्रन्थों और भाषणों में हिन्दी का ही अधिक प्रयोग उन्होंने किया है। ब्रिटिश शासन में ला० लाजपतराय आदि जिन आर्यसमाजियों पर राजद्रोह के अभियोग चले उनमें अन्य कारणों के साथ एक यह भी कारण सरकार ने रखा––ये लोग अपनी संस्था के काम काज में हिन्दी का प्रयोग करते हैं। हिन्दी और आर्य समाज दोनों प्रारम्भ से ही पर्यायवाची से शब्द बन गये हैं। हिन्दी पत्रकारिता को भी आर्यसमाज से अच्छा बल मिला है। सम्पादका-चार्य श्री रुद्रदत्त शर्मा, पंडित पद्मसिंह जी, श्री हरिशंकर शर्मा, प्रो० इन्द्रविद्यावाचस्पति, श्रीसत्य-देव विद्यालंकार जैसे उत्कृष्ट हिन्दी के सम्पादक आर्यसमाज की ही देन थे। आज भी कोई अच्छा हिन्दी का पत्र ऐसा नहीं है जिसमें दो चार आर्य-समाज से प्रभावित पत्रकार प्रमुख स्थान पर न हों। हिन्दी के मौलिक साहित्य के निर्माण में भी आर्यसमाज के विद्वानों का अपना पृथक् ही योगदान रहा है।

हिन्दी के साथ ही संस्कृत को भी जीवित रखने में आर्यसमाज ने यथाशक्ति प्रयास किया है। वाराणसी की पुरानी पीढ़ी के पंडितों ने संस्कृत को कुछ परिवार-विशेष और वर्ण-विशेषों की बपौती बना दिया था। इससे जो संस्कृत राजा से लेकर लकड़हारों तक की भाषा कभी रही वह सिमटकर चन्द हाथों में चली गई आर्यसमाज के गुरुकुलों ने फिर संस्कृत को नई दिशा प्रदान की। इन गुरुकुलों से जहां हर

जाति और वर्ण के छात्र बिना किसी भेद भाव के संस्कृत के विद्वान् बनकर निकलें वहां कन्याओं के लिए भी आर्यसमाज ने कन्या गुरुकुल खोले। जिन दवियों से गायत्री मन्त्र सुनने और बोलने तक का अधिकार समाज ने छीन लिया था, आर्यसमाज की कृपा से आज वह संस्कृत की विदुषी स्नातिका बनकर कन्या गुरुकुलों से निकल रही हैं।

वैचारिक क्रांति के क्षेत्र में आर्यसमाज का योगदान आसानी से नहीं भुलाया जा सकेगा। पर पुराने इतिहास पर गर्व करना भर ही पर्याप्त नहीं है। शताब्दी के दूसरे चरण में प्रवेश करते समय आर्यसमाज जहां अपनी गत उपलब्धियों पर गर्व करे वहां भविष्य के लिए कुछ नई योजनायें भी हाथ में ले। क्रियाशील संगठन समय के साथ अपनी गतिविधियों को मोड़ देते ही हैं। जो नहीं देते उन्हें समय इतिहास के पृष्ठों में लपेट कर एक ओर रख देता है।

स्वाधीनता के सत्ताइस वर्ष बाद देश आज फिर नई करवट बदल रहा है। चारों ओर क्रान्ति और परिवर्तन के स्वर सुनाई दे रहे हैं। आर्यसमाज की अपने गौरव और परमपराओं के अनुरूप ही भूमिका इसमें रहनी चाहिए।

---

# गुरुकुल-क्रीड़ा समिति का गठन

प्रस्तुत कर्त्ता—नरेश मिश्र प्राध्यापक हिन्दी विभाग गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यायय हरिद्वार

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय में क्रीड़ा समिति का गठन किया गया है। क्रीड़ा समिति के अध्यक्ष आचार्य रामनाथ जी वेदालंकार हैं। समिति के संयोजक प्रो० ओमप्रकाश मिश्र हैं एवं विभिन्न खेलों के अध्यक्ष, विभिन्न विद्यालयों के आचार्य एवं कन्टोलर इसके पदेन सदस्य हैं। हाकी के अतिरिक्त प्रायः अन्य खेल नवम्बर से पूर्व नगण्य ही थे किन्तु कुलपति जी ने न केवल क्रीड़ा समिति ही गठित की अपितु विभिन्न खेलों के अध्यक्षों की नियुक्ति करवा कर खेलकूद को गतिमयता प्रदान की है। जिसमें निम्न खेलों के अध्यक्षों की नियुक्तियां हुई हैं।

१– क्रिकेट–प्रो० वीरेन्द्र अरोड़ा
२– बैडमिंटन–प्रो० श्याम नारायणसिंह
३– टेबलटेनिस–डा० गोवर्धन प्रसाद भट्ट
४– हाकी–प्रो० कौशल कुमार
५– फुटबाल–प्रो० सदा शिव भगत
६– कबड्डी–प्रो० जबरसिंह सैंगर
७– बास्केटबाल–प्रो० बुद्धप्रकाश मुकल
८– वालीबाल–श्री राजेन्द्र जोशी
९– एथलेटिक्स तथा शतरंज-प्रो० ओमप्रकाश मिश्र
१०– तैराकी–प्रो० श्री कृष्ण
११– पर्वतारोहण–प्रो० राजेन्द्र सैनी
१२– वन भ्रमण-ट्रेकिंग–श्री हरिवंश
१३– कुश्ती–डा० वासुदेव चैतन्य
१४– बागवानी–प्रो० विजय शंकर
१५– कैरम एवं चिकित्सा अधिकारी–डा० राजेन्द्र कुमार अग्रवाल।

उपर्युक्त खेलों में से अधिकांश खेल वर्तमान समय में चल रहे हैं।

# साहित्य समीक्षा

## दयानन्द सन्देश

[ काल अकाल मृत्यु शास्त्रार्थ विशेषाङ्क ]

जुलाई–अगस्त १९७५

सम्पादक—राजवीर शास्त्री एम. ए.
प्रकाशक—दीपचन्द आर्य, २ एफ कमला नगर
दिल्ली ६ वार्षिक– ६) रुपये।

'आर्य साहित्य प्रचार ट्रस्ट' द्वारा प्रकाशित मासिक पत्र "दयानन्द सन्देश" का यह विशेषाङ्क समालोचनार्थ प्राप्त हुआ। विवादास्पद विषयों के निर्णयार्थ शास्त्रार्थ का आयोजन कर "आर्ष साहित्य प्रचार ट्रस्ट" दिल्ली बहुत प्रशंसनीय व अभिनन्दनीय कार्य कर रहा है। इससे पूर्व भी सृष्टि संवत् के निर्णयार्थ भी ऐसा ही आयोजन किया गया था। इस प्रस्तुत अङ्क में काल अकाल मृत्यु के सम्बन्ध में एक पक्ष श्री पं० ओमप्रकाश जी शास्त्री का यह था कि मृत्यु का समय निश्चित है। दूसरा पक्ष श्री ब्र. वेदव्रत जी मीमांसक का था कि मृत्यु का समय निश्चित नहीं है। इसमें तो कोई शक ही नहीं कि वेदों में आयुष्य की वृद्धि के संबन्ध में बहुत मन्त्र हैं अतः वेदव्रत जी का पक्ष ठीक है। पर हमारे विचार में श्री ओमप्रकाश जी शास्त्री का कथन भी ठीक है। ये दो विरोधी कथन कैसे यह पूछ सकते हैं। इस सम्बन्ध में विस्तार से हम यहां न लिख सकेंगे, कुछ संकेत किये देते हैं। यह विवाद प्रमुख रूप से निश्चित 'अनिश्चित' शब्दों पर अधिकतर केन्द्रित रहा है। हमें यह समझना चाहिये कि शास्त्रों में क्या व्यवहार में भी शब्दों के प्रयोग बहुत शिथिल रूप में होते हैं। जैसे अमृत है, शत, सहस्र आदि हैं। अमृत का अर्थ है अमर होना कभी न मरना। पर शास्त्रों में आता है। एतद्वै मनुष्यस्यामृतत्वं यत् सर्वमायुरेति श. प. ९।५।१।१०, तां. २२।१२।१ य एवं शतं वर्षाणि यो वा भूयांसि जीवति स हैवैतद मृतमाप्नोति" श. प. १०।२।१।६।८ इसका तात्पर्य यह हुआ कि यदि मनुष्य सौ वर्ष या इससे अधिक जीवित रह जाये तो यह कहते हैं कि वह अमर होगया।

अब प्रश्न यह है कि 'सर्वं आयुः' शतं वर्षाणि शतायुः, जीवेम शरदः शतम्' आदि जो सैकड़ों प्रमाण हैं इनका क्या तात्पर्य है? हमारे विचार में भगवान् ने मनुष्य के जीवन की एक परिधि व सीमा सौ वर्ष की नियत कर दी। इसी भांति एक मन्त्र है त्र्यायुषं जमदग्नेः "अर्थात् जमदग्नि कश्यप तथा देवों की तिगुनी आयु होती है हमारी भी तिगुनी हो। पर प्रश्न यह है कि तिगुनी का क्या मतलब? कोई आयु नियत हो तभी तो तिगुनी होगी वह भगवान् की ओर से सौ वर्ष की नियत है। मन्त्र भी हैं "इमं जीवेभ्यः परिधि दधामि "अथर्व। इसी प्रकार और भी कई प्रमाण दिखाये जा सकते हैं। इस परिधि तक कौन पहुंच सकता है? कोई बिरला भाग्यशाली ही पहुंच पाता है। अतः आयु की वृद्धि का तो प्रश्न ही नहीं हां! ह्रास होता है। क्योंकि शत या सहस्र

की सीमा तक मनुष्य प्रायः नहीं पहुंच पाते, अतःशत व सहस्र का बहुत अर्थ कर दिया जाता है। अब रही 'सतिमूले तद्विपाको जात्यायुर्भोगाः' इस सम्बन्ध में ओमप्रकाश शास्त्री जी का कथन भी ठीक है। मनुष्य भाविजीवन के लिये आयु निश्चित लेकर आता है पर उन्हें भी अपने कथन में इतना परिवर्तन करना होगा कि यदि अपवाद रूप में कोई आयु को घटा, बढ़ा ले तो अलग बात है। प्रायः हम देखते हैं कि एक खूब हृष्ट पुष्ट व स्वस्थ व्यक्ति है, पर अचानक देह त्याग देता है। दूसरा चिर-काल से व्याधिग्रस्त हैं बुढ़ापे तक खाट पर पड़ा सड़ता है पर जीवित रहता है इसी भांति अन्य प्रासंगिक प्रश्न विवादास्पद बन शास्त्रार्थ के मध्य में उपस्थित हुए थे। उस संबन्ध में भी बहुत कुछ कहा जा सकता है पर पत्रिका का यह समीक्षात्मक स्तम्भ सीमित होने से हम यहीं विराम करते हैं हम यहां अपना मन्तव्य लिख देते हैं। काल=नियत काल=सौ वर्ष तक या उसके आस पास मृत्यु होना काल मृत्यु है और तद्विपरीत अकाल मृत्यु हैं। इस कलियुग में हम सबकी अकाल मृत्यु होती है।

---

# धरा जल रही है

श्री महावीर नीर

गगन जल रहा है, धरा जल रही है। सभी ओर देखो, व्यथा पल रही है।।

सपन जो संजोये, दफन हो गये वे।
सुमन जो संजोये, भसम हो गये वे।।
कहें किस से कैसे, जवां रो रही है····

ये ऊंची मीनारें, ये झिलमिल दीवारें।
ये सजती बहारें, ये डोली ये द्वारे।।
कहां इनमें रंगत, सभी रो रही हैं····

ये मातम मनाती, जवानी की खुशियां।
ये पानी गिराती, दुखियों की अंखियां।।
ये लिपटी कफन में, वफा रो रही है····

वे ऊंची उड़ानें, वे चमन के तराने।
जो चले थे सजाने, वतन को दीवाने।।
सुनो राहें उनकी, कहां खो रही है····

ये भूखे, ये नंगे, ये मायूस चेहरे।
ये रोते, कराहते, ये मासूम चेहरे।।
वे आशाएं इनकी, कहां सो रही है····

ये डाकू-लफंगे, ये गुण्डे, लुटेरे।
ये कपटी ये लम्पट, ये शराबी, जुआरे।।
ये हमारे चरित की, कथा रो रही है····

जीवन में देखो, अनुशासन कहां है?
बड़े और छोटे का, आदर कहां है?
यह सभ्यता हमारी खड़ी रो रही है····

वे भाषण की बातें, ये निराशा की बातें।
वे राशन की बातें ये दुराशा की बातें।।
यों कर्म औ कथन की सत्यता रो रही है····

ये माना कि हमने, 'अणु भी बनाया।
ये माना कि हमने, भट्ट भी उड़ाया।।
औ गगन के बिहारी, धरा रो रही है।

ये उमड़ती घटायें, ये घुमड़ती फिजायें।
ये बदलती हवायें, ये अकड़ती भुजायें।।
सुनो जिन्दगी अब- व्यथित हो रही है····

ये 'झुग्गी' हिली है, ये 'झोंपड़' भी अकड़े।
ये धूलि उड़ी है, ये कंकर भी अकड़े।।
समाजवादी क्रांति, उदय हो रही है····

धरा देखकर यह, गगन देखकर यह।
कपट से भरा हर, वचन देखकर यह।।
कवि 'नीर' दिल से, व्यथा उठ रही है····

# विश्वविद्यालयों का प्रयोजन

विश्वविद्यालयों का क्या प्रयोजन है ? विश्वविद्यालय क्यों स्थापित किये जाते हैं ? क्या यह शिक्षा की अन्तिम सीमा निर्धारित करती हैं ? या यह केवल टैक्निकल अथवा व्यावसायिक शिक्षा प्रदान करने का माध्यम हैं ? या कि किसी मत विशेष के प्रचार का साधन हैं ?

अलग-अलग संस्थान, अलग-अलग मुद्दों को लेकर स्थापित किये जाते हैं । लेकिन वह विश्वविद्यालय की संज्ञा में तब तक नहीं आ सकते जब तक वहां निम्नलिखित प्रवृत्तियां प्रभावशील न हों ।

(१) **तप**—ज्ञान संग्रह करने की उत्कट इच्छा, बौद्धिक चेष्टा, विद्या लाभ करने की प्रबल जिज्ञासा । अप्रमाद, विद्योपार्जन और विद्या प्रसार में सतत परिश्रम और कठोर साधना ।

(२) **निर्भयता**—सत्य की खोज, पाखंड का खण्डन । सत्य का हर दृष्टि से अध्ययन, दर्शन और उसकी प्रमाण एवं विवेक की कसौटी पर जांच । सत्य का ग्रहण, चाहे सत्य कितना ही अप्रिय क्यों न हो । असत्य का परित्याग ।

(३) **नम्रता**—अपने मत का जैसा भी वह अपनी अनुभूतियों के आधार पर आश्रित है, नम्रता पूर्वक विवेचन और प्रचार । विभिन्न विचार धाराओं का पारस्परिक आदान प्रदान । पंडितों एवं विद्यार्थियों का निरन्तर मिलन जुलन, विचार विनिमय और शास्त्रार्थ । विश्वविद्यालय सत्य की प्रयोगशाला है, न कि पहलवानों का अखाड़ा । यहां नम्रता पूर्वक परस्पर विरोधी सिद्धान्तों की जांच होती है, न कि मल्ल युद्ध । यहां पण्डित लोग जो विविध विषयों में पारङ्गत होते हैं इकट्ठा होकर एक दूसरे के सिद्धान्तों की जांच करते हैं और उनके परस्पर टकराव से अमृत की वर्षा होती है, न कि निर्जल बादल की गर्जना ।

(४) **सत्य का जन हिताय सर्व हिताय उपयोग**—आज विश्वविद्यालयों में शिक्षा के बारे में सर्वत्र असन्तोष है । विश्वविद्यालय से निकले हुये छात्रों की योग्यता प्रश्नास्पद है । हाल में अनुशासनहीनता का वातावरण कंट्रोल में जरूर आया है । पर वह कन्ट्रोल क्या हुआ जो आपत्कालीन डंडे के जोर से स्थापित किया गया हो ? कन्ट्रोल अथवा संयम तो सहज ही होना चाहिये । शिक्षा का ढांचा एवं स्तर ऐसा होना चाहिये जिससे कि स्नातक विश्वविद्यालयों से निकलते ही देश के आर्थिक, सामाजिक तन्त्र में यथा योग्य स्थान पर स्थापित हो जायें । जब तक यह न हो पायेगा, विश्वविद्यालयों के बारे में नुक्ताचीनी होती ही रहेगी । आखिर जब समाज विश्वविद्यालयों के कयाम पर इतना धन खर्च करता है तो वह यह आशा करता ही है कि इसका सदुपयोग होगा और जो यहां से स्नातक निकलेंगे वह देश और समाज की सेवा करेंगे ।

इसी सन्दर्भ में यहां के स्नातकों के बहिर्गमन की समस्या को भी आंकना होगा । क्या देश यह एफोर्ड कर सकता है कि शिक्षा का खर्चा तो यह देश करे परन्तु लाभ उठायें अन्य देश ? यदि इन लोगों से देश को लाभ नहीं पहुंचता तो यहां ऐसी शिक्षा ही क्यों उपलब्ध की जाय ? इस बात पर मनन करना होगा कि कल्याणकारी राज्यों में विश्वविद्यालयों के क्या अर्थ हैं ? जब राज्य स्वयं जनता के कल्याण के प्रति अपनी जिम्मेवारी अनुभव करता है तो क्या विश्वविद्यालय इस भावना से अछूते रह सकते हैं ?

भारत समृद्ध देश है, पर भारतीय दरिद्र हैं । यह विरोधोक्ति हमारे लिये बड़ा भारी चैलेंज है ।

यहां प्राकृतिक सम्पदा का अतुल भंडार है। पर जब तक उसका सही उपयोग करने की देश के नेताओं एवं जनसमुदाय में क्षमता नहीं हो जायेगी गरीबी कैसे दूर होगी ? जापान एवं जर्मनी गत महायुद्ध में पूर्णतया ध्वस्त हो गये थे। परन्तु आज फिर अग्रगण्य देशों की पंक्ति में उनका स्थान है। क्यों ? वहां के नेताओं ने, वहां के व्यवसाइयों ने, वहां की जनता ने अथक परिश्रम और पूर्ण सूझबूझ से दत्तचित्त होकर अपने देशों की काया बदल दी है। क्या हमारे पास ऐसी जनशक्ति का अभाव है ?

एक अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलन में पैंतीस देशों के प्रतिनिधी मौजूद थे। भारत के तो तीन ही प्रतिनिधि थे, पर तेइस देशों के चालीस प्रतिनिधि मूलतः भारतीय थे। भारतीयों की प्रतिभा किसी से कम नहीं। पर वह भारत की सेवा में न लगकर, स्वयं सिद्धि में लग जाती है। ऐसा क्यों ? उनको दूसरे देश अधिक कीमत देकर खरीद ले जाते हैं। जो शेष प्रतिभा बच जाती है वह देश के काम के लिये अपर्याप्त है।

आज हम एक चुनौति भरी शती में रह रहे हैं। देशों में फासले कम हो गये हैं। आवागमन के साधन वसीय होते जा रहे हैं। समय की दूरी तो समाप्त प्रायः हो गई है। दूर से दूर देश में जो कुछ भी हो रहा है उसका तत्क्षण समाचार प्राप्त हो जाता है। बल्कि तत्क्षण देखा भी जा सकता है। दूर से दूर की क्या बात। चन्द्र तक तो मानव पहुंच चुका है और उसके परे शुक्र पर भी हमारी पहुंच हो चुकी है। अन्तर्राष्ट्रीय स्पर्धा के इस युग में क्या हमारे विश्वविद्यालय पीछे रह जायेंगे ? हमारे विश्वविद्यालयों को पहिले की भांति प्रकाश स्तम्भ बनना होगा। नालन्दा और तक्षशिला की भांति दूरस्थ देशों में अपनी प्रतिष्ठा स्थापित करनी होगी। न केवल भारतीय समुदाय की सेवा हेतु बल्कि संसार भर की सेवा हेतु। विश्वविद्यालयों का कर्तव्य है कि वह देश और संसार की समस्याओं का अध्ययन करें। न केवल आधुनिक समस्याओं का वरन् आगे आने वाली समस्याओं का भी, और इसके प्रतिकार ढूंढें और सुझायें। यह भी उनका कर्तव्य है कि राष्ट्रीय और मानवीय समस्याओं को निबटाने की क्षमता रखने वाला ऐसा सुशिक्षित जन समुदाय पैदा करें जो वर्तमान एवं भविष्य में आने वाली चुनौतिओं का दृढ़ता से और योग्यता से मुकाबला कर सकें।

अश्मन्वती रीयते संरभध्वंवीरयध्वं प्रतरता सखायः।
अत्रा जहीत ये असन् दुरेवा अनमीवानुत्तरेमाभि
वाजान् ॥

अथर्व० १२।२।२६॥

उठो मित्रों ! देखो वह सामने अनेक विघ्न बाधाओं के पत्थरों से भरी संसार की दुस्तर नदी वेग से बहती चली जा रही है। उठो, तैयार हो जाओ, एक-दूसरे का हाथ पकड़ लो, मिलकर उद्यम करो और उसे पार कर जाओ। जो खोटी चालें हैं उन्हें यहीं छोड़ दो। आओ ! विघ्न बाधाओं की इस भयंकर नदी के पार उतर कर रोग रहित ऐश्वर्य, सुख का उपभोग करें।

बलभद्र कुमार

# गुरुकुल समाचार

महावीर 'नीर' विद्यालंकार, एम.ए. (हिन्दी व इतिहास)

## ऋतु-रंग

नवम्बर के अन्तिम सप्ताह और दिसम्बर के आरम्भ होते ही शीत ने कुल-भूमि पर अपना साम्राज्य स्थापित कर लिया। शीत की तीक्ष्णता उग्र हो उठी। ठण्डी-ठण्डी हवाओं के थपेड़े शरीर को कम्पायमान करने लगे। कुलवासियों और ब्रह्मचारियों ने रंग-बिरंगे ऊनी परिधान धारण कर सर्दी से बचाव शुरु कर दिया। शीत-लहर का प्रकोप कुल में सर्वत्र दृष्टि-गत होने लगा। हरे-भरे लम्बी-लम्बी घास वाले कुलीय मैदान झुलस गये। खेतों में गेहूं बो दिया गया। कुल में प्रातः ही पक्षियों की चहचहाट तथा ब्रह्मचारियों की सुमधुर प्रभातफेरी के स्वर सुनाई पड़ने लगे। अमृत-बाटिका में विविध फूलों व वनस्पतियों की शोभा अनुपम सौन्दर्य की सृष्टि कर उठी। फुआरे से निस्सरित जलधारा विविध जलबिन्दुओं में छिटकती हुई सूर्य-प्रभा से आभासित हो स्वर्णमुक्तायें बिखेरती सी प्रतीत होने लगी। मास के अन्त में कुलीय गगन पर रुई के ढेरों के समान मेघ-समूह मंडराने लगा। वातावरण सुहावना, शीतभरा व सौम्यता-युक्त रहा। स्वास्थ्य सबका उत्तम रहा। छोटे ब्रह्मचारी आर्य समाज-स्थापना शताब्दी समारोह में जाने के लिए पी०टी० आदि कार्यक्रमों में व्यस्त रहे।

## विद्यालय-विभाग

विद्यालय-विभाग में अध्ययन व अध्यापन का कार्य सुचारु-रूप से चल पड़ा है। आश्रम-व्यवस्था को बनाने के लिये आश्रम-अधिष्ठाताओं के कार्य में परिवर्तन किया गया है। श्री विजय कुमार जी शास्त्री ८,९,१० श्रेणियों में अधिष्ठातृ कार्य कर रहे हैं। श्री ज्ञानचन्द्र जी ६, ७ श्रेणियों में इसी प्रकार.५म श्रेणी में श्री रणजीतसिंह जी; चतुर्थ श्रेणी में श्री अतरसिंह जी; ३य श्रेणी में श्री पं० हरिबन्धु जी; १म व २य में श्री छतरसिंह जी अधिष्ठातृ कार्य कर रहे हैं। आजकल विद्यालय-विभाग में कार्यवाहक मुख्याध्यापक के रूप में आँग्ल भाषा अध्यापक श्री तिलकराज जी कार्य कर रहे हैं। चरित्र-निर्माण, अध्ययन तथा विविध क्रियाकलापों को ध्यान में रखते हुये विद्यालय का आगामी कार्य-क्रम चल पड़ा है।

**अर्द्ध-वार्षिक परीक्षा**—विद्यालय विभाग में १० दिसम्बर से १६ दिसम्बर तक छमाही परीक्षा हुई। परीक्षा-परिणाम अच्छा रहा। बीच-बीच में आचार्य डा० रामनाथ जी ने निरीक्षण भी किया। निम्न ब्रह्मचारी अपनी-अपनी श्रेणियों में प्रथम, द्वितीय तथा तृतीय स्थानों पर रहे।

**प्रथम श्रेणी–** ब्र० सञ्जय प्रथम, ब्र० वीरेन्द्र द्वितीय तथा ब्र० योगेन्द्रसिंह तृतीय
**द्वितीय श्रेणी–** ब्र० प्रेमप्रकाश प्रथम, ब्र० शिवशंकर द्वितीय तथा ब्र० कुलदीप तृतीय
**तृतीय श्रेणी–** ब्र० जगदीप प्रथम, ब्र० यशवन्त द्वितीय तथा ब्र० अशोक तृतीय
**चतुर्थ श्रेणी–** ब्र० नैनसिंह प्रथम, ब्र० शिवप्रकाश द्वितीय तथा ब्र० भूपेन्द्र तृतीय
**पंचम श्रेणी–** ब्र० उमाशंकर प्रथम, ब्र० भोलेराम द्वितीय तथा ब्र० लक्ष्मीनारायण तृतीय
**षष्ठ श्रेणी–** ब्र० इन्द्रपाल मुरा० प्रथम, ब्र० अशोक पंजाब द्वितीय तथा ब्र० सुखवीर तृतीय
**सप्तम श्रेणी–** ब्र० भगवानसिंह प्रथम, ब्र० महेश द्वितीय तथा ब्र० विजेन्द्र तृतीय
**अष्टम श्रेणी–** ब्र० गणेश प्रथम, ब्र० कमल द्वितीय तथा ब्र० रमेश बदरखां तृतीय
**नवम श्रेणी–** ब्र० चन्द्रप्रकाश (परिवार) प्रथम, ब्र० नरेन्द्र द्वितीय तथा ब्र० यशपाल तृतीय
**दशम श्रेणी–** ब्र० सञ्जय प्रथम, ब्र० लोकेश द्वितीय तथा ब्र० पशुपति तृतीय

## भारतीय हिन्दी परिषद्

भारतीय हिन्दी परिषद् का २७वां अधिवेशन कालीकट विश्वविद्यालय के तत्त्वावधान में २६, ३०, ३१ दिसम्बर ७५ को कालीकट में हुआ जिसमें प्रो० रामाश्रय मिश्र प्राध्यापक हिन्दी विभाग, विश्वविद्यालय प्रतिनिधि के रूप में सम्मिलित हुए। निबंध गोष्ठी में 'कबीर के काव्य में विदेशी या आगत शब्द नामक निबंध पढ़ा जिसमें अरबी, फारसी तथा तुर्की शब्दों के आगमन को हिन्दी का गौरव बतलाते हुए यह स्थापना की कि हिन्दी को समृद्ध एवं विश्वभाषा बनाने के लिए न केवल हिन्दीतर भारतीयभाषाओं-विभाषाओं के प्रचलित शब्दों को अपनाना होगा अपितु विदेशी भाषाओं के शब्दों को भी स्वीकारना होगा। इसके अतिरिक्त कवि सम्मेलन में कविता पाठ किया तथा गुरुकुलीय स्नातकों की बैठक का संयोजन भी किया।

## विविध खेल-कूद प्रतियोगितायें

नवम्बर के अन्तिम सप्ताह एवं दिसम्बर मास में अनेक क्रीड़ा-सान्मुख्यों का आयोजन हुआ। इन स्फूर्तिदायक एवं उत्साहवर्धक कार्यक्रमों से कुल में नये जीवन का संचार हुआ।

(१) २० नवम्बर को भल्ला कालेज के मैदान में हरिद्वार-क्लब और गुरुकुल विश्वविद्यालय की हॉकी टीम का मैच हुआ। गुरुकुल २ गोल से विजयी रहा।

(२) २५ नवम्बर को गुरुकुल मैदान पर हरिद्वार और गुरुकुल का मैच हुआ।

(३) २ दिसम्बर को ऋषिकुल-आयुर्वेदिक कालेज, हरिद्वार तथा गुरुकुल विश्वविद्यालय की हॉकी टीमों का मैच हुआ। गरुकुल २ गोल से विजयी रहा।

(४) ७ दिसम्बर को विद्यालय के प्रांगण में नेहरू परिवार एवं विवेकानन्द परिवार का कबड्डी-सान्मुख्य हुआ।

(५) ४ दिसम्बर को विद्यालय-अध्यापकों और ब्रह्मचारियों के बीच क्रिकेट खेल हुआ ।

(६) १७ दिसम्बर को भारत हैवी इलैक्ट्रिकल्स, हरिद्वार तथा गुरुकुल विश्वविद्यालय की हॉकी टीम के बीच मैच हुआ । मैच बराबर रहा ।

(७) २१ दिसम्बर रविवार को कुल में नवनिर्मित १२ परिवारों के बीच श्री कुलपति जी की अध्यक्षता में रस्साकसी के मैच हुए ।

(८) २१ दिसम्बर को ही विद्यालय-ब्रह्मचारियों एवं परिवार छात्र इलेविन के बीच क्रीकेट मैच हुआ । निर्णय 'परिवार छात्र इलेविन' के पक्ष में रहा ।

(९) ३१ दिसम्बर से विश्वविद्यालय हॉकी कोच सरदार अजीतसिंह के नेतृत्त्व में एक १६ दिवसीय हॉकी-कैम्प का श्रीगणेश किया गया । हॉकी टीम-कप्तान ब्र० विट्ठलराव होल्कर को चुना गया है ।

## प्रभात फेरी कार्य-क्रम

कुल के नये कुलपति श्री बलभद्र कुमार जी की प्रेरणा से एक नयी परम्परा का श्रीगणेश किया गया है जिसमें प्रतिदिन विद्यालय के ब्रह्मचारियों द्वारा प्रभातफेरी निकाली जायेगी । यह कार्यक्रम परिवार प्रमुखों व सदस्यों के द्वारा किया जाता रहेगा । कुलपति जी का कहना है कि इस प्रकार के कार्यक्रमों से कुल में जो प्रमाद की अवस्था आ गयी है, वह दूर हो सकेगी ।

## संरक्षक-सभा की संरचना

१ व २ दिसम्बर को सीनेट-भवन में श्री बलभद्र कुमार जी कुलपति तथा आचार्य श्री डा० रामनाथ जी वेदालंकार की अध्यक्षता में विद्यालय-विभाग के ब्रह्मचारियों के अभिभावकों, अधिष्ठाताओं व अध्यापकों की एक सभा हुई । विद्यालय की उन्नति के सम्बन्ध में अनेक योजनायें रखी गयी । तदनन्तर २ दिसम्बर को संरक्षक-सभा की रचना-पद्धति, उसके संविधान व उद्देश्यों पर विचार करने के साथ-साथ उनके प्रधान व मंत्री आदि की नियुक्ति भी की गयी । सर्वसम्मित से ब्र० रामनिवास ७म श्रेणी के पिता श्री बाबूराम जी आर्य को संरक्षक सभा का प्रधान मनोनीत किया गया । उपप्रधान श्री अतरसिंह जी पंवार तथा कोषाध्यक्ष श्री पं० अतरसिंह जी व निरीक्षक श्री पं० विश्वबन्धु जी को बनाया गया ।

आशा है संरक्षक-सभा की संरचना होने से संरक्षकों और कुल के अधिकारियों के तालमेल से संस्था में अनुशासन व शिक्षा आदि के कार्यों में उन्नति होगी ।

## गुरुकुल-परिवार में विविध परिवारों की स्थापना

कुल के नये कुलपति श्री बलभद्र कुमार जी की प्रेरणा से वर्ष के बारहों महीनों में जन्म लेने वाले ब्रह्मचारियों, कर्मचारियों, अध्यापकों व प्राध्यापकों आदि को १२ परिवारों में बांट दिया गया है । इन परिवारों के प्रमुख अपने-अपने परिवारों के छात्रों, अध्यापकों व कर्मचारियों आदि के क्रिया-कलापों

का पूर्ण ध्यान रखते हुए उनकी उन्नति आदि की सूचना अधिकारियों तथा अभिभावकों को देते रहेंगे। इन १२ परिवारों के नाम निम्न हैं--दयानन्द परिवार, श्रद्धानन्द-परिवार, विवेकानन्द-परिवार, सुभाष-परिवार, गांधी-परिवार, नेहरू परिवार, शरत् चन्द्र-परिवार, टैगोर-परिवार, अनामिका-परिवार आदि।

## आयुर्वेद-महाविद्यालय

आयुर्वेद महाविद्यालय गुरुकुल कांगड़ी में पिछले दिनों एक सर्जिकल कैम्प डा० वाशी की अध्यक्षता में लगाया गया। यह कैम्प कुल में अनेक वर्षों से गरीब जनता की सहायता के लिये लगाया जाता रहा है। सफलता के साथ हड्डियों के आपरेशन आदि किये गये। इस कैम्प की सहायता के लिये कैम्प के सभी प्रमुख कार्य-कर्ताओं को बधाई। ज्ञात हो कि इस कैम्प के लिये ज्वालापुर जैन समाज ने डा० अनन्तानन्द जी की मांग पर काफी आर्थिक सहायता दी। समस्त कुल उनके प्रति आभारी है।

**परीक्षा-परिणाम**--आयुर्वेदिक कालेज गुरुकुल कांगड़ी जो कि कानपुर विश्वविद्यालय से सम्बन्धित है का वार्षिक परीक्षा का परिणाम बड़ा अच्छा रहा। आयुर्वेद पंचम वर्ष के छात्र श्री चन्द्रदत्त ने प्रथम स्थान प्राप्त किया। इसी प्रकार आयुर्वेद द्वितीय वर्ष के छात्र श्री कुलदीपकुमार ने प्रथम स्थान प्राप्त किया तथा आयुर्वेद द्वितीय वर्ष के छात्र श्री कृष्णमुरारि ने भी प्रथम स्थान प्राप्त कर आयुर्वेद महाविद्यालय गुरुकुल कांगड़ी का नाम उज्ज्वल किया। प्रथम आने वाले सभी छात्रों को बधाई।

**विदाई-समारोह**--२२ दिसम्बर के एक समारोह में आयुर्वेद पंचम वर्ष की परीक्षा उत्तीर्ण करने वाले सभी छात्रों को विदाई दी गई। अन्त में फोटो-ग्रुप भी हुआ।

## प्रो० जगदीशचन्द्र वसु-जन्मदिवस

२६।११।७५ को विज्ञान महाविद्यालय गुरुकुल कांगड़ी की ओर से भारत के प्रसिद्ध वैज्ञानिक प्रो० जगदीशचन्द्र वसु का जन्म-दिवस सोत्साह मनाया गया। सभा की अध्यक्षता कुलपति श्री बलभद्र कुमार जी ने की। इस अवसर पर डा० चम्पतस्वरूप जी अध्यक्ष जन्तुविज्ञान विभाग गुरुकुल कांगड़ी ने खोजपूर्ण एवं विद्वत्तापूर्ण प्रभावशाली भाषण दिया। कुलपति जी ने गुरु और शिष्य के सम्बन्धों पर प्रकाश डाला।

## एन० सी० सी० कैम्प

२१।१०।७५ से २।११।७५ तक देहरादून में एन०सी०सी० का कैम्प लगा। इसमें गुरुकुल एन०सी०सी० दल ने भी भाग लिया। कैम्प में हुये सांस्कृतिक प्रोग्राम में ब्र० गणेशप्रसाद विद्यालंकार तथा ब्र० अशोककुमार विद्यालंकार ने अपने सांस्कृतिक कार्य-क्रम के द्वारा गुरुकुल काँगड़ी एन० सी०सी० दल के लिए प्रथम स्थान प्राप्त कर शील्ड जीती। छात्रों को तो बधाई है ही; साथ ही एन० सी० सी० कमाण्डर श्री प्रो० वीरेन्द्रसिंह जी अरोड़ा को इस विजय के लिए बहुत-बहुत बधाई।

# डा० राजेन्द्र प्रसाद-जन्मदिवस

महापुरुषों और राष्ट्र नेताओं के जन्म-दिवस मनाने का मुख्य उद्देश्य यही है कि उनके चरित्र की विशेषताओं से वर्तमान व आगमी पीढ़ियां बहुत कुछ सीख सकती हैं। भारतरत्न एवं भारत राष्ट्र के प्रथम राष्ट्रपति स्व० डा० राजेन्द्र प्रसाद जी का जन्मदिन इन्हीं उद्देश्यों को दृष्टि में रखते हुये ३ दिसम्बर ७५ को वेदमन्दिर में मनाया गया। गुरुकुल से डा० जी को विशेष स्नेह था। गुरुकुल में वे अनेक बार पधारे थे। उनकी स्मृति में निर्मित 'राजेन्द्रप्रसाद छात्रावास' आज भी गुरुकुल वासियों को उनकी याद दिला रहा है। सभा में ब्र० धर्मचन्द प्रचारी, ब्र० बिक्रम कुमार प्र०वर्ष एम० ए०, ब्र० नारायण विद्यालंकार प्रथम वर्ष, ब्र० अशोक कुमार विद्यालंकार द्वितीय वर्ष, ब्रह्मचारी गणेश बलबीर ने डा० राजेन्द्रप्रसाद जी के जीवन की सादगी आदि की चर्चा करते हुए उन्हें भावभीनी श्रद्धांजलि भेंट की। उपाध्याय वर्ग की ओर से सर्वश्री प्रो० रामाश्रय जी, प्रो० भारत भूषण जी, प्रो० वेदप्रकाश जी, डा० निगम जी, प्रो० सदाशिव जी आदि ने भारतरत्न डा० राजेन्द्रप्रसाद जी को बिहार का गांधी तथा सादगी व सरलता का देवता और राष्ट्रप्रेमी तथा हिन्दी-प्रेमी बताया। सभाध्यक्ष पद से आचार्य श्री डा० रामनाथ जी वेदालंकार ने दिसम्बर मास में जन्मे सभी ब्रह्मचारियों, कर्मचारियों व अध्यापकों को पुष्प व वैदिक-वीर-गर्जना भेंट की। डा० राजेन्द्रप्रसाद जी को अनेक गुणों का पुञ्ज तथा गुरुकुल प्रेमी और महात्मागांधी का अन्यतम सहयोगी बताकर अपने श्रद्धासुमन भेंट किए। सभा का संचालन प्रो० जयदेव वेदालंकार ने बड़ी ही योग्यतापूर्वक किया। शांति पाठ के पश्चात् सभा समाप्त हुई।

# आचार्य रामदेव दिवस

६ दिसम्बर मंगलवार को विद्यालय-विभाग में आचार्य डा० रामनाथ जी की अध्यक्षता में आचार्य रामदेव जी की स्मृति में सभा हुई। सभी वक्ताओं न आचार्य रामदेव जी की विद्वत्ता और इतिहास के क्षेत्र में उनकी मौलिक उपलब्धियों तथा गुरुकुल के आचार्यत्व के रूप में अनेक क्रिया-कलापों को सराहते हुए, अपने श्रद्धासुमन समर्पित किये।

# गुरु तेगबहादुर बलिदान-दिवस

८ दिसम्बर सोमवार को गुरुकुल कांगड़ी आर्यसमाज में यज्ञोपरान्त आचार्य श्री डा० रामनाथ जी वेदालंकार की अध्यक्षता में गुरु तेगबहादुर का अमर शहीदी दिवस मनाया गया। श्री पं० भगवदत्त जी वेदालंकार (प्रधान आर्य स०गु०कु० काँगड़ी), डा० निगम जी, डा० वासुदेव जी, प्रो० जबरसिंह जी, प्रो० रामाश्रय जी, प्रो० बुद्ध प्रकाश जी, श्री पं० हरिवंश जी वेदालंकार आदि वक्ताओंने गुरु तेगबहादुर को अपनी श्रद्धांजलियाँ अर्पित करते हुये कहा कि गुरु जी सिक्खों के ही नहीं अपितु समस्त भारतीयों के गुरु थे। वे धर्मबलिदानी ही नहीं अपितु राष्ट्रबलिदानी भी थे। आचार्य जी ने अपने अध्यक्षीय भाषण में कहा कि गुरुओं की सजगता और बलिदान से ही हिन्दु जनता आज गौरवान्वित है।

सिक्ख हिन्दुओं से अलग नहीं हैं। परस्पर के सहयोग से राष्ट्र को सबलता और एकता प्रदान की जा सकती है। शांति पाठ के पश्चात् सभा समाप्त हुई।

## आर्यसमाज गुरुकुल कांगड़ी

इस मास आर्य-समाज गुरुकुल कांगड़ी में प्रति रविवार को यज्ञादि होते रहे। श्री भगवद्दत्त जी वेदालंकार (प्रधान आर्य-समाज) तथा श्री डा० गङ्गाराम जी (कुल सचिव, गुरुकुल कांगड़ी) के सारगर्भित एवं प्रेरणादायी व्याख्यान भी हुए।

## अमर शहीद स्वामी श्रद्धानन्द जी का बलिदान-पर्व

कुलपिता परम श्रद्धेय स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज का बलिदान-दिवस प्रत्येक वर्ष की भांति इस वर्ष भी सोत्साह मनाया गया। २३ दिसम्बर को श्रद्धानन्द-द्वार से समस्त ब्रह्मचारी और कुलवासी एक जलूस के रूप में नारे लगाते और भजन गाते हुए मुख्यकार्यालय के झण्डा चौक में एकत्रित हुये जहां कुल के कुलपति, मान्य श्री बलभद्र कुमार जी ने कुलपताका फहराई। कुलपताका गीत गाया गया। कुलपति जी के अल्प प्रवचन के बाद वेदमन्दिर के पार्श्व के विशाल प्रांगण में एक बृहद् सभा आयोजित हुई। सभा की अध्यक्षता श्री कुलपति जी ने की तथा संचालन प्रो० वेदप्रकाश जी ने किया। सभारम्भ कुलवन्दना से हुआ। ब्रह्मचारियों में अशोक कुमार विद्यालंकार द्वि० वर्ष छात्र ने स्वामी जी को अपने श्रद्धा-सुमन भेंट किये। उपाध्याय वर्ग से डा० वासुदेव जी चैतन्य, प्रो० जयदेव जी, प्रो० भारतभूषण जी, प्रो० सत्यव्रत जी 'राजेश', श्री विजय कुमार जी शास्त्री (विद्यालय-विभाग) श्री सुरेश चन्द्र जी (प्रि० विज्ञानमहा०) आदि वक्ताओं ने स्वामी जी के जीवन-चरित्र का बखान करते हुए गुरुकुल के महत्त्व को प्रतिपादित किया। डा० धर्मानन्द जी केसरवानी ने कहा कि 'स्वामी जी आयुर्वेद महाविद्यालय को फलता-फूलता देखना चाहते थे। वे स्नातकों से परिचय रखते थे। उनकी समय-समय पर सहायता करते थे।' पत्रिका सम्पादक व वेदोपाध्याय श्री पं० भगवद्दत्त जी वेदालंकार ने कहा कि "आज के दिन हमें अपने अन्दर एक अग्नि प्रज्ज्वलित करनी चाहिए।" स० मुख्याधिष्ठाता श्री धर्मवीर जी विद्यालंकार ने "स्वामी जी को आत्मिक बलिदानी तथा शारीरिक बलिदानी बताते हुए स्वामी दयानन्द जी तथा कुलपति श्रद्धानन्द जी को मृत्यु के कारणों की खोज करने की ओर श्रोताओं का ध्यान आकृष्ट किया। डा० गंगाराम जी कुलसचिव ने कहा कि इस पावन दिवस से हमें यह प्रेरणा मिलती है कि इस त्याग और तप को जीवन का अंग बनायें। गुरुकुल की शिक्षा प्रेरणादायी है। आज वस्तुतः एक दिशा की आवश्यकता है जिससे हम और आगे बढ़ सकें। डा० रामनाथ जी वेदालंकार आचार्य गुरुकुल काँगड़ी ने श्रद्धेय श्रद्धानन्द जी के जीवन को तीन गुणों (श्रद्धा, दृढ़निश्चय और क्रिया-शीलता) से ओत प्रोत बताया। कुल के कुलपति श्री बलभद्र कुमार जी ने स्वामी जी को—'वीर पुरुष, सुधारक व आत्मचिन्तक बताते हुए कहा कि हमें आत्मचिन्तन करके गुरुकुल के वर्तमान चित्र को अच्छा बनाना है। स्वामी जी का धार्मिक, राजनैतिक व सामाजिक तथा

आचार्यत्व आदि सभी का रूप प्रेरणादायी है। हम सबका यह कर्तव्य है कि स्वामी जी के द्वारा संस्थापित इस गुरुकुल का यश कभी मंद न होने देवें।" इस अवसर पर कुलपति जी ने अमर बलिदानी रामप्रसाद बिस्मिल, भगतसिंह, चन्द्रशेखर, अशफाक उल्ला तथा डा० रोशनसिंह आदि क्रान्तिकारी वीरों को भी स्मरण कर श्रद्धा-सुमन अर्पित किये। कुलगीत व शान्तिपाठ के पश्चात् सभा समाप्त हुई।

## महाबली सुधाकर भीम

परम प्रसन्नता का विषय है कि गुरुकुल काँगड़ी के पुराने स्नातक तथा आलोक्य अध्यापक स्व०पं० प्रकाशचन्द्र के सुपुत्र जिनकी शिक्षा गुरुकुल में ही हुई महाबली श्री सुधार भीम पुनः अनेक वर्षों की चुप्पी के बाद अपने रोमांचकारी एवं बलकारी खेल दिखाने लगे हैं। श्री सुधाकर विपरीत दिशाओं में दौड़ती कारों को अपने बाहुबल से रोकने का अद्‌भुत प्रदर्शन करते हैं। साथ ही वजनी से वजनी पत्थर, छाती पर रखकर हथौड़ों से पिटवाते हैं। मोटी से मोटी जंजीर को तोड़ डालते हैं। मोटी चादर की थाली फाड़ डालते हैं। कई सूत मोटी लोहे की छड़ आँखों व गले तथा छाती से मोड़ डालते हैं। अपने इस महाबली युवक पर गुरुकुल को गर्व है। पढ़ते समय वे गुरुकुल में कुलीय-भीम या 'कलीयुगी-भीम के नाम से पुकारे जाते थे।

## छात्र-कल्याणनिधि

ज्ञात हुआ है कि गुरुकुल में एक 'छात्र-भविष्यनिधि' की स्थापना की गई है इस निधि से गरीब एवं योग्य छात्र लाभान्वित हो सकेंगे। अकाउण्ट कण्ट्रोलर श्री एस० पी० बोहरा इसके अध्यक्ष हैं इस निधि में प्राध्यापक-गण प्रतिमास एक निश्चित धन-राशि देते रहेंगे। यह एक अच्छा कदम है।

## पर्वतारोहण क्लब

प्रसन्नता का विषय है कि कुल में एक पर्वतारोहण क्लब की स्थापना की गई है। इस क्लब के द्वारा पर्वतों पर भ्रमणेच्छु छात्रों को नये रचनात्मक कार्यक्रमों से परिचित कराया जाएगा तथा निकट-भविष्य में पर्वतारोहण सम्बन्धी कार्य भी किया जाएगा। इस क्लब के चैयरमैन श्री राजेन्द्र प्रसाद सैंनी प्रो० गणित विभाग तथा आश्रमाध्यक्ष 'राजेन्द्रप्रसाद छात्रावास बनाये गए हैं।

## विशिष्ट भाषण

गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के मनोविज्ञान और दर्शन विभाग की ओर से २२-१२-७५ को लखनऊ विश्वविद्यालय के मनोविज्ञान व दर्शन विभाग के भू० पू० अध्यक्ष डा० राजनारायण जी तथा राजस्थान विश्वविद्यालय जयपुर के दर्शन-विभाग के अध्यक्ष प्रो० चांदमल जी के विशेष व्याख्यान हुये। प्रो० राजनारायण जी ने मनोविज्ञान में आधुनिक विचार धाराओं के सन्दर्भ में तत्कालीन नये सिद्धान्तों पर विस्तार से विद्वत्तापूर्ण चर्चा की। गुरुकुल की ओर से दोनों ही विद्वानों का हार्दिक धन्यवाद।

# आर्यसमाज-स्थापना शताब्दी-समारोह

सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा दिल्ली की ओर से आयोजित 'आर्यसमाज स्थापना शताब्दी समारोह' (२४ से २८ दिसंबर ७५) में सम्मिलित होने के लिये जहां देश और विदेश से हजारों आर्य पहुंचे, वहां आर्यसमाज की प्रमुख एवं शिरोमणि संस्था गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के ब्रह्मचारियों, कार्यकर्त्ताओं, अधिकारियों ने भी सोत्साह भाग लिया। तीन बसों के द्वारा २४ दिसम्बर प्रातः गुरुकुल से प्रस्थान कर छात्र व कुलवासी दिल्ली पहुंचे। विद्यालय विभाग के छात्रों ने स्काउट्स एण्ड गाइड्स तथा 'नैशनल केडेट कोर' के रूप में शताब्दी आयोजन एवं जलूस में भाग लिया। इसी प्रकार गुरुकुल कांगड़ी फार्मेसी की आर्यसमाज से भी कर्मचारियों का एक दल वैद्य सोमप्रकाश जी की अध्यक्षता में स्थान-स्थान पर गुंजायमान नारों द्वारा आर्यसमाज का प्रचार करता हुआ शताब्दी समारोह में भाग लेने पहुंचा। गुरुकुल फार्मेसी की दुकान पर चाय की खूब बहार रही, औषधियों की अच्छी बिक्री हुई। आर्यसमाज के विशाल और प्रबल संगठन की सभी राजनेताओं और समाचार-पत्रों ने भूरि-भूरि प्रशंसा की। २५ दिसम्बर को लगभग ५ लाख लोगों का एक विशाल जलूस दिल्ली के विभिन्न भागों में जय-निनाद करता हुआ, सायंकाल लगभग ६ बजे रामलीला मैदान में पहुंचा। जामा मस्जिद के इमाम अब्दुल्ला बुखारी ने शतायु आनन्द स्वामी जी को पुष्पाहार पहना कर गले लगाया। यह दृश्य बड़ा भावात्मक था। इसी प्रकार सनातन धर्म सभा, ईसाइयों, सिक्खों आदि ने जलूस का अभि-नन्दन किया। आर्यसमाज के इस प्रबल संगठन ने सभी धर्माचार्यों के हृदयों को एक बार फिर से उद्वेलित कर दिया।

एक समारोह में खाद्यमन्त्री (भारत सरकार) ने आर्यसमाज से अपील की कि वह कांग्रेस के २० सूत्री कार्यक्रम को क्रियान्वित करने में सहयोग दे। विश्व धर्म सम्मेलन में राष्ट्रपति श्री फखरुद्दीन अली अहमद ने सभी धर्मों में 'मेल-मिलाप' की भावना को उजागर किया।

२६ दिसम्बर को वेद-सम्मेलन के एक विशेष समारोह में ११ वैदिक विद्वानों को ५०१ रु० तथा शाल व वैदिक साहित्य भेंट कर अभिनन्दित किया गया। गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय को यह गौरव है कि उसके पुराने सुयोग्य एवं वेदों के उद्भट विद्वान् तथा अनेक भाषाओं के ज्ञाता भूतपूर्व पत्रिका संपादक श्री पं० धर्मदेव जी विद्यामार्तण्ड, भूतपूर्व कुलपति श्री प्रो० सत्यव्रत जी सिद्धान्तालंकार एवं गुरुकुल के ही अन्य स्नातक श्री पं० हरिशरणजी सिद्धान्तालंकार को सादर अभिनन्दित किया गया। श्री स्वामी ब्रह्ममुनि जी विद्यामार्तण्ड को भी सम्मानित किया गया। श्री स्वामी जी का भी गुरुकुल से पुराना सम्बन्ध है। इस प्रकार कुल अपने स्नातकों एवं शुभ-चिन्तकों को अभिनन्दित देखकर स्वयं ही अभिनन्दित है। वेदों के ये विद्वान् शतायु हों, चिरायु हों। प्रभु से यही प्रार्थना है। किन्तु खेद है कि इस पुनीत अवसर पर गुरुकुल के कुछ और वेदों के विद्वान् सम्मानित न हो सके।

दिक शब्दों को रूढ मानकर वाचक शक्ति व संकेत से काम चल सकता है। परन्तु वेदार्थ में तो योग व योगरूढि को मानकर सब शब्दों को धातुज ही मानना पड़ेगा। वाचक शक्ति व संकेत से वैदिक शब्दों के नानाविध क्षेत्रों में गूढार्थ नहीं हो सकते। इस दृष्टि से उणादिकोष की स्वामी दयानन्दविरचित वृत्ति का सर्वाधिक महत्त्व है और यही उपादेय है। हमारे विचार मे तो वेदों के अध्येताओं, उपाध्यायों व अनुसन्धानकर्ताओं को निरुक्त के साथ २ इस उणादि कोष का भी अपने पुस्तक भण्डार में अवश्य संग्रह करना चाहिये। विद्वान् संपादक ने इस कोष में भी अनेकों परिशिष्ट व टिप्पणियां आदि दी हैं। इस दृष्टि से भी यह सर्वाधिक महत्त्वशाली हो गया है। हमारी यह अभिलाषा है कि सम्पादक महोदय स्वामीकृत समग्र वेदाङ्गप्रकाश को भी इसी भाँति टिप्पणी, परिशिष्ट आदि से समलङ्कृत कर प्रकाशित करें और पुण्य के भागी बनें। मीमाँसक महोदय स्वस्थ व दीर्घायुष्य प्राप्त कर इसी भाँति साहित्यसेवा में संलग्न रहें। यह हम भगवान् से प्रार्थना करते हैं।

## ऋग्वेद भाष्यम्

दशमं मण्डलम् (प्रथमो खण्ड:)

(अशीतिसूक्तपर्यन्तम्)

भाष्यकार–श्री स्वामी ब्रह्ममुनि परिव्राजक, विद्यामार्तण्ड। मूल्य– ३०-००

प्रकाशक–वैदिक पुस्तकालय, श्रीमती परोपकारिणी सभा, आर्यसमाज मार्ग, केसरगंज, अजमेर (राजस्थान)

महर्षि दयानन्द सरस्वती ने ऋग्वेद १० म. ६१ सूक्त के २य मन्त्र तक का भाष्य किया था, उसके आगे नवम मंडल तक का भाष्य महामहोपाध्याय श्री पं० आर्यमुनि जी तथा पं० शिवशंकर जी काव्यतीर्थ ने किया था। किन्तु दशम मण्डल पर अभी तक किसी ने महर्षि की शैली पर भाष्य नहीं किया था। उसकी पूर्ति अब श्री स्वामी ब्रह्ममुनिजी परिव्राजक ने करदी है। उनका दशम मण्डल का भाष्य दो भागों में विभक्त है। जिसमें से यह प्रथम भाग प्रकाशित हुआ है। वेदों के विद्वानों से यह छिपा नहीं है कि यह १० वां मण्डल एक तो बहुत बड़ा है और दूसरे कई विवादप्रद विषय इसमें सम्मिलित हैं। यमयमी देवापि शन्तनु तथा अन्य अनेक दुरूह सूक्त हैं जिन पर स्वामी जी महाराज ने अपनी दृष्टि से उत्तम प्रकाश डाला है। स्वामी जी महाराज ने ऋषिशैली का अनुसरण करते हुए, समाज राजनीति तथा विज्ञानादि क्षेत्रों में मन्त्रों के अर्थ दर्शाये हैं। जिस प्रकार स्वामी जी महाराज के अन्य सभी ग्रन्थ वेद के विद्वानों व छात्रों के लिये मार्गदर्शन करते हैं। उसी प्रकार यह भी ग्रन्थ प्रामाणिक बन पड़ा है। अतः वेदप्रेमी सज्जनों को स्वामी जी के ये दोनों भाग अवश्य क्रय कर अपने पास रखने चाहियें।

## सुधानिधि

### शिशुरोग चिकित्साङ्क

सम्पादक– आचार्य रघुवीर प्रसाद त्रिवेदी

प्रकाशक–मुरारीलाल गर्ग धन्वन्तरि कार्यालय विजय गढ़, अलीगढ़, मूल्य–१५-००

यह विशेषांक फरवरी तथा मार्च १९७५ का संयुक्ताङ्क है। यह विशेषांक निम्न खण्डों व उपखण्डों में विभक्त है:––

४. शिशुरोगनिदानखण्ड १५८-१८२ पृ०
५. चिकित्साखण्ड १८३-३६० पृ०
   क- शिशुऊर्ध्वजत्रुरोगोपखण्ड
   ख- श्वसनसंस्थानीयबालरोगोपखण्ड
   ग- शिशुकोष्ठकोष्ठांगरोगोपखण्ड
   घ- बालहृदरोगोपखण्ड
   ङ- मूत्रवहसंस्थानबालरोगोपखण्ड
   च- शिशुसप्तधातुरोगोपखण्ड
   छ- शिशुत्वग्रोरोपखण्ड
६. विविध चिकित्सापद्धतियां तथा शिशुरोग ३६३-४१९पृ० शिशु औपसर्गिक रोगोपखण्ड
७. अनुभव खण्ड ४२५-४७२ पृ०

इस प्रकार यह वृहत् विशेषाङ्क अनेकों खण्डों व उप खण्डों में विभक्त है। हमें पूर्ण विश्वास है कि वैद्य तथा छात्रजगत् तो इससे लाभान्वित होंगे ही सामान्य जन भी ज्ञानवृद्धि के साथ इससे अपने को महान् उपकृत समझेंगे।

## कल्याण

### ( श्री हनुमान अङ्क )

सम्पादक– श्री स्वामी रामसुखदास
प्रकाशक–श्री मोतीलाल जालान, गीताप्रेस गोरखपुर। मूल्य–१२) भारत में
२०) विदेश में

भारतवर्ष की आधुनिक अति शोभनीय स्थिति में बाल ब्रह्मचारी, भगवान श्री राम के अनन्य भक्त महापराक्रमी, वीरवर श्री हनुमान का विशेषाङ्क प्रकाशित कर 'कल्याण' सम्पादक मण्डल महान् पुण्य का भागी बना है। भक्ति की पराकाष्ठा, सेवाभाव, अटूट ब्रह्मचर्य तथा वीरभावना आदि अनेक गुण व शक्तियां श्री हनुमान जी में दृष्टि गोचर होती हैं। सन्त कवि तुलसीदास जी ने अनेकों स्थलों पर इन्हें मंगलमूर्ति लिखा है। इसी कारण हिन्दुजाति में प्रायः हनुमान जी की पूजा, अर्चना व उपासना प्रचलित है। विकासशील भारत देश के नौजवानों को अपना आदर्शभूत आराध्यदेव बजरंगबली, नैष्ठिक ब्रह्मचारी, परम सेवक, शास्त्रनिष्णात, अभिमानशून्य, विनयी, महाबली हनुमान ही को बनाना चाहिये। हम इस उत्तम विशेषाङ्क के लिये सम्पादकमण्डल को हार्दिक धन्यवाद देते हैं। आशा है भविष्य में इसी प्रकार धर्म, समाज तथा राष्ट्रोन्नतिकारक साहित्य सस्ते मूल्य पर 'कल्याण' द्वारा उपलब्ध होता रहेगा।

—भगवद्दत्तो वेदालंकारः।

—०—

—०—

सितम्बर १९७५ से आगे--

# महर्षि दयानन्द की विश्वदर्शन को देन

*( Contribution of Dayananda to world philosophy )*

जयदेव वेदालंकार

## अष्टम अध्याय

यहाँ पर भोग और मोक्ष का संगम होता है क्योंकि शुरु किए हुए कर्मों से भोग तथा विवेक से मोक्ष दोनों एक ही समय में कहे हैं। भोग व मोक्ष की इस सन्धिकाल की अवस्था में आत्मज्ञानी को जीवन-मुक्त कहा जाता है। इस अवस्था को समाज में आवश्यक माना है। यदि ऐसी अवस्था न आए तो विवेक ज्ञान होते ही उनका शरीर नष्ट हो जावे तो सब व्यवस्था हमेशा के लिए नष्ट हो जावेगी क्योंकि साक्षात्कार करने वाले ऋषियों के उपदेश तथा शास्त्र ही तो समाज को सुरक्षित रखते हैं। जितने भी उपवेद या ब्राह्मणग्रंथ आदि हैं इन सब को बनाने वाले आत्मज्ञानी ही थे। इस अवस्था का वर्णन हम इस प्रकार कर सकते हैं कि जिस प्रकार कुम्भकार का चक्र हाथ हटा लेने पर भी वेग के कारण घूमता रहता है, उसी प्रकार मोक्ष प्राप्ति के अनन्तर भी कर्मों की गति के कारण शरीर बना रहता है। अथवा जिस प्रकार भूमि में कुछ जल के रहते हुए भी बीज अंकुर को पैदा कर देता है उसी प्रकार संस्कारों या शुरु किये हुये कर्मों की समाप्ति के लिए शरीर बना रहता है। बस यही जीवनमुक्ति है।

जीवनमुक्ति के समय शुरु किये हुए कर्म तथा उनके फल-भूख-प्यास-निन्द्रा आदि भी जब समाप्त हो जाते हैं तब शरीर नष्ट हो जाता है। इसी को विधेय मुक्ति कहते हैं। भूख, प्यास आदि का प्रभाव उसी प्रकार शरीर पर नहीं पड़ता जैसे ऊसर भूमि में डाले हुए बीज का प्रभाव नहीं पड़ता। विज्ञान भिक्षु के अनुसार विधेय मुक्ति ही एकमात्र मुक्ति है। क्योंकि जब तक आत्मा शरीर में रहता है तबतक उसका शारीरिक व मानसिक विकारों से पूर्ण सम्बन्ध नहीं टूटता।

इस उपरोक्त विवेचन से हमें स्पष्ट ज्ञात हो जाता है कि सांख्य दर्शन के अनुसार मुक्ति में जीवात्मा की सत्ता अपने शुद्ध रूप में बनी रहती है। वह ब्रह्म नहीं हो जाता। सांख्य दर्शन के अनुसार मुक्ति में केवल दुःखाभाव ही नहीं, अपितु मोक्षानन्द की प्राप्ति होती है। परन्तु इस संसार में रहते हुए योगीजन दुःखनिवृत्ति ही चाहते हैं, सुख की अभिलाषा नहीं करते। क्योंकि सांसारिक सुख में दुःख किसी न किसी रूप में मिश्रित रहता है। मोक्षानन्द एक ऐसा आनन्द है जिसकी तुलना संसार के किसी पदार्थ से अथवा सांसारिक अनुभूति से नहीं की जा सकती।

यही दृष्टिकोण महर्षि दयानन्द जी का भी है कि मुक्त अवस्था में जीव ब्रह्मानन्द को प्राप्त करता है और जब तक जीव मुक्ति में रहता है तब तक उसे एक स्थिर आनन्द की प्राप्ति होती है।

योग दर्शन के अनुसार बुद्धि और पुरुष के शुद्ध होने पर मोक्ष होता है । जब बुद्धि रजस् और तमस् के मेल से छूट जाती है अथवा छूट कर पवित्र हो जाती है उस समय पुरुष के अन्दर अपने स्वरूप में ठहरने की शक्ति उत्पन्न हो जाती है । यही कैवल्य है । योगदर्शनकार के इस कथन से ऐसा प्रतीत होता है कि यह उन्होंने जीवन मुक्त के स्वरूप का वर्णन किया है क्योंकि कैवल्यपाद के अन्तिम सूत्र में कैवल्य का जो हमें वर्णन मिलता है वह इससे भिन्न सा है । जब योगी के सत्व-रज-तम आदि गुण अपने कारणों में लीन हो जाते हैं अथवा पुरुषार्थहीन हो जाते हैं या फल देना बन्द कर देते हैं तब चिति शक्ति अपने स्वरूप में स्थित होकर ब्रह्म को प्राप्त हो जाती है । बस यही मोक्ष है । क्योंकि चिति शक्ति पर जब तक गुणों का प्रभाव रहता है तब तक मैं दुःखी और सुखी हूं आदि की भावनायें बनी रहती हैं । परन्तु जब चिति शक्ति पर किसी गुण अथवा प्रकृति का किसी प्रकार का प्रभाव नहीं रहता तब आत्मा विमुक्त हो कर के अपने स्वरूप में स्वतन्त्र विचरता है । मुक्ति की अवस्था में जीवात्मा मोक्षानन्द को प्राप्त कर लेता है । शेष मुक्ति का वर्णन इसका भी साँख्य दर्शन की भांति है जिस का हम पीछे वर्णन कर चुके हैं अतः उस वर्णन की यहां लिखने की आवश्यकता नहीं है ।

उपनिषदों में भी मुक्ति के विषय में इस प्रकार आता है कि जो परमात्मा सब प्रकार के पाप, मृत्यु, जरा, शोक आदि से रहित है उस की खोज अथवा उसको जानने का प्रयास करना चाहिए । उस ब्रह्म के ही कारण मुक्त जीवात्माएँ सब प्रकार के काम को प्राप्त होता है अथवा जानता है[1] । जो परमात्मा को प्राप्त करके मोक्ष साधनों के द्वारा अपने को शुद्ध करता है, वह मुक्ति को प्राप्त कर के दिव्य नेत्र और शुद्ध मन से सब को देखता है और सर्वत्र विचरता है[2] ।

इस प्रकार हमने देखा कि उपनिषदों में भी मुक्ति का वर्णन स्पष्टतया मिलता है । उपनिषदों में कई जगह मुक्ति के लिए अमृत शब्द का प्रयोग किया गया है । और संसार में किसी प्रकार के सुख दुःखों का लेशमात्र भी नहीं रहता, वहाँ मुक्तात्मा सदा ब्रह्मानन्द में रहता है । महर्षि दयानन्द जी ने सत्यार्थ प्रकाश के नवम समुल्लास में यह सिद्ध करने का प्रयत्न किया है कि मुक्ति में जीवात्मा इन्द्रियों के साथ न होकर भी अपने सामर्थ्य से सब प्रकार के आनन्द को भोगता है । यहाँ यह स्पष्ट करना आवश्यक है कि वह आनन्द विषयानन्द नहीं है, अपितु एक ऐसा आनन्द है जो मुक्ति में तब तक बना रहता है जब तक कि जीवात्मा मुक्ति में बना रहता है । उस आनन्द के अनुभव करने के लिए महर्षि दयानन्द जी जीवात्मा की

---

१-यः आत्मा अपहत पाप्मा--सत्यकामः सत्यसंकल्पः सो अन्वेष्टव्यः---- लोकानाप्नोति सर्वाश्च कामान् यस्तमात्मानमनु विद्यविजानातीति ।

(छान्दोग्य ८.७।१) (स० ६ समु०)

२-स एव एषः एतेन दैवेन चक्षुषा मनसैतान् कामाने पश्यन् रमते । यः एते ब्रह्मलोपे---विजानातीति । (छान्दोग्य ८।१२।५)

स्वशक्ति मानते हैं। जिसको वे बल, पराक्रम, आकर्षण, प्रेरणा, गति, भाषण आदि २४ प्रकार से मानते हैं१।

पाश्चात्य दर्शन में मोक्ष के प्रश्न पर लोग मौन हैं। क्योंकि पाश्चात्य दर्शनकार उस सूक्ष्म विवेचना तक नहीं पहुंच पाये थे, जिस सूक्ष्म विवेचना का वर्णन भारतीय ऋषियों ने समाधि अवस्था को प्राप्त कर के किया। इस का यही कारण हो सकता है कि पाश्चात्य दार्शनिकों के लिए वह साहित्य उपलब्ध न हो सका जो भारतीय ऋषियों को प्राप्त हुआ। अस्तु, जो भी हो यद्यपि पाश्चात्य दर्शन में भी भौतिकवाद के धरातल से ऊपर उठ कर हैगल और काण्ट आदि दार्शनिक पूर्ण प्रत्ययवाद में प्रवेश करने की चेष्टा करते हुए दिखाई देते हैं, परन्तु भारतीय दर्शनों के तारतम्य और उनके सदृश गम्भीरता का लेश उनके दर्शनों में हमें तनिक भी प्राप्त नहीं हो पाता। यह अन्तर इस लिए है कि भारतीय दार्शनिक अन्दर से बाहर की ओर आते हैं अर्थात् आध्यात्मिक जगत् से बाह्य जगत् की ओर पदार्पण करते हैं अथवा बाह्य जगत् की व्याख्या करते हैं२। परन्तु पाश्चात्य दर्शन के अन्दर हम इस चीज का अभाव पाते हैं। वे पहले जगत् की व्याख्या करते हैं, फिर मन की व्याख्या करने का प्रयास करते हैं। पाश्चात्य देशों में भी आजकल के दार्शनिक कुछ आत्मा और उस के स्वरूप के विषय में जानने का प्रयास कर रहे हैं। परन्तु इतना स्पष्ट है कि, मुक्ति के विषय में उनकी कुछ स्पष्ट भावनाएं प्राप्त नहीं होती हैं।

मुक्ति के स्वरूप का वर्णन करने के पश्चात् संक्षेप में मुक्ति के साधनों का वर्णन करते हैं। मुमुक्षु वही हो सकता है जो श्रवण, मनन, निधिध्यासन और साक्षात्कार, जिसको श्रवण चतुष्टय कहते हैं, इनका पालन ध्यानपूर्वक न किया जावे, क्योंकि जो गुरु ने कहा उसको ध्यान से सुना न जाए और सुने हुए का मनन न किया जावे मनन करने के पश्चात् जैसा निश्चय हुआ हो, उस के अनुसार चला न जावे, उसके अनुसार आचरण करके उसके सासाधथ रूप से जान न लिया जावे तबतक साधक मुक्ति के साधनों का पालन नहीं कर सकता। हमारे शास्त्रों में पांच कोशों का वर्णन आता है। १–अन्नमय कोश–जो हमारी त्वचा से लेकर समस्त स्थूल शरीर का भाग माना जाता है। २–प्राणमय कोश जिस में प्राण–अपान आदि दसों प्रकार के प्राणों का वर्णन है। जब योगी एकान्त-स्थान में जाकर के प्राणायाम का अभ्यास करता है तो उसके शरीर की सब धातुएँ निर्मल हो जाती हैं और मन पवित्र हो जाता है। ३–मनोमय कोश–इस कोश में मन के साथ पांचों कर्मेन्द्रियाँ हैं। मन और पाँच कर्मेन्द्रियों की शुद्धि और उनकी रचना के रहस्य को जान लेता है। ४–विज्ञानमय कोश-जिसमें बुद्धि व पांचों ज्ञानेन्द्रियां सम्मिलित हैं। ५–आनन्दमय कोश–जिस में सब

---

१ – पूर्व-पक्ष–उसकी शक्ति कै प्रकार की और कितनी है?

उत्तर-पक्ष–मुख्य एक प्रकार की शक्ति है, परन्तु बल, पराक्रम आकर्षण, उत्साह, स्मरण, निश्चय, इच्छा, प्रेम ये २४ प्रकार के सामर्थ्ययुक्त जीव हैं। इस से मुक्ति में भी आनन्द की प्राप्ति होती है। (स० प्र० ६ स मु०)

२– यत्पिण्डे तत् ब्रह्माण्डे।

का आधार कारणरूप प्रकृति है, उसके रहस्य को अच्छी प्रकार जानता है। इस प्रकार ये पांच अवस्थायें हैं, जिनकी मुक्तिप्राप्ति के लिये जानना अथवा पांचों कोशों के रहस्य को जानता हुआ साधक सूक्ष्म शरीर में प्रवेश करता हुआ वैराग्य को पूर्ण रूपेण धारण करता हुआ, परमात्मा की सभी प्रकार की आज्ञाओं का पालन करता है। इस प्रकार साधक स्थूलता से सूक्ष्मता की ओर जाता हुआ सभी गुप्त रहस्यों को जानने का प्रयास करता है।

पाँच प्रकार के क्लेश हैं, जिनके कारण हम बन्धन में फंसे रहते हैं। वे हैं – अविद्या, अस्मिता, राग, द्वेष और अभिनिवेश१। जो मुक्ति प्राप्त करना चाहते हैं। वे इन पाँच प्रकार के क्लेशों से दूर रहें। अनित्य में नित्य बुद्धि, अपवित्रता में पवित्रता की बुद्धि। जैसे हम इस हाड मांस के शरीर को पवित्र समझ कर इसी में फंसे रहते हैं। जो वस्तुएं दुःख देने वाली ही हैं उन्हें सुखदायी समझना। जैसे संसार के भोग दुःख देने वाले ही हैं परन्तु इनको सुखदायी समझ कर इनमें ही मग्न रहना। इसी प्रकार जड पदार्थों में चेतन बुद्धि करना और चेतन में जड़भाव करना२। अपने को ही सब कुछ समझना, अहंकार भाव को सदा बनाये रखना। यह चार प्रकार की अविद्या सभी जीवों को नचाती रहती है। इसके विपरीत विद्या कहलाती है। इन उपरोक्त प्रकार की अविद्याओं से मनुष्य जब छूटता है तभी वह मुक्ति प्राप्त करता है१। जब योगी समाधि-योग के द्वारा अविद्या आदि मलों को नष्ट कर देता है, आत्मस्थ होकर जो जगदीश्वर का ध्यान करता है उस समय जो योगी को ज्ञान प्राप्त होता है वह वाणी द्वारा नहीं बतलाया जा सकता है।२

मुक्तिप्राप्ति के लिए योगदर्शन में अष्टांगयोग का वर्णन आता है। जिसमें यम, नियम, प्रणायाम, आसन, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान और समाधि हैं। यम, पांच प्रकार का होता है–अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, अपरिग्रह। नियम–शौच, सन्तोष, तप, स्वाध्याय, ईश्वरप्रणिधान, पांच प्रकार का होता है। यम, नियमों का पालन अत्यन्त आवश्यक बतलाया है। देश, काल और परिस्थिति आदि सभी दृष्टियों से यमों का पालन करना अत्यन्त आवश्यक है।

शटक सम्पत्ति मुक्ति के साधनों में अपना महत्वपूर्ण स्थान रखती हैं। १–शम–मन को अशुभ कर्मों से हटा कर पुण्य–कर्मों में लगाना शम कहलाता है। २–दम-इन्द्रियनिग्रह करने का नाम दम है। ३–उपरति–दुष्ट पुरुषों से उपराम होना अर्थात् विलासी मनुष्यों का संसर्ग न करना।

(क्रमश.)

---

१–अविद्यास्मितारागद्वेषाभिनिवेशाः पंच क्लेशाः अ० १–पा०२ सूत्र ३

२–अनित्याशुचिदुःखानात्मसु नित्यशुचिसुखात्मख्यातिरविद्या (१–२–५ ऋग्वेद आदि भाष्यभूमिका)

---

१–जब विद्या से अविद्या की निवृत्ति होती है, तब बन्धन–––मुक्ति को प्राप्त होता है। (ऋग्वेद आदि भाष्यभूमिका मुक्ति प्रकरण)

२–समाधिनिर्धूतमलस्य चेतसो निवेशितस्यात्मनि यत्सुखं भवेत्।
न शक्यते वर्णयितुं गिरा तदा स्वयन्तदन्तःकरणेन गृह्यते ।।(मै० ४।३।९)

अन्तरिक्ष उड़ान का इतिहास--

# उड़ान-कल्पना-लोक से वास्तविकता की ओर

श्री विजय शंकर, अध्यक्ष, वनस्पति विज्ञान, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

अकस्मात पटाखों का विस्फोट हो जाता है और साइरेनो यान के साथ बेअख्तयार हवा में उड़ने लगता है। वह ऊपर उठता चला जाता है और इस प्रकार गल्प में साइरेनो पहला आदमी होता है जो राकेट प्रघात द्वारा चांद पर पहुंचा। अपनी उड़ान के मध्य वह चांद की आकर्षण शक्ति से चांद की ओर खिंचता है। तत्पश्चात वह चांद की सैर करता है और केपलर तथा गांडविन के चांद के काल्पनिक वर्णनों को और अधिक नमक-मिर्च मिलाकर बताता है। केपलर की तरह साइरेनो पृथ्वी पर अति प्राकृतिक साधन द्वारा वापस आता है। बाद की उड़ानों में वह सूर्य तक भी पहुंचता है। **वैज्ञानिक गल्प में साइरेनो की राकेट की सहायता से चांद की उड़ान बेमिसाल है।** साइरेनो के समय में आतिशबाजी (fireworks) और हवाई राकेट अत्यधिक प्रचलित थे।

## उड़ान का प्रारम्भ :

एक ओर खगोल विज्ञान और विज्ञान के बढ़ते हुए चरणों ने मनुष्य में पृथ्वी के परे की दुनियां में रुचि और जागरूकता पैदा की और दूसरी ओर **विल्किन्स, गाँडविन** और **साइरेनो** के लेखों ने उड़ान के विचारों को बढ़ावा दिया।

१६७० में फ्रेन्सेस्को लेनाटर्जी (Fransasco Lana Tarzi) ने हवा से हल्के जहाज का विचार प्रस्तुत किया। इस पर विचार विमर्श करने से **गुब्बारा (baloon) का आविष्कार हुआ जो मनुष्य के उड़ान का सर्वप्रथम व्यावहारिक साधन बना। गुब्बारा (बैलून) की सर्वप्रथम सफल उड़ान का प्रदर्शन ५ जून १७८३ में फ्रांस में जोसेफ और एटोने मांटगोलिफअर** ने किया। ३५ फीट व्यास का कपड़े का बैलून जिस में कागज़ अस्तर लगा था गरम हवा और धुएं के द्वारा फुलाया गया। यह गुब्बारा ६००० फीट की ऊंचाई तक उड़ा और १० मिनट बाद नीचे उतरा फ्रेंच अकादमी ने मांटगोलिफअर भाईयों को अपने सनसनी पूर्ण एवं नाटकीय प्रयोग के प्रदर्शन के लिये पेरिस बुलाया। इस पर ६ सितम्बर १७८३ को **लूई** और उनके दरबारियों की उपस्थिति में एक सुनहरे रंग का कागज और कपड़े का बना हुआ गुब्बारा छोड़ा गया जिसमें जीवित भेड़ और बत्तख भी थे। यह प्रथम जैव भारयोग सुरक्षा के साथ वापस प्राप्त हुआ। यह कहा जाता है कि भेड़ ने बत्तख के लात मारी थी। फिर भी बत्तख प्रथम अन्तरिक्ष कुत्ते :'लाइका" से अधिक अच्छी रही। लाइका जिसने १९५७ में स्पुटनिक में अन्तरिक्ष का चक्कर लगाया था जीवित न रह सका, जब कि बतख जीवित रही।

**संसार का सर्वप्रथम पुरुष जो हवा में उड़ा लुई का कोर्ट इतिहासकार पिलेटे डी रोजिअर** (Pilatae de Rosier) **था।** १५ अक्टूबर १७८३ को मांटगोलिफअर टाइप गरम हवा के गुब्बारे (बैलून) में डी रोजिअर ८५ फीट की ऊंचाई तक उड़ा। २१ नवम्बर को १७८३ डी **रोजिअर** और मार्क्विस एरलेन्डिस चमकदार सुनहरे और नीले रंग के गुब्बारे में ३००० फीट की ऊंचाई पर पेरिस शहर के ऊपर उड़े। १ दिसम्बर १७८३ को प्रोफेसर चार्ल्स और राबर्ट हाइड्रोजन गैस के गुब्बारे में पृथ्वी से १०,००० फीट की ऊंचाई तक उड़े। इस प्रकार १७८३ तक आदमी उड़ने लगा

था और लोगों पर गुब्बारे ( बैलून ) का भूत सवार हो चुका था ।

मनुष्य की सर्वप्रथम बैलून उड़ान के १४ मास पश्चात 'जनवरी १७८५ को' **जीनपियरे ब्लेन्कार्ड और डाक्टर जान जेफ्रीज डोवर** से केलेस (Dover to Calais) तक इंगलिश चैनल के आर पार उड़े । **यह प्रथम सफल अन्तर्राष्ट्रीय उड़ान थी ।** इससे पूरे योरोप में अब बैलून की धूम मच गई । १८ वीं शताब्दी के अन्त तक सैकड़ों बैलून उड़ाने हो चुकी थीं ।

हवा से उड़ने वाले बलून की उपयोगिता धरती का दृश्य देखने और साहसिक रोमांच के अतिरिक्त सीमित थी । १८७४ में गैस्टन टिसेन्डियर और अनेक वैज्ञानिक ऊपरी वायुमण्डल के अध्ययन के लिये २९००० फीट की ऊंचाई तक पहुंचे । बैलून से हवाई निरीक्षण का सैनिक मूल्य भी था । १७९४ तक फ्रांस की सेना ने बैलून निरीक्षण स्क्वाड्रन संगठित कर लिया । बैलूनों का प्रयोग अनेक लड़ाइयों में हुआ । जैसे अमरीकी गृह युद्ध, फ्रेंको प्रूशन युद्ध (१८७०-७१), और प्रथम तथा द्वितीय महायुद्ध में । **१८७१ में पेरिस के घेरा** (Seige of Paris) **के दौरान बैलून के द्वारा पहली हवाई डाक भेजी गई ।** बैलून की लोकप्रियता समय के साथ २ बढ़ती चली गई और शीघ्र ही पूरे योरोप में बैलून एक सर्वप्रिय क्रीड़ा यन्त्र बन गया और लगभग एक शताब्दी तक हवा के साथ क्षेत्रपार (Cross Country) बैलून दौड़ों की एक धुन सी चलती रही ।

१९वीं शताब्दी के अन्त तक बैलून अन्तर्दहन इंजन (internal combustion engine) द्वारा चलाये जाने लगे । पार्श्विक स्थिरता (lateral stability) के लिये वह सिगार की तरह लम्बे बनाये गये । १९०१ में ब्राजील निवासी **सेन्टोस ड्यूमांट** ने पैरिस में ईफल टावर के चारों और अपने वायुपोत में चक्कर लगाकर पैरिस वालों के दिल मोह लिये । १९०० में जर्मनी के काउन्ट वान जेप्लिन ने अनम्य ढांचे वाले वायुपोत ( rigid frame deregeble ) उड़ाना आरम्भ किया जिसमें यात्रियों के लिये बन्द केबिन थे । इस तकनीक से बड़े आकार के **जैपेलीन** (Zeppelin) बनाये जाने लगे और इनमें से एक ने (ग्रेफ जैपेलीन ने) १९२७ में संसार का चक्कर लगाया । लेकिन १९३७ में वानहिंडेनवर्ग नामक जेप्लिन लेकहर्स्ट (Lakehurst) पर टकरा कर आग की लपटों को समर्पित हो गया और इसके साथ डिरिजिबल के दिन भी समाप्त हो गये ।

२०वीं शताब्दी में भी बैलून के बहुमूल्य उपकरण बने रहे । वे वायुमण्डल में वायुयान की अपेक्षा अधिक ऊंचाई तक पहुंचे । १९२७ में अमरीकी **कप्तान एच० ए० ग्रे०** बैलून द्वारा समताप मण्डल (स्टेटोस्फियर) में पहुंचे जबकि बेल्जियन **आगस्टे पिक्कार्ड** १९३२ में बैलून द्वारा ५३,१५२ फीट ऊंचाई तक उड़े । हीलियम गैस द्वारा फुलाये गये बैलून **एक्सप्लोरर II** में सेना के कप्तान **ओ० ए० एन्डरसन** और **ए० डब्ल्यू० स्टीवेन्स** १९३५ में ७२,३९५ फीट की ऊंचाई तक उड़े । ऊंची उड़ानों का यह ऐसा एक रिकार्ड था जो ४० वर्ष तक कायम रहा । द्वितीय महायुद्ध के बाद हल्के और मजबूत प्लास्टिक के बैलूनों का विकास हुआ । यह मनुष्य को १००,००० फीट से अधिक की ऊंचाई तक ले जा सकते थे । अन्तरिक्ष युग में भी यह एक उपयोगी प्राप्ति बनी रही थी ।

**अन्तरिक्ष को वैमनिकीय** ( aeronautical) **मार्ग**

जबकि बैलून और डिरिजिबल से मनुष्य की उड़ने की साध पूरी हुई, उसकी तेज रफ्तार से और सपक्ष उड़ने का स्वप्न फिर भी स्वप्न ही बना रहा। अपने इस स्वप्न को साकार करने के लिये वह निरन्तर प्रयत्न करता रहा और २० वीं शताब्दी के प्रारम्भ में उसने बैलून से अधिक तेज रफ्तार वाला और कम खर्चीला हवाई रथ (aerial chariot), वायुयान (एयर प्लेन) बनाया। **दिसम्बर १७, १९०३ विमान के इतिहास में एक महत्वपूर्ण दिन था।** इस दिन डेटन के **राइट भाइयों** ने किट्टी हाक नार्थ केरोलिना में अपने बाइप्लेन में सफल उड़ान भरी। **यह यन्त्रशक्तियुक्त वायुयान** ( powered aeroplane) **में मनुष्य द्वारा नियन्त्रित प्रथम उड़ान थी।** मनुष्य के इतिहास पर विमान का प्रचुर प्रभाव पड़ा। बड़े देशों का यह महत्वपूर्ण सैनिक हथियार बना। २० वीं शताब्दी के दो महायुद्धों के मध्य वैमानिकी ( aeronautics ) में तेजी के साथ प्रगति हुई। यहाँ यह उल्लेखनीय है कि जहाँ अनेक अन्य लोग वायुयान बनाने में असफल रहे वहाँ राइट भाइयों को आश्चर्यजनक सफलता मिली। राइट भाइयों की सफलता का कारण उनका कठिन परिश्रम, लगाव, इंजीनियरिंग का ज्ञान और इस क्षेत्र में हुए पिछले काम का गहन अध्ययन था। इस सिलसिले में यहां १५ वीं शताब्दी के महान् कलाकार, वैज्ञानिक और इंजीनियर **लेनार्द दी विन्सी** का नाम उल्लेखनीय है। उनके महत्वपूर्ण कार्य जो उनकी नोटबुक में दर्ज थे लगभग ३०० वर्ष तक संसार के सामने नहीं आये। इन में घूर्णक पंख ( rotary ), पैराशूट, नोदक ( propeller ) के चित्र और उन पर टिप्पणी थीं। राइट भाइयों से पूर्व जिन अनेक लोगों के नाम विमानन ( एवियेशन ) के इतिहास में आते हैं उनमें सर्वप्रथम सर जार्ज केली ( Sir George Cayley ) है जिन्हें ब्रिटिश एवियेशन का पिता माना जाता है। इन्होंने १८०४ में स्थिर पंख वाले ग्लाइडर ( fixed wing glider) अन्तर्दहन इंजन (interal combustion engine), पेचदार नोदक (screw propellers) और घूर्णक पंख के एक के बाद एक, अनेक डिजाइन बनाये और परीक्षण आरम्भ किए। १८४३ तक केली के १ नोदक और ४ नोदक पंख वाले हवाई रथ ( एरियल कैरेज ) में वायुयान और हैलीकाप्टर दोनों के लक्षण सम्मिलित थे। १८४७ में स्टिंगफेलो ने भाप चलित २० फ़ुटा सपक्ष क्रेफ्ट ( winged craft ) को सफलता से उड़ाया। १८६६ में ग्रेट ब्रिटेन की वैमानिकीय सोसाइटी (एयरॉनाटिकल सोसाइटी) बनी और इसी समय फ्रांस में **पैनूड** (Peneud) ने एलीरिया में **मोइलियार्ड** ने और इंगलैण्ड में **एल्डर एवं मैक्सिम** ने यह अनुभव किया कि सपक्ष उड़ान की समस्या का हल निकलना निश्चित है। १९ वीं शताब्दी के अन्तिम दिनों में यूनाइटेड स्टेट्स (अमरीका) में **आक्टेब चन्यूटे** और **जॉन मांटगामरी** ने, तथा जर्मनी में **आटोलीलियेन्थाल** ने ग्लाइड (सर्पण) उड़ान आरम्भ की।

स्मिथसोनियन संस्थान के सचिव और विख्यात वैज्ञानिक **सेम्युएल पो० लेंगले** ने विमान विज्ञान के विकास के लिए अपनी सूझबूझ, और राइट तथा अन्य लोगों के लिये शोध कार्य में आर्थिक सहायता प्रदान की। १८९६ में लेंग्ले ने भाप से चलने वाला एयरोड्रोम का माडल बनाया जो आधे मील से अधिक दूरी तक उड़ा। इस महान प्रदर्शन से प्रभावित होकर यूनाइटेड स्टेटस के आर्डनेन्स तथा

फर्टिफिकेशन के आर्मी बोर्ड ने लेंग्ले को मनुष्य ले जाने वाले एयरड्रोम के विकास के लिये ५०,००० का अनुदान दिया। किन्तु ८ दिसम्बर १९०३ को राइट भाइयों की सफ़ल उड़ान के ९ दिन पूर्व लेंग्ले का एयरोड्रोम जिसे चार्ल्स मेनली चला रहे थे एनाकोस्टिआ के निकट पोलोमक नदी में जा गिरा।

अप्रैल १९०८ में आर्विले राइट फ्लायर का प्रदर्शन अमरीकी सैनिक निरीक्षकों के सामने किया जिससे प्रभावित होकर **१९०९ में यूनाइटेड स्टेटेस ने संसार में वायुयान रखने की पहल की।**

संसार का पहला मनुष्य जो यूरोप की धरती से ऊपर उड़ा सेन्टास-डयूमांट था। इस घटना से प्रभावित होकर ब्रिटिश संवाददाता लार्ड नार्थ विलफ ने कहा था **समाचार यह नहीं है कि मनुष्य उड़ निकला है, बल्कि यह है कि इंगलैण्ड अब द्वीप नहीं रहा।** १९०९ में फ्रांस के **लुई ब्लेरियार** ने फ्रांस से इंगलैण्ड तक इंगलिश चैनल के पार उड़कर इस बयान की संपुष्टि की। अब हवाई जहाज का युग भली भांति आरम्भ हो चुका था।

१९०८ तक यूरोप का प्रत्येक बड़ा राष्ट्र राइट के एयरप्लेन की श्रेष्ठता देख और मान चुका था और फलस्वरूप प्रत्येक ने वैमानिकीय विज्ञान के अध्ययन और उन्नति के लिये सरकारी प्रयोगशालाये स्थापित कर लीं। इस समय योरोप में अन्तर्राष्टीय तनाव के कारण सैनिक हथयारों के लिए दौड़ आरम्भ हो गई थी। यह समझा जाने लगा था कि युद्ध छिड़ा तो अधिक अच्छे वायुयान जल और थल पर शत्रु का निरीक्षण करने के लिए उपयोगी सिद्ध होंगे। किन्तु आश्चर्य की बात है कि विमानन को आगे बढ़ाने की इस दौड़ में राइट भाइयों का देश, अमरीका, पिछड़ गया।

१९१४ के महायुद्ध में विभिन्न देशों के पास वायुयानों की संख्या इस प्रकार थी :—

| | |
|---|---|
| फ्रांस | १४०० सैनिक एयरक्रेफ्ट |
| जर्मनी | १००० एयरप्लेन्स तथा १ हवा से डिरिजिबल एयरफ्लीट |
| रूस | ८०० एयरप्लेन्स |
| इंग्लैण्ड | ४०० एयरप्लेन्स |
| यूनाइटेड स्टेटस | २३ सैनिक एयरप्लेन्स |

अमरीका में १९१५ में काँग्रेस ने उड़ान की समस्याओं का वैज्ञानिक अध्ययन करने के लिये नेशनल एडवाइजरी कमेटी फॉर एतरनाटिक्स ( National advirsory committee for aeronautics) की स्थापना की।

१९१४ के महायुद्ध के मध्य विमानन ( एविएशन ) के क्षेत्र में तेजी से उन्नति हुई। घूर्णक नोदक ( rotating propellers ) में से होकर मशीनगन द्वारा गोली चलाने का आविष्कार हुआ। इस आविष्कार ने (एयरप्लेन) को हवाई लड़ाई के योग्य बना दिया। १९१४ में वायुयान (एयरप्लेन) के उड़ने का रिकार्ड १२६ मील प्रति घंटा था और वह २०,००० फीट की ऊंचाई तक उड़ सकता था। १९१८ में जब युद्ध समाप्त हुआ वायुयान (एयरक्रेफट) की रफ्तार १७१ मील प्रति घंटा थी और वह ३०,००० फ़ीट की ऊंचाई तक उड़ सकता था। १९१९ में इंगलैण्ड में **रायल एयर फोर्स** की स्थापना हुई। **इटली में गियूलो डूहेट** ( Giulo Douhet ) ने **''कमांड आफ दी एयर'' नामक पुस्तक लिखी जिसमें यह बताया गया कि भविष्य के युद्ध हवा में जीते जायेंगे। १९१९ में हवाई डाक और सवारी यातायात आरम्भ हुआ।** मई २०, २१, १९२७ को **चार्ल्स ए० लिन्डबर्ग** अपने मानोप्लेन,

**'स्पिरिट ग्राफ सेन्ट लुई'** में अकेले अटलाँटिक महासागर के आरपार उड़े।

द्वितीय महायुद्ध के मध्य (१९३९–१९४५) भी उड़ान की तकनीक में प्रगति तेजी से हुई। हिटलर के जर्मनी ने जेट-चलित (Jet propelled) और राकेट से विदोदित (rocket thrusted) वायुयान बनाये। उसने तरल ईंधन वाले प्राक्षेपिक बैलिस्टिक राकेट भी बनाये। सब जानते है कि किस प्रकार जर्मनी ने अपनी हवाई ताकत के बल पर फाँस, इंग्लैड, स्कैडीनेविया, पोलेण्ड आदि देशों को रौंद डाला था। और इसी प्रकार ६ अगस्त १९४५ को जब जापान ने अमरीका के सामने बिना आक्रमण के हथियार डाले थे तो यह केवल हवाई ताकत के कारण संभव हुआ था। हीरोशिमा और नागासाकी पर अमरीकी विमान बी–२९ ने एटम बम गिराकर जापान की कमर तोड़ दी। प्रत्यक्ष है कि वायुयान (एयरप्लेन) ने युद्ध के साधनों में इन्कलाब ला दिया।

अब हवाई जहाज ६०० मील प्रति घंटा की रफ्तार से उड़ने लगे और ५०,००० फीट की ऊंचाई तक पहुंच निकले। रायल एयर फोर्स के फ्रेंक व्हिटल ने एयरक्रेफ़ट को जेट प्रणोदन से उड़ाने के लिये प्रयत्न आरम्भ किये। जर्मनी के पास भी राकेट–चलित (rocket propelled) लड़ाकू थे।

१९५० में कोरिया के युद्ध में यूनाइटेड स्टेट्स (एफ–८६) और सोवियट (एम० आई० जी० १५) जेट लड़ाकू वायुयान (एयरक्रेफट) आपस भिड़े। १९५४ में यू० एस० एयरफोर्स के हथियारों में हाइड्रोजन बम भी सम्मिलित हो गया। यह एटम बम से हजार गुना शक्तिशाली था। इस सबसे कूटनीतिज्ञता में भी इन्कलाव आया। एक ही स्थान से विश्व के कोने २ तक बम गिराने वाले विश्वव्यापी बाम्बर फोर्स ( global-lagged bomber force ) में आक्रमण करने वालों को डर पैदा हो गया।

## आन्तरिक्ष के कगार पर

उड़ान के इतिहास में बैमानिकी के नाटकीय एवं महत्वपूर्ण अध्याय ने अन्तरिक्ष उड़ान की ओर महत्वपूर्ण वैज्ञानिक एवं तकनीकी कदम बढ़ाने में प्रशंसनीय योगदान दिया। विज्ञान के इस क्षेत्र में प्रगति तेजी से हुई वायुयान (एयरप्लेन) के लिये राकेट इंजन का विकास संभव हुआ। १९२९ में फ्रिटज वान ओपेल अपने राकेट–चलित ग्लाइडर में सफलता के साथ उड़े। १९४४ में यू० एस० राकेट एयरप्लेन प्रोग्राम आरम्भ हुआ। १४ अक्टूबर, १९४७ को चार्ल्स ई० ईगर ( clharles Eyeager ) ने बेल X–I नामक वायुयान में पहली पराध्वनिक ( ultrasonic ) उड़ान भरी। बेल X–I में ६,००० पौण्ड नोद का राकेट इंजन लगा था।

इस प्रकार राकेट रिसर्च एयरप्लेन प्रोग्राम का सफलता के साथ प्रारम्भ हुआ और जब तक अन्तरिक्ष युग नहीं आया इस प्रोग्राम ने मनुष्य को लेकर उड़ने में रफ्तार और ऊंचाई (altitude) के समस्त रिकार्ड तोड़े। नवम्बर १९५३ में ए० स्काट क्रासफील्ड यू० एस०एन० ए० डुगलम डी ५५८–।में ध्वनि से दुगनी गति से उड़े **राकेट दहन के लिये आक्सीजन की आवश्यकता नहीं होती।** इसलिये राकेट इंजन की सहायता से मनुष्य वायुमण्डल में इतना ऊंचा उड़ सकता था जितना कि उसका राकेट एयरप्लेन का नोद (प्रघात thrust) उसको ले जा सके।

—क्रमश:

# युग पुरुष–नेहरू

सत्यवीर विद्यालंकार

स्वदेशप्रेम की साक्षात् मूर्ति, जनता के सर्वप्रिय नेता विश्वशांति के आधार उस शांति दूत जवाहर को कौन नहीं जानता ? ऐसा कौन सा अभागा देश है, जहां के लोग इनके समान निर्भीक, त्यागी, स्वाभिमानी, अनुशासनप्रिय रणबांकुरे योद्धा को पाकर गर्व नहीं करेंगे ? सचमुच मोती का दुलारा, देश का प्यारा और त्रस्त मानवता का सहारा नेहरू जी राष्ट्र की जान थे। सन् 1889 ई०, 14 नवम्बर को प्रयाग के नेहरू परिवार में जन्मे १६०५ में जवाहर उच्च शिक्षा के लिए इग्लैंड गए, कैम्ब्रीज कालेज से B.A. और M.A. की उपाधियां प्राप्त कर १६२२ में बैरिस्टर बनकर भारत आए। १६१३ में जवाहर लाल कौल की पुत्री कमला से प्रेम सूत्र में बंध गए।

सन् १६१८ ई० में रौलट ऐक्ट कानून बनने से देश भर में अशांति की लहर फैल गई। गांधी जी राष्ट्र के नेताओं रूप में सामने आए। युवक जवाहर का मन उनकी ओर आकर्षित हुआ। गांधी जी को जवाहर मिला और जवाहर को उनका बापू। आगे चलकर यह मिलन देश के लिए बहुत कल्याणकारी सिद्ध हुआ।

जब सन् १६२० ई० में असहयोग आन्दोलन प्रारम्भ हुआ तब पंडित नेहरू की प्रसन्नता का ठिकाना न रहा। इसी समय अवध के किसानों के आन्दोलन में सक्रिय भाग लेने के कारण ये सर्वप्रथम जनता के निकट सम्पर्क में आए। इन्हें जनता की संगठन-शक्ति का ज्ञान हुआ। इसी आन्दोलन में इन्हें सर्वप्रथम जेल जाना पड़ा। इन्हीं के अनुरोध से सन् १६२८ में कलकत्ता कांग्रेस में विदेशी सरकार को एक वर्ष के भीतर औपनिवेशिक स्वराज्य देने की चुनौती दी गई। सरकार के कान पर जूं नहीं रेंगी। वह टस से मस नहीं हुई। टालमटोल करती रही। अगले वर्ष लाहौर में कांग्रेस के पंडित जी अध्यक्ष बने। उन्होंने वहां पूर्ण स्वाधीनता की घोषणा की। देश का आन्दोलन उग्र रूप लेने पर १८ मास की जेल गए। संयुक्त प्रांत में किसान आन्दोलन का नेतृत्व किया। जेल से छूटकर सन् १६४२ की भारतीय क्रांति का सारा उत्तरदायित्व संभाल निर्भीकता का परिचय दिया। ४२ के आन्दोलन से ब्रिटिश सरकार घबरा गई। अब भारत को गुलाम रखना मुश्किल था, चर्चिल बौखला गए। और आखिर भारत स्वतन्त्र हुआ पंडित जी ने प्रथम प्रधानमंत्री के पद को सुशोभित किया। पंडित जी अमेरिका गए, वहां की जनता ने उनका जैसा शानदार स्वागत किया, वहां के इतिहास में आज तक किसी को ऐसा सम्मान नसीब नहीं हुआ था, चर्चिल तक को नहीं। कोलबिया विश्व विद्यालय की ओर से उन्हें डाक्टर आफ ला से सम्मानित किया गया, विश्वविद्यालय ने २०० वर्ष के इतिहास में किसी भी ऐसे अतिथि का स्वागत नहीं किया था, जो कि पंडित नेहरू जी से अधिक प्रतिष्ठा का भाजन रहा हो, अथवा जिसका स्वागत इनसे बढ़कर हुआ हो। इसी प्रकार वाशिंगटन, न्यूयार्क, बोस्टन, ओटावा, शिकागो, सैनफ्रैंसिसको, बैंकोवर आदि शहर में इनका अभूतपूर्व स्वागत हुआ। अपने नेता के इस स्वागत से भारत का मस्तक उन्नत हुआ। नेहरू अनेक सद्गुणों के भण्डार थे। वे बच्चों के बहुत प्यारे थे, बच्चे उनको बहुत चाहते थे। जहां भी बच्चे दीखते वे अपना सब कुछ छोड़ बच्चों को दुलार से गोद में उठा लेते। भारत में आज हम अनेक दिवस मना रहे हैं, महिला वर्ष, अध्यापक दिवस, आदि। इसीलिए की जिससे कुछ प्रेरणा मिले और हम उन्नति के मार्ग पर अग्रसर हों। हमारे राष्ट्रीय पर्वों में हम 'प्रतिवर्ष बाल दिवस' मनाकर उन बच्चों के प्रिय नेता नेहरू की पुण्य तिथि मनाकर उनका स्मरण करते हैं। बच्चे भी अपने इतने बड़े हिमायती नेता के प्रेरणापुंज हैं, आज उनके अभाव में बच्चों का कोई भी संरक्षक नेता नहीं है, बच्चों के चाचा प्यारे नेहरू की अनुपस्थिति बच्चों को खल रही हैं।

बच्चे राष्ट्र की नींव के पत्थर हैं, जितने ज्यादा शिक्षित सच्ची नागरिकता के गुणों को धारण करेंगे, तभी जाकर राष्ट्ररूपी प्रसाद सुदृढ़ एवं सुन्दर बन पाएगा। बच्चों को नेहरू के गुणों को धारण कर, उनके गुणों से प्रेरणा से उन जैसा बनने की चेष्टा करनी चाहिए। जब हमारे बच्चे उन्नत एवं नेहरू जी जैसे बनेंगे तभी हमारा देश विश्व में सर्वोच्च पद प्राप्त कर सकेगा। बड़ी खुशी की बात यह है कि गुरुकुल कांगड़ी विश्व विद्यालय के नव कुलपति प्रो० बलभद्र कुमार हूजा जी ने अपने अभिनन्दन के दिवस सिनेट हाल में घोषणा की कि विश्व विद्यालय में इस वर्ष नेहरू दिवस बड़ी धूमधाम से विभिन्न कार्यक्रमों के साथ मनाया जाएगा। उन बच्चों तथा लोगों का जिन्होंने इस दिवस जन्म लिया या इसके आस-पास जिनका जन्म दिवस है उनका उस सभा में सार्वजनिक अभिनन्दन किया जाएगा। तथा बच्चों का विशेष अभिनन्दन होगा। जिसमें कुलपति जी विशेष अतिथि होंगे। निश्चय ही यह प्रेरणादायक पर्व बच्चों का तो होगा ही अन्यों को भी प्रेरणीय है। बच्चों के चाचा नेहरू उन महान् शांति-दूतों में से एक हैं, जिनका नाम स्वर्गीय लिंकन, केनेडी, गांधी, लूथर की परम्परा में लिया जाता है।

——०:०——

## नयी चेतना आई है

महावीर "नीर" विद्यालंकार

अंगारे बुझ रहे और अब ठण्ड पवन में आई है।
दुःख का मौसम बीत रहा खुशहाली जग में छाई है॥
अकड़-अकड़ कर चलने वाले, भूल गये चलना फिरना।
गरज-गरज कर बकने वाले, भूल गये कहना सुनना॥
ऐसी बात हुई अब यारो ! चुप्पी घर-घर छाई है......
सरल-चित्त मानव थे दुखिया, गुण्डे मौजे करते थे।
चोर-बाजारी, रिश्वत खोरी से कुछ जेबे भरते थे॥
ऐसी हवा बही अब यारो ! सबकी आफत आई है......
महंगाई की अमरबेल तो, अपना मुख फैलाती थी।
'धनिया', 'रमिया' के घर में यों भूखी 'राधो' सोती थी॥
ऐसी बात हुई कुछ दिन से, सांसे सुख की आई है......
काम-रोक, हड़ताल सभी तो, अपने तन ने समा गई।
चरित्र हीनता और बेकारी की भी आफत आ गयी॥
ऐसी बात हुई अब यारो ! गति शासन में आई है......
दृढ़ता और अड़िगता अब तो, जीवन का शृंगार बन रही।
वज्र 'इन्द्र' ने उठा लिया अब दानवता चित्कार कर रही॥
'नीर' राष्ट्र की काया में अब, नयी चेतना आई है... ..

——००——

# "राष्ट्र-पिता" के सन्दर्भ में पं० नेहरू की विदेशी-शब्दावली

श्री रामनरेश मिश्र प्राध्यापक, हिन्दी विभाग, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय हरिद्वार

पं० जवाहर लाल नेहरु के जन्म-दिवस को 'बाल-दिवस' के रूप में हर्षोल्लास से मनाने का संकल्प करके राष्ट्र ने बच्चों के प्रति अपना उत्तरदायित्व पूरा करने का संकल्प किया है। यह कितना पावन अवसर है कि इस दिन युव और वृद्ध भी अपने को बाल समझ, संकल्प कर कार्य क्षेत्र में आगे बढ़ने का सतत प्रयत्न करते हैं। इस शुभ अवसर पर भाषा, विज्ञान के उस क्षेत्र पर दो शब्द लिखना उपयुक्त लग रहा है, जो अब तक अछूता पड़ा है अथवा यदि कुछ कार्य हुआ भी है तो वह नगण्य है। किसी व्यक्ति की शब्दावली का विषय कितना रोचक होता है। एक भाषा में स्वत: ही अनेक भाषाओं के शब्द आकर के भावों को स्पष्ट तथा अच्छे ढंग से व्यक्त करने में सहयोगी सिद्ध होते हैं। विदेशी भाषा के शब्दों के आने के अनेक कारणों में से कोई भी कारण हो किन्तु भाषा में स्थान मिल जाने के बाद उनका अपना विशेष महत्व हो जाता है। कितने एक शब्द तो भाषा में इतनी गहराई तक बैठ जाते हैं कि उन का निकालना या निकलना कठिन ही नहीं असम्भव सा है। मेरे कहने का तात्पर्य यह नहीं है कि विदेशी शब्दों को हिन्दी साहित्य से निकाल दिया जाये। यह कार्य न सम्भव होगा और न ही आदर्श कदम कहा जायेगा। हिन्दी-साहित्य का शरीर अनेक बोलियों से निर्मित है और संस्कृत की अक्षय मंजूषा इसकी श्रृंगार सज्जा है जिस समय हिन्दी-साहित्य विदेशी शब्दों की चुनरी पहन कर प्रस्तुत होती है तो उसकी मधुर ध्वनि मानव हृदय को जीत लेती है,

'बाल-दिवस' के अवसर पर इस कार्य के लिए सबसे उपयुक्त 'पं० नेहरु की विदेशी शब्दावली' है। इस विषय पर विचार करने के लिए 'राष्ट्र-पिता' नामक नेहरु जी की रचना को आधार बनाया है। लोकनायक नेहरु की भाषा राष्ट्र भाषा है। उनके द्वारा प्रयुक्त विदेशी भाषा के एक-एक शब्द हिन्दी शब्द भंडार के एक-एक रत्न के समान है। पं० नेहरु देश के बाल वृन्द, धनी निर्धन, हिन्दू मुसलमान आदि साथ घुल-मिल कर बात करते थे। वे अपनी भाषा में सामान्यतः उन्हीं शब्दों का प्रयोग करते थे जो सामान्यरूप से प्रचलित शब्द रहे हों। विदेशी भाषा के शब्दों के प्रयोग से हिचकते नहीं थे वरन् हिन्दी-भाषा की उदारता को यथावत् बनाए रखने के लिए प्रसन्नता के साथ भाषा में उचित स्थान देते थे। इस प्रकार नेहरू की शब्दावली में अरबी, फारसी, अंग्रेजी, तुर्की पुर्तगाली आदि विदेशी भाषाओं के शब्दों को उपयुक्त स्थान मिला है।

## (अ) फारसी के शब्द :—

भारत तथा ईरान का सम्बन्ध पुराना है। ईरानी तथा भारतीय आर्य भाषाएं एक ही मूल 'भारत-ईरानी' से विकसित हैं। इस कारण पं. नेहरू की शब्दावली में सबसे अधिक फारसी के शब्द हैं। ये शब्द ही हिन्दी-भाषा में सबसे गहराई में स्थान पाये हैं यथा —

१. **आज़ादी** (दुनिया भारत की आज़ादी की माँग भूल जायगी; ११८–२५)

२. **आराम** (ज्यादा आराम तलब परम्परा में पले थे; २१–६)

३. **आवाज़** (उसकी आवाज़ औरों की आवाज़ से कुछ जुदा थी; ५–५)

४. **कारगर** (एक बड़ा ही कारगर तरीका था; ११-१३)

५. **खुफिया** (कौने कौने में फैली हुई खुफिया पुलिस का भय; १६-१)

६. **जख्म** (हमें जख्म भरने का यह कार्य आरम्भ करना है १३३-१५)

७. **जबरदस्ती** (जबरदस्ती कराई गयी मेहनत का प्रतीक मात्र था; ५१-१०)

८. **जल्द बाजी** (कोई काम जल्दबाजी में नहीं करना चाहते; १३-६)

९. **जादूगर** (कोई भी नेता जादूगर का डन्डा घुमाकर शून्य में से जन-आन्दोलन की उत्पत्ति नहीं कर सकता; ४८-१५)

१०. **जानवर** (ज्यादा विषैले जानवर ने डसा; १९-६)

११. **जुदा** (जुदा-जुदा लोगों पर जुदा-जुदा तरह की प्रतिक्रिया हुई; १७-२०)

इसी प्रकार राष्ट्र-पिता में जो अन्य फारसी शब्द प्रयुक्त हुए वे निम्नलिखित है--जेब, तरह, ताजी, दफ्तर, दिलचस्पी, दीवार, नमक, नौजवान परेशानी, पेश, पैरवी, फौलादी, बन्द, बयान, बर्बादी, बाजार, बाजारू, बीमार, बेकार, रग, रोशनी, शादी, शामिल, शिकार, संगीन, सरकार, साबित, सौदागर, हजम इत्यादि।

इसके अतिरिक्त कुछ फारसी शब्द तत्सम रूप में न प्रयुक्त होकर तद्भव रूप में प्रयुक्त हुए हैं अर्थात् ये शब्द मूल रूप में न प्रयुक्त होकर परिवर्तित होकर प्रयुक्त हुए हैं यथा जगह (जायगह) नगीना (नगीनः), परदा (पर्दः), परवा (पर्वः) पेशा (पेशः), पैमाना (पैमानः), बावजूद (बावुजूद), बुनियाद (बुन्याद), बुलंद (बलंद), मजदूर (मज्दूर) मशाला (मशालह), मोर्चा (मोर्चः), मोहर (मोह्र), रास्ता (रास्तः), रिहाई (रहाई), रेशा (रेशः), रोजमर्रा (रोजमर्रः), सफ़ेद (सुफ़ेद) हफ्ता (हफ्तः) आदि।

## (आ) अरबी शब्द--

राष्ट्रपिता की विदेशी शब्दावली में अरबी शब्दों का महत्वपूर्ण स्थान है। फारसी शब्दों से इनकी संख्या अवश्य कम है किन्तु अपना विशेष स्थान बना लिए हैं। ये शब्द फारसी माध्यम से आये हैं। अरबी शब्द भी फारसी शब्दों की भांति कुछ तत्सम तथा कुछ तद्भव रूप में स्थान पाये हैं। तत्सम रूप में प्रयुक्त होने वाले शब्द निम्नलिखित हैं।

१. **अक्सर** (मैं यों अक्सर कुछ न कुछ लिखा करता हूं; नौ-१६)

२. **अखबार** (उन्होंने अखबार नवीसों से मुलाकात करते हुए इसी व्याख्यान पर जोर दिया था; ७४-२)

३. **अजीब** (एक अजीब ऊंचे दर्जे का आदमी हिन्दुस्तान में पैदा हुआ; दस-१३)

४. **अदालत** (अदालत में पेश किए बिना .... नजर से देखती थी; ४-१५)

५. **अमल** आज उस जवाब पर अमल न हो तो कल होगा; दस-१५)

६. **असर** (उसके असर में पले, हम कैसे उसका अन्दाजा करें; दस-५)

७. **असली** (जहां तक असली रूप भय का सवाल है; १६-८)

इसके अतिरिक्त निम्न शब्द उल्लेखनीय हैं-आदमी, इज्जत, इमारत, ईमान, कत्लेआम, कानून

काफी, किताब, कैद, खजाना, खबर, खयाल, गजब गरीब, गलत गुलाम जरूरत, जवाब, तस्वीर, तारीख, तैयार, दलील, दवा, नज़र, फौरन, बिलकुल, मजमून, महसूस, मालूम, मुकद्दमा, मुलाकात, मौका, मौजूद, मौलवी, मौलाना, वजह, वफा, शर्त, शान, शिकायत, सवाल, सूरत, हक, हवा, हिदायत, हिसाब, हैसियत आदि ।

तद्भव रूप में प्रयुक्त होने वाली अरबी शब्दावली निम्न प्रकार है--अर्सा (अर्स:), इन्तजार (इंतिज़ार), जरिया (जरिअऽ), जिला (जिलऽ), तरीका (तरीक:), ताज्जुब (तअज्जुब), दुनिया (दुन्या), नतीजा (नतीज:), फुरसत (फुर्सत), मामला (मुआमिल:), मियाद (मिआद), शोहरत (शुहरत), हिस्सा (हिस्स:) आदि ।

## (इ) अंग्रेजी शब्द---

महान विचारक नेहरू के हिन्दी-साहित्य के विदेशी शब्दावली में अरबी-फारसी के बाद अंग्रेजी भाषा के आगत शब्दों का विशेष स्थान है । इन शब्दों में नये आविष्कारों, नई वस्तुओं, घटनाओं तथा महीनों के नाम मुख्य हैं । अंग्रेज़ी भाषा से आगत शब्द निम्नलिखित हैं--

१. **अपील** (न वकील, न अपील, न दलील; ४-१५)

२. **आपरेशन** (वहाँ उनका आपरेशन हुआ है; ४७-४)

३. **आफिस** (लंदन स्थित इण्डिया-आफिस से परामर्श करनी थी; ६२-५)

४. **इण्डिया** (लंदन स्थित इण्डिया-आफिस से परामर्श करनी थी; ६२-५)

५. **एजेंट** (हम उत्तेजना फैलाने वाले उन एजेंटों आदि के लिये क्या करते; ४२-११)

इसके अतिरिक्त तत्सम रूप में प्रयुक्त होने वाले अंग्रेजी शब्द निम्नलिखित हैं--कान्फ्रेन्स, कालेज, गारंटी, जेल, टेबल, टैक्स, डाक्टर, ड्यूटी नोटिस, पुलिस, प्राइवेट, प्लेग, बिल, बैंक, बैरिस्टर मशीन, मार्च, मैंन, मोटर, रिपोर्ट, रिवाल्वर, रेडियो रेल, लाउडस्पीकर, सिविल, सेसर, स्कूल आदि ।

तद्भव रूप में प्रयुक्त होने वाले अंग्रेजी शब्द निम्नलिखित हैं--अगस्त (ऑगस्ट), अप्रैल (अप्रिल), अफसर (आफिसर), असेम्बली (एसेम्बली), अस्पताल (हास्पिटल), दर्जन (डजन) दिसम्बर (डिसेम्बर), पिस्तौल (पिस्टल), फरवरी (फेब्रुअरी), फासिज्म (फैसिज्म), मई (मे), मिनट (मिनिट), रंगरूट (रिक्रूट), सितम्बर (सेप्टम्बर) आदि ।

## (ई) तुर्की शब्द--

महान नेता के हिन्दी-साहित्य में प्रयुक्त विदेशी शब्दावली में तुर्की शब्दों की संख्या बहुत ही कम है । संख्या कम होते हुए भी इनके महत्व को नकारा नहीं जा सकता है, यथा---

१. **काबू** (यह मजमून मेरे काबू के बाहर निकला; नौ-१८)

२. **बहादुर** एक बहादुर की बुराई और राष्ट्रीय-दासता से लड़ाई थी; ४२-२३)

३. **बहादुरी** (बहादुरी के साथ वे दणिणी अफ्रीका में लड़े थे; ३-१४)

## (उ) पुर्तगाली शब्द--

राष्ट्रपिता की रचना में प्रयुक्त होने वाले

विदेशी भाषा के शब्दों में पुर्तगाली शब्दों की भी संख्या बहुत कम है । इनकी संख्या दो ही है।

१. **इस्पात** (उस छोटे से आदमी के भीतर कोई चीज इस्पात की बनी हुई है; ५०–७)

२. **मेज** (गोल मेज कान्फ्रेंस के भारतीय सदस्यों का एक दल बम्बई लौटा; ६१–१)

इसमें 'इस्पात' शब्द के विदेशी होने की बात विवादास्पद है । कुछ विद्वान इसे पुर्तगाली शब्द 'स्पेडा' से निकला मानते हैं। किन्तु कुछ इसका सम्बन्ध संस्कृत के 'अयस्पत्र' से मानते हैं।

## (ऊ) संकर शब्द--

जब दो या दो से अधिक भाषाओं के शब्दों का प्रयोग एक साथ होता है तो उसे संकर, दोगला या मिश्रित शब्द कहा जाता है। इस प्रकार के शब्दों की संख्या भी काफी है।

१. **हिन्दी-अरबी संकर शब्द**—कुछ हिन्दी तथा अरबी के शब्द एक साथ प्रयुक्त हुए हैं यथा–

**अजायबघर** (अ० अजायब+हि० घर) (इटली के अजायबघर में रोमन सम्राटों. . . रखी हुई हैं; ५२–४)

२. **हिन्दी फारसी संकर शब्द**--हिन्दी शब्दों को फ़ारसी शब्दों के साथ भी प्रयोग किया गया है, यथा--

**चेहरा वाला** (फ़ा. चेहरा+हिं वाला (प्रत्य.) (लम्बे चेहरे वाले काल्विनवादी . . . . घूमा करते हैं; ६६–१८)

**चौकीदार** (हिं. चौकी+फा. दार (प्रत्य ) (या तो निरंतर चौकीदार या चिरनिद्रा)

इसके अतिरिक्त तानाशाही (हिं०+फा०), भागीदार (हिं.+फा.), रीति-रिवाज (हिं.+फा.) आदि शब्द इसी प्रकार के हैं।

३. **हिन्दी-अंग्रेजी संकर शब्द**— हिन्दी के साथ अंग्रेजी शब्द का भी प्रयोग 'राष्ट्र-पिता' में किया गया है किन्तु इस प्रकार के शब्द की संख्या एक ही है--

**जेलवाला** (अ० जेल+हिं० वाला) (जेल-वाले भी . . स्वराज निकट है; ६०–२५

४. **अरबी-फारसी संकर शब्द**—अरबी तथा फारसी दोनों ही एक वर्ग की भाषाएं हैं। अरबी हिन्दी में फारसी के माध्यम से आयी है इस कारण ऐसे शब्दों की संख्या अन्य संकर शब्दों की अपेक्षा अधिक है--

**अखबार नवीस** (अ० अखबार+फा० नवीस) (उन्होंने अखबार नवीसों से मुलाकात करते हुए इसी व्याख्या पर जोर दिया था; ४७–२)

**खतरनाक** (अ-खतर+फा० नाक) (शासक संस्था के स्थायीत्व के लिए खतरनाक था; १२–३) इसके अतिरिक्त गलत फहमी (अ०+फा०) नजर बन्द (अ.×फा.) वफादारी (अ.+फा.) शानदार (अ०+फा०) आदि शब्द इसी श्रेणी के हैं।

५. **हिन्दी पुर्तगाली संकर शब्द**— हिन्दी शब्द के साथ पुर्तगाली शब्द का भी प्रयोग है। 'राष्ट्र-पिता' में इस प्रकार के शब्द की संख्या एक है।

**गोलमेज** (हि० गोल+पुर्त० मेज) ( गोलमेज कान्फ्रेंस के भारतीय सदस्यों का एक दल बम्बई लौटा, ६१–२)

६. **फारसी-अंग्रेजी संकर शब्द**—'राष्ट्रपिता' में इस प्रकार का भी एक शब्द है।

**खुफिया पुलिस** (फा० खुफिया+अं० पुलिस)
(खुफ़िया पुलिस का भय···मुह बाये खड़ी रहती थी; १६–१)

इस प्रकार चिन्तन करने के पश्चात ज्ञात होता है कि ये विदेशी शब्द हिन्दी के लिए वरदान स्वरूप हैं। इनके आगमन से हिन्दी-साहित्य में जो क्रान्तिकारी परिवर्तन और अभाव की पूर्ति हुई है वह वर्णनातीत है। इस दिशा में अभी कार्य शेष है। इस विषय का अध्ययन हिन्दी को समृद्धिशाली बनाने के लिए अत्यन्त आवश्यक है।

---

## योग मन्दिर हिन्दी-अंग्रेजी मासिक पत्रिका प्रकाशन करने का निश्चय

आत्म बन्धु,

सप्रेम नमस्ते !

पूज्य महात्मा आनन्द स्वामी जी महाराज की प्रेरणा पर "योग मन्दिर" नाम की हिन्दी-अंग्रेजी मासिक पत्रिका का प्रकाशन करने का निश्चय किया गया है।

दिल्ली के शताब्दी समारोह के पुनीत अवसर पर 'योग मन्दिर' का प्रथम प्रभावशाली, शानदार सचित्र विशेषांक प्रकाशित किया जाएगा। देश विदेश के अनेक महान योगियों और विद्वानों के लेख तथा योग के सम्बन्ध में अन्य दुर्लभ सामग्री उस अंक में दी जाएगी।

**विशेषांक का मूल्य दस रुपये होगा।**

आपसे सानुरोध प्रार्थना है। कि आप अपने दस रुपयों के साथ-साथ कम से कम दस अन्य प्रेमियों को भी भी 'योग मन्दिर" का ग्राहक बनाकर उनकी धन राशि भी साथ भेजे जा रहे मनीआर्डर द्वारा भिजवा कर अनुगृहीत करें। आप हम निम्न प्रकार से सहयोगी बन सकते हैं।

विज्ञापन दर

| | |
|---|---|
| **५०१/- आजीवन सदस्य** | **१०००/- टाइटल पृष्ठ ४ का** |
| **१०१/- सहयोगी** | **६००/- ,, ,, २-३ का** |
| **१०/ वार्षिक चन्दा** | **४००/- साधारण पृष्ठ का** |

अपना सहयोग "**योग मन्दिर प्रकाशन**" (४ विश्वविद्यालय मार्ग) दिल्ली-११०००७ के नाम से चेक, ड्राफ्ट, मनीआर्डर भेज सकते हैं।

अपने आर्थिक सहयोग तथा योग सम्बन्धी अनुभव, विचार, लेख एवं आशीर्वाद की प्रतीक्षा में—

आपका

**भगवानदेव** (सम्पादक)

# कर्मवीर चाचा नेहरू

सतीश चन्द विद्यालंकार एम०ए०, प्रथम वर्ष (हिन्दी विभाग) गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

लगभग ढाई सौ वर्ष पूर्व काश्मीर की मनोहर घाटियों में एक सम्पन्न परिवार रहता था। जिस परिवार में राज कौल नाम से काश्मीर के संस्कृत और फारसी के बड़े भारी विद्वान हुए। दिल्ली में इन दिनों औरंगजेब की मृत्यु हो चुकी थी। इस समय वहाँ का बादशाह फर्रुखसियर था। वह एक बार काश्मीर घूमने गया और वहाँ वह राज कौल की विद्वत्ता से काफी प्रभावित हुआ। उस ने पं० राजकौल को दिल्ली में ही बसने का निमन्त्रण दिया। उनके इस निमन्त्रण को पं० राज कौल ने स्वीकार कर लिया इस प्रकार यह परिवार सन् १७१६ के लगभग दिल्ली आबसा। पं० राज कौल जी को बादशाह ने एक मकान एवं कुछ जागीर दे दी। पं० राज कौल जी का यह मकान एक नहर के किनारे था। इसलिए उनका नाम कौल नेहरू पड़ गया, बाद में कौल शब्द भी लुप्त हो गया अब केवल नेहरू ही शेष रह गया।

इसके बाद यह नेहरू परिवार दिल्ली से हट कर इलाहाबाद में जा बसा। इसी परिवार में पं० मोती लाल नेहरू हुए। ये इलाहाबाद हाईकोर्ट के प्रख्यात वकील थे और इनकी गिनती उच्च वकीलों में होती थी। इनका पारावारिक रहन-सहन भी उच्च कोटि का था। ऐसे सम्पन्न परिवार में १४ नवम्बर, १८८९, मार्ग शीर्ष बदी सप्तमी सं० १९४६ को पं० जवाहर लाल नेहरू का जन्म हुआ। इनका लालन-पालन एक राजकुमार की भांति होने लगा।

इनकी प्रारम्भिक शिक्षा घर पर ही सम्पन्न हुई। मई १९०५ ई० में जवाहर लाल नेहरू को आगे पढ़ने के लिए लन्दन के हैरो विश्वविद्यालय में जिसमें राजा महाराजाओं के बच्चे पढ़ते थे प्रविष्ट कराया गया। इन्हीं दिनों की एक रोचक बात है जिसका पं० नेहरू के जीवन में विशेष प्रभाव पड़ा। यह बात उन्होंने अपनी "माई आटो बाइ ग्राफी" नामक पुस्तक में लिखी है--

"स्कूल में अच्छा काम करने के लिए मुझे जी० एम० ट्रैवेलियन की गैरीबाल्डी सम्बन्धी एक पुस्तक इनाम में मिली थी। इस पुस्तक में मेरा मन ऐसा लगा कि मैंने तुरन्त ही इस माला की बाकी दो पुस्तकें भी खरीद लीं और उनमें गैरी-बाल्डी की पूरी कहानी बड़े ध्यान के साथ पढ़ी। हिन्दुस्तान में भी इसी तरह की घटनाओं की कल्पना मेरे मन में उठने लगी। मैं आजादी की बहादुराना उड़ाई के सपने देखने लगा और मेरे मन में इटली और हिन्दुस्तान अजीब तरह से मिल-जुल गए।"

इस पुस्तक का नेहरू जी के जीवन पर बहुत प्रभाव पड़ा। उस समय उनकी आयु कुल १५ वर्ष की थी। यहीं से उनके मन में स्वदेश-प्रेम एवं आजादी का बीज अंकुरित हो गया। जिसने समय पर विशाल वृक्ष का रूप धारण कर लिया। सन् १९१२ में बैरिस्टरी की परीक्षा पास करने के पश्चात् पं० नेहरू भारत लौट आए। । कुछ दिनों तक उन्होंने वकालत की। लेकिन देश की परिस्थितियों ने, घटनाओं ने पं० नेहरू के मन को विलोड़ित कर दिया। वे राजनैतिक क्षेत्र में कूद पड़े। उन्होंने अपना पूरा जीवन राष्ट्र को समर्पित कर दिया और महात्मा गांधी जी के सहायक बन गये।

अपने राजनैतिक क्षेत्र में उन्होंने महात्मा गांधी जी से प्रेरणा ग्रहण की। महात्मा गांधी जी

के सिद्धान्तों पर उनका अटूट विश्वास था । उन्हीं के पद चिन्हों का अनुसरण करते-करते उन्होंने देश में पर्याप्त ख्याति अर्जित की और देश के लिये अनेक बार जेल गये । बाद में तो पूरा नेहरू परिवार ही राजनैतिक क्षेत्र में अंग्रेजों के विरूद्ध उतर पड़ा । सन् १५ अगस्त १६४७ को अंग्रेजों को भारत को स्वतन्त्र घोषित करना पड़ा । २६ जनवरी सन् १६५० ई० को भारत को विधिवत स्वतन्त्र सार्वभौम प्रजातन्त्र घोषित कर दिया गया । और स्वतन्त्र भारत का प्रथम प्रधान मन्त्री पं० जवाहर लाल नेहरू को ही बनाया गया । इस पद पर पं० नेहरू ने आजन्म कार्य किया ।

पं० नेहरू के व्यक्तित्व का चित्रण करते हुए महात्मा गांधी ने लिखा है :—

"जवाहर लाल में अतुल शौर्य है । स्वदेश प्रेम में वह सबसे आगे है । कुछ लोग कहते हैं कि उनमें उतावलापन बहुत अधिक है । मेरी सम्मति में वह उतावलापन भी एक गुण है । वे वीरों के सदृश उतावले और साहसी है । इसके साथ वह चतुर और बुद्धिमान भी है । उनका मन स्फटिक के समान निर्मल है ।"

पं० नेहरू मानवता के सच्चे पुजारी रहे हैं उनका हृदय बड़ा विशाल एवं कमल की भांति कोमल था । उनमें स्वदेशाभिमान कूट-कूट कर भरा हुआ था उनका कहना था कि "यदि स्वदेशाभिमान सीखना है तो उस मछली से सीखो जो स्वदेश के लिए तड़प तड़प कर जान दे देती है ।"

उनका सिद्धान्त हमेशा यही रहा है कि "कर्म की सार्थकता फल में नहीं, कर्मण्यता में है, उस पुरुषार्थ में हमारे एक-एक कदम की गति, एक-एक इच की चढ़ाई का माप लेता है ।" ऐसे कर्मठ व्यक्ति को प्राप्त करके देश धन्य हो गया । पं० नेहरू ने अपने कुशल नेतृत्व से भारत को विभिन्न संकटों से समय-समय पर बचाते हुये उन्नति के शिखर तक पहुंचाया । और भारत को अंतर्राष्ट्रीय सम्मान दिलाया । पं० नेहरू की प्रशंसा विश्वभर के महान् राजनीतिज्ञों ने मुक्त कठं से की है । अमेरिका के समाचार पत्रों ने पं० नेहरू को "जलता हुआ अग्नि पिण्ड" लिखा था । कठिनाइयों के समय उन्होंने बड़े धैर्य के साथ समस्या को सुलझाया वे कहते थे कि "कठिनाइयां हमें आत्मज्ञान कराती है वे हमें दिखा देती हैं कि हम किसी मिट्टी के बने हुए हैं ।"

ऐसे कुशल प्रधान मंत्री को पाकर लड़ खड़ाते हुए भारत ने अपने पैरों पर खड़ा होना सीखा, लेकिन वह अभी दो-चार पग ही चल पाया था कि उसको सहारा देने वाला यह कोमल कुसुम हम सब को निरावलम्ब छोड़कर २७ मई १६६४ को असमय में ही मुरझा गया ।

पं० नेहरू की मृत्यु ने देश के बच्चों, बूढ़ों, स्त्री-पुरुषों सभी की आत्मा को दुःख के महासागर में डुबो दिया । यद्यपि उनका पार्थिव शरीर इस संसार में नहीं रहा लेकिन उनके कार्य उनकी स्मृति, उनके साहस और उनके देश के लिये किये गये बलिदान को कौन भूल सकता है ? वे आज भी जिन्दा हैं और सदा जिन्दा रहेंगे । आज भी पं० नेहरू के अमर सन्देश सोहन लाल द्विवेदी के इस प्रयाण-गीत के माध्यम से हमारे कानों में गूंजते हैं :—

देखो अपना ध्येय निरन्तर
इधर उधर मत करे निगाह
चलो चलो अविचल उस पथ पर
पकड़ी तुम ने जिसकी राह ।

दुनियां क्या कहती-सुनती है,
इस पर तनिक न देना ध्यान
चाहे तुमको मान मिले या
चाहे तुम्हें मिले अपमान ।

जो लहरे प्रतिकूल पवन को
चीर लक्ष्य पर जाती है
वे ही मिल अनन्त सागर से
जीवन का सूख पाती हैं । !

---

अखिल भारतीय दर्शन-परिषद् द्वारा

## डा० अभेदानन्द जी सम्मानित

परम प्रसन्नता और सम्मान की बात है कि गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के दर्शन विभाग के रीडर एवं अध्यक्ष डा० अभेदानन्द जी को "अखिल भारतीय दर्शन परिषद्" के बीसवें वार्षिक अधिवेशन 'में तत्त्व-मीमांसा' विभाग की अध्यक्षता करने हेतु आमन्त्रित किया गया है । यह अधिवेशन अक्तूबर २७, २८, २९, ३० ३१ में रांची विश्वविद्यालय में सम्पन्न हुआ । विद्वान् प्रोफेसर ने गुरुकुल विश्वविद्यालय की ओर से भाग लेकर अपने विद्वत्तापूर्ण अध्यक्षीय भाषण में बौद्ध एवं न्याय दर्शन में "सामान्यवाद" विषय पर अपने विचार प्रकट किए । प्रो० जी को बधाई है ।

इण्डिन साइंस कांग्रेस ऐसोसियेशन कलकत्ता द्वारा

## श्री डा० हरगोपाल सिंह निर्वाचन के लिए मनोनीत

हर्ष का विषय है कि मनोविज्ञान विभाग के डा० हरगोपाल सिंह जी को इण्डियन सान्इस कांग्रेस ऐसोसियेशन कलकत्ता के सभासदों ने एग्जीक्यूटिव कमेटी के चुनाव के लिए खड़ा किया है । गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के उपाध्याय को प्रथम बार ऐसा अवसर दिया गया है । हम उन की सफलता की कामना करते हैं ।

निवर्तमान कुलपति श्री डा० सत्यकेतु विद्यालंकार को माला पहनाते हुये
श्री पृथ्वीसिंह आजाद

सीनेट हाल में आते हुये—श्री बलभद्र कुमार जी, श्री डा० सत्यकेतु जी, श्री वेदव्रत जी,
श्री आचार्य रामनाथ जी, श्री गंगाराम जी गर्ग, श्री पं० धर्मवीर जी

# श्री जी० बी० के० हूजा, एम. ए., आई. ए. एस.

( अवकाश प्राप्त )

# संक्षिप्त जीवन परिचय

श्री जी० बी० के० हूजा का गुरुकुल कांगड़ी के साथ बहुत पुराना सम्बन्ध है। आपके स्वर्गीय पिता श्री गोवर्धनदास जी १९०९ गुरुकुल कांगड़ी में मुख्याध्यापक थे। गुरुकुल कांगड़ी के संस्थापक अमर-हुतात्मा स्वा० श्रद्धानन्द जी महाराज के साथ उनका निकट सम्पर्क रहा था। इस लिए गुरुकुल के साथ आपका बचपन से ही सम्बन्ध रहा है।

प्रोफेसर (अर्थशास्त्र), निदेशक सामुदायिक विकास, सचिव सहकारिता, कुलपति कृषि विश्व-विद्यालय, कलक्टर, सदस्य एवं अध्यक्ष राजस्व परिषद् तथा अध्यक्ष लोक सेवा आयोग के पदों पर दीर्घकाल तक कार्य करते हुए श्री हूजा ने शिक्षा, समाज, वित्त आदि विषयों का पर्याप्त अनुभव प्राप्त किया है।

श्री हूजा ने १९३६ में पंजाब विश्वविद्यालय से अर्थशास्त्र में एम. ए. डिग्री प्राप्त की थी। अपने अध्ययनकाल में श्री हूजा विश्वविद्यालय में अत्यन्त प्रतिभावान छात्र थे और सम्पूर्ण शिक्षाकाल में छात्रवृत्ति प्राप्त करते रहे।

आपने अपने जीवन का प्रारंभ १९३६ में ही डी. ए. बी कालेज रावलपिण्डी में अर्थशास्त्र के प्रोफेसर पद पर नियुक्त होकर किया।

१९३७ में आपने पंजाब नागरिक सेवा की प्रतियोगी परीक्षा सफलतापूर्वक उत्तीर्ण की और तदनन्तर पंजाब में मजिस्ट्रेट, रेवैन्यू आफिसर, कोषाधिकारी के रूप में १९४३ तक कार्य किया।

इसके बाद आपको भारतीय सशस्त्र सेना में आपातकालीन सेवा के लिए चुन लिया गया और युद्ध समाप्त होने पर १९४५ तक आपने वहीं कार्य किया। १९४५ के बाद आप पुनः पंजाब सरकार में नागरिक सेवा में परिवर्तित हो गये और १९४७ में शरणार्थियों की समस्या आने पर आपको लाहौर (पाकिस्तान) में उप मुख्य सम्पर्क अधिकारी बनाया गया।

१९४९ में आपको अमृतसर का अतिरिक्त जिलाधीश तथा जिला गृह सुरक्षा अधिकारी नियुक्त किया गया। १९५० में आपने चुनाव अधिकारी तथा दिल्ली इम्पूवमेंट ट्रस्ट के अधिशासी अधिकारी के रूप में कार्य किया।

१९५२ में राजस्थान सरकार द्वारा आपको भारतीय प्रशासकीय सेवा (आई.ए.एस.) में ले लिया गया। और प्रथम विकास निदेशक के पद पर आपकी नियुक्ति की गई। १९५४ में आपको टोंक जिले का कलक्टर, जिलाधीश तथा जिला विकास अधिकारी नियुक्त किया गया।

१९५५ में आप भारत सरकार (पुनर्वास मंत्रालय) में प्रतिनियुक्ति पर चले गये और आपने सम्पर्क अधिकारी (जम्मू कश्मीर) Laison Officer (Jammu Kashmir) मंडलीय व्यवस्थापक अधिकारी तथा अभिरक्षक निष्क्रान्त सम्पत्ति (Regional Settlement Commissioner & Custodian Evacuee property Madhya Pradesh) (मध्य प्रदेश) तथा शाखा सचिवालय कलकत्ता में उपसचिव पद पर कार्य किया।

१६५८ में आप राजस्थान सरकार की सेवा में वापस आ गए और उदयपुर जिले के कलक्टर, जिलाधीश तथा जिला विकास अधिकारी के पद पर कार्य करते रहे । १६६०-६१ में श्री हूजा ने राजस्थान सरकार के विद्युत एवं सिंचाई, सहकारिता तथा श्रम एवं समाज कल्याण विभागों में सचिव के पद पर कार्य किया । सहकारिता विभाग में सचिव के पद के साथ साथ श्री हूजा ने राजस्थान सरकार के संग्राहागार निगम ( Rajasthan State Ware-housing Corporation) के सचिव पद पर भी कार्य किया ।

१६६२ में श्री हूजा को राजस्थान नहर-परियोजना के अध्यक्ष तथा प्रशासक पद पर नियुक्त किया गया । जुलाई १६६२ में जब उदयपुर में राजस्थान कृषि विश्वविद्यालय की स्थापना हुई तब श्री हूजा को इस विश्वविद्यालय का प्रथम कुलपति बनाया गया ।

१६६४ में श्री हूजा अजमेर राजस्थान के राजस्व परिषद् के सदस्य के रूप में परिवर्तित हो गये । १६६७ में आपको सीमावर्ती जिलों का कमिश्नर तथा क्षेत्रीय परिवहन का अध्यक्ष नियुक्त किया गया । जुलाई १६६८ में आप राजस्व परिषद् के सदस्य के पद पर परिवर्तित हो गए ।

अक्टूबर १६६८ में आपको राजस्थान राजस्व परिषद् का अध्यक्ष नियुक्त किया गया । १६७१ में जोधपुर विश्वविद्यालय में हिंसक दंगों की जांच करने के लिए आपने एक सदस्यीय आयोग के रूप में कार्य किया ।

अक्टूबर १६७२ में श्री हूजा की सेवाएँ मणीपुर सरकार द्वारा अधिगृहीत करली गई और आपको लोक सेवा आयोग का प्रथम अध्यक्ष बनाया गया ।

आपकी 'सर्वोदय की ओर' नामक एक पुस्तक प्रकाशित हुई है । जिस में आचार्य विनोबा भावे की संक्षिप्त जीवनी तथा महात्मा गांधी जी के आध्यात्मिक अनुशासन सहित उनके आरम्भिक संघर्ष और विश्वप्रेम का आदर्श तथा सर्वोदय के सम्बन्ध में लिखा गया है । फांसी की रात, आरती, आहुती तथा शीशपुष्प शीर्षक से आपके चार कविता संग्रह भी प्रकाशित हुए हैं । प्रशासकीय, आर्थिक तथा शैक्षिक समस्याओं पर आपके कई निबन्ध भी प्रकाशित हुए हैं । राजस्थान सरकार द्वारा प्रकाशित त्रैमासिक पत्रिका रावीरा में ग्रामीण प्रशासन विषयक आपके लेख प्रकाशित होते रहे हैं । राजस्थान राजस्व परिषद् ने बबूल के पेड़ तले नामक पुस्तक में ग्रामीण प्रशासन पर आपके लेख प्रकाशित कराये हैं ।

वर्तमान में श्री हूजा उदयपुर विश्वविद्यालय की नियंत्रण पटल के सदस्य, रोटेरी क्लब इम्फाल के प्रधान हैं । इसके अतिरिक्त आप राजस्थान राज्य तैराकी परिषद्, पंजाब राज्य बैडमिंटन परिषद्, भारतीय जन प्रशासन संस्था अजमेर ब्रांच के प्रधान तथा स्काउट कमिश्नर रहे हैं ।

# गुरुकुल की यज्ञस्थली से

प्रिय पुत्र !

तुम कहतेहो तुम्हें परीक्षा तो देनी है, पर तुम में आत्मविश्वास की कमी है । सोचो ऐसा क्यों है ? क्या तुमने परीक्षा के लिये पूरा काम कर लिया है ? यदि तुमने पूरा काम कर लिया है तो आत्म-विश्वास की कमी नहीं होनी चाहिये । हाँ, यदि काम करने में त्रुटि अथवा शिथिलता रही है तो जरूर दिल में घबराहट पैदा होगी ।

प्रायः सभी मनुष्यों में बुद्धि एक समान होती है । फर्क होता है तो उन्नीस-बीस का । हाँ, यदि उन्नीस को ५ से गुणा देते हैं तो नतीजा ९५ बनता है और २० को चार से गुणा देने से ८० बनता है । अर्थात् यदि १९ इकाई बुद्धि वाला पुरुष ५ घंटे कार्य करेगा तो ९५ अंक प्राप्त करेगा और बीस इकाई बुद्धि वाला पुरुष ४ घंटे काम करेगा तो ८० अंक प्राप्त करेगा और यदि शून्य काम करेगा तो शून्य अंक प्राप्त करेगा । क्योंकि तुम जानते ही हो किसी भी चीज को शून्य से गुणा दी जाय तो नतीजा शून्य ही निकलता है । इसीलिये तो पुरुषार्थ पर जोर दिया जाता है । बिना पुरुषार्थ के कोई भी काम नहीं होता । इक्के-दुक्के लोगों की लाटरी निकल सकती है । पर संसार लाटरी-क्षेत्र नहीं है । संसार तो कर्म-क्षेत्र है ।

तुम कहोगे कई लोग कर्म भी करते हैं, पर उन्हें फल नहीं मिलता । इस पर भी विचार करना आवश्यक है । सबसे पहले देखना यह है कि ऐसे व्यक्तिओं की कर्म की दिशा क्या रही है ? तुम अलवर से जयपुर जाना चाहते हो, पर यदि तुम दिल्ली की दिशा में भागना शुरू करदो और लगातार भागते चले जाओ, तो क्या जयपुर पहुंच जाओगे ? यदि तुमने दिशा ही उल्टी पकड़ी है, तो गन्तव्य स्थान पर कैसे पहुंचोगे ? यदि तुम इतिहास के बदले नाटक पढ़ते रहोतो इतिहास का ज्ञान कैसे होगा ? यदि तुम नाटक के बदले उपन्यास पढ़ते रहो, तो नाटक का ज्ञान कैसे होगा? इसीलिये कर्म की दिशा वही हो जो गन्तव्य स्थान पर ले जाये ।

इसके साथ-साथ काम करने के तरीकों पर भी नजर डालनी चाहिये । तुम्हारे काम करने की विधि कैसी है, इस पर भी ध्यान देना होगा । काम करने की विधि ठीक हो तो फल दुगना मिलता है । पढ़ने लिखने की विधि पर तो आजकल बहुत अनुसन्धान हो रहा है । कई लोग हैं जो केवल पढ़ने ही पढ़ने पर जोर देते हैं । कई जरूरी अंशों पर निशान लगाते हैं, और उन्हीं को बार-बार पढ़ते हैं । कई ऐसे हैं जो पढ़ते भी हैं, और अपने नोट भी लेते हैं । यह तीसरी प्रकार के लोग सबसे अच्छे रहते हैं ।

साथ-साथ नियमपूर्वक कक्षा में उपस्थित रहने का भी बड़ा महत्व है । अच्छे विद्यार्थी कक्षा कट नहीं करते । ठीक तरह से भरपूर नोट लेते हैं । और उसी दिन नोटों की पुनरावृत्ति भी कर लेते हैं । देखने में आया है कि जो विद्यार्थी कक्षाएं कट करते हैं उनकी उपलब्धि में कमी रह जाती है । ठीक है, बहुत से अध्यापक अब हाजरियों पर ज़ोर नहीं देते । लेकिन वह भी जो विद्यार्थी रैग्यूलर होता है उस पर कृपादृष्टि रखते हैं और उसकी अधिक से अधिक सहायता करते हैं ।

हैरी मैडक्स ने "हाउ टू स्टडी" एक बहुत सुन्दर पुस्तक लिखी है । वह तुम्हें जरूर पढ़नी चाहिये । उसमें उसने एक प्रश्नावली बनाई है, जिससे कि तुम स्वयं जाँच कर सकते हो कि तुम कैसे विद्यार्थी हो । उसमें २० प्रश्न हैं । हर एक प्रश्न के दो अंक लगाओ । यदि तुम्हारे ३० से ४० अंक आयें तो तुम प्रथम श्रेणी के विद्यार्थी हो । यदि १६ से ३० आयें तो मध्यम श्रेणी के । यदि

१६ से कम आयें तो तुम्हें सोचना होगा और अधिक परिश्रम करना होगा।

प्रश्न इस प्रकार हैं--

१ क्या तुमने प्रतिदिन काम करने की कोई योजना बनाई है?

२ यदि हाँ, तो क्या तुम उस पर अमल करते हो?

३ क्या अध्ययन आरम्भ करने से पहले तुम्हें किसी प्रकार का कष्ट महसूस होता है?

४ क्या तुम अपना काम समय पर पूरा करते हो?

५ क्या तुम्हें अपने काम में दिलचस्पी है?

६ क्या तुम कक्षा के बहस मुबाहसे में भाग लेते हो?

७ क्या तुम कक्षा में पीछे-पीछे बैठने की कोशिश करते हो?

८ जब तुम्हें काम में कोई दिक्कत महसूस हो तो अध्यापक से मशवरा करते हो क्या?

९ किसी भी अध्याय को पढ़ने से पहले क्या तुम प्रारम्भिक जाँच कर लेते हो।

१० पढ़ते समय क्या तुम तालिकाओं और ग्राफों को दरगुजर कर जाते हो।

११ क्या तुम एक विषय के नोट एक जगह रखते हो?

१२ क्या तुम अपने नोट आउट लाइन फार्म में रखते हो?

१३ क्या तुम अपना मैटीरियल याद करने के लिये सादे चार्ट, डायाग्राम अथवा तालिकाएं बना लेते हो?

१४ क्या तुम्हें अपने भाव लिख कर प्रकट करने में कोई दिक्कत महसूस होती है?

१५ यदि अचानक परीक्षा हो तो तुम्हें अच्छे अंक प्राप्त होंगे?

१६ क्या तुम परीक्षा के दिनों में देर तक काम करते हो?

१७ क्या तुम बहुत कर सारे कोर्स की पुनरावृत्ति केवल परीक्षा की रात को ही करते हो?

१८ क्या तुम काफी निद्रा कर लेते हो?

१९ क्या तुमने नियमपूर्वक मनोरञ्जन के लिये समय निकाल रखा है?

२० क्या तुम्हारी मेज पर दो गुणा चार फुट का स्थान झाड़-झंकार से खाली रहता है?

इन प्रश्नों के उत्तर दो, और देखो कि तुम्हें कितने अंक मिलते हैं। यदि आज कम अंक आये हैं, तो कल ज्यादा आ सकते हैं और परसों उससे भी ज्यादा।

जिन्दगी बहुत लम्बी है। यदि इस उमर में तुमने ठीक आदतें डाल लीं, काम करने की ठीक विधि अपना ली और ठीक दिशा में चल पड़े, तो सारी उमर सुख पाओगे।

स्वामी विवेकानन्द निम्न शास्त्र-वचन को पुनः २ उद्धृत किया करते थे--

"उत्तिष्ठत, जाग्रत, प्राप्य वरान्निबोधत"

बस यही आशीर्वाद है!

शुभाकांक्षी

बलभद्र

# गुरुकुल समाचार

महावीर 'नीर' विद्यालंकार

## ऋतु-रंग

नवम्बर मास लगते ही ऋतु ने एक-दम पलटा खाया। महीने का शुभारम्भ दीपावली के हर्षोल्लासमय वातावरण से हुआ। कुलीय जीवन में नवीन वातावरण की सृष्टि हो उठी। ऋतु-रंग गुलाबी जाड़े की सुनहरी भोर के साथ प्रारम्भ होकर, मधुमय जाड़े की सुहावनी संध्या के साथ अपना रूप दिखाने लगा। ऊनी वस्त्र धारण कर ब्रह्मचारी एवं कुलवासी शीत का स्वागत करने के लिये समुद्यत हो गये। शस्य-स्यामला कुलभूमि पर ओसकण बिन्दु सूर्यप्रभा से आभासित होकर स्वर्ण-मुक्ताओं को भी लजाने लगे। आकाश की स्वच्छता कुलीय वातावरण में नये, स्वस्थ तथा स्वच्छ जीवन की परिचायिका बन बैठी। उत्तरीय दिशा में दूर तक फैली पर्वतश्रेणियाँ स्पष्ट नजर आने लगीं। चण्डी और मनसा देवी के मन्दिर की चोटियाँ किसी धवल केश राशि वाले मुनि की समाधि-अवस्था की प्रतीक सी लगने लगी। समीपस्थ गंगनहर का जल निर्मल हो उठा। कुलीय धान की फसल कटने लगी। गेहूं के खेत तैयार किये जाने लगे। छोटी २ क्यारियों में गाजर-मूली-शलजम-गोभी आदि की बुवाई प्रारम्भ हो गई। कचनार वृक्ष पर रंगीले फूल शोभित हो उठे। पपीते और आंवले के वृक्ष फूलों से लद गए। मेघों का उत्पाती समूह कागजी गुब्बारों की भांति न जाने किस दिशा में विलीन हो गया। स्वास्थ्य और सुख-सौन्दर्यप्रदाता शीत-ऋतु का कुल में पूर्णरूपेण आगमन देखकर वृक्ष-शाखायें झूम-झूम कर वन्दन करने लगी। कुछ अपने प्रिय शीत को देखकर ठिठुरी सी सिकुड़ी सी लजा गईं। साथ ही कुल में नव्यागत कुलपति का आगमन; नये जीवन और नयी आशाओं तथा आकांक्षाओं का सञ्चार कर उठा।

## विद्यालय-विभाग

विद्यालय-विभाग में अध्ययन व अध्यापनकार्य कुछ स्वाभाविक गति पर आने लगा। धूप सेवन और विद्याऽध्ययन साथ चल पड़ा है। इस समय विद्यालय में लगभग २५० छात्र अध्ययन कर रहे हैं। स्वास्थ्य सबका ठीक है। विद्यालय के फर्नीचर आदि की अवस्था अभी शोचनीय है। आश्रम का सुधार जीवन-निर्माण के लिये परम आवश्यक है। आशा है नव्यागत कुलपति जी के कुशल प्रशासन में विद्यालय एवं गुरुकुल उत्तरोत्तर उन्नतिशिखर की ओर अग्रसरित होगा। इस समय हॉकी का खेल द्रुतगति से चल पड़ा है।

## विद्यालय-छात्रों की वन-यात्रा

विगत ३ नवम्बर को दीपावली तथा महर्षि दयानन्द निर्वाणोत्सव मनाने के पश्चात् षष्ठ से दशम श्रेणी तक के ३२ ब्रह्मचारियों ने बड़े आनन्द और उल्लास से सात दिनों की वन-यात्रा पूर्ण

की। इन दिनों में विद्यार्थियों ने गंगापार की पुरानी गुरुकुल-पुण्यभूमि में अपना मुख्य शिविर लगाया। शरद् ऋतु के आगमन से वहाँ की शोभा दर्शनीय हो रही थी। इस गरुकुलाश्रम से छात्रों ने सिद्धाश्रम, सिद्धकुण्ड, खारा, मीठावली, लूनी, लाल ढांग की लगभग ७२ मील की पैदल वन-यात्रा सोत्साह सम्पन्न की। वर्षा ऋतु के बाद, धुले धुलाये वृक्षों ने सभी के हर्ष को द्विगुणित किया। सघन-वनों में मोर, हाथी तथा हरिणों के झुण्ड देखकर सब किशोर उल्लसित हुए। निर्मल आकाश में चमकते हिमालय के धवल शिखरों ने इस सुरम्य दृश्यावलि में चार चान्द लगाये। संयोगवश ब्र०कमल कुमार ८म को बिच्छू ने दुःखद स्पर्श किया; किन्तु खारा पहुंचने पर विषवैद्य द्वारा तत्काल उपयक्त चिकित्सा कर देने पर वह कष्टमुक्त होकर स्वस्थ हो गया। गुरुकुल के वरिष्ठ प्रकृति-प्रेमी स्नातक पं० हरिवंश वेदालंकार (अध्यापक विद्यालय विभाग) ने इस रोमाँचकारी वन-यात्रा में छात्रों का पथ-प्रदर्शन किया और साथ ही वृक्षों, झरनों, स्रोतों, नदियों एवं पर्वतों से पूर्ण-परिचय कराया। छात्र-वर्ग का कार्यक्रम और भी आगे मालिनी के तट पर स्थित, महाकवि कालीदास की प्रिय तपोभूमि कण्व मुनि के आश्रम तक जाने का था, परन्तु समयाभाव से वे उधर न जा सके और हरिद्वार लौट आये। इस वन-यात्रा से ब्रह्मचारियों में अनुशासन, पारस्परिक सहयोग तथा सहानुभूति की भावना का सुन्दर विकास हुआ है।

## दीपावली पर्व

पूर्व वर्षों की भांति इस वर्ष भी दीपावली (ऋषिनिर्वाणदिवस) का पर्व कुल में मनाया गया। ३ नवम्बर को एक सभा का समायोजन वेद-मन्दिर में किया गया। यज्ञादि के पश्चात् श्री आचार्य डा०रामनाथ जी वेदालंकार की अध्यक्षता में सभा का कार्यक्रम चला। स०मुख्याधिष्ठाता श्री पं० धर्मवीर जी विद्यालंकार, श्री डा० अनन्तानन्द जी आयुर्वेदालंकार, श्री पं० हरिवंश जी वेदालंकार और वेद-महाविद्यालय के कुछ छात्रों ने दीपावली पर्व के महत्त्व को बताते हुए ऋषि दयानन्द जी के प्रेरणादायी जीवन की घटनाओं को श्रोताओं के सम्मुख रखा। रात में सर्वत्र प्रकाश किया गया। विद्यालय छात्रों ने खील-बताशे तथा रात में मिष्ठ भोजन का आनन्द लिया। साथ ही भयंकर ध्वनियुक्त पटाखों से कुल का वातावरण गूंज उठा। फूलझड़ी और अनार की रंगबिरंगी चिंगारियों को देखकर छोटे-छोटे बालक आनन्द विभोर हो उछलने लगे। आनन्द और प्रसन्नता के बीच दीपावली पर्व समाप्त हुआ।

## शतहस्त समाहर सहस्रहस्त संकिर

इस मास श्री शिवचन्द्र अग्रवाल, उपप्रधान आर्यप्रतिनिधि सभा पंजाब ने विद्यालय-विभाग में सहभोज आदि के लिए ५००) की धनराशि प्रदान की। हम प्रधान जी का हृदय से धन्यवाद करते हुए प्रभु से प्रार्थना करते हैं कि प्रभु उनके घर यथेच्छ धनवृष्टि करें, जिससे लोकहितार्थ दान करके पुण्य के भागी बनें।

## बालदिवस-समारोह

कुल के नये कुलपति श्री बलभद्र कुमार जी की घोषणा के अनुसार १४ नवम्बर को भारत के प्रथम प्रधान मन्त्री स्व० श्री पं० जवाहर लाल नेहरू जी का ८४ वां जन्मदिवस बालदिवस के रूप में

नये उत्साह और उल्लास से मनाया गया। ज्ञात हो कि इस बार यह दिवस कुल में प्रथम बार मनाया गया है। यह कुलपति जी की प्रेरणा का ही फल है। इस आयोजन को सफल बनाने के लिए वेद-मन्दिर में श्री कुलपति जी की अध्यक्षता में कुलवासियों व ब्रह्मचारियों की एक वृहद् सभा हुई। सभा का संचालन संस्कृत विभाग के प्रो० श्री वेद प्रकाश जी ने किया। ब्रह्मचारी गणेश प्रसाद विद्यालंकार ने 'वीणा-वादिनी वरदे' के मधुर गान से सभा का शुभारम्भ किया। सभा में अधिकतर विद्यार्थियों ने भाग लिया। ब्र० ओमप्रकाश वेदालंकार २य वर्ष, ब्र० सन्तोष कुमार १२वीं श्रेणी, ब्र० विक्रम कुमार एम०ए०, कुमारी दिप्ती ( आचार्य जी ) श्री चैतन्य ब्रह्मचारी (आयुर्वेद)' ब्र० आनन्द कुमार संस्कृत एम०ए० प्र० वर्ष ब्र० सत्य काम, ब्र० सत्यवीर विद्यालंकार आदि ने अपने विचार प्रकट किये। तदनन्तर सर्व श्री प्रो० रामाश्रय मिश्र (हिन्दी विभाग), चन्द्रशेखर जी (मनोविज्ञान विभाग), डा० निगम जी (संस्कृत विभाग) डा० धर्मानन्द जी केसरवानी (आयुर्वेद महा०), डा० अनन्तानन्द जी (प्रिन्सिपल आ०म०वि०), डा० वासुदेव जी चैतन्य, डा० गंगाराम जी कुलसचिव व आचार्य डा० रामनाथ जी वेदालंकार ने अपने विचार प्रकट किये। आचार्य जी ने कहा कि नेहरू जी को गुलाब बहुत पसन्द थे। हम भी गुलाब के फूल बनें। जैसे गुलाब में लालिमा, मृदुता तथा सौरभ है वैसे ही हमें अपना जीवन बनाना चाहिए। साथ ही डण्डी की दृढ़ता तथा आवश्यकता पड़ने पर कांटो जैसा रूप भी धारण करना चाहिये।

सभाध्यक्ष-पद से श्री कुलपति जी ने सभी कुलवासियों व छात्रों का धन्यवाद करते हुये नवम्बर मास में (जन्मतिथि) पैदा होने वाले अध्यापकों, कार्यकर्ताओं व ब्रह्मचारियों को शुभकामनायें व आशीर्वाद दिया। तथा एक 'नेहरू-मण्डली' की भी स्थापना की। अन्त में सभी कुलवासियों ने कुल और राष्ट्र के प्रति संकल्प लिया। शाँतिपाठ के पश्चात् सभा विसर्जित हुई।

## बाल-दिवस पर विद्यालय-विभाग में क्रीड़ा आयोजन

बाल-दिवस के उपलक्ष्य में श्री कुलपति जी की अध्यक्षता में एक क्रीड़ा-आयोजन हुआ। व्यायाम शिक्षक श्री रणजीतसिंह तथा विश्वविद्यालय के हॉकी कोच सरदार अजीतसिंह जी ने छात्रों के कार्यक्रमों में उत्साहपूर्वक भाग लिया। विविध क्रीड़ा-सान्मुख्यों का परिणाम निम्न रहा--

छोटे ब्रह्मचारियों की ५० मीटर दौड में ब्र० देवेन्द्र ४र्थ प्रथम, ब्र० अशोक २य तथा ब्र० योगेन्द्र ४र्थ ३य रहा। तीन टाँग की दौड में ब्र० पुरुषोत्तम ८म तथा सुखवीर ६ष्ठ की जोड़ी प्रथम। मेघवीर+महेश २य। सुरेन्द्र+प्रवीण ३य रहे। ९म १०म के छात्रों की १०० मीटर की दौड में ब्र० लोकेश १०म प्रथम, ब्र० विश्वामित्र ९म २य तथा ब्र० राजेश १०म ३य रहा। ६ष्ठ से अष्टम तक १०० मीटर में ब्र० अश्विनी ७म प्रथम, ब्र० रविन्द्र ६ष्ठ २य, ब्र० रमेश ८म ३य रहा। ८म तक की लम्बी कूद में ब्र० अशोक ६ष्ठ प्रथम, अश्विनी ७म २य। १०म श्रेणी तक की लम्बी कूद में ब्र० प्रदीप कल० ९म प्रथम, ब्र० विश्वामित्र ९म २य, बहादुर व राजेश १०म ३य रहे। चक्का फेंक में राजेश १०म प्रथम, द्विजेन्द्र ९म २य। सभी ब्रह्मचारियों को कुलपति जी ने पुरस्कार दिए। उल्लास और उत्साह के बीच क्रीड़ा-आयोजन समाप्त हुआ।

## जिला तैराकी प्रतियोगिता

सहारनपुर जिले के समस्त इन्टर कालेजों के छात्रों की तैराकी प्रतियोगिता में गुरुकुल इन्टर साइंस कालेज के प्रथम वर्ष के छात्र ब्र० ओम्प्रकाश मुंगेर का तृतीय स्थान रहा। हम छात्र को इस विजय के लिए बधाई देते हैं तथा आशा करते हैं कि वह खेलों में उत्तरोत्तर उन्नति करता जाएगा। साथ ही छात्र के विशेष प्रोत्साहन के लिए गुरुकुल से कुछ प्रेरणा भी प्राप्त होगी।

## विदाई व स्वागत समारोह का अनोखा आयोजन

८ नवम्बर को गुरुकुल के सीनेट-भवन में पूर्व कुलपति डा० सत्यकेतु जी विद्यालंकार की विदाई तथा नव्यागत कुलपति श्री बलभद्र कुमार जी आहूजा का अभिनन्दन समारोह सम्पन्न हुआ। समारोह में कुल के समस्त उपाध्याय, अध्यापक, कर्मचारी, वेद महाविद्यालय के छात्र तथा फार्मेसी के अनेक कार्यकर्त्ता एवं विद्यासभा तथा आर्य प्र. स. पञ्जाब के अनेक मान्य सदस्य तथा विशेष आमन्त्रित पूर्व कुलपति श्री रघुवीरसिंह जी शास्त्री विद्यमान थे। समारोह वड़े सौमनस्यपूर्ण वातावरण में आगे बढ़ा। पूर्व कुलपति जी तथा नव्यागत कुलपति जी को पुष्प-मालायें पहनाकर अभिनन्दित किया गया। सभा का संचालन आर्य प्र० स० पञ्जाब के मन्त्री स्व० महाशय कृष्ण जी के सुपुत्र श्री वीरेन्द्र जी ने अपने संक्षिप्त एवं सारगर्भित शब्दों में नये कुलपति जी के परिचय से किया। मन्त्री जी ने परिचय देते हुए बताया कि वर्तमान कुलपति जी का बचपन कुल माता की गोद में ही व्यतीत हुआ है। एक प्रकार से वे दुनियां की हवा लेकर अपने घर में ही वापस आ गये हैं। उनका जीवन अनुकरणीय है। वे मेहनत से ही ऊंचे-ऊंचे पदों को प्राप्त कर सके हैं। उन्होंने १९३६ में अर्थशास्त्र से एम. ए. किया तथा अर्थशास्त्र के प्रोफेसर के रूप में भी कार्य किया। उदयपुर वि. वि. के कुलपति रहे। प्रतिभावान छात्र होने के नाते छात्रवृत्ति भी प्राप्त करते रहे। १९३७ में सिविल सर्विस की परीक्षा दी। १९४९ में अमृतसर के अतिरिक्त जिलाधीश भी रहे। १९६५ में राजस्व परिषद् राजस्थान के सदस्य रहे। १९७२ में मणिपुर सरकार ने अपनी सेवा में लिया। इस प्रकार हमारे कुलपति जी अच्छे प्रशासक ही नहीं अपितु लेखक भी हैं। 'सर्वोदय की ओर' तथा 'बबूल के पेड़ तले' उनकी लेखनी से प्रसूत प्रसिद्ध ग्रन्थ हैं। उनके अर्थ-शास्त्रीय तथा प्रशासकीय लेख पत्र-पत्रिकाओं में निकलते रहे हैं। खेलों में भी उनकी प्रगाढ़ रुचि है। इस प्रकार कुलपति जी का व्यक्तित्त्व सर्वतोभद्र है। वस्तुतः गुरुकुल ऐसे प्रतिभा के धनी सुयोग्य व्यक्ति को पाकर उन्नति की ओर अग्रसरित हो सकता है।"

आ० प्र० सभा के प्रधान श्री पृथ्वीसिंह जी आजाद ने डा० सत्यकेतु जी के लिए कहा कि "उनका इतिहास के क्षेत्र में भारत के विद्वानों में अपना एक विशिष्ट स्थान है। प्रसन्नता का विषय है कि गुरुकुल में उनके नेतृत्त्व में एक 'श्रद्धानन्द शोध-संस्थान' की स्थापना की जा रही है। इस संस्थान के द्वारा उनका गुरुकुल से सदा ही सम्बन्ध बना रहेगा।" नये कुलपति जी का अभिनन्दन करते हुए सभा प्रधान जी ने कहा कि—"नये कुलपति जी में वह प्रतिभा और शक्ति है

कि वें गुरुकुल को एक अच्छा प्रशासन देंगे ।"

आचार्य डा० रामनाथ जी विद्यालंकार ने भी डा० सत्यकेतु जी और श्री बलभद्र कुमार जी नव्यागत कुलपति का आभार व अभिनन्दन किया ।

प्रो० वेदव्रत जी ( स्नातकमंडल ) ने कहा कि आज बड़े ही सौमनस्य का वातावरण उपस्थित है । संस्था के लिए जो कार्य डा· सत्यकेतु जी ने किया उसके लिए हम उनका हृदय से आभार प्रकट करते हैं । और नये कुलपति जी के लिए हमारी शुभकामनायें हैं । आशा है एक तटस्थ व्यक्ति के समान भाव बनाकर वे संस्था के गुणदोषों का विवेचन करते हुए आगे बढ़ेंगे ।

भूतपूर्व कुलपति श्री पं. रघुवीर सिंह जी शास्त्री ने आर्य समाज संस्था से भी अधिक गुरुकुल का महत्त्व प्रतिपादित किया । नव्यागत कुलपति जी का अभिनन्दन करते हुए उन्होंने कहा कि– सार्वजनिक संस्थाओं में कार्य करने वालों के सामने अनेक कठिनाइयाँ आया ही करती हैं । इस समय संस्था के सामने भी अनेक 'चेलेंज' है किन्तु इनका सामना तो करना ही पड़ेगा । यह हमारा बड़ा सौभाग्य होगा कि यदि हम गुरुकुल की गुरुकुलीयता को बचा पायें; नहीं तो आने वाली पीढ़ियां हम लोगों के बारे में न जाने क्या-क्या कहेंगीं ।

डा. सत्यकेतु जी ने अपने विदाई संदेश में कहा कि मैं अपनी सफलताओं और असफलताओं को खुले रूप से स्वीकार करता हूं । उन्होंने कहा मैं अपने कार्यकाल में यही सोचता रहा कि विश्वविद्यालय की मान्यता पर किसी प्रकार का संकट न आए । उन्होंने गुरुकुल की मूलभूत विशेषताओं की ओर नये कुलपति तथा समस्त अधिकारियों का ध्यान आकृष्ट किया । उन्होंने कुल में आई शिथिलता तथा उखड़ाव को स्पष्ट रूप से स्वीकारते हुए कहा कि संस्था आज अपने मार्ग से हट गई है । मुझे परम प्रसन्नता है कि हूजा जी कुल के कुलपति रहें । मैं उनका हृदय से स्वागत करता हूं ।"

अन्त में नव्यागत कुलपति जी ने अपने अभिनन्दन के प्रत्युत्तर में कहा कि– मुझे गुरुकुल से स्नेह है । इसके इतिहास से मैं वाकिफ हूं । यह मैं भगवान का प्रसाद ही मानता हूं, कि मुझे यहां कार्य करने का अवसर प्राप्त हुआ । मुझे पद का लालच नहीं । मैं कुछ दे नहीं सकता, बल्कि मुझे तो यहां अपनी साधना करनी है । तटस्थ होकर यहां का कार्य देखना है, करना आप सबने ही है । मेरी इच्छा है कि यहां जो भी बाहिरी विद्वान् आयें, वे यहां से प्रभावित हों । हम यहां के वातावरण को अच्छा बनायें, यह अब हमें सोचना है । मेरी कोशिश होगी कि गुरुकुल का यश मेरे कार्यकाल में किसी भी प्रकार कम न हो ।" अन्त में शांति पाठ के बाद समारोह की कार्यवाही समाप्त हुई ।

साथ ही पत्रिका-परिवार भी अपने नव्यागत कुलपति जी का हृदय से अभिनन्दन करते हुए प्रभु से प्रार्थना करता है कि हमारे कुलपति जी का मार्ग शुभ हो- वे सफलता की मंजिल को चूमें तथा गुरुकुल उनके कार्यकाल में सुख, शांति और सौभाग्य को प्राप्त करता जाए ।

## वाद्-विवाद् प्रतियोगिता

दिल्ली विश्वविद्यालय दिल्ली में आयोजित संस्कृत वादविवाद प्रतियोगिता में गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के संस्कृत विभाग के एम.ए. (प्रथम वर्ष) के छात्र श्री आनन्द कुमार ने द्वितीय स्थान प्राप्त किया। हम विजयी छात्र को बधाई देते हैं।

## लाला लाजपतराय स्मृति दिवस

१७।११।७५ को विद्यालय-विभाग के प्रर्थना भवन में लाला जी का दलिदान दिवस मनाया गया। सभा की अध्यक्षता ज्वालापुर महाविद्यालय के एम०ए० विभाग के प्रिंसिपल श्री चन्द्रभानु जी 'अंकिचन' ने की। कुल के कुलपति श्री बलभद्र कुमार जी आई०ए०एस० तथा आचार्य डा० रामनाथ जी वेदालंकार ने अपनी श्रद्धांजलियाँ उस महान् आत्मा को अर्पित कीं। विद्यालय विभाग के ब्रह्मचारियों इन्द्रपाल ६ष्ठ, मेधवीर ७म, विनोद ७म, नरेन्द्र ९म, विनोद ९म, हरिस्वरूप ९म सबने लाजपतराय जी के जीवन का गुण-गान किया। अध्यापकों एवं प्राध्यापकों में श्री हरिवंश जी वेदालंकार, श्रीरणजीत सिंह जी, श्री जनेश्वर पाल जी, प्रो० वेद प्रकाश जी, प्रो०डा० निगम जी आदि सभी ने लाला जी के ज्वलन्त व्यक्तित्व की गरिमा को बताकर उन्हें अपनी २ श्रद्धाञ्जलियाँ भेंट कीं। अन्त में शांतिपाठ के पश्चात् सभा समाप्त हुई।

## गुरुनानक दिवस

गुरुकुल काँगड़ी विश्वविद्यालय के प्राचीन भारतीय इतिहास तथा संस्कृति विभाग की ओर से १८।११।७५ को श्री कुलपति जी की अध्यक्षता में एक सभा का आयोजन किया गया। सभी वक्ताओं ने नानक जी के जीवन को प्रेरणादायी बताते हुए उन्हें एक समाजसुधारक, सन्त तथा हिन्दु-मुस्लिम एकता के प्रतीक के रूप में स्मरण किया।

## अन्तर्राष्ट्रीय महिला वर्ष तथा श्रीमती इन्दिरा गांधी जन्म दिवस समारोह

१९।११।७५ गुरुकुल काँगड़ी विश्वविद्यालय के युवकहृदय व उत्साही कुलपति श्री बलभद्र कुमार जी की प्रेरणा से कुल में जहां अनेक नये कार्य-कलाप प्रारम्भ हो गये हैं, वहाँ अन्तर्राष्ट्रीय महिला वर्ष के उपलक्ष्य में तथा श्रीमती इन्दिरा गांधी के जन्मदिवस पर कुल की महिलाओं की ओर से आर्य-समाज मन्दिर में एक सभा का समायोजन हुआ। इसका संयोजन श्रीमती मंजु भगत ने किया।

साथ ही इसी दिन इन्दिरा जी के जन्मदिवस के उपलक्ष्य में विद्यालय विभाग में प्रातः प्रतिदिन पी०टी० व्यायाम प्रारम्भ किये गये श्री कुलपति जी ने इस कार्य-क्रम में स्वयं भाग लेकर कार्य-क्रम शुरु किया।

## विवेकानन्द्-मण्डली

१०-११-७५ को श्री कुलपति जी की अध्यक्षता में 'नेहरु मण्डली' के समान ही 'विवेकानन्द-मण्डली' की स्थापना की गई। इस मण्डली में कुल के वे प्राध्यापक, अध्यापक, कर्मचारी, व छात्र

सम्मिलित हैं, जिनका जन्म जनवरी मास की किसी भी तिथि में पड़ता है । स्मरण रहे की हमारे नव-कुलपति जी का जन्म दिन भी जनवरी मास में ही पड़ता है । विवेकानन्द मण्डली के समस्त सदस्यों को हमारी शुभकामनायें ।

## गुरुकुल प्रांगण में भव्य एन.सी.सी. परेड

२३ नवम्वर १६७५ को प्रातः १० बजे गुरुकुल काँगड़ी के प्रांगण में एन.सी.सी. की २७वीं वर्षगांठ मनाई गई । परेड में हरिद्वार क्षेत्र के सभी कालेजों के एन सी.सी. छात्रों व छात्राओं ने भाग लिया तथा विविध प्रकार के मनोरंजक प्रोग्राम भी दिखाये । परेड का निरीक्षण व सलामी कुल के कुलपति श्री बलभद्र कुमार जी आई.ए.एस. ने ली । कुलपति जी ने अपने भाषण में समस्त एन सी.सी. के युवकों व युवतियों को सम्बोधित करते हुए कहा कि "हमने अपनी आजादी के लिए अनेक बलिदान दिए हैं । हमें अपनी आजादी को सदा कायम रखना है । श्रीमती इन्दिरा गांधी के नेतृत्व में आज हम सभी क्षेत्रों में प्रगतिशील है । हमारे वैज्ञानिक भी सेनाओं के लिए आधुनिकतम शस्त्र बनाने में लगे हैं । जिससे राष्ट्र मजबूत हो । हमें अपनी आजादी की हर कीमत पर रक्षा करनी है" तदनन्तर बैण्ड की सुमधुर ध्वनि के साथ एवं नेहरू-मंडली तथा विवेकानन्द-मण्डली की रस्सा-कसी के बाद कार्यक्रम समाप्त हुआ ।

## कृष्ण जन्माष्टमी

३०-८-७५ को वेदमन्दिर के भव्य भवन में एक विशाल सभा का सभायोजन सं० मुख्याधिष्ठाता श्री पं० धर्मवीर जी विद्यालंकार की अध्यक्षता में हुआ । विद्यालय के सुयोग्य अधिष्ठाता श्री विजय कुमार जी शास्त्री ने सभा का संचालन किया । विद्यालय के अनेक ब्रह्मचारियों ने भजन, श्लोक व भाषण किये । भूतपूर्व कुलपति आचार्य श्री प्रियव्रत जी वेदवाचस्पति ने अपने सारगर्भित भाषण के द्वारा कृष्ण जी के जीवन के बारे में बताया । शांति पाठ के पश्चात् सभा समाप्त हुई । ब्र० मेघवीर ७म, ब्र० विनोद ७म. ब्र० हरिस्वरूप ७म तथा ब्र० नरेन्द्र ६म, ब्र० मनजीत १०म को पुस्तक आदि पुरस्कार दिए गए ।

## स्वतन्त्रता दिवस समारोह

१५ अगस्त के पुण्य दिवस के अवसर पर मुख्य कार्यालय के झण्डा चौक में आयुर्वेद महाविद्यालय के प्रिन्सिपल डा० अनन्तानन्द जी आयुर्वेदालंकार ने राष्ट्र-ध्वजा फहराई । विद्यालय के छात्रों ने राष्ट्र-गान गाया । डा० जी ने स्वतन्त्रता दिवस का महत्त्व प्रतिपादित करते हुए देश की आजादी की लड़ाई में गुरुकुल के योगदान की प्राचीन गौरवगाथा को समस्त कुलवासियों और छात्रों को बताकर उत्साहित किया । एन. सी.सी. के छात्रों ने झण्डे को सलामी दी । डा० जी ने परेड का निरीक्षण किया । समारोह शान्ति पूर्वक सम्पन्न हुआ ।

इसी प्रकार गुरुकुल कांगड़ी फार्मेसी में भी डा० हरिप्रकाश जी आयुर्वेदालंकार व्यवसायाध्यक्ष की अध्यक्षता में स्वनन्त्रता दिवस-समारोह बड़े उल्लास पूर्ण वातावरण में मनाया गया । फार्मेसी के समस्त कार्यकर्ताओं को इस अवसर पर मिष्ठान वितरित किया गया ।

## आर्य समाज स्थापना शताब्दी समारोह

१२ अप्रैल को हरिद्वार क्षेत्र में बड़ी धूम धाम तथा हर्षोल्लास से आर्यसमाज स्थापना शताब्दी समारोह मनाया गया । इसमें पंचपुरी की समस्त आर्यसमाजों तथा कालेजों ने भाग लिया । (विशेष रूप से ज्वालापुर महाविद्यालय, भारत हैवी इलैक्ट्रिक रानीपुर आर्य समाज एवं गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के छात्रों व उपाध्यायों ने भाग लिया । शोभायात्रा ज्वालापुर से प्रारम्भ होकर हरिद्वार में ललतारौ पुल पर समाप्त हुई । वहां गुरुकुल के तत्कालीन कुलपति डा० सत्यकेतु जी विद्यालंकार की अध्यक्षता में एक विशाल-सभा का समायोजन हुआ । जिसमें पंचपुरी के कालेजों के प्रधानाध्यापकों एवं अनेक आर्य नेताओं के भाषण हुए तथा आर्यसमाज की प्रगति के अनेक आगामी प्रभावी कार्यक्रमों की रूप रेखा तैयार की गई । सभा बड़े उत्साह युक्त वातावरण में समाप्त हुई ।

## आर्य समाज गुरुकुल कांगड़ी

आर्यसमाज गुरुकुल कांगड़ी की ओर से भी आर्यसमाज स्थापना शताब्दी के उपलक्ष्य में ११ अप्रैल को आर्यसमाज मन्दिर में कुल वासियों की एक विशाल सभा समायोजित हुई । इसमें अनेक वक्ताओं--सर्व श्री डा० गंगाराम जी (कुल सचिव), डा० वासुदेव जी ( तत्कालीन स० मुख्याधिष्ठाता) डा० धर्मानन्द जी केसरवानी; डा० विष्णुदत्तजी राकेश (हिन्दी विभाग) डा० निगम जी (संस्कृत विभाग), पं० धर्मवीर जी विद्यालंकार (वर्तमान स० मुख्याधिष्ठाता) प्रो० भारत भूषण जी वेदालंकार (वेद विभाग), ब्र० गणेशप्रसाद आदि ने अपने उद्‌गार प्रगट किए । डा० राकेश जी ने आर्यसमाज संस्था के प्रति अपने उद्‌गार प्रगट करते हुए कहा--"आपने हमारे नेत्र खोले, हम आपके ऋणि हैं ।" अंत में सभापति पद से डा० सत्यकेतु जी विद्यालंकार ने कहा कि--"आर्य समाज के द्वारा संसार के इतिहास में वह कार्य हुआ है जिसे हम भारतीय इतिहास में नवजागरण वाद के नाम से जानते हैं । हमारे लिए आज का दिन वस्तुतः सर्वाधिक महत्त्व का है ।" आर्य समाज के प्रधान श्री पं. भगवद्दत्त जी ने सब का धन्यवाद किया । शान्ति पाठ और मिष्ठान वितरण के पश्चात् समारोह सम्पन्न हुआ ।

## २१ सितम्बर को बलिदान दिवस

गुरुकुल साइंस कालेज के स्वर्गीय प्रोफेसर श्री ओमप्रकाश सिन्हा की स्मृति में बलिदान दिवस के उपलक्ष्य में अवकाश रहा । ज्ञात हो कि स्व० सिन्हा जी की गोली मार कर हत्या कर दी

गई थी । पिछले वर्ष उनके नाम से विज्ञान महाविद्यालय की रसायन शाला का नाम "स्व. प्रो. ओमप्रकाश सिन्हा रसायन-प्रयोगशाला" रख दिया गया था ।

## विजय दशमी पर्व

प्रत्येक वर्ष की भांति इस वर्ष भी विजयादशमी (दशहरा) पर्व ११-१-७५ से १५-१-७५ तक बड़ी धूम धाम से मनाया गया । मर्यादा पुरुषोत्तम रामचन्द्र जी की गुणावली का बखान करने के लिए सभा का समायोजन किया गया । विद्यालय-विभाग के छात्रों ने अपने मुख्याध्यापक डा० श्यामनाथ जी की अध्यक्षता में विविध क्रीड़ा साम्मुख्यों का आयोजन किया । क्रीड़ा मन्त्री ब्र० राजेश कुमार १०म के नेतृत्व में खेल हुए । विभिन्न क्रीड़ा साम्मुख्यों का परिणाम इस प्रकार रहा—कबड्डी में—प्रदीप कलकत्ता ९म का दल विजयी रहा । फुटबाल में—ब्र० धर्मप्रकाश ८ का दल विजयी रहा । कुण्डल शिकार में— ब्र० सुनीलकुमार ८म का दल विजयी रहा । चम्मच दौड़में—ब्र० दिनेश ८म प्रथम तथा ब्र० सुखबीर सिंह ६ष्ठ २य रहा । कुर्सी दौड़में—ब्र० यशपाल ९म प्रथम तथा ब्र० दिनेश ८म २य रहा । तीन टाँग की दौड़ में— ब्र० यशपाल ९म तथा ब्र० रमेश ८म की जोड़ी प्रथम रही । ब्र. मेघवीर ७म तथा ब्र. अमरेन्द्र ८म की जोड़ी २य रही । १०० मीटर की दौड़ में—ब्र० यशपाल ९म प्रथम तथा रमेश ८म २य रहा । विजयी छात्रों को बूंदी प्राप्त हुई । आशा है ब्र. क्रीड़ा साम्मुखों में विद्यालय का नाम ऊंचा करेंगे ।

## विद्यालय चिकित्सालय से

विद्यालय चिकित्सालय के कम्पाउण्डर श्री रामकुमार शर्मा जी की सूचना के अनुसार अक्तूबर मास में निम्न ब्रह्मचारी विविध रोगों से पीड़ित रहे—ब्र० जयपाल ६ष्ठ पैर की हड्डी टूट गई है। ( अभी रुग्ण ) ब्र० गुलाबसिंह ५म वातशूल, हुकमसिंह ३य फोड़े फुन्सी, संजीव ३य फोड़े फुन्सी, अजय ३य फोडे फुन्सी, आर्यवीर २य ज्वर, सूरजपाल १म ज्वर, अशोक ३य खुजली, संजय १म चोट, सुरेन्द्रपाल ५म ज्वर, स्वयम्बर ३य (कर्णशूल), वीरेन्द्र ३य (हाथकी हड्डी टूट गई), अरुण १म खुजली, संजय १म खुजली, सुरेन्द्र मोहन ३य फोडे, हरिश्चन्द्र ५म टाइफ़ाइड ज्वर; चन्द्रपाल ५म कांच से कटा, अशोक ३य फुन्सियां, विजयपाल ३य खुजली, देवेन्द्र ४र्थ फोडे फुन्सी, प्रेमकुमार ३य उल्टी दस्त, अशोक २य उदर विकार; संदीप चतुर्थ ज्वर ।

नवीन समाचार अगले अंक में. . . . . . )

--○--

# गुरुकुल डायरी नवम्बर १६७५

७ विद्यासभा ।

८ (क) नये कुलपति का अभिनन्दन एवं निवर्तमान-कुलपति की विदाई ।
(ख) शिष्ट परिषद् की बैठक ।

६ (क) प्रातः गुरुकुल-भूमि निरीक्षण ।
(ख) विद्यालय आश्रम में सामूहिक यज्ञ ।
(ग) वित्तीय समिति की बैठक ।

१० कृषि फार्म सम्बन्धी बैठक ।

११ विज्ञान महाविद्यालय के प्राध्यापकों की बैठक ।

१२ (क) कला महाविद्यालय के प्राध्यापकों की बैठक ।
(ख) क्रीड़ा समिति की बैठक ।

१४ (क) बाल-दिवस समारोह ।
(ख) विद्यालय ब्रह्मचारियों के खेलकूद ।
(ग) संजीव मनु का जन्म दिन एवं नेहरू परिवार का अभिनन्दन, चित्र एवं जलपान ।

१५ पुस्तकालय समिति का गठन ।

१६ छात्रावास समिति का गठन व निरीक्षण ।

१७ वेद महाविद्यालय के प्राध्यापकों की बैठक ।

१८ लाला लाजपतराय जयन्ती ।

१६ (क) विद्यालय अध्यापकों की बैठक ।
(ख) महिला दिवस समारोह ।

२० विवेकानन्द परिवार का गठन एवं अंताक्षरी ।

२२ प्रतियोगी-परीक्षाओं सम्बन्धी बैठक ।

२३ (क) २७वीं राष्टीय छात्र सेना समारोह ।
(ख) नेहरू एवं विवेकानन्द परिवार के बीच रस्साकसी ।

२४ विभिन्न समितियों की बैठक एवं कार्यविवरण ।

२५ (क) दिल्ली, उज्जैन एवं एन· सी· सी· में विजयी छात्रों का अभिनन्दन ।
(ख) नेहरू एवं विवेकानन्द परिवार के बीच बैड-मिण्टन ।
(ग) परिवार-पिताओं की बैठक ।

२६ (क) उपकुलपति, कण्ट्रोलर एवं योग निदेशक द्वारा योग निकेतन ऋषिकेश का निरीक्षण एवं सूचनाएं प्राप्त ।
(ख) डा० हरिप्रकाश जी की सुपुत्री के जन्म दिवस समारोह में सम्मिलित ।

२७ (क) उच्च-शिक्षा सम्बन्धी गोष्ठी ।
(ख) गुरुकुल, ऋषिकुल के बीच हाकी मैच ।
(ग) आर्यसमाज शताब्दी समिति की बैठक ।

२८ (क) क्रीड़ा समिति की बैठक ।
(ख) गांधी परिवार की बैठक एवं परिवार पिता द्वारा मिष्ठान्न-भोज ।

२६ (क) विज्ञान महाविद्यालय में 'आचार्य जगदीश बोस जयन्ती ।
(ख) विभिन्न समितियों के संयोजकों की बैठक

३० (क) नेहरू एवं विवेकानन्द परिवार के मध्य कबड्डी प्रतियोगिता, विजेताओं एवं विवेकानन्द परिवार के समस्त सदस्यों को कुलपति की ओर से जलपान ।
(ख) समस्त उपस्थित सदस्यों के भार, दाब, एवं सीने की माप-तोल ।

नोट—प्रायः समस्त बैठकों की अध्यक्षता श्री बलभद्र कुमार हूजा कुलपति ने की । विद्यासभा एवं शिष्ट-परिषद की अध्यक्षता श्री पृथ्वीसिंह आजाद कुलाधिपति ने की ।

प्रस्तुतकर्ता
रामाश्रय मिश्र
जन सम्पर्क अधिकारी
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

# गुरुकुल-पत्रिका

श्री डा० सतीशचन्द्र अध्यक्ष यू० जी० सी० भारत सरकार, अभिनन्दन का उत्तर देते हुए
बांयी ओर डा० हरबंशलाल वर्मा विराजमान हैं

जून-सितम्बर १९७५

मास ज्येष्ठ, आश्विन २०३२

# विषय-सूची




**--गुरुकुल पत्रिका का वार्षिक मूल्य--**

**देश में ६ रुपये** | **विदेश में १० रुपये** | **एक प्रति ६० पैसे**

ओ३म्

# गुरुकुल-पत्रिका

[ गुरुकुलकांगड़ीविश्वविद्यालयस्य मासिक पत्रिका ]

मार्गशीर्ष-वैशाखाः २०३१, जून ७५ सितम्बर ७५, वर्षम्-२७, अङ्काः ८१२-, पूर्णाङ्काः ३१७-३२१

## श्रुति सुधा

**ओ३म् ब्रह्मणस्पते सुयमस्य विश्वहा रायः स्याम रथ्यो वयस्वतः ।**

**वीरेषु वीराँ उप पृङ्धि नस्त्वं यदीशानो ब्रह्मणा वेषि मे हवम् ।।**

ऋ. २ २४।१५

हे ब्रह्मणस्पते ! हम ( विश्वहा ) सब दिन ( सुयमस्य ) सुनियन्त्रित ( वयस्वतः ) अन्नादि से युक्त ( रायः ) ऐश्वर्य के ( रथ्यः स्याम ) रथों पर ढोकर लाने वाले अर्थात् स्वामी हों। ( त्वं ) तू ( नः ) हमें ( वीरेषु वीरान् ) वीरों में भी वीर पुत्रों को ( उप पृङ्धि ) प्रदान कर ( यत् ) क्योंकि तू ( ईशानः ) ईश है, समर्थ है अतः ( ब्रह्मणा ) ब्रह्मशक्ति द्वारा (मे हवं वेषि) मेरे आह्वान व कामना को पूरा कर।

सुयमस्य–सु + यम् । रथ्यः –रथा एषां सन्तीति रथ्यः । वयस्वतः –वयः अन्नं तद् वतः । उप पृङ्धि– उप + पृची सम्पर्के । वेषि–वी गतिप्रजनकान्त्यसनखादनेषु ।

—o—

# अग्निमन्त्रमाला

( श्री अरबिन्दप्रणीत 'Hymns to the Mystic Fire' ग्रन्थस्य धारावाहिकोऽनुवादः, अनुवादकोपज्ञेन भावार्थेन तदुपज्ञनानाविधटिप्पणीभिश्च संवलितः)

अनु० श्री जगन्नाथो वेदालंकारः

## ऋ. १. ३६

**कण्वो घौरः । अग्निः, १३-१४ यूपो वा ।**

**सं सीदस्व महाँ असि**
**शोचस्व देववीतमः ।**
**वि धूममग्ने अरुषं मियेध्य**
**सृज प्रशस्त दर्शतम् ॥**

[1]सम् । [2]सीदस्व । [3]महान् । [4]असि । [5]शोचस्व । [6]देव-वीतमः । [7]वि । [8]धूमम् । [9]अग्ने । [10]अरुषम् [11]मियेध्य । [12]सृज । [13]प्र-शस्त । [14]दर्शतम् ॥

[1],[2]Take thy established seat, [3]wide, [4]art thou,[5]shine in the purity,[6]revealing utterly the godhead, [12]pour, [7]forth, [9]O thou, [11]of the sacrifice, thy [10]red active, [8]smoke of passion, [13]thou wide-mani-fested. [14]that full of vision.

[9]अग्ने ! [1]सम्यक् [2]आसीनो भव,निजं स्थिरमासन मलंकुरु त्वं [3]विशालः [4]असि [6]देवमतिशयेन प्रकाशयन् [5]स्वीयशुचितया दीप्यस्व [11]मेध्य, यज्ञिय [13]विशालतयाऽभिव्यक्त । अग्ने ! स्वकीयम् [10]आरोचमानं, रक्तवर्णं क्रियाशीलं च [14]अन्त-र्दृष्टिसम्पन्नं[8]शक्तिवेगमयवाष्पं [7],[12]विमुञ्च, प्रवर्ष ।

### भावार्थः

हे अग्ने ! त्वमत्र विराजस्व, स्वकीयं सुस्थिरमासनं स्वीकुरु । त्वं महान् व्यापकश्चासि । देवत्वं पूर्णतया प्रकटयंस्त्वं निजशुचिरूपेण रोचस्व, प्रकाशस्व । हे यज्ञिय ! विश्वतोऽभिव्यक्त अग्ने! स्वकीयमरुणमन्तर्दर्शनमयम् ऊर्जवेगात्मकं धूमं विसृज, आविष्कृत्य प्रसारय ।

### प्रतीकविवरणम्

[8]धूमम् ! धूञ् कम्पने इत्यतो व्युत्पन्नोऽयं शब्दः शक्तिवेगोत्पन्नं वाष्पगतितुल्यं कम्पं सङ्केतयति अन्तरर्थे ।

### व्याकरणम्

[2],[4]'सीदस्व' 'शोचस्वे'त्युभयत्र व्यत्ययेनात्मने-पदम् । [6]देव-वीतमः । देवं देवान् वा वेति व्यनक्तीति देववीः । क्विप् । सर्वेषामतिशयेन देववीः । तमप् ।

[10]अरुषम् । इयर्ति गतिं क्रियां वा कुरुते दीप्यते चेति अरुषस्तम् ।

ऋ गतौ इति जौहोत्यादिको धातुर्वेदे गति-प्राप्ति–दीप्ति–तपनादिषु विविधार्थेषु दृश्यते । तत्र गति–दीप्त्यर्थकाद् अस्माद् औणादिक उषच् प्रत्ययः उपसंख्येयः 'पॄ–नहि–कलिभ्य उषच्' ( उणा. ४. ७५ ) इत्यन्तर्गतम् । तदन्ताद् द्वितीयैकवचनम् ।

स्कन्दस्वामिनस्तु आङ्पूर्वकाद् रुश दीप्तावित्यतः पचाद्यचि, छान्दसे गुणाभावे, आङो ह्रस्वे, शकारस्य मूर्द्धन्ये च निष्पन्नं मन्यन्ते शब्दमिमम् ।

यास्कस्तावत् 'अरुषीरारोचनात्' (निरुक्त. १२. १. ८) इति निर्ब्रुवन् आङुपसृष्टाद् रोचतेर्दीप्त्यर्थात् कर्तरि अच्प्रत्ययेन व्युत्पादयन् प्रतिभाति पदमिदम् ।

त्रै० प० कोषकाराश्च 'अरु' शब्दे उपपदे 'सन्' धातोर्डप्रत्ययेन व्युत्पादयन्ति ।

[11]मेध्य । मेधो यज्ञस्तमर्हतीति मेध्यः । अर्हार्थे यत् । मकारात्पर इयागमश्छान्दसः । संबोधनैकवचनम् ।

[14]दर्शतम् । पश्यतीति दर्शतस्तम् । दृशेरतच् औणादिकः । स चात्र बाहुलकात् कर्तरि बोध्यः ।

**कण्वो घौरः । अग्निः । सतोबृहती ।**
**१. ३६. १०**

**यं त्वा देवासो मनवे दधुरिह**
**यजिष्ठं हव्यवाहन ।**
**यं कण्वो मेध्यातिथि र्धनस्पृतं**
**यं वृषा यमुपस्तुतः ॥**

[1]यम् । [2]त्वा । [3]देवासः । [4]मनवे । [5]दधुः । [6]इह । [7]यजिष्ठम् । [8]हव्य-वाहन ।
[9]यम् । [10]कण्वः । [11]मेध्य-अतिथिः । [12]धन-स्पृतम् । [13]यम् । [14]वृषा । [15]यम् । [16]उप-स्तुतः ॥

[2]Even thou, [1]whom, [3]the Gods,[5]have set, [6]here, [4]for man, [7]most strong for the sacrifices, [8]O bearer of the offering, [9]whom, [10]Kanwa, [11]Medhyatithi, has established [12]as a seizer for him of his desired wealth, [13]whom, [14]the mighty Indra, [15],[16]and all who established by the song of praise.

[8]हे हविर्वाहक ! [7]यष्टृतमं । [1]यं । [2]त्वाम् अग्निम् । [3]देवाः । [6]अत्र यज्ञवेदौ । [4]मनुष्याय । [5]निहितवन्तः । यजमानाय । [12]अभीष्टैश्वर्यस्य प्रापकम् । [9]यं त्वामग्निम् । [11]यज्ञियात्मा । [10]मेधावियजमानः । [5]दधौ । इति शेषः, [13]यं । [14]शक्तिशालीन्द्रः । [15]यं । च [16]सर्वोऽपि उपस्तोता स्तोत्रैः दधौ तमग्निं वर्धयामसीत्युत्तरेणान्वयः ।

### भावार्थः

हे हव्यवाहन ! याजकतमस्त्वं, यजने समर्थतमः, एतादृशं यं त्वां देवा मनुष्याय अत्र स्थापयामासुः यञ्च पवित्रात्मा, मेधावी यजमानः स्वाभीष्टदिव्यधनप्रापकत्वेन स्वान्तरे अस्थापयत्, यञ्च शक्तिशाली इन्द्रःसर्वे स्तुतिगायकाश्च स्थापयाञ्चक्रुः तं त्वां वयं वर्धयेम ।

### व्याकरणम्

[7]यजिष्ठम् । यष्टृशब्दादगुणवचनादपि 'तुश्छन्दसि' इति आतिशायनिक इष्ठन् तृलोपः ।

[11]मेध्य-अतिथिः । मेध्यः पवित्रो यज्ञियश्चातिथिरात्मा यस्य सः । अतिथिशब्दोऽत्र यौगिकः, अतति सततं गच्छतीत्यतिथिरर्थादात्मा । सततगमनशीलोऽतिथिरेवैक आत्माऽस्मिन् संसारे ।

[12]धन-स्पृतम् । धनं स्पृणोति बलेनाधिकरोतीति धनस्पृत् तम् । स्पृ प्रीतिबलयोः इत्यतः क्विप् । यद्वा, धनेनास्मान् स्पृणोति प्रीणयतीति धनस्पृत् तम् ।

[16]उप-स्तुतः । उपस्तौतीति उपस्तुतः । कर्तरि क्तः । यद्वा, उपस्तुवन्तीति उपस्तुतः । उपपूर्वात् स्तौतेः कर्तरि क्विप् ।

**कण्वो घौरः । अग्निः । बृहती ।**

**१. ३६. ११**

**यमग्निं मेध्यातिथिः**
**कण्व ईध ऋतादधि ।**
**तस्य प्रेषो दीदियुस्तमिमा ऋचस्**
**तमग्निं वर्धयामसि ॥**

[1]यम् । [2]अग्निम् । [3]मेध्य-अतिथिः ।
[4]कण्वः । [5]ईधे । [6]ऋतात् । [7]अधि ।
[8]तस्य । [9]प्र [10]इषः [11]दीदियुः [12]तम् [13]इमाः [14]ऋचः ।
[15]तम् । [16]अग्निम् । [17]वर्धयामसि ॥

Even that [2]Agni, [1]whom. [3]Medhyatithi, [4]Kanwa, [5]has kindled, high [7]upon [6]the truth, [11]may, [8]his, [10]impulses, [11]blaze, [9]forth, [12]him, [17]may, [13]these [14]fulfilling Words, [15]him, even [16]Agni, [17]may we increase.

[1]यम् । [2]अग्निदेवम् । [3]यज्ञियात्मा । [4]प्राज्ञो यजमानः । [6]सत्यस्य । [7]आधारे । सत्यमाधारीकृत्य [5]उद्दीपितवान् । [8]तस्य अग्नेः । [10]प्रेरणाः । [9,11]प्रभासेरन् । [12]तम् । [13]इमाः । [14]सिद्धिप्रदा मन्त्रवाचः । [17]वर्धयन्ति ।ψ ऋचो वर्धयेयुरित्यर्थः [15]तम् । [16]अग्निम् । वयमपि । [17]वर्धयेमहि ।

**भावार्थ**

यमग्निं मेध्यातिथिः कण्वः सत्यस्याधारतः समुज्ज्वलं कृतवान् तस्य प्रेरणाः भास्वरतया प्रस्फुरिता भवेयुरस्मासु, इमाः पूर्णताप्रदा दिव्यगिरस्तं वर्धयेरन्, वयमपि तमग्निं वर्धयेमहि ।

**व्याकरणम्**

[5]ईधे । ञिइन्धी दीप्तौ इत्यस्माल्लिटि प्रथमपुरुषैकवचने वैदिकं रूपम् । कास्प्रत्ययादाममन्त्रे लिटि इत्यत्र 'अमन्त्रे' इति प्रतिषेधात् आमभावः (पा. ३. १. ३५) । इन्धि–भवतिभ्याञ्चेति लिटः कित्त्वान्नलोपः (पा. १. २. ६; ६. ४. २४) ।

[6]ऋतात् । ऋते इति वक्तव्ये विभक्तिव्यत्ययः ।

[7]अधि । अधीति निपातत्वादव्ययम् । अत्रायं निपातोऽधिकरणप्रवचनः कर्मप्रवचनीयः, ऋतात् अधि=सत्यस्य आधारे इत्येवम् अधिकरणार्थस्यैव समर्पयितुमिष्टत्वात् ।

अधेरर्थास्तावदेवं परिगणिता गणरत्नमहोदधौ-'अधिरध्ययनैश्वर्यवशित्व-स्मरणाऽधिके । अथ चास्य हीन-विशेषाऽतिशयविषयत्वाऽध्यारुढोपरिभावादयोऽन्येऽर्था अपि उपसङ्ख्येयाः ।

[11]दीदियुः । दीदयति ज्वलतिकर्मसु (दीप्त्यर्थकेषु) पठितो निघण्टौ (१. १६.) । तस्माल्लिटि झेरुसि इयङ् ।

[17]वर्धयामसि । विध्यर्थे लट् । मसः इकारागमः

**कण्वो घौरः । अग्निः । सतोबृहती ।**

**१. ३६. १२**

**रायस्पूर्धि स्वधावोऽस्ति हि ते-**
**ऽग्ने देवेष्वाप्यम् ।**
**त्वं वाजस्य श्रुत्यस्य राजसि**
**स नो मृड महाँ असि ॥**

[1]रायः । [2]पूर्धि । [3]स्वधा-वः । [4]अस्ति । [5]हि । [6]ते
[7]अग्ने । [8]देवेषु । [9]आप्यम् ।
[10]त्वम् । [11]वाजस्य । [12]श्रुत्यस्य । [13]राजसि ।
[14]सः । [15]नः । [16]मृड । [17]महान् । [18]असि ।

[2]Complete, our [1]felicities, [3]O thou who hast the self-fixity, [5]for, [6]with thee

---

ψ 'वर्धयामसि' इति तिङन्तपदस्य पुरुषव्यत्ययेन 'वर्धयन्ति' इति पदमाक्षिप्तं वाक्यपूरणार्थम् ।

[7]O Agni, [1]is, [9]effctivity, [8]in the gods, [10]thou, [13]rulest over, [11]the wealth, [12]of inspired knowledge, [16]show thou, [14]then, [16]favour, [15]to us, [17]great, [18]art thou.

[3]हे स्वधावन्,स्वधारणसामर्थ्यरूपस्वभावशालिन् [7]अग्ने ! [1]अस्माकमानन्दैश्वर्याणि । [2]परिपूरय । [5]यतः 'देवतासु [6]तव । एव [9]कर्मक्षमत्वम् । [4]वर्तते । [10]त्वम् । [12]अन्तःश्रुतज्ञानरूपस्य । [11]ऐश्वर्यस्य । [13]राजाऽसि । [14]ईदृशः त्वम् । [15]अस्मासु । [16]अनुग्रहं कुरु । त्वं [17]बृहन् । [18]असि । गुणवैभवैरिति भावः ।

**भावार्थः**

हे स्वधारणशक्तिसम्पन्न अग्ने ! आनन्दैश्वर्येण परिपूरयास्मान्, यतोऽन्यदेवेषु यत् कर्मक्षमत्वं तत् तवैवास्ति । तव द्वारेण, तव साहाय्येनैव देवाः कर्मक्षमाः, निजैश्वर्यप्रदानादि क्षमाः (अतः सर्वदेवानामैश्वर्यं त्वद्द्वारैव प्रार्थयाम इति भावः) । त्वम् अन्तःश्रुत (अनुप्रेरित)-ज्ञानैश्वर्यस्य प्रभुरसि । अतोऽस्मासु कृपां कुरु, सुखयाऽस्मान् । त्वं प्रभावेणैश्वर्येण च महानसि ।

**व्याकरणम्**

[2]पूर्धि । पृ पालनपूरणयोरित्यतो लोण्मध्यमपुरुषैकवचने हेर्धिरादेशः शब्लुक् च छान्दसः ।

[3]स्वधा--वः । स्वधाऽस्यास्तीत्यर्थे भूम्नि मतुप् 'सम्बुद्धौ मतुवसोः,' इति रुत्वम् ।

[9]आप्यम् । आप्नोति व्याप्नोति जीवनं यद्वा आप्यते फलमनेन इति अपः कर्म । शब्दोऽयं कर्मनामसु पठितो निघण्टौ (२.१) । व्याप्तिविशिष्टं कर्म चास्य मुख्योऽर्थः ।

आप्लृ व्याप्तौ इत्यस्मात् कर्मार्थे 'आपः कर्माख्यायाम्' ( उणा० ४.२०७ ) इति असुन् धातोर्ह्रस्वश्च । नुडागमस्य वैकल्पि तदभावपक्षे 'अपस्' इति प्रातिपदिकं निष्पद्यते अपसो भावः आप्यम् । अगुणवचनादपि 'अपस्'शब्दाद् भावे ष्यञ् छान्दसः, टिलोपश्च ।

[12]श्रुत्यस्य । श्रुतिशब्दाद् 'भवे छन्दसि' इतियत्

**कण्वो घौरः । अग्निः यूपो वा । बृहती ।**

**१ ३६. १३**

**ऊर्ध्व ऊ षु ण ऊतये**
**तिष्ठा देवो न सविता ।**
**ऊर्ध्वो वाजस्य सनिता**
**यदञ्जिभिर्वाघद्भिर्विह्वयामहे ।**

[1]ऊर्ध्वः । [2]ॐ इति । [3]सु । [4]नः । [5]ऊतये । [6]तिष्ठ । [7]देवः । [8]न । [9]सविता । [10]ऊर्ध्वः । [11]वाजस्य । [12]सनिता । [13]यत् । [14]अञ्जि-भिः । [16]वाघत्-भिः । [16]वि ह्वयामहे ॥

[1]utterly high uplifted, [6]stand, [4]for our, [5]growth, [8]like, [7]the god, [9]savitri, [10]it is from these heights, that thou be comest, [12]the saviour, [11]of our store [13]when, [16]we call, on thee, [14]with our revealing [15]chants. [2, 3 expletives]

हे अग्ने ! त्वम् [4]अस्माकम् । [5]अभिवृद्धये, विकासाय । [9]सविता । [7]देवः । [8]इव । [1]अत्युच्चशिखरस्थः । [6]भव । [13]यदा । [14]दिव्यपदार्थाभिव्यञ्जकैः । [15]स्तोतृभिः, तदुपलक्षितमन्त्रात्मक स्तोत्रवाग्भिः । वयं त्वां [16]विशेषेणाह्वयामः । तदा त्वम् । [10]उच्चशिखरस्थः । एव अस्माकम् [11]ऐश्वर्यस्य । [12]रक्षिता । भवसीति शेषः ।

२,३ उञ्-सुञौ निपातौ अत्र पादपूरणौ ।

**भावार्थः**

सवितृदेव इव त्वमस्मद्विकासाय ऊर्ध्वस्तिष्ट,

मशिखरस्थो भव । वयं त्वां स्तोतॄणां नर्मन्त्रवाग्भिराह्वयामः या दिव्यानि वस्तूनि रहस्यानि च व्यञ्जन्ति । एवमाहूतस्त्वमुच्चशिखरेभ्य एव अस्मदैश्वर्यस्य रक्षिता भवसि ।

### व्याकरणम्

[2]ऊं इति । उञः प्रगृह्यत्वात् पादपाठे इतिकरणम् । इतौ परे च तस्य ऊं इत्यादेशः (पा. १. १८) । संहितायाम् 'इकः सुञि' इत्यनेन पूर्वपदस्य दीर्घः ।

[3]सु । सस्य षत्वम् ।

[4]नः । नस्य णत्वम् ।

[8]न 'न' इति निपातो भाषायां प्रतिषेधार्थे प्रसिद्धः, छन्दसि तु प्रतिषेधार्थीय उपमार्थीयश्च । तत्रैष विवेक :— प्रतिषेधार्थोऽयं यत् प्रतिषेधति तस्मात् पूर्वं प्रयुज्यते। तद्यथा 'न जमि-भिः विचिकिते' ( १. ७१७[11] ) । अथोपमार्थीयोऽयं येनार्थेन उपमेयार्थमुपमिमीते तस्मात् परं प्रयुज्यते । तद्यथा 'तिष्ठ देवः न सविता' (प्रकृतमन्त्रे) । तथा चाह यास्कः "नेति प्रतिषेधार्थीयो भाषायाम् । उभयमन्वध्यायम् । प्रतिषेधार्थीयः पुरस्तादुपचारस्तस्य यत्प्रतिषेधति । ... उपमार्थीय उपरिष्टादुपचारस्तस्य येनोपमिमीते ।" (निरु. १. २. १) ।

[14]अञ्जि-भिः । अञ्जन्ति व्यञ्जयन्ति प्रकाशयन्तीत्यञ्जयस्तैः । अञ्जू व्यक्तिम्रक्षणकान्तिगतिषु इत्यतः 'खनिकष्यञ्जि' इत्यादिना इप्रत्यय ।

[15]वाघत्-भिः । वाघत् इति ऋत्विङ्नाम (निघ. ३. १८) । यज्ञं वहद्भिर्ऋत्विग्भिरिति सायणः । याजयितृविशिष्टस्तोतारं लक्षयति ।

**कण्वो घौरः । अग्निः यूपो वा । सतोबृहती ।**

**१. ३६. १४**

**ऊर्ध्वो नः पाह्यंहसो नि केतुना**
**विश्वं समत्रिणं दह ।**
**कृधी न ऊर्ध्वाञ्चरथाय जीवसे**
**विदा देवेषु नो दुवः ॥**

[1]ऊर्ध्वः । [2]नः । [3]पाहि । [4]अंहसः । [5]नि । [6]केतुना । [7]विश्वम् । [8]सम् । [9]अत्रिणम् । [10]दह । [11]कृधि । [12]नः । [13]ऊर्ध्वान् । [14]चरथाय । [15]जीवसे । [16]विदाः । [17]देवेषु । [18]नः । [19]दुवः ॥

[1]High-raised, [3],[5]Protect, [2]us, [4]from the evil, by the perceiving mind, [10]burn [8]utterly, [7]every, [9]eater of our being, [11],[13]raise, [12]us too,[13]on high, [14]for action [15]for life, [16]distribute, [17]among the gods [18]our, [19]activity.

[1]ऊर्ध्वस्थितः । त्वम् [6]अन्तर्ज्ञानमयमनसा । [2]अस्मान् । [4]पापात्, दुरितात् । [5]नितरां । [3]रक्ष । [7]सर्वम् । [9]अत्तारम्, अस्मत्सत्ताया भक्षकं, राक्षसं । [8]सम्यक् । [10]भस्मसात् कुरु, [12]अस्मान् । अपि [14]कर्मणे [15]जीवनाय । च [13]उन्नतान् । [11]कुरुष्व । [18]अस्माकं [19]कर्म । [17]देवानां मध्ये । [16]लम्भय, वितर । हव्यरूपेण यथायथमिति भावः ।

### भावार्थः

ऊर्ध्वस्थो भूत्वा त्वं दृष्टिसम्पन्नमनसा अस्मात् दुरितमात्रात् रक्ष, अस्मत्सत्ताया भक्षकं प्रत्येकं राक्षसं पूर्णतया दग्धं कुरु । उच्चकर्मसंपादनाय उच्चजीवनाय चास्मानुन्नय, इहस्थानस्मान् अत्रैव ऊर्ध्वगामिनः कुरु । अस्मत्कार्यकलापं देवेषु विभज, हवीरूपेण अर्पय यथास्वम् ।

### व्याकरणम्

[4]अंहसः । अमति गच्छति प्रायश्चित्तेन इति अंहः । अम गत्यादिषु इति भौवादिकाद् धातोः

'अमे र्हुकच्' इत्युणादिसूत्रेण ( ४.२१२ ) असुन् हुक् च । यद्वा, हन्ति नाशयति कर्तारमित्यंहः हन्तु योग्यमित्यंह इति वा । हन्तेः 'सर्वध तुभ्योऽसुन्' इत्यसुनि धातोर्हकारस्य उपधायाश्च ('अन् भागग्य) विपर्ययेण 'अंहस्' इति निष्पद्यते ह + अन् + अस् = अन् + ह + अस् – अहस् । तथा च ह यास्कः– 'अंहश्च अंहुश्च हन्ते र्निरूढोपधाद् विपरीतात्' (निरु ४.४.२४) । अथवा अंहते वक्रगतिं करोतीत्यंहः पापम् । अहेरिव खलु वक्रा गतिरंहसः । 'अहि प्लिह वक्रगतौ इति काशकृत्स्नधातुपाठे पठिताद् ( पृ·११२ ) अहंतेरसुनि 'अंहस्' इति प्रातिपदिकं निष्पाद्यम् । तस्मात्पञ्चम्येकवचनम् ।

[6]केतुना । कित ज्ञाने इत्यस्माद्रूप्रत्यय औणादिको बहुलकात् ।

[9]अत्रिणम् । अद भक्षणे इत्यस्माद् 'अदेस्त्रिनिश्च' ( उणा. ४·६८ ) इत्यनेन त्रिनिप्रत्यये द्वितीयैकवचनम् ।

[11]कृधि । करोते र्लेण्मिध्यमपुरूषैकवचनम् । विकरणस्य लुक् । 'श्रुशृणुपॄकृ' इत्यादिना छन्दसि हेर्धिरादेशः 'अन्येषामपि दृश्यते' इति संहितायां दीर्घः ।

[14]चरथाय । चरते र्भावे अथप्रत्यय औणादिकः ।

[15]जीवसे । जीव प्राणधारणे इति धातोः तुमर्थे असेप्रत्ययः ।

[16]विदाः । विद्लृ लाभे इत्यस्मादन्तर्भावितण्यर्थात् लेटि सिपि रूपम् आडागम ।

[19]दुवः । दुवस्यतिः परिचरणकर्मा ( निघ. ३.५) । दुवः परिचर्यात्मकं कर्मेत्यर्थः ।

**कण्वो घौरः । अग्निः । बृहती ।**

**१. ३६. १५**

**पाहि नो अग्ने रक्षसः**
**पाहि धूर्तेरराव्णः ।**
**पाहि रीषत उत वा जिघांसतो**
**बृहद्भानो यविष्ठ्य ।।**

[1]पाहि । [2]नः । [3]अग्ने । [4]रक्षसः ।
[5]पाहि । [6]धूर्तेः । [7]अराव्णः ।
[8]पाहि । [9]रिषतः । [10]उत । [11]वा । [12]जिघांसतः ।
[13]बृहद्भानो इति बृहत्·भानो । [14]यविष्ठ्य ।।

[1]Protect, [2]us, [3]O Agni, [4]from the Rakshasa, [5]protect, us [6]from the harm, [7]of the undelighting, [8]Protect, us [9]from him who assails, [10],[11]and, [12]him who would slay us, [13]O Vast of lustre, [14]O mighty and young.

[3]हे अग्ने ! त्वम् [2]अस्मान् । [4]राक्षसात् । [1]रक्ष, । [7]निरानन्दस्य, आनन्दप्रदानाऽक्षमस्य पदार्थस्य पुरुषस्य वा । [6]हिंसायाः तत्कृतायाः हानेः इत्यर्थः । [5]रक्ष । [13]बृहत्प्रभाशालिन्, । [14]युवतम, महाशक्तिमय । [9]आक्रामतः । [10]अपि । [11]वा । अस्मान्, [12]हन्तुमिच्छतः मानुषादमानुषाद् वा । नः [8]रक्ष ।

### भावार्थः

हे अग्ने ! अस्मान् बाधकाद् राक्षसादेः पाहि निरानन्दवस्तु (व्यक्ति)कृताद् द्रोहात् अस्मान् रक्ष हे विशालज्योतिर्मय, हे युवतम, हे शक्तिशालिन् रक्ष रक्षास्मान् सर्वतः ।

### व्याकरणम्

[6]धूर्तेः । धुर्वी हिंसार्थः । तस्मात् स्त्रियां भावे क्तिन् ।

[7]अराव्णः । न राति न ददात्यानन्दमिति अरावा तस्य निरानन्दस्येत्यर्थः रा दाने इत्यस्मा-

…दिकाद् 'आतो मनिन्' (पा. ३. २. ७४) इति वनिप् । तदन्तस्य नञा तत्पुरुषः । षष्ठ्येकवचनम् ।

तदेवमनया रूढव्युत्पत्या श्रीअरविन्दाभिमतोऽस्य पदस्यार्थः सूपपादः । वस्तुतस्तु तन्मतेन पदमिदं 'रि' धातोर्व्युत्पन्नं स्वीकर्तव्यम्, न तु रा दाने इत्यतः ।

(See Sri Aurobindo Path Mandir Annual, Jayanti No. 12-15th August 1953-the article entitled 'Riks of Madhucchands,' Page 9)

'रि गतौ' इति तौदादिकस्य धातोर्दानार्थोऽपि उपसंग्राह्यः, अनेकार्थत्वाद् धातूनाम्, यद्वा एतदर्थको वैदिको 'रि' धातुरभ्युपेयः । तस्माच्च भावेऽर्थे 'रातेर्डैः' (उणा·२.६·७) इत्यनेन बाहुलकात् डैप्रत्यये कृते 'रै' इति आनन्दार्थकं प्रातिपदिकं निष्पाद्यम् । ततश्च, रायः आनन्दाः अस्य अस्मिन् वा सन्तीत्यर्थे 'छन्दसीवनिपौ च वक्तव्यौ' (ग· ५. २. १०९) इति वार्तिकेन रैशब्दात् वनिप् । ऐकारस्यात्वं छान्दसम् । न रावा इत्यरावा इतिनञ् तत्पुरुषः ।

अथवा 'रा'धातो व्युत्पन्नमैश्वर्यवाचकं 'रै' शब्दं वेदस्यान्तरर्थे आनन्दैश्वर्यवाचक मत्वा तस्मादेव तद्धिते वनिप्प्रत्यये कृते व्युत्पत्तिः सुगमतरा स्यात् ।

[8]रिषतः । रिश हिंसायामित्यतो लटः शत्रादेशः, शकारस्य मूर्धन्यः, संहितायाम् इकारस्य दीर्घश्च छान्दसौ ।

[13]बृहद्भानो इति बृहत्-भानो । बृहन्तो महान्तो भानवो रश्मयो यस्य तथाभूत ।

**कण्वो घौरः । अग्निः । सतोबृहती ।**

**१. ३६. १६**

**घनेव विष्वग्वि जह्यराव्णस्-**
**तपुर्जम्भ यो अस्मध्रुक् ।**
**यो मर्त्यः शिशीते अत्यक्तुभि-**
**र्मा नः स रिपुरीशत ॥**

[1]घना इव । [2]विष्वक् । [3]वि । [4]जहि । [5]अराव्णः ।
[6]तपुः-जम्भ । [7]यः । [8]अस्म ध्रुक् ।
[9]यः । [10]मर्त्यः । [11]शिशीते । [12]अति । [13]अक्तु भिः
[14]मा । [15]नः । [16]सः । [17]रिपुः । [18]ईशत ॥

[1]As with thick falling blows, [3,4]scatter, [2]utterly, (or [3,4]scatter, [1]like clouds, [2]to every side[1]) [5]all the powers of undelight, [6]O devourer of their force ( or destroyer of affliction ), and him, [7]who [8]would do us harm, [9]what so ever, [10]mortal being, [12,11]exceeds, us [13]by the Keenness of his actions, [18a]may [16]he, [14]not, as our, [17]enemy, [18b]have mastery, [15]over us.

[5]निरानन्दस्य, दुःखस्य शक्तीः । [1]घनप्रहारैरिव पतद्भिः [2]सर्वतः, सम्पूर्णतया । [3,4]शीर्णविशीर्णाः कुरु । यद्वा, [1]मेघानिव । ताः [2]समन्ताद् । [3,4]विकर छिन्नभिन्नाः कुरु । [6]हे तासां सामर्थ्यविनाशक, हे सकलदुःखभञ्जन । [8]यो जनः । [8]अस्मभ्यं द्रुह्यति । तमपि घनेव विश्वक् वि जहीति पुनरन्वेतव्यम् । नाशय तं सततमुद्गरपातैरित्यर्थः । [9]यः । [10]मरणशीलो मनुष्यः । [13]निजतीक्ष्णकर्मभि, कर्मणां तीक्ष्णतया । अस्मान् [12,11]अतिशेते । [6]सः । [17]अस्माकं शत्रुः । भवन्, शत्रुतयेत्यर्थः [1/]अस्मान् । [14]न । [18]ईशीत, अस्मदुपरि प्रभुत्वं नासादयेत् ।

(क्रमशः)

विश्वस्येतिवृत्ते भारतीयदार्शनिकसार्वभौमस्य राधाकृष्णमहाभागस्य व्यक्तित्वे न्यूनान्न्यूनमपि चैकस्य दार्शनिकशासकस्य अभ्युदयस्तुबभूवैव । कियद्वर्षेभ्यः पूर्वं यदा राधाकृष्णमहोदयो विश्वसौहृदस्य सन्देशमादाय -अमरीकाँ जगाम तदा तत्रत्या नागरिकाः प्रजाजनास्तस्य तथाविधं स्वागतमकार्षुः– "सर्वपल्ली राधाकृष्णः प्लेटोमहाशयस्य स्वप्नानाँ प्रतीकमिवास्ते ।"

स एव राधाकृष्णमहाभाग एकस्य ग्रामीणस्य बालकस्य धरातलादभ्युत्थाय विश्वनेता विचारकसंसारस्य, भारतस्य राष्ट्रपतिस्तथा राष्ट्रसङ्घस्य शाँतिपरिषदोऽध्यक्षश्च बभूव । शिक्षितसमुदाये तन्नामग्रहणं मालवीयमहाभागस्य, महात्मनो गान्धेर्विश्वकवेर्गुरुवरस्य रवीन्द्रनाथस्य तथा जवाहरलालनेहरूमहोदयस्य पङ्क्तौ क्रियते । तदेतत् कथनं सत्यमेवास्ते–"यदा महात्मा गान्धिर्देशस्यास्य सद्विवेकस्य प्रतिनिधित्वं करोति, कवीन्द्रो रवीन्द्रः संस्कृतेः प्रतिनिधित्वं करोति तथाचार्यवर्यो राधाकृष्णमहाभागोऽत्युच्चतया भारतदेशस्य विचारसम्पदानाँ प्रातिनिध्यं कुरुते ।"

------

## मामाह्वयति तटेऽलम्

किञ्चिद् वदति हसति लतया सह विहरति वनेऽमिताभः ।
कालयाश्लिष्टमनोकहसरणौ रचयति गृहं श्रिताभः ।
वासः किमपि वसानोऽजस्रं नृत्यति कोऽपि सहेलम् ॥१॥
मामाह्वयति तटेऽलम् ॥

मुखसौन्दर्यमपारमदभ्रं तनुते शुभं वितानम् ।
छटा नयनयोरविरलममलं किरति विभासन्तानम् ॥
लावण्यामृततृप्तमानसं मदयति जनं धृतेलम् ॥
मामाह्वयति तटेऽलम् ॥

गायति सरसभावनापेशलवेदगीतिसन्दोहम् ।
क्षपयति करुणास्निग्धदर्शनै राशीकृतप्रमोहम् ॥
छविधारयाप्याययति मधुरं जनयति रतिं महेलम् ॥३
मामाह्वयति तटेऽलम् ॥

चरितमनल्पं दिशति पुनानो जनं प्रमोदपरीतम् ।
उद्घाटयति रहस्यकपाटं कृन्तति कर्मातीतम् ॥
स्वान्ते सुवति कल्पनालोकं लोकबोधमतिवेलम् ॥४
मामाह्वयति तटेऽलम् ॥

सलिले क्रीडति नव्यविधाभी रमयति बालसमूहम् ।
क्वचित् प्रसूते नन्दकेलिगृहमचिरं ललितं व्यूहम् ॥
भङ्गया तिष्ठति मधुरवचोभिश्चित्तं हरति सुवेलम् ॥५
मामाह्वयति तटेऽलम् ॥

श्री डा. अमरनाथपाण्डेयः

पूर्वतोऽनुवृतः--

# भू-स्वर्गः

श्री जगन्नाथ रिव्यू काश्मीर

अर्हद्वने यच्च महत्सरो वै पापं सशोकं हरते जनानाम् ।
जलं च यस्माज्जलनालिकाभिर्विभज्यते श्रीनगराय स्वच्छम् ।।१५
राजा कनिष्कः स्वमहासभा यश्चकार बौद्धानुमतां तुरीयाम् ।
किं हीनयानशिवदो महायानो यानो भवेद्दाभवदत्र वादः ।।१६
वने निशाते जलनासिकाभिः सुशोभिते पुष्पफलाढ्य स्वच्छे ।
नराश्च नार्यो विहरन्ति सङ्घं शवौ दिने प्रेमभरा सहस्राः ।।१७
पुष्पैः फलैश्शाद्वलवेदिकाभिर्जलप्रपातैश्च सुवाटिकेयम् ।
द्वारद्वयाभ्यां द्विपथानुगाभ्यां दूर्वामयैः सप्तपदैः स्वपत्युः ।।
गृहं प्रयान्तीव विवाहकाले सुगन्धियुक्तं श्वसनं श्वसन्ती ।
वेशं भजन्ती नयनाभिरामं सुलंकृता कश्यपनन्दिनीव ।।१८-१६
निशातसंज्ञा डलमूर्धिनभागे सुवाटिकाभाग्यवतां सुभोग्या ।
काश्मीरदेशे स्वरति क्रमाय सोपानभूमिरिव निर्मिता सा ।।२०
जले स्थले वात्र नगे वने तथा श्रीराजलक्ष्मीश्चिरमत्र संस्थिता ।
श्रीसिद्धिपीठे मुनिवर्यसेविते श्रीशारदा चापि जने जने स्थिता ।।२१
प्रादुर्बभूवात्र मतं च शैवं योध्यात्मवादस्य पराविभूतिः ।
गंगावतारश्च बभूव पूर्वं सा चन्द्रमौलेश्च विहारभूमिः ।।२२
गंगात्र गुप्ता वसुगुप्तपादैर्विराजते पर्वतपादमूले ।
गुप्तोक्तशैवेन विभाति विश्वं शिवादभिन्नं तमसः परस्तात् ।।२३
वेदान्तशैवागमयोऽत्र वादो बभूव पूर्वं वसुगुप्तभूमौ ।
शिवोऽत्र शक्तौ प्रतिभासते वै मणौ यथा दीपशिखाविचित्रा ।।२४
आचार्यवर्यो वसुगुप्तभूमौ स्थितोऽधुना लक्ष्मणसन्तवर्यः
शैवागमस्यात्र करोति चर्चा शिष्यैः समन्ताद्बहुभिर्वृतो यः ।।२५
आखूनशाहोऽत्र महेन्द्रजाल विद्बभूव पूर्वं गिरि कुक्षि निर्मिते ।
गृहे वसन्त्यः प्रमदा जनावृते संकीर्त्यते पर्यमहल्लसंज्ञया ।।२६
उत्तुङ्गतालैः परितः समावृते तालीयमञ्जिल समाह्वये नगे ।
तत्कर्णसिंहस्य नु स्वास्थ्यमन्त्रिणो विराजते पर्वतकुक्षिगं गृहम् ।।२७
सुवाटिका मुग्द्यलनिर्मितात्र सुनिर्मलैः स्वादुजलैरुपेता ।
सुशोभिता राजगृहेण चश्माशाहीसमाख्या डलपूर्वभागे ।।२८

१४-४-७५ दिनांके आर्यसमाजस्य शताब्दसमारोहे कविसम्मेलने निर्वाचितम्

# गुरुपादोदकम्

श्री जगन्नाथ रिव्यू शास्त्री

(१)

दयानन्दाम्बोधेः समुदितवती ज्ञानलहरी
प्रविष्ठा वेदात्मप्रमदविपिने मार्गणपरा।
प्रतिष्ठां संयाता विरजगुरुपादोदरुरसै-
र्विकासं संप्राप्ताभिनवशिवसंकल्पचयनात्॥

(२)

स्मारं स्मारं गुणगणनिधिं ज्ञानविज्ञानमूर्तिं
ध्यायं ध्यायं शमदमपरं ध्वांतपाखण्डभानुम्।
पायं पायं गुरुवरदयानन्दपादोदकं यौ
श्रद्धाहंसौ परहितपरौ ज्ञानमार्गे कृतार्थौ॥

(३)

सोऽयं महावैदिक धर्मगोप्ता
स्वातन्त्र्य राज्यस्य पराविभूतिः।
विद्यावतारो गुरुदेववर्य-
श्चकार, 'सत्यार्थप्रकाशदीपम्।

(४)

सुकुमारमतीञ्छिष्यान्प्रबोधयितुमञ्जसा।
चकाराभिनवं शास्त्रं वेदभाष्यं दयानिधिः॥

(५)

दयानन्दर्षिः संजातष्टंकारनगरे शुभे।
चतुर्वेदवपुः साक्षात् त्रिदण्डी यतवाक्शुचिः॥

(६)

विचचार महीमेतां स्वातन्त्र्यस्य विभावसुः।
पाखण्डप्लावको येन हरिद्वारसमीपतः॥

(७)

ध्वजः प्रसारितस्तत्र मूर्तिपूजापराङ्मुखाः।
बभूवुः पण्डिताः सर्वे तस्य दिग्विजये तदा॥

(८)

शोभामर्हति तेषां वै जन्मवृत्तं महात्मनाम्।
सुकर्मभिश्शिवो मार्गः संचितो यैर्महात्मभिः॥

(९)

दयानन्दाङ्घ्रिपद्मस्य मधुपौ मधुपाविव।
श्रद्धाहंसौ गुरोर्भक्तिं समवायतुरादरात्॥

(१०)

धन्यं यशस्यंमृषिवर्यजन्म-
नामाङ्कितं तद्धृदये जनानाम्।
तत्पादपद्मभ्रमरा भवन्ति
जना भवेऽस्मिञ्छ्रद्धया सदैव॥

(११)

क्वाहं मन्दमतिः क्व सा स्वाचार्यस्य विशालता
शोभामर्हति तस्यैव जीवितं यस्य निर्मलम्॥

(१२)

अहो भाग्यमहो भाग्यमार्यावर्तनिवासिनाम्
यदनुग्रहेन संपूर्णश्शताब्दः प्रतिपद्दिने॥

(१३)

पञ्चसप्ताधिकेऽप्यूनविंशे क्रिस्तोश्शुभे दिने।
आर्यसमाजस्य शताब्दोऽद्य समाप्तो नववत्सरे

(१४)

श्रद्धाञ्जलिं समाजस्य शताब्द्यां कविसंगमे
दयानन्दाङ्घ्रिपद्मेषु जगन्नाथः समर्पति॥

--०--

# मानव सौभ्रात्रम्

श्री तेलकपल्लि रामचन्द्र शास्त्री

( १ )

सौभ्रात्रं यदि लभ्यते सुजनता साध्यं परं मानवै-
र्यैस्तेषां न भवंत्यकीर्तिनिलयाः कामादयो दुर्गुणाः ।
दम्भाद्याश्च ततो भवंत्यनुपमश्च श्रेयसं लप्स्यत
स्सौभ्रात्रं लभतार्थदं हितकरं भो! भारतीया जनाः।।

( २ )

सौभ्रात्रेण समत्वधीस्सुमहिता तस्याः कृपा प्राणिषु
दातृत्वं तत आदरो जनकृतस्तस्माद्यशस्सुस्थिरम्
तस्मात्सौख्यमुदेत्यनन्य सुलभं पुंसामतो धीमतां
तत्सौभ्रात्रमलं लभध्वमतुलं भो ! भारतीया जनाः।।

( ३ )

पार्थक्योपगतौ जनाहितकरौ सौभ्रात्रमाहात्म्यत
स्सायुज्यं समुपेत्य गन्धकरसौ शुद्धौ सुयोगान्वितौ
यल्लोकामयजालवञ्चनचणौ जातावतस्सुस्थिरम्
सौभ्रात्रं भजतार्थदं हितकरं भो ! भारतीया जनाः।।

( ४ )

नाना शास्त्रकृतश्रमैः कुशलिभिर्नित्यैक पत्नीव्रतैः
कौन्तेयैरहिताः परस्परपतत्सौहार्दहीनाः खलाः
सौभ्रात्रेण रणे हि येन कुटिलास्सर्वे जिताः कौरवा
स्तत्सौभ्रात्रमलं लभध्व मधुना भो ! भारतीया जनाः

( ५ )

रामस्सत्यपराक्रमोऽपित्रलवान्शस्त्रास्त्रयुक्तोऽपि स-
न्सुग्रीवादिसमस्तवानरततेस्सौभ्रात्रमेकं विना ।
सौमित्रेश्चदशाननंजितजगद्घंतुंयतो नाऽशकत्
तत्सौभ्रात्रमलं लभध्वमतुलं भो ! भारतीया जनाः।।

( ६ )

अस्मद्देशरसा समाक्रमण धीलब्धाऽनय प्राभव !
त्यक्तप्राणि भयान्हियाविरहितान्देशापहारोद्यतान्
सौभ्रात्रेण वयं जयाम रहितायेनद्विषास्सायुधान्
तत्सौभ्रात्रमलं लभध्व मधुना भो ! भारतीया जनाः

( ७ )

अंभोजं रविणा जलेन च समं सौभ्रात्र मेत्यान्वहम्
स्वच्छंदंविकसल्लसज्जनशिरोधार्यं सुगंधान्वितम्
पूजार्हं मधुपातिथिप्रियकरं जातान्वतस्सुस्थिरम्
सौभ्रात्रं भजतार्थसिद्धिदमलं भो ! भारतीया जनाः

( ८ )

सेनान्यांबुमुचायादेत्य कुशली सौभ्रात्रमेकं सिखी
ज्योतिश्को विबुधो यथा कृषिकृतां वृष्टिं मुदावेदयन्
सानंदं सह पूज्यते बुधजनैर्नित्यं कुमारेण तत्
सौभ्रात्रं लभतार्थदं हितकरं भो ! भारतीया जनाः।।

( ९ )

ये सौभ्रात्रमुपार्जयंति कुशलास्ते धैर्यसंपद्युता-
स्तन्वानाबहुदुर्गुणा विधुरयाच्छार्दूलविक्रीडितम्
स्नाताश्शान्ति सप्तितौ सुश्व सुधालिप्ताश्च जीवंत्यत-
स्सौभ्रात्रं लभतार्थसिद्धिदमलं भो! भारतीया जनाः।

मई १९७५ से आगे--

# महर्षि दयानन्द की विश्वदर्शन को देन

*( Contribution of Dayananda to world philosophy )*

जयदेव वेदालंकार

## अष्टम अध्याय

महर्षि दयानन्द जी के अनुसार मुक्ति के अन्दर जीवात्मा आनन्द को प्राप्त करता है। मीमांसक का यह कहना कि मुक्ति के अन्दर जीवात्मा आनन्द का उपभोग नहीं करता यह ठीक नहीं। क्योंकि मीमांसक इस में हेतु यह देता है कि वहां इन्द्रियां नहीं होती। मोक्षानन्द इन्द्रियों के सुख से भिन्न है क्योंकि इन्द्रियों के सुख अस्थायी हैं और मोक्षानन्द जीवात्मा को जब तक प्राप्त होता है तब तक वह मुक्ति में रहता है। क्योंकि वेद और उपनिषदों में भी मुक्ति अवस्था में आनन्द को स्वीकार किया है। १

न्याय दर्शन के अनुसार मोक्ष दुःख के पूर्णाभाव की अवस्था है वे इसे अपवर्ग कहते हैं अपवर्ग का तात्पर्य यह है कि शरीर और इन्द्रियों के बंधनों से आत्मा का मुक्त होना। दुःख से मनुष्य तभी छूटता है जबकि वह ग्रहण किए हुए जन्म को मनुष्य छोड़ दे और दूसरे जन्म को न ग्रहण करे। कई दार्शनिकों का कहना है कि मोक्ष में आत्मा को नित्य सुख की प्राप्ति होती है किन्तु उन का कहना इनकी दृष्टि में तर्कयुक्त नहीं मालूम देता। परन्तु यह धारणा न्याय दर्शन के सूत्रकार की थी नहीं, ऐसा स्पष्ट प्रतीत नहीं होता। हाँ, न्यायदर्शन के भाष्यकारों का ऐसा ही निश्चितमत है। इनके अनुसार वहाँ नित्य सुख की प्राप्ति होती है इस विषय में कोई भी प्रमाण प्राप्त नहीं होता है। नित्य सुख की अभिव्यक्ति में कोई हेतु होना चाहिए जिससे कि वह ज्ञान उत्पन्न हो सुख की तरह नित्य ही यदि ऐसा कहा जाये तो संसारी और मुक्त पुरुष में कोई भेद नहीं रह जाता है जिस प्रकार मुक्त पुरुष नित्य सुख तथा उस के ज्ञान से उत्पन्न है उसी तरह संसारी पुरुष में भी ठहरता है क्योंकि दोनों ही सुख नित्य हैं दोनों को नित्य मानने पर धर्माधर्म से उपपन्न सुख-दुःख के प्राप्ति काल में नित्य सुख तथा उसके नित्य ज्ञान का भोग पद्य में ही ग्रहण होना चाहिए।

सुख को नित्य और उसकी अभिव्यक्ति को अनित्य मानने में कोई हेतु बतलाना चाहिए इस प्रकार की अभिव्यक्ति में आत्मा और मन का संयोग तो कारण नहीं बन सकता है इस लिए कोई दूसरा कारण मानना पड़ेगा। अगर धर्म को नित्य सुख की अभिव्यक्ति की अनित्यता में अन्य निमित मानेंगे तो इस के लिए भी कोई हेतु होना आवश्यक है। जिससे यह धर्म निमित्त के रूप में पैदा हो सके। यदि योग सामाधिजन्य धर्म को हेतु माना जावे तो उस धर्म में कार्य व्यापार के अभाव से सर्वक्षय हो जाता है। सर्वक्षय होने पर सुख की अभिव्यक्ति की भी निवृत्ति हो जायेगी। यदि ऐसा कहो कि सुख तो है परन्तु धर्मक्षय से उसका अनुभव नहीं बन सकता। ऐसा मानने पर सुख है और सुख नहीं है इन दोनों में कोई अन्तर नहीं रह जावेगा।

---

१- यत्र आनन्दाश्च मोदाश्च - -

उत्पत्ति धर्मक होने से वह धर्मक्षीण नहीं होता ऐसा अनुमान नहीं किया जा सकता क्योंकि ऐसा सर्वमान्य है कि जो जो उत्पत्ति धर्मक हैं वे अनित्य भी हैं[1], संवेदन हेतु के नित्य मानने पर मुक्त तथा संसारी में कोई अन्तर ही न रह जावेगा ऐसा पहले हम बतला चुके हैं जिस प्रकार मुक्त पुरुष का सुख व सुख संवेदन हेतु की नित्यता से नित्य है क्योंकि वहाँ सुख संवेदन की समाप्ति नहीं होती। यही हालत संसारी पुरुष के सुख व सुख संवेदन की माननी पड़ेगी। इस प्रकार मानने पर धर्माधर्म से उत्पन्न सुख-दुःख की उपलब्धि-काल में नित्य सुख व नित्य संवेदन का यौगपद्य ही स्वीकार करना पड़ेगा।

यदि उस संवेदन में देहादि सम्बन्ध प्रतिबन्धक हेतु हैं तो शरीर आदि के उपभोगार्थ होने से प्रतिबन्धक नहीं बन सकते तब मुक्त सुख की नित्यता की तरह देहादि के नित्यत्व का अनुमान करना होगा जो कि शास्त्र के विरुद्ध है। कई के मत में संसारी मुक्त पुरुष का शरीरादि सम्बन्ध नित्यसुख संवेदन हेतु का प्रतिबन्धक है। अतः संसारी और मुक्त पुरुष के सुख संवेदन में समानता नहीं परन्तु यह बात ठीक नहीं, क्योंकि उसी शरीर को पहले उपभोग साधन व फिर प्रतिबन्धक मानना ये दो बातें एक साथ नहीं बन सकतीं।

यदि कोई आगम भी है कि मुक्त पुरुष को सुख होता है तो सुख शब्द वहाँ आत्यन्तिक दुःखाभाव में प्रयुक्त हुआ माना जावेगा। क्योंकि प्रायः लोक में दुःखाभाव में सुख शब्द का प्रयोग देखा जाता है जैसे कि एक मनुष्य धूप में भार उठाकर चलता हुआ किसी वृक्ष की छाया पाकर बैठ जाता है और बोझ नीचे रख देता है और कहता है कि मैं सुखी हो गया हूँ। इस उदाहरण में भी केवल दुःखाभाव ही है। क्योंकि वह व्यक्ति भार से दुःख अनुभव कर रहा था वृक्ष के नीचे आने से और भार उतारने से उक्त दुःख की निवृत्तिमात्र है न कि किसी नवीन सुख की प्राप्ति। इसके साथ ही नित्य सुख में राग के बने रहने पर मोक्ष की प्राप्ति नहीं होगी। क्योंकि राग से बन्धन होता है। इस विषय में सब एक मत हैं अर्थात् यदि कोई मनुष्य मोक्ष की इच्छा सुख की प्राप्ति के लिए करेगा तो सुख के प्रतिराग होने से उसको मोक्ष की प्राप्ति नहीं होगी।

उपरोक्त हेतुओं से हमें ज्ञात होता है कि मोक्ष में दुःखाभाव के साथ साथ सुखाभाव भी होता है, मोक्ष में जो दुःखाभाव होता है उसका यह तात्पर्य नहीं कि कुछ काल के लिए दुःख दूर हो गया। जैसा कि अत्यधिक निद्रा के समय या किसी शारीरिक अथवा मानसिक रोग के कष्ट से मुक्त होने के पश्चात् होता है। इस अवस्था में तो दुःख का सब प्रकार से अन्त हो चुका होता है। इस दुःख विनाश के लिए आत्मा और शरीर का सम्बन्ध तोड़ना ही पड़ता है तभी तो प्रिय और अप्रिय वस्तुओं से सम्पर्क टूटेगा। इसी लिए गौतम मुनि ने कहा है दुःख जन्म आदि का अत्यन्त छूटना अपवर्ग है[1]। यह नितान्त अनुभूति हीन या बिल्कुल संसार से परे की अवस्था है। धर्म ग्रंथों में इसे अभय, अजर और मृत्यु से रहित पद की अवस्था कहा है[2]।

---

१– यत् यत् उत्पत्ति धर्मकं तत्तत् अनित्यम्।

१– तदत्यन्त विमोक्षोऽपवर्ग १।१।२२ न्यायदर्शन।

२– अभयमजरमृत्युपदम् (धर्मशास्त्र)।

उपरोक्त कथनानुसार मुक्ति में दुःखाभाव होता है ऐसा कहा गया है । परन्तु यदि इस विवेचन का सूक्ष्म दृष्टि से अवलोकन किया जाये तो सुख की प्राप्ति अथवा दुःखाभाव, ये दोनों पद विरोधी नहीं प्रतीत होंगे, क्योंकि न्याय दर्शन ने मीमाँसक की तरह यह नहीं माना कि वहाँ इन्द्रियाँ नहीं हैं इस लिए सुख नहीं होगा अपितु जन्म व मरण रोग अथवा व्याधि से छूट कर जीवात्मा परब्रह्म के आनन्द में विचरेगा । जब परब्रह्म के आनन्द में जीवात्मा विचरेगा तो वहाँ पर उसे मोक्षानन्द प्राप्त नहीं होगा ऐसा कहना कुछ उचित सा प्रतीत नहीं होता । किसी व्यक्ति के भार वाले दृष्टान्त से भी यह सिद्ध होता है कि उसके भार के उतारने पर उसे सुख और शीतल छाया की अनुभूति होती है चाहे वो दुःख का अभाव ही क्यों न हो । आनन्द की अनुभूति तो होती ही है । इन दोनों प्रकार के विवेचनों में हमे केवल कहने मात्र का अन्तर दिखाई देता है ।

वैशेषिक दर्शन में मुक्ति का वर्णन न्याय दर्शन की ही तरह है । अतः उसका यहाँ पर वर्णन करना प्रबन्ध के कलेवर को ही बढानामात्र होगा ।

साँख्य दर्शन के अनुसार जब तीनों दुःखों का अत्यन्त नाश हो जाता है तो आत्मा की कृतकृत्यता होती है[1] । आत्मा का प्रकृति के सम्पर्क में आना शरीरादि का धारण करना भोग और अपवर्ग के लिए होता है । भोगों को भोगता हुआ आत्मा आध्यात्म की ओर प्रवृत होने पर जब स्वरूप का साक्षात्कार कर लेता है तो कृतार्थ हो जाता है । अपने लक्ष्य को पहुँच जाता है । बहुत सारे दुःखों की निवृत्ति तो भोगकाल में ही हो जाती है किन्तु दूसरे दुःख आ घेरते हैं । आत्म साक्षात्कार हो जाने पर प्रकृति से आत्मा का सम्बन्ध छूट जाता है तब दुःखों का आना जाना हमेशा के लिए छूट जाता है । यही मुक्त अवस्था है यही पूर्ण पुरुषार्थ है ।

इसपर आक्षेप किया जा सकता है कि दुःख निवृत्ति के साथ सुख भी चला जाता है तब दुःख निवृत्ति को मुक्ति न मानकर सुख की प्राप्ति को मुक्ति क्यों न माना जाये ?

इस आक्षेप के उत्तर में कहते हैं कि जिस प्रकार मनुष्य को दुःख से द्वेष होता है उसी प्रकार की अभिलाषा सुख को पाने की नहीं होती[1] । संसार में चारों ओर दुःख ही दुःख पाते हैं अतः मनुष्य चाहता है कि दुःख दूर हो जायें । दुःख दूर होने पर आगे सुख मिले या न मिले परन्तु उस विषय में उसकी भावना नहीं होती । सांख्य में सुख शब्द विषय वासनाओं की ओर संकेत करता है । विषय वासनाओं का प्राप्त होना भोग पुरुषार्थ का मिलना है न कि मोक्ष पुरुषार्थ का । अतः सुख की अभिलाषा करना मोक्ष के पास से दूर जाना है । दूसरी बात यह है कि सुख की मात्रा बहुत ही थोड़ी है । किसी ने तो इसको नहीं के बराबर कहा है । सुख की इच्छा करना भोग की दृष्टि से धन सम्पत्ति की इच्छा करना है । धन एकत्रित करने के लिए लाखों प्रकार के क्लेश सामने आते हैं । अतएव मोक्ष की इच्छा वाले दुःख निवृत्ति की भावनाओं के साथ इस सुख को घृणास्पद दृष्टि से देखते हैं । कहीं पर यदि मामूली

---

१– अत्यन्तदुःख निवृत्या कृतकृत्यता (सांख्य दर्शन ६।५) ।

१–यथा दुःखात् क्लेशः पुरुषस्य न सुखादभिलाषाः ( साँख्य ६।६ )

सा सुख होता भी है तो वह दु:खों से घिरा होता है। इसके अनुसार दु:खों की निवृत्ति हो जाने पर ब्रह्मानन्द की प्राप्ति स्वत: हो जाती है। दुनियाँ के यदि सारे सुख भी इक्टठे हो जायें तो भी उस मोक्षानन्दानुभव का मुकाबला नहीं कर सकते। इस पर यदि कोई कहे कि आत्मा तो निर्गुण है असंग है फिर उसका सुखी और दुखी होना कैसा१? जो स्वभाव से सुख दु:ख से परे है उसके लिए दु:ख की निवृत्ति का क्या तात्पर्य है। इस प्रश्न के उत्तर में कहते हैं कि सुख दु:ख आदि सत्व रजस् आदि के विकार तो हैं ही किन्तु इनकी अनुभूति आत्मा को होती है। इस का कारण अविवेक है यह अविवेक तब तक बना रहता है जब तक पुरुष को यथार्थ स्वरूप का साक्षात्कार न हो जावे। यह भी पुरुषार्थ का एक रूप है। पर पुरुषार्थ की प्राप्ति के लिए अविवेक को हटाना होता है। अतएव परम पुरुषार्थ अवस्था दु:खरहित अवस्था है।

पुरुष को जब अपने स्वरूप का ज्ञान हो जाता है तो वह फिर प्रकृति के सम्पर्क में नहीं आता। यही अपवर्ग है। जो आत्मा मुक्त नहीं हुए प्रकृति उनसे उदासीन नहीं होती वह बराबर कार्य रूप में परिणत होती जाती है। विवेक ज्ञान हो जाने से जो आत्मा मुक्त हो जाता है उसके लिए प्रकृति की प्रवृत्ति का कोई प्रयोजन नहीं होता। अत: उनकी दृष्टि से कह दिया जाता है कि प्रकृति अपनी प्रवृत्ति से विरत हो गई। जिन को विवेक ज्ञान नहीं होता उसके लिए संसार इसी तरह चलता जाता है। मुक्तात्मा पर प्रकृति का प्रभाव उसी प्रकार नहीं पड़ता जैसे एक नर्तकी का तृप्त हुए सभासदों पर नहीं पड़ता। नर्तकी जब नृत्य करने के लिए रंगमंच पर आती है तो दर्शकगण बहुत उत्सुकता से उसके नृत्य की प्रतीक्षा करते हैं। किन्तु जो उसके नाच से तृप्त हो चुके होते हैं उन में उत्सुकता लेशमात्र भी नहीं होती। वे सभा स्थान को छोड़ कर चले जाते हैं और उस नृत्यप्रदर्शन से कोई सम्पर्क नहीं रखते यद्यपि अब भी नर्तकी नृत्य दिखाने में संलग्न है यह बराबर अपने काम में प्रवृत्त है। किन्तु जो उस की कला विशेषता को जान चुका है वह नर्तकी के लिए किसी प्रकार की रुचि नहीं रखता१।

उपरोक्त उदाहरण को सूत्रकार दूसरे रूप से समझाता है। जैसे एक कुल बधू अपने किसी बड़े दोष के प्रकट हो जाने पर लज्जाशील बन जाती है और अपने स्वामी के सामने तक नहीं आती ऐसे ही प्रकृति अपने दु:खात्मकता आदि दोषों को जान लिए जाने पर मुक्त आत्मा के सामने नहीं आती जब आत्मा मुक्त हो जाता है अथवा आत्मा को विवेक हो जाता है तो उसी समय शरीर नष्ट नहीं होता। विवेक ज्ञान इकट्ठे किए हुए कर्मों का तो नाश कर देता है किन्तु जो कर्म प्रारम्भ कर चुका होता है उसका नाश नहीं कर पाता। उनका नाश तो फल के बाद ही होता है। अत: जब शुरु किए हुए कर्मों से उत्पन्न भूख प्यास निन्द्रा आदि का क्रम चलते रहने से विवेक अवस्था में भी कुछ भोग की अवस्था चलती रहती है। क्रमश:

---

१—असंगोहि अयंपुरुष: साक्षीचेत: केवलो निर्गुणश्च ( साँख्याकारिका )

१—नर्तकीवत् प्रवृत्तस्यापि निवृत्तिश्चारितार्थ्यात्। (३।६९ साँख्य दर्शन)

'निर्व्रणानि अगदानि च फलानि ग्राहयेत्
—चरक

# फल देख-जाँचकर खाइये

आचार्य ब्रह्मदत्त शर्मा आयुर्वेदालंकार, २८५।१३।सी·४ बी, जनकपुरी, नयी दिल्ली ५८

बात लगभग ४० वर्ष पुरानी है। इन पंक्तियों का लेखक तब गुरुकुल विश्वविद्यालय काँगड़ी (हरिद्वार) के आयुर्वेद महाविद्यालय का छात्र था। प्रिन्सिपल थे, श्री डाक्टर गोपाल रामचन्द्र ताम्बे—राजकीय सेवा से निवृत्ति प्राप्त कुशल सर्जन—शल्यशास्त्री। वय से 'साठा सो पाठा' के ज्वलन्त प्रतीक एवं कर्मठता में युवकों को भी लजा देने वाले। वयःज्ञान एवं प्रौढ अनुभव में वृद्ध, परन्तु आदर्शो एवं संस्थाविकास—मनोरथों में युवा। और इतने पर भी स्वप्नलोक-विहारी विहंगम नहीं, अपितु ठोस धरातल के पदचारी एवं सीमाओं—समस्याओं—कठिनाइयों के प्रति पूर्णतया सजग। धुन के धनी और बाधाओं से जूझने—जीतने की अजेय उमंग से पूर्ण। उनका कर्मकलाप एवं जीवन हम सभी के लिए प्रेरणा एवं जीवनादर्श का स्रोत था। निपट भोर में उठने के बाद वे रात्रि तक, मध्याह्न भोजन एवं आध घण्टे के विश्राम के अतिरिक्त, खाली नहीं रहते थे और अपने साथ सभी को किसी न किसी काम में जुटाये ही रखते थे।

अत्यधिक सक्रिय, कर्मठ, कर्मदक्ष एवं क्रियात्मक व्यावहारिक (तथापि सहृदय) होने के साथ-साथ डा० ताम्बे आहार-विहार-व्यवहार की छोटी-छोटी बातों के प्रति भी पूर्ण सजग रहते थे। उन्हीं की एक छोटी सी, परन्तु शिक्षाप्रद, घटना नीचे की पंक्तियों में प्रस्तुत की जा रही है—

हाँ तो, बात लगभग ४० वर्ष पुरानी है। दिन यही शायद ग्रीष्म—ऋतु के थे। कालेज से सम्बद्ध 'श्रद्धानन्द सेवाश्रम' के 'शल्यक्रियाभवन' (आपरेशन—थियेटर) में आपरेशनों से निपटने के बाद तथा समीपवर्ती गंगनहर में तैरकर ताजगी प्राप्त करने के बाद लगभग २॥ बजे जब डा० ताम्बे भोजन की मेज पर बैठे तब उनके सामने अन्यान्य आहार के अतिरिक्त एक स्वस्थ·सुपुष्ट सुपक्व पपीता भी परोसा गया। उस पपीते को जब उन्होंने आधा काटा तो उसके मध्यवर्ती बीजावकाश में एक उभार पाया। उन्होंने उसे नहीं खाया और तत्काल दोनों गोलार्द्धों को यथाविधि एक मर्तबान में सुरक्षित करके समूचा विवरण लिख दिया। सम्भवतः अभी तक कालेज के 'विकृति'—संग्रहालय में वह नमूना विवरणसहित रखा होगा।

उस पपीते को न खाने का कारण ? बिना खाये सुरक्षित रखने का प्रयोजन ? और, सुरक्षा-मर्तबान पर लिखित विवरण ?—यह सब क्या था?

डा० तांबे के अपने शब्दों में—'पपीते के भीतर का यह उभार 'अर्बुद' (ट्यूमर) है। अर्बुदग्रस्त यह पपीता विकृति-युक्त होने के कारण अखाद्य है और छात्रों को इस विकृति को दिखाने समझाने के लिए 'विकृति—संग्रहालय' में पूर्ण विवरण के साथ रखा जा रहा है।

यह घटना तो बड़ी छोटी—सी है, परन्तु इससे मिलने वाली शिक्षा बड़ी महत्वपूर्ण एवं व्यापक है। शिक्षा का आधार यही है कि रोग एवं

विकृति से पूर्ण फल एवं अन्य भोजन शरीर में विकृति एवं व्याधि ही करेगा। अर्बुदयुक्त फल से शरीर में अर्बुद[1], अतिवृद्धि (हाइपरट्रौफी)[2] अतिभूति (हाइपरप्लाजिया)[3], विषाणुसंक्रमण[4], अनूर्जता (ऐलर्जी)[5] आदि विकार होने की आशंका है। अतः ऐसे फल का सेवन नहीं करना चाहिये।

'अर्बुद' एक विकृति है, जिसकी उत्पत्ति किसी चिरस्थायी क्षोभ के कारण शोथ प्रवृद्धि रूप वैकृत प्रतिक्रिया के रूप में होती है। और अर्बुद-जनक क्षोभ के अनेक ज्ञात-अज्ञात-कारणों में से विषाणु एक प्रबल एवं महत्वपूर्ण कारण है। ये विषाणु अत्यन्त सूक्ष्म होते है; यहां तक कि सूई की नोक के क्षेत्र में जहाँ अनेकों–सैकड़ों कोशाणु समा सकते हैं, वहाँ प्रत्येक कोशाणु के गात्र में हजारों लाखों विषाणु समा सकते हैं। इनके व्यास का मापन 'मिलिमाइक्रोन' (१माइक्रोन=१ मिलिमीटर का दस-लखवाँ भाग) की इकाई में होता है, इसीलिए इन्हें देख पाने के लिए बड़े शक्तिशाली 'इलैक्ट्रोन-माइक्रोस्कोप' की आवश्यकता पड़ती है यह विषाणु जहाँ इतना सूक्ष्म होता है वहाँ शक्तिशाली एवं धृष्ट भी बहुत होता है। प्रायः वायु-जल-दुग्ध-खाद्यपदार्थ धूल आदि के माध्यम से इसका प्रसार होता है। मक्खी-मच्छर-पिस्सू-खटमल-जूं आदि आदि वाहक कीटादिक भी इसके प्रसारमाध्यम का कार्य करते हैं,ऐसी भी कइयों की मान्यता है। तथा कई लोग स्वस्थ त्वचा में से भी इसका अन्तःप्रवेश सम्भव मानते हैं। विषाणु की एक अन्य विशेषता बहुत ही अद्भुत है। वह यह कि विषाणु की स्थिति सजीव निर्जीव तत्वों के सीमा-स्थल पर होती है, अर्थात् कुछ विषाणु तो ऐसे हैं जो सजीव होने के कारण सजीवता की इकाई 'अमीबा' के समान गति-सात्मीकरण-मलमंचन-प्रजनन-आदि जीवन-धर्मों से युक्त होते हैं तथा कुछ अन्य विषाणु रासायनिक द्रव्यों के स्फटिक बनाने की विशेषता रखते हैं। ऐसे सूक्ष्म-शक्तिशाली-व्यापक-धृष्ट-विविधधर्मी-विचित्र विषाणुओं के कारण मानस शरीर में होने वाली व्याधियों के कुछ उदाहरण ये हैं––

---

१. **'अर्बुद'** (ट्यूमर) का अर्थ है, नये तन्तु का ऐसा पिण्ड जो अपनी परिवर्ती रचनाओं से स्वच्छन्द रूप में बढ़ता और बना रहता है और जो शरीर के लिए उपकारी नहीं होता।'

२. **'अतिवृद्धि'** (हाइपरट्रौफी) का अर्थ है, 'किसी अवयव या उसके किसी भाग के घटक कोशा-णुओं के आकार-परिणाम में होने वाली अधिक वृद्धि या विकृत वृद्धि।'

३. **'अतिभूति'** (हाइपरप्लाजिया) का अर्थ है, किसी तन्तु के प्राकृत कोशाणुओं की प्राकृत व्यवस्था में रहते रहते वैकृत संख्यावृद्धि होना।' ( Hyperplasia )।

४. **'विषाणु-संक्रमण'** ( वाइरस-इन्फैक्शन, Virus-infection )

५. **'अनूर्जता'** ( Allergy ) एक प्रकार की अतिसांवेदनिकता है जिसके कारण अधिकांश व्यक्तियों के लिए हानिरहित सिद्ध होने वाले किसी द्रव्य के विपरीत किसी व्यक्ति में विशिष्ट प्रकार की अतिशयित एवं असामान्य प्रतिक्रिया होती है।

वातकफज्वर (इन्फ्लूऐंजा) १, शीतला२, रोमान्तिका३ विस्फ़ोटिका४, कुक्कुरकास५ पोलियो६, अलर्करोग७ या जलसन्त्रास८, आदि । सज्वर कामला में पायी जाने वाली यकृच्छोथ९, का मुख्य कारण विषाणु ही होता है। जहाँ अर्बुदजनक विषाणु की उपस्थिति या करतूत उस पपीते में स्थित अर्बुद से ही अनुमानित हो जाने के कारण हमने उस पपीते के त्याग द्वारा उस अर्बुद ,के अतिरिक्त तज्जनक विशिष्ट विषाणु से अपना बचाव कर लिया, वहां अन्य प्रकार के विषाणुओं के भी कुछेक चिन्ह उपलब्ध होते हैं और उन्हें देखकर हमें तत्-तत् विषाणु से बचाव के लिए उस फल-सब्जी-आदि का त्याग कर देना चाहिए। उदाहरणार्थ–बहुधा हम देखते है कि भिण्डी या तम्बाकू के पत्ते साफ फैले रहने के बजाय किसी-किसी पौधे में मुड़े-तुड़े-मुचड़े हुए से होते हैं या उनके पृष्ठ पर एकसम फैली हरीतिमा के बजाय चितकबरापन उत्पन्न हो जाता है, यह एक विषाणुजनित व्याधि है जिसे 'चित्रकुट्टिम-व्याधि' (मोजेक-डिसीज) १०, कहते हैं । ऐसे व्याधित पत्ते में से हम विशेष विधि द्वारा उस विषाणु के स्फ़टिक भी प्राप्त कर सकते हैं । ऐसी भिण्डी या तम्बाकू के सेवन से उस विषाणु का संक्रमण हो जायगा । सेव--अमरूद–आम आदि फलों में इस व्याधि के कारण चितकबरापन या चित्रकुट्टिय (मोजक)-रचना देखते ही हमें उसे त्याग देना चाहिए ।

फलों-सब्जियों में व्याधियां केवल विषाणु के कारण ही नहीं होती, अपितु कुछ विशिष्ट वैकृत फफूंदियों११ के कारण भी होती हैं । उदाहरणार्थ आलू में हरापन एक विशिष्ट फफूंदी से होता है, ऐसे आलू को नहीं खाना चाहिए। गेहूं तथा जई आदि शूकधान्यों में फ़फूंदी के प्रभाव से ही अर्गट१२ सदृश प्रबल विष उत्पन्न हो जाता है। पिछले दिनों महाराष्ट्र में जो राशन-वाला बाजरा खाने से जो वमन-अतिसार-उदरशूल-मूर्च्छा एवं मृत्यु तक के लक्षण व्यापक रूप में पाये गये थे, उनका भी कारण फफूंदी-संक्रमण ही था । मकई आदि में भी फफूंदी–संक्रमण से मसूड़े–जीभ-तालु-महास्रोतस में शोथ-पाक-छाले-आदि के दुष्परिणाम होते पाये जाते हैं । गले-सड़े आम-अलूचे- आलू-बुखारे-सेव-अंगूर-अमरूद आदि में भी इसी कारण विकारजनकता आ जाती है । फ़लों या सब्जियों के पृष्ठों पर या भीतरी मज्जा में अथवा छिलकों के ठीक नीचे ये फफूंदियां हरे या सुनहले या पीले या श्यामल से वर्ण में स्थित होती हैं । अतः ऐसे वर्ण की अस्वाभाविक रूप में स्थिति को देख कर तथा गले-सड़े-पिलपिले स्वरूप को देखकर फफूंदी का अनुमान हो सकता है । सूक्ष्मदर्शक यन्त्र द्वारा परीक्षा करने पर निश्चय हो जाता है, स्वाद में बकबकापन, खटास, आदि के द्वारा भी इस विकृति का निश्चय हो सकता है। ऐसे पूति-

---

१. Influenza (वातकफज्वर) । २. शीतला=Small-pox । ३. रोमान्तिका=Measles ४. विस्फोटिका=Chicken-pox । ५. कुक्कुरकास=Whooping cough । ६. पोलियो=Anterior Poliomychitis । ७. अलर्क=Rabies । ८. जलसन्त्रास=Hydrophobia । ९. Virus Hepatitis=विषाणुजनित यकृच्छोथ ।
१०. चित्रकुट्टिम–व्याधि=Mosaic-disease । ११. Pathogenic fungi । १२. Ergot ।

मय फल आदि का सेवन नहीं करना चाहिये।१ पर्युषित (बासी) भोजन में भी ऐसी ही फफूंदी के विकार के कारण बकबकापन-खटास-आदि की खराबी उत्पन्न हो जाती है, जिसके बढ़ने पर बुलबुले भी बनने लगते हैं जो विदग्ध होने के प्रतीक होते हैं; ऐसे विकृत पर्युषित अन्न को पुनः गरम करने पर विदग्धता बढ़ जाती है क्योंकि फफूंदी आदि को उस उष्णता के कारण और भी बढ़ने में सहायता मिलती है—इसलिए आयुर्वेद में पर्युषित एवं पुनरुष्णीकृत भोजन को निषिद्ध बताया गया है।२

केवल विषाणु और फफूंदी ही नहीं, विविध जीवाणु-कीट-पतंग-आदि के कारण भी फल-सब्जी आदि में क्षोभ-शोथ-अर्बुद-गुल्म आदि विकार हो जाते हैं, ठीक वैसे ही जैसे हमारे शरीर में उत्पन्न होते हैं। गूलर या अंजीर का फल चीरकर देखने पर उसमें छोटे-छोटे कीट बहुधा पाये जाते हैं। ये उस फल के पौष्टिक अंश को खाकर पलते-पनपते हैं, फलतः इसकी अधिकता के साथ-साथ फल की उपयोगिता घटती जाती है। इन सपक्ष कीट-पतंगों से भिन्न कुछ सर्पिल (रेंगने वाले) कीट भी होते हैं जैसे अमरूद-भिण्डी-बैंगन-आदि में पाये जाते हैं और उन्हें विकृत-विरस-विगन्धी-विवर्ण-पूति-हानिकर बना देते हैं। इसीलिए आयुर्वेद में औषध-अन्न-फल-शाक-आदि द्रव्यों की ताजगी एवं उत्तमता-उपादेयता की अनेक पहचानों में से एक यह भी बतायी है कि जन्तु-कीट-पतंग-आदि द्वारा उनके गन्ध-वर्ण-रस-स्पर्श-प्रभाव आदि उपहत न हों।३ (संक्लिष्टं क्रिमिव्यालहिमातपैः। क्लिन्नं यत् स्यात् फलमसाधु तत्'॥

(च.सू.।२७।३१७)

सूक्ष्म क्रिमि-कीट-जन्तु-आदि सदा फल-सब्जी-आदि की भीतरी विकारी अवस्था के कारण पलते-बढ़ते-पनपते हैं, परन्तु होते वे 'आगन्तु' ही हैं, अर्थात् बाहर से आते हैं और फल आदि में नैर्बल्य-पाण्डुत्व-हरितत्व-आमत्व-ह्रस्वत्व-अरसत्व-विरसत्व-शुष्कत्व-क्लिन्नत्व आदि विकार४ या हीनताएं पाकर पनपते हैं। फल-आदि पर अभिघात-आदि के प्रभाववश तथा आतप-अग्नि-

---

१ (क) 'अपूतीनि निर्व्रणान्यगदानि च' (फलानि ग्राहयेत्)—चरक।चिकि०।१।१।४०।

(ख) 'पूति चान्नं विवर्जयेत्।'—सुश्रुत।सूत्र। ४६।४७७।

२ (क) 'द्विष्टं व्युषितमस्वादु पूति चान्नं विवर्जयेत् शीतमन्नमुष्णीकृतं पुनः॥'
—सुश्रुत।सूत्र।४६।४७७

(ख) 'पुनरुष्णीकृतं न च।' (अष्टांगहृदय।सूत्रस्थान)

३ (क) '.... जन्तुभिरनुपहत गन्धवर्णरसस्पर्श-प्रभावाणि प्रत्यग्राणि' (औषधानि)-चरक।क.।१।१०

(ख) '..... कीटैरस्पृष्टम् (भेषजम्)—
चरक।कल्प।१२।५३।

(ग) '.. अक्रिमीणि अपूतीनि अजन्तुजग्धानि..
(मदनफलानि)—चरक।कल्प।१।१३।

(घ) 'संक्लिष्टक्रिमिव्यालहिमातपैः।.. क्लिन्नं यत् स्यात् फलमसाधु तत्॥'— चरक।सूत्र।२७।३१७।

(ङ) 'क्रिमिवातातपहतं.... शाकं वर्ज्यम्..
च.।सू.।२७।३१६—आदि।

४ (क) 'यानि...अहरितानि पाण्डूनि... अह्रस्वानि...(मदनफलानि)'
--चरक-कल्प-१।१३

(ख) 'शुष्कं जीर्णमनार्तवम्। शाकं..वर्ज्यम्
चरक।सूत्र।२७।३१६।

(ग) '..आमं..।..क्लिन्नं यत् स्यात् फलमसाधु तत्॥' चरक।सूत्र।२७।३१७।

जल-वायु आदि के कारण[२] भी क्रिमि-कीट आदि को फल में अपने पनपने की अनुकूलता मिलती है, इसीलिए इन सब अवस्थाओं वाले फल-सब्जी आदि का भी निषेध आयुर्वेद में किया गया है।

यद्यपि ये क्रिमि-कीट-आदि बाहर से ही फल में आते हैं, परन्तु इनके प्रवेशमार्ग इतने सूक्ष्म होते हैं कि बहुधा नेत्र से नहीं दीखते। तथापि अनेक बार ये प्रवेश मार्ग स्थूल होने के कारण छिद्रों के रूप में नेत्र से देखे जा सकते हैं। तब इस प्रकार के विद्ध फल आदि को 'काण' (काणा) कहते हैं। सेव-अमरूद-खुमानी-आम-आलूबुखारा-भिण्डी-बैंगन-आदि में ऐसे 'काणत्व' के चिन्ह बहुधा पाये जाते हैं और भीतर सर्पिल कीट भी देखे जा सकते हैं। ऐसे 'काण' फल-आदि का भी सेवन नहीं करना चाहिये[३]। 'काणत्व' के सम्बन्ध में एक अवधेय तत्व यह है कि अनेक बार ये 'काण'-छिद्र वस्तुतः काँटे आदि की चुभन के कारण बने होते हैं। परन्तु तब भी सावधानी रखना आवश्यक है।

जिस प्रकार मानव-शरीर पर ऊष्मा-शैत्य-प्रवात-जलक्लेद-धूम्र-विकिरण-आदि के प्रभाववश सूर्यांशुघात[४]-प्लुष्ट[५]-ऊष्मघात[६]-दग्ध[७]-हिमदग्ध[८]-अशनिदग्ध[९]-क्षकिरणदग्ध[१०]-विकिरणदग्ध[११]-धूमोपहतत्व[१२]-क्लेद-कोथ[१३] आदि विकार उत्पन्न होते हैं, इसी प्रकार इनके प्रभाव से फल सब्जी-वनस्पति-अनाज आदि भी विकृत-विरस एवं विकारी हो जाते हैं, बल्कि कभी-कभी तो विषोपम बन जाते हैं। बहुधा आम आदि फलों में कुछ अंश गूदे के भीतर ही श्वेत कठोर गुल्मोपम बना मिलता है जो खटीभवन[१४] का परिणाम होता है। मानवशरीर की तरह आम्रतन्तु या आम्र-मज्जा का यह खटीभवन भी किसी पूर्ववर्ती अभिघातज व्रण या क्षति[१५] के परिणामवश उत्पन्न होता है। स्पष्ट ही ऐसा फल त्याज्य समझना चाहिये। क्या पता उस खटीभवन के पीछे यक्ष्मा विषाणुसंक्रमण - जीवाणुसंक्रमण - व्रणीभवन का कितना इतिहास छिपा पड़ा हो। उसका पूर्ण निश्चय तो अणुवीक्षणयन्त्र आदि द्वारा सूक्ष्म-तन्तुविज्ञानीय परीक्षा[१६] ही हो सकता है, परन्तु उस फल के त्याग द्वारा हम बड़े भारी आशंकित खतरे से बच अवश्य जाते हैं।

---

२. तत्र यानि कालजातान्युपागतसम्पूर्णप्रमाणरसवीर्यगन्धानि कालातपाग्निसलिलपवनजन्तुभिरनुपहतगन्धवर्णरसस्पर्शप्रभावाणि प्रत्यग्राणि (औषधानि)' —चरक।कल्प।१।१०।

३ (क) 'यानि पक्वान्यकाणानि · · (मदनफलानि)'—चरक।कल्प।१।१३।

(ख) 'निर्व्रणान्यगदानि च।' (फलानि ग्राहयेत्)—चरक।चिकि०।अ०१।पाद१।सू०४०)।

---

४. सूर्यांशुघात=Sunstroke। ५. प्लुष्ट=Scorching। ६. ऊष्मघात=Heat-stroke ७. दग्ध=Burn। ८. हिमदग्ध=Frost-bite ९. अशनिदग्ध=Electrocuted। १०. क्षकिरणदग्ध=X Rays- Burn। १२. विकिरणदग्ध=Irradiated, Actinic-rays-burn। १२. धूमोपहत=Fumigation-choked। १३. कोथ=Gangrene। १४. खटीभवन=Calcification। १५. क्षति=Lesion। १६. Minute histological-morphological examination.

विकलांग फल भी त्याज्य माना जाता है। ऐसी धारणा प्रचलित है कि विकलांग फल के उपयोग से हम में अथवा हमारी सन्तति में विकलांगता का सूत्रपात होता है, विशेषतया यदि विकलांग फल का उपयोग सगर्भा स्त्री द्वारा हो सो भी खासकर दोहद काल में। इस धारणा की परीक्षा वैज्ञानिक पद्धति से करने के बाद ही पुष्टि की जा सकती है। आयुर्वेद ने गर्भकर भावों माता-पिता-आत्मा एवं सात्म्य के साथ-साथ रस को भी माना है।१ रस आहारज होता है तथा इस प्रकार गर्भ की सम्पत् या विपत् आहार भी कारण सिद्ध होता है। इसीलिए उत्तम-पौष्टिक-सात्विक-विशुद्ध आहार का विधान गर्भिणी के लिए किया गया है। अस्तु, चरक के 'बीजोपतप्तिसिद्धान्त'२ के समान 'रसजगर्भ-सिद्धान्त' के आधार पर यह समझने में कठिनाई नहीं होनी चाहिये कि विकलांग फलादि का सेवन गर्भिणी को कराने पर सन्तति-विकलांगता की आशंका रहेगी।

अधिकांश फल भी इसी कारण त्याज्य हैं। छंगापन अधिकांगता का उदाहरण है। जुड़वाँ सन्तति भी इसी का एक रूप है। बहुधा केला आदि फल जुड़वा-सन्तति के समान एक में दो इस प्रकार जुड़वाँ रूप में मिलते हैं। ऐसे जुडवाँ या अधिकांश फल नहीं खाने-खिलाने चाहिये।

आधुनिक यूरिया आदि की रासायनिक खादों की अतिमात्रा से भी फल विकृत हो जाते हैं तथा पीला रंग लाने के लिए दिये जाने वाले रासायनिक धूम्रों से भी फल में विरसता एवं विषोपमता आ जाती है। इनका भी यथायुक्ति—यथासम्भव परिहार करना आवश्यक है।

**उपसंहार :—**

आयुर्वेद ने द्रव्य के चार गुणों में से एक गुण सम्पत्'१ या 'सम्पन्नता'२ बताया है। 'सम्पत्' का अर्थ है, क्रिमि-जल-क्लेद-आदि दोषों से रहित एवं उत्तम रस-गन्ध-वर्ण-स्पर्श-प्रभाव आदि से सम्पन्न'।३ उत्तम देश-क्षेत्र-काल आदि में उत्पन्न ऐसे द्रव्य में रस-वीर्य-विपाक-गन्ध-वर्ण-स्पर्श-प्रभाव आदि भी उत्तम होंगे जिससे वे चिकित्सा में भी कार्यकर एवं उपयोगी होंगे।४

---

१· 'रसजश्चायं गर्भः। न हि रसादृते मातुः प्राणयात्राऽपि स्यात्, किम्पुनर्गर्भजन्म। यानि तु खल्वस्य गर्भस्य रसजानि, यानि चास्य रसतः सम्भवतः संभवति, तान्यनुव्याख्यास्यामः; तद्यथा—शरीरस्याभिनिर्वृत्तिरभिवृद्धिः।'चरक।शरीर३।१२।

२· 'यस्य यस्य ह्यंगावयवस्य बीजे बीजभाग उपतप्तो भवति, तस्य तस्यांगावयवस्य विकृतिरुप-जायते, नोपजायते चानुपतापात्।'
चरक।शरीर।३।१७।

१· 'सम्पच्चेति चतुष्कोऽयं द्रव्याणां गुण उच्यते॥'—चरक।सूत्र।६।७।

२· 'सम्पन्नं योग्यमौषधम्।'—अष्टांगहृदय। सूत्र।१।२८।

३· 'सम्पदिति क्रिमिसलिलाद्यनुपहतत्वेन रसादिसम्पत्॥'—चक्रपाणि टीका चरक।सू· ६।७।

४· 'द्रव्याणि देशकालगुणभाजनसम्पद्वीर्य-बलाधानात् क्रियासमर्थतमानि भवन्ति॥'
६—चरक।कल्प।१।७

फल भी द्रव्य हैं। आयुर्वेदोक्त 'सम्पत्' की परिभाषा फलों पर भी लागू होती है। अतः हमें चाहिये कि उत्तम देश-क्षेत्र-काल आदि में उत्तम खाद आदि के द्वारा उत्पन्न तथा क्रिमि-विष शस्त्र-आतप-वायु-अग्नि-जल-तृण-पाषाण-कंकर लोष्ठ-गुल्म-अर्बुद आदि से अदूषित पूतिरहित स्वच्छ ताजा फ़ल ही ग्रहण करें ५ गले सड़े-काणे-व्रणित-अर्बुदादिमय-गुल्ममय - खटीभूत - विकलांग-अधिकांग-विषजुष्ट-रासायनिकधूमोपहत फल यथा-सम्भव न लें।★

---

५ (क) 'तत्र यानि कालजातान्युपागतसम्पूर्णप्रमाण-रसवीर्यगन्धानि कालातपाग्नि-सलिलपवनजन्तुभिर-नुपहतगन्धवर्णरसस्पर्शप्रभावाणि प्रत्यग्राणि' (औषधानि)–चरक।कल्प।१।१०।

(ख) 'क्रिमिविषशस्त्रातपपवनदहनतोयसम्बाध-मार्गैरनुपहतमेकरसं पुष्टं पृथ्ववगाढ-मूलं··· औषधमाददीत।'–सुश्रुत।सूत्र ३६।३।

(ग) 'यान्यजग्धान्यपूतीनि निर्व्रणान्यगदानि च।' (फलानि ग्राहयेत्)।–चरक।चिकि०।१।पाद१।४०।

## योगिनी वृत्त

हरियाणा प्रदेशान्तर्गत जिला रोहतक में एक ग्राम है लोहार हेडी। वहाँ एक देवी जिनका सन् ३–१२–७३ को सौ वर्ष की आयु पूर्ण करने पर स्वर्गवास हुआ था–एक योगिनी के समान जीवन वृत्त रहा है। इनका नाम था अन्नकौर। ये बचपन से ही परोपकारप्रिय, सत्यनिष्ठ, ईमानदार तथा मधुर-भाषिणी रही हैं। सन्तों, साधुओं तथा विद्वानों का आदर-सत्कार करना, उन्हें भोजन आदि से तृप्त करना इनका परम प्रिय कर्तव्य था। और इन्होंने अस्तेय का बड़ी दृढ़ता से पालन किया। इसी प्रकार अन्य कई सद्गुण इनमें विद्यमान थे। विशेषकर धर्मनिष्ठा तथा ईश्वरभक्ति इनमें अटूट थी।

**योगाभ्यास**–वृद्धावस्था का आक्रमण होने पर इनकी कमर झुक गई थी और क्षीणता भी काफी आ गई थी, पर जब इनमें यह दृढ़ संकल्प जाग्रत हुआ कि मुझे शरीर ठीक करना है तो प्राणायाम व आसनों द्वारा इन्होंने अपने शरीर को स्वस्थ बना लिया और कमर भी सीधी हो गई।

प्रारम्भ में ये 'ओ३म्' तथा गायत्री मन्त्र का माला द्वारा जप करती थीं। एक वर्ष के पश्चात् जब उनको अजपा जप सिद्ध हो गया तो उन्होंने माला का परित्याग कर दिया। रात्री में प्रतिदिन १, १।। बजे उठकर नित्य कर्मों से निवृत्त हो अपने ध्यान व योगाभ्यास में बैठ जातीं और प्रातः ६ बजे उठती थीं। अभ्यास में दृढ़ता व निरन्तरता आने पर योगासन व प्राणायाम आदि स्वतः होने लगे थे। योगाभ्यास के दिनों में वे अल्पाहार ही लेती थीं और अभ्यास के खूब परिपक्व होने पर उन्हें सिद्धों के भी दर्शन होने लगे थे। उनसे वार्तालाप आदि के अवसर पर उन्हें कभी-कभी बड़ी अद्भुत हंसी आती थी। यह सब घटनाक्रम प्रायः स्वर्गीय पं० श्री भगवद्दत्त जी बी ए. रिसर्च स्कौलर की कोठी पर पंजाबी बाग दिल्ली में घटित हुआ था। इन माता जी के सुपुत्र श्री सदाराम जी हैं जो कि नैष्ठिक ब्रह्मचारी का व्रत धारण कर योगाभ्यास में रत हैं। ये ऋषिकेश के स्वामी श्री योगेश्वरानन्द (ब्र· वेद व्यास) जी महाराज के शिष्य हैं। यहाँ भी ये माता जी योगाभ्यास करती थीं। इन माता जी के संक्षिप्त वृत्त को पढ़कर हमें भी प्रोत्साहन मिलता है कि हम भी इस मार्ग पर चलकर अपना कल्याण साधें।

**देवकरण वानप्रस्थी**

आर्य समाज मन्दिर, लोहारहेड़ी, जि· रोहतक (हरियाणा)

# नैषधीय चरित में दार्शनिक तत्त्व

कु० अर्चना भार्गव वाराणसी

संस्कृत साहित्य में श्रीहर्ष ही एक ऐसे अद्वितीय विद्वान् प्रतीत होते हैं जिन्होंने कवित्व और दार्शनिकत्व, प्रतिभा और पाणित्य का मनोरम समन्वय किया है। क्लिष्टता और गूढ़ता होते हुए भी श्री हर्ष के विचार हृदय को स्पर्श करने के साथ-साथ सहज ही मानसिक विचारों पर भी आधात प्रतिघात करने में विलम्ब नहीं करते हैं और इसका कारण उनकी अखण्ड तेजोमयी दार्शनिकता है। वैसे तो उनके पूरे ही नैषधीय चरित्र महाकाव्य को कवल एक बार पढ़ने से वास्तविक अर्थों की उपलब्धि नही होती है किन्तु दार्शनिक तत्वों को समझने में अतीव तीक्ष्ण बुद्धि की आवश्यकता होती है। यों भी भारतवर्ष में दार्शनिक तत्वों की कोटि चरमसीमा को प्राप्त कर रही है और करती रहेगी।

नैषधीय चरित के अतिरिक्त कवि की अन्य रचनायें भी हैं जिनमें से खण्डनखण्डखाद्य' नामक ग्रन्थ अद्वैत वेदान्त का प्रमुख ग्रन्थ है किन्तु इतना होने पर भी नैषधीय चरित ही कवि की एक ऐसी कृति है जिसमें विभिन्न दार्शनिक सिद्धान्तों का उल्लेख बड़े ही मार्मिक ढंग से किया गया है और नैषधीय चरित में नैषध का १७वाँ सर्ग दार्शनिक पाण्डित्य से भरा पड़ा है। इस सबको देखते हुए ऐसा आभास लगने लगता है कि शायद कवि अपने ग्रन्थ को दार्शनिक सिद्धान्तों का आधारग्रन्थ बनाना चाहते थे। यूं तो नैषध में दार्शनिक सिद्धान्तों पर विचार करने से बहुत कुछ कहा जा सकता है पर यहाँ संक्षिप्त में ही सारतत्वों की ओर दृष्टिपात किया गया है।

**वेदान्त–**

वेदान्तदर्शन के अनुसार जिस प्रकार यह आत्मा जाग्रत अवस्था में कार्यशील रहती है उसी प्रकार स्वप्नावस्था में भी गतिमान होकर पुनः स्थूल शरीर में चली जाती है। इसी स्वप्नविषयक सिद्धान्त का उपयोग श्रीहर्ष निम्न श्लोक में इस प्रकार करते हैं :–

'निमीलितादक्षियुगाच्च निद्रया
हृदोऽपि, बाह्येन्द्रियमौनमुद्रितात्।
अदर्शि संगोप्य कदाप्यवीक्षितो
रहस्यमस्याः, स महन्महीपतिः ॥'' (नै०–१/४०)

अर्थात् निमीलित नेत्रों से तथा वाहर की इन्द्रियों के विषय ग्रहण न करने के कारण अशक्त हुए हृदय से भी छिपाकर कभी न देखे गये उस राजा नल को निद्रा के द्वारा बड़े रहस्य के रुप में दमयन्ती देखती थी।

उपर्युक्त श्लोक में श्रीहर्ष ने वेदान्त दर्शन का प्रयोग बड़े ही मार्मिक ढंग से किया है क्योंकि नेत्रों के बन्द होने पर भी स्वप्नावस्था में दमयन्ती प्रति रात्रि ही नल को देखती थी। स्थूल शरीर के अतिरिक्त लिंगशरीर का वर्णन भी कवि ने किया है।

आत्मज्ञान, ब्रह्मप्राप्ति आदि का वर्णन तो वेदान्त का प्रतिपाद्य विषय है अतः इसका उदाहरण भी श्रीहर्ष के नैषध में देख लेना उचित ही है। श्रीहर्ष ने ब्रह्मतत्व का उल्लेख तो अनेक वार नैषध में किया है।

तृतीय सर्ग में जब दमयन्ती के समीप स्वर्णिम हंस अचानक आकर जमीन पर गिरता है तो दमयन्ती की सखियों के नेत्र विस्मय से ब्रह्मसदृश अनुभूति प्राप्त करने लगे :–

"नेत्राणि वैदर्भसुतासखीनां,
विमुक्त-तत्तद्विषय-ग्रहाणि ।
प्रापुस्तमेकं निरुपाख्यरूपं,
ब्रह्मेव चेतांसि यतव्रतानाम् ।।" (नै०३।३)

**मीमांसा :–**

मीमांसकों का स्वतः प्रामाण्यवाद एक प्रमुख सिद्धान्त है अर्थात् मीमांसा की दृष्टि में ज्ञान स्वतः प्रमाण माना गया है उसके लिए यदि अन्य प्रमाण की उपयोगिता मानी जायेगी तो उसमें अनवस्था दोष आ जायेगा इसलिये ज्ञान स्वयं ही प्रमाण है इसी स्वतःप्रामाण्य सिद्धान्त का उल्लेख श्रीहर्ष इस प्रकार करते हैं ।

"अथवा भवतः प्रवर्तना,
न कथं पिष्टमियं पिनष्टि नः ।
स्वत एव सतां परार्थता,
ग्रहणानां हि यथा यथार्थता ।।
( नै०२।६१ )

यहां पर दमयन्ती की तृष्णा से तृषित राजा नल हंस से कह रहे हैं कि यदि मैं तुमसे सहायता करने की विनती करूं तो यह पिष्टपेषण ही है । क्योंकि सज्जन तो ज्ञानों की प्रामाणिकता की तरह स्वयं ही परोपकारी होते हैं और इसी सज्जनता को दिखाकर श्रीहर्ष ने स्वतःप्रामाण्यवाद को स्पष्ट कर दिया है ।

दूसरी ओर श्रीहर्ष ने मीमांसा के दो भागों का उल्लेख भी बड़े ही सहज ढंग से किया है ।

"ब्रह्मार्थकर्मार्थकवेदभेदाद्,
द्विधा विधाय स्थितयाऽऽत्मदेहम् ।
चक्रे पराच्छादनचारु यस्या,
मीमांसया मांसलमूरुयुग्मम् ।
( नै १०।८० )

यहाँ पर कवि ने देह के ऊरु रूपी दो भागों के द्वारा मीमांसा के दोनों भागों को स्पष्ट किया है । वे दो भाग इस प्रकार हैं :–

१. ब्रह्मकाण्ड　　२. कर्मकाण्ड

इसके अतिरिक्त कवि ने मीमांसा के मन्त्र-रूप देवतावाद आदि का भी वर्णन किया है ।

**न्याय वैशेषिक :–**

न्याय वैशेषिक का उल्लेख तो नैषध में यत्र-तत्र हुआ है । न्याय दर्शन के अनुभवजन्य स्मरण, कार्य-कारण परमाणु मोक्षविषयक आदि सिद्धान्तों का नैषध में अनेक स्थलों पर प्रयोग हुआ है । अनुभवजन्य स्मरण का प्रतिपादन निम्न श्लोक में बड़े ही सुन्दर ढंग से किया गया है ।

"अनया तव रूपसीमया कृतसंस्कारविबोधनस्य मे ।
चिरमप्यवलोकिताद्य सा स्मृतिमारूढवती शुचिस्मिता
( नै०२।४३ )

यहाँ पर नल के सौंदर्य को देखकर हंस के मन में पूर्वकालजन्य संस्कार भावना के कारण स्मृति हो आने से पुनः दमयन्ती की स्मृति लौट आई है ।

न्याय दर्शन के अनुसार कार्य की उत्पत्ति में तीन कारण होते हैं :– १–समवायि २–असमवायि ३–निमित्त कारण । समवायिकारण के गुण तो कार्य में समवेत रूप से प्राप्त होते हैं किन्तु असमवायि तथा निमित्त कारण के गुण समवेत नहीं होते हैं । परन्तु श्रीहर्ष ने न्याय के इस सिद्धान्त में कहीं पर थोड़ा अन्तर भी कर दिया है जैसे :–

"कलशे निजहेतुदण्डजः किमु चक्रभ्रमकारितागुणः ।
स तदुच्चकुचौ भवन्प्रभाझरचक्रमातनोति यत् ।।
( नै० २।३२ )

यहाँ पर असमवायि कारण दण्ड के चक्रभ्रम-कारिता गुण को कुचकलश ने ग्रहण कर लिया है।

**सांख्य योग :–**

सांख्य का प्रसिद्ध सिद्धान्त सत्कार्यवाद है। जो कार्य कारण से सम्बन्धित है। तथा पतञ्जलि ने योगविभूति का वर्णन किया है। सांख्य के सत्कार्यवाद का प्रयोग नैषध में इस प्रकार है :–

"नास्ति जन्यजनकव्यतिभेदः,
सत्यमन्नजनितो जनदेहः।
वीक्ष्य वः खलु तनूममृतादं,
दृङ्निमज्जनमुपैति सुधायाम् ॥"
(नै० ५।९४)

यहाँ पर बताया गया है कि जन्य और जनक) ( कार्य और कारण ) में अन्तर नहीं होता है। जनदेह आतम से पैदा होता है और इन्द्र आदि को देखकर राजा नल इसलिए कह रहे हैं कि आपके अमृत-भक्षण करने वाले शरीरों को देखकर मेरी दृष्टि अमृत में निमज्जन कर रही है।
योगदर्शन में समाधि दो प्रकार की होती है।

१. सम्प्रज्ञात २. असम्प्रज्ञात। इसी सम्प्रज्ञात समाधि का उल्लेख कवि ने इस प्रकार किया है।

"इत्युदीर्य स हरिं प्रति,
सम्प्रज्ञातवासिततमः समपादि।
भावनाबलविलोकितविष्णौ,
प्रीतिभक्तिसदृशानि चरिष्णुः ॥
(नै. २१।११८)

यहाँ पर भगवान् विष्णु का ध्यान करते हुए राजा नल ने सम्प्रज्ञात समाधि का आश्रय लिया है और इसी समाधि के बल से विष्णु का साक्षात्कार किया है।

दूसरी ओर योगविभूति का उदाहरण देखिये:–

"किं वा तनोति मयि नैषध एव काय –
व्यूहं विधाय परिहासमसौ विलासी ॥
विज्ञानवैभवमृतः किमु तस्य विद्या।
सा विद्यते न तुरगाशयवेदितव ॥"
(नै० १३।४३)

योग विभूति के समय योगी का चित्त दूसरे में प्रविष्ट हो जाता है इसी प्रकार उपर्युक्त पंक्तियों में दमयन्ती का चित्त नल के अन्दर प्रविष्ट हो रहा है।

**चार्वाक :–**

नैषध में चार्वाक ने वेद की प्रामाणिकता पर आक्षेप इस प्रकार किया है :–

"ग्रावोन्मज्जनवद्यज्ञफलेऽपि श्रुतिसत्यता।
का श्रद्धा तत्र धीवृद्धाः। कामाध्वा यत्खिलीकृतः ॥
(नै० १७।३७)

यहाँ पर कवि ने चार्वाक के सिद्धान्त को स्पष्ट करते हुए जल पर पत्थर तैरने के समान यज्ञों को फल में वेदों की सत्यता बताकर तुच्छता प्रकट की है।

नैषध में चार्वाक ने जातिशुद्धि श्राद्ध आदि को भी बड़े व्यंग्य के साथ कसा है जैसे :–

"मृतः स्मरति जन्मानि मृते कर्मफलोर्मयः।
अन्य भुक्तैर्मृते तृप्तिरित्यलं धूर्तवार्तया ॥"

यहाँ पर चार्वाक ने श्राद्ध को एक धूर्तता कह कर सिद्ध किया है।

**बौद्ध दर्शन :–**

बौद्ध दर्शन के प्रधान सिद्धान्त शून्यवाद, साकारतावाद, क्षणिकवाद और विज्ञानवाद है।

क्षणिकवाद के अनुसार जगत् की वास्तव में कोई भी सत्ता नहीं है और इसी क्षणिकवाद का उल्लेख कवि ने इस प्रकार किया है।

"केनापि बोधिसत्वेन जातं सत्वेन हेतुना ।
यद्वेदमर्मभेदाय जगदे जगदस्थिरम् ।।
(नै० १७।३८)

यहाँ पर कवि ने जगत् को अस्थिर बतलाकर बौद्धों के क्षणिकवाद का प्रतिपादन किया है।

**जैन दर्शन :-**

जैन दर्शन के अनुसार तीन तत्त्व महत्वपूर्ण हैं :- १. सम्यक्ज्ञान २. सम्यक् चरित्र ३. सम्यक् दर्शन । इन तीनों को त्रिरत्न कहते हैं और इसी त्रिरत्न का उल्लेख कवि ने इस प्रकार किया है :-

"न्यवेशि रत्नत्रितये जिनेन,
यः स धर्मचिन्तामणिरुज्झितो यथा ।
कपालिकोपानलभस्मनः कृते,
तदेव भस्म स्वकुले स्तुतं तया ।।
( नै० ६।७१ )

यहाँ कवि ने दमयन्ती के द्वारा जैनों के इसी त्रिरत्न का उल्लेख किया है क्योंकि दमयन्ती ने चरित्ररूपी धर्मचिन्तामणि को इसी त्रिरत्न ( सम्यक् ज्ञान, सम्यक्दर्शन, सम्यक् चरित्र ) के रूप में सुरक्षित रखा है।

**गीता दर्शन :-**

वैसे तो गीता दर्शन कोई स्वतंत्र दर्शन नहीं है क्योंकि उसमें सभी दर्शनों का मिश्रण है किन्तु फिर भी कुछ सिद्धान्त गीता में अपना विशेष महत्त्वपूर्ण स्थान रखते हैं। गीता में भगवान कृष्ण ने यज्ञ से बचे हुए भोजन को खाना अमृत बताया है और श्रीहर्ष ने इसी सिद्धान्त का उल्लेख नैषध में बड़ी सजीवता के साथ किया है :-

"राजा स यज्वा विबुधव्रजत्रा,
कृत्वाध्वराज्योपमयैव राज्यम् ।
भुङ्क्ते श्रितश्रोत्रियसात्कृतश्रीः,
पूर्वं त्वहो शेषमशेषमन्त्यम् ।।
(नै० ३।२४)

अर्थात् राजा नल यज्ञ करने के समान अपना राज्य देवताओं के अर्पण करके ही राज्य का उपभोग करते हैं। अतः यहाँ पर गीता दर्शन की महिमा श्रीहर्ष ने व्यक्त की है।

भगवान् श्रीकृष्ण ने अर्जुन को योग समाधि का उपदेश भी गीता में दिया है इसी योगसमाधि का उपयोग श्रीहर्ष ने नैषध में कुण्डिनपुरी के वर्णन के समय इस प्रकार किया है:-

"क्षणनीरवया यया निशि
श्रित वप्रावलियोगपट्टया ।
मणिवेश्ममयं रूपनिर्मलं,
किमपि ज्योतिरवाह्यभिज्यते ।।
( नै० २।७८ )

यहाँ पर कवि ने बताया है कि वह कुण्डिन-पुरी नगरी रात्रि में क्षणमात्र निःशब्द होकर ऐसी प्रतीत होती थी मानों समाधि लगा रही है।

इस प्रकार नैषध का अध्ययन करने पर उसमें विभिन्न दार्शनिक सिद्धान्त दृष्टिगोचर होते हैं। उन विभिन्न सिद्धान्तों का ही यहाँ संक्षेप में विवरण किया है अतः हम कह सकते हैं कि श्रीहर्ष ने दार्शनिक सिद्धान्तों का केवल ज्ञान ही प्राप्त नहीं किया अपितु श्रवण, मनन और निदिध्यासन के द्वारा दर्शन को मानों अपने जीवन में वास्तविक दर्शन के रूप में खरा उतारा है।

—oo—

# सोम-कलश ( =द्रोणकलश )

पं० भगवद्दत्त वेदालंकार

लौकिक संस्कृत में कलश घट को कहते है। वैदिक कर्मकाण्ड की दृष्टि से यह एक पात्रविशेष है जिसमें सोम भरा जाता है। यह कलश दारु निर्मित होता है इसलिये इसे द्रोण व द्रोणकलश नामों से भी सम्बोधित किया गया है। द्रोणम्-द्रुममयं भवति निरु० ५।२६ अर्थात् यह द्रोण द्रुम का बना होता है। पर इस निरुक्ति से यह भी ध्वनित होता है कि द्रुम अर्थात् वृक्षादि के पुष्प फल भी कलश हैं जिनमें कि सोम-रस भरा हुआ है। इसी तथ्य को दृष्टि में रख भगवान् कृष्ण ने गीता में कहा है कि 'पुष्णामि चौषधीः सर्वाः सोमो भूत्वा रसात्मकः" अर्थात् मैं रसात्मक सोम रूप से समग्र औषधियों को परिपुष्ट करता हूं।

द्युलोक से यह सोम पृथिवी पर औषधि व वनस्पतियों में आता है और वहाँ शाखा-प्रशाखा व लताप्रतानों के माध्यम से पुष्प व फलरूपी कलशों में जा विराजता है। पुष्प फलों में यह सोम प्रकृति धर्मों व तन्नियमों के आधार पर पवित्र होता हुआ वहां फलरूपी कलशों में पहुंचता है। इसी तथ्य को वेदों में अनेकों स्थलों पर कहा गया है। यथा "सोमः पुनानः कलशेषु सीदति" ऋ० ९।६७।१४ वेदों में कलश के लिये द्रोण शब्द भी प्रयुक्त हुआ है ऋ० ९।३।१ में आता है कि "यह दिव्यरूप अमृत सोम द्रोण नामक कलश के अभिमुख दौड़कर जाता है।" यह पवमान सोम धारा रूप में स्यन्दन व प्रस्रवण करता है और द्रोण कलश में जा विराजता है। ९।१०।४

शरीर में कलश--

वैदिक साहित्य में शरीर में भी कलश व द्रोणकलश की सत्ता बतायी गई है। शरीर में वह स्थान मूर्धा है जहां द्रोणकलश की सत्ता है। यथा – "मूर्धा द्रोणकलशः" मै० सं० ४।५।६ मूर्धा अपने सामान्य रूप में द्रोणकलश नहीं है पर कुछ साधनाओं द्वारा मूर्धा में द्रोणकलश की उत्पत्ति की जाती है। इस सम्बन्ध में ताण्ड्य महाब्राह्मण का निम्न प्रकरण अवलोकनीय है, तां० ६।५ में आता है कि "प्रजापति ने कामना की कि मैं बहुत हो जाऊं, प्रजनन करूं। वह प्रदीप्त हुआ, गरमाया (अशोचत्)। इसका परिणाम यह हुआ कि उसकी मूर्धा से आदित्य उत्पन्न हुआ, उस आदित्य ने मूर्धा के ऊर्ध्व की ओर प्रहार किया, इससे मूर्धा का भेदन होकर ऊर्ध्व की ओर मुख का निर्माण हुआ। इस प्रकार इस आदित्य द्रोणकलश में देवों ने शुक्र (सोमरस) डाला। आदित्य के ऊर्ध्व की ओर प्रहार से शिरोभंग होकर जो आर्ति व कष्ट आदि पैदा हुआ था वह सोम-रस के आने से दूर हो गया।" १

उपर्युक्त कथन का सार यह है कि आदित्य की उत्पत्ति मस्तिष्क में होती है। जब साधक ऊर्ध्व की ओर ध्यान करता है, श्येन गति से ऊर्ध्व में जाता है तब मस्तिष्क में विद्यमान चेतना ऊर्ध्व की ओर गति करती है, इस प्रकार निरन्तर ऊर्ध्व ध्यान से शिरोभङ्ग होता है। यह शिरोभङ्ग स्थूल शिर का नहीं है सूक्ष्म शिर का है। इस शिरोभंग के पथ से ऊर्ध्वगत चेतना द्युलोक से आते

---

१. प्रजापतिरकामयत बहुस्यां प्रजायेयेति सोऽशोचत् तस्य शोचत आदित्यो मूर्ध्नोऽसृज्यत सोऽस्य मूर्धानमुदहन् स द्रोणकलशोऽभवत् तस्मिन् देवाः शुक्रमगृह्णत तां वै स आयुषाऽऽर्तिमत्यजीत्। तां० ब्रा० ६।५।१

हुए सोम रस को खींच लाती है। और मस्तिष्क-स्थ द्रोणकलश में ला स्थापित करती है। यह विषय सोमाहरण लेख में भी हमने विस्तार से प्रदर्शित किया है।

उपर्युक्त तथ्य को निम्न चित्र में दर्शाने का प्रयत्न किया गया है :—

पवस्य धिषणाभ्य:
ऋ. ९।५९।२
हे पवमान सोम !
तू धिषणाओं (Brain centres) के प्रति पवन कर।

सोम-द्रप्स (बूंदें)
द्रोणकलश

मूर्धामयस्य संसीव्याथर्वा हृदयं च यत्।
मस्तिष्कादूर्ध्व: प्रैरयत् पवमानोऽधिशीर्षत: ॥
अथर्व १०।२।२६

अर्थात् अथर्वा व्यक्ति सबसे पूर्व मूर्धा और हृदय को एक करता है और फिर शिरस्थ पवमान सोम मस्तिष्क के अन्दर विद्यमान चेतना को ऊर्ध्व की ओर अर्थात् द्युलोक की ओर प्रेरित करता है।

तै. सं. ६।५।६।१ में भी दूसरे शब्दों में इसी तथ्य को उजागर किया गया है। वहाँ आता है कि 'इन्द्रो वृत्रमहन् तस्य शीर्षकपालमुदौब्जत् स द्रोणकलशोऽभवत् तस्मात् सोम: समस्रवत् स हारियोजनोऽभवत्।" अर्थात् इन्द्र ने वृत्र (आवरण) पर प्रहार किया इससे शीर्ष कपाल का ऊर्ध्वभाग ऋजु अर्थात् सरल व कोमल हो गया और उसका ऊर्ध्व की ओर उद्घाटन (opening) हो गया यही द्रोणकलश नाम से कहा जाने लगा। अब इस द्रोणकलश से जो सोम स्रवित हुआ वह हारियोजन बना। हारियोजन का तात्पर्य यह है कि वह हरि अर्थात् इन्द्रियों को कार्य में व्यापृत व नियोजित करता है। वेद में भी आता है कि 'स ममृजान इन्द्रियाय धायसे' ऋ. ९।७०।५ अर्थात् वह सोम शुद्ध पवित्र हो इन्द्रिय को धारण करने के लिये सदा गतिशील रहता है। मर्जयन्त गमयन्त निरु. १३।४३ मृज धातु गति अर्थ में भी प्रयुक्त होती है।

सोम से परिपूर्ण यह ज्योतिर्मय दिव्य कलश है। अब इस दिव्य कलश को शरीरान्तर्गत

चहुंदिशाओं में प्रेरित किया जाता है। प्रेरित करने को 'प्रोहण'-प्राहृति क्रिया से निर्देश किया है। इस द्रोणकलश को यदि पूर्व१ (मुख) की ओर प्रेरित करें तो मुख में तेज और ब्रह्मवर्चस की उत्पत्ति होती है। मनुष्य का मुखमण्डल ब्रह्मवर्चस् तेज से आभासित हो जाता है। यह द्रोणकलश चार प्रकार होता है। यथा-तं प्रोहेत्..... वानस्पत्योऽसि बार्हस्पत्योऽसि, प्राजापत्योऽसि, अत्यायुपात्रमसि' तां ब्रा ६।५।३

अर्थात् यह द्रोणकलश वानस्पत्य, बार्हस्पत्य, प्राजापत्य, तथा अत्यायुपात्र–इन चार रूपों वाला होता है। अब क्रमशः इन चारों पर संक्षिप्त टिप्पणी प्रस्तुत करते है।

**वानस्पत्य**–सत्येनैवैनं प्रोहति। तां ब्रा ६।५।४

कर्मकाण्ड में प्रयुक्त होने वाला यह द्रोणकलश लकड़ी का बनाया जाता है। पर शरीर में वनस्पति२ प्राणाग्नि को कहते हैं। जिससे कि यह मूर्धास्थित द्रोणकलश उत्पन्न होता है। यह वनस्पति=प्राणाग्नि शरीर की नस नाड़ियों से पैदा होती है। शरीर में ये नस नाड़ियां शाखा प्रशाखा लताकुञ्ज तथा लताप्रतानों के रूप में फैली हुई है। इन नस नाड़ियों के शोधन परिमार्जन के पश्चात् योगसाधना द्वारा इस वनस्पति अग्नि को उद्बुद्ध किया जाता है। इसी प्राणाग्नि द्वारा मूर्धा में ऊर्ध्व प्रहार से जो उद्घाटन (Opening) होता है वह आदित्यतुल्य तेजोमय होता है और इसे ही द्रोणकलश कहा जाता है। ऐ.ब्रा २।४ में कहा है "वनस्पति यजति प्राणो वै वनस्पतिः प्राणमेव तत् प्रीणाति प्राणं यजमाने दधाति" अर्थात् वनस्पति का यजन प्राण का प्रीणन करना होता है।

यह वानस्पत्य द्रोणकलश सत्य से प्रेरित होता है। इसका प्रभाव यह होता है कि सत्यववता की प्राणशक्ति प्रबल होती है। वह महान् से महान् प्रलोभन क्रूर अत्याचार व अन्याय के समक्ष नहीं झुकता। वह सत्य पर अडिग रहता है।

**बार्हस्पत्य**–बृहस्पति वै देवानामुद्गाता तमेव तद्युनक्ति। तां.ब्रा ६।४।५

बृहस्पति ज्ञान विज्ञान का अधिपति तथा देवों व दिव्यशक्तियों का गुरु होता है। अतः वह देवों का उद्गाता बनता है जिससे कि देवशक्तियां उद्बुद्ध होती हैं और ज्ञान विज्ञान विकसित होता है। अतः जिन व्यक्तियों में बार्हस्पत्य द्रोणकलश उद्बुद्ध होता है वे इस द्रोणकलश का उपयोग देवत्वप्राप्ति व ज्ञान विज्ञान के विकास में करते हैं।

**प्राजापत्य**—

प्राजापत्यो ह्येष देवताया यद् द्रोणकलशो यदाह प्रजापते मूर्धति प्रजापते ह्येष मूर्ध्न उदहन्यत। तां. ब्रा.६।५।६

प्रजापति की मूर्धा से उत्पन्न होने के कारण इस द्रोणकलश को प्राजापत्य कहा जाता है। क्योंकि आदित्य ने प्रजापति की मूर्धा का उद्+हनन (ऊर्ध्वप्रहार) किया था, इससे द्रोणकलश की उत्पत्ति हुई थी। यहाँ यह तथ्य स्पष्ट करना आवश्यक है कि वेद में मूर्धा आदि शरीराङ्ग तथा सम्पूर्ण शरीर कभी प्रजापति का, कभी अग्नि का,

---

१. इदमहं प्राञ्चं प्रोहामि तेजसे ब्रह्मवर्चसायेति। तां. ब्रा. ६।५।३

२. अग्निर्वै वनस्पतिः। कौ० १०।६। प्राणो वनस्पतिः। कौ० १२।७। ऐ. ब्रा.२।४।१०

कभी इन्द्र का एवं अन्य देवों का वर्णित होता है। इसका तात्पर्य यह है कि तत्काल में तत्सम्बन्धी देव का ही कार्य इससे होता है इसलिये उस समय उस देव का वह माना जाता है। यहाँ द्रोणकलश का प्रजनन होना है इसलिये स्वभावतः प्रजापति देवता की मूर्धा का ग्रहण किया गया है। अतः प्राजापत्य द्रोणकलश से दिव्य क्षेत्र में प्रजनन होना अभिप्रेत है। प्राजापत्य द्रोणकलश से नये २ क्षेत्रों में दिव्य व अदिव्य प्रजनन होते रहते हैं।

**अत्यायुपात्रम्—**

यद्वाहात्यायुपात्रमित्यति ह्येतदन्यानि पात्राणि ।
यद् द्रोणकलशो देवपात्रं द्रोणकलशः ॥
ता ब्रा. ६।५।७

वेद में 'आयु' नाम मनुष्य का है। इस दृष्टि से आयुपात्र मनुष्यपात्र कहलाता है। द्रोणकलश देवपात्र है, मनुष्यपात्र नहीं है अतः यह अत्यायुपात्र कहा गया है। अर्थात् इसने सब प्रकार के मानवपात्रों का अतिक्रमण कर रक्खा है। मानव की परिधि से परे का यह पात्र है। इसी द्रोणकलश से देवता सोम का पान करते हैं अतः यह देवपात्र कहलाता है। इससे यह ध्वनित होता है कि देवों को सोमपान कराने के लिये, देवों से सब प्रकार का व्यवहार करने के लिये हमें मानव परिधि से ऊपर उठना चाहिये। श. प. ४।४।३ में भी इसीसे मिलता हुआ द्रोणकलश सम्बन्धी प्रकरण आता है।

यहाँ ताण्ड्य महाब्राह्मण के आधार पर द्रोणकलश का पिण्ड में स्वरूप प्रदर्शित किया गया। यही प्रकरण सौरमण्डल के आदित्य में भी घटाया जा सकता है। आकाशवाणी दिल्ली से कभी २ यह कविता सुनायी देती हैं।

"ज्योति कलश छलके" यह किसी कवि की कितनी उत्तम व दिव्य कल्पना है। आदित्यरूपी द्रोणकलश की ही यह भावाभिव्यक्ति है। द्रोणकलश भी एक ज्योतिःकलश है जिसमें से सोम स्रवित हो चहुंदिशाओं में ज्योति प्राण तथा विज्ञानरूप में बरसता है। यह वह कर्मकाण्ड नहीं है जिसको आधुनिक कर्मकाण्डी दर्शाते हैं या जिससे अन्य विद्वान् दूर भागते हैं। यह तो विज्ञानकाण्ड है, जिसकी कोई थाह नहीं। यह तो योग व अध्यात्म का उत्तर समुद्र है जिससे कि अन्य अनन्त योगधाराएं फूटती है। इसमें समग्र सृष्टि का समावेश है जिसमें ब्रह्म भी यज्ञ का रूप धारण कर उपस्थित हुआ है।

पवस्व देववीतय इन्दो धाराभिरोजसा ।
आकलशं मधुमान्त्सोम नः सदः ॥
ऋ ९।१०६।६

क्रमशः—

# लक्ष्मीपूजा का पर्व–दीपावली

श्री शोभानाथ पाठक, एम. ए. ( हिन्दी-संस्कृत )

दीपावली की पावनता में लक्ष्मीपूजा का विशिष्टतम स्थान है। इस रात्रि को सुखसमृद्धि की कामना से जन मन लक्ष्मी की आरती उतारते नहीं अघाता। यह प्रश्न बड़ा विचारणीय है कि लक्ष्मी की पूजा कब की जाय, क्योंकि वह कमलासन हैं और कमल रात्रि को बन्द हो जाते हैं, अतः लक्ष्मीपूजा के विषय में कहा गया है–

"प्रदोषसमये लक्ष्मीं पूजयित्वा यथाक्रमम्"

सभी लोग लक्ष्मीपूजा से समृद्ध हो जायेंगे तो फिर निर्धन कौन रहेगा। केवल एक दिन दीपावली पर ही पूजा से यदि समृद्धि उमड़ पड़े, तब तो साल भर परिश्रम न करना पड़े, किन्तु ऐसा नहीं लक्ष्मी तो उसी के पास आती है जिसके विषय में वे स्वयं कहती हैं कि–

वसामि नित्यं सुभगे प्रगल्भे,<br>
दक्षे नरे कर्मणि सवर्तमाने।<br>
अक्रोधने देवपरे कृतज्ञे,<br>
जितेन्द्रियनित्यमुदीर्णसत्वे॥<br>
स्वधर्मशीलेषु च धर्मवित्सु,<br>
वृद्धोपसेवानिरते च दान्ते।<br>
कृतात्मनि क्षान्तिपरे समर्थे,<br>
क्षान्तासु दान्तासु तथाऽबलासु॥<br>
वसामि नारीषु पतिव्रतासु,<br>
कल्याणशीलासु विभूषितासु॥

अर्थात् लक्ष्मी श्रमशील, अक्रोधी, जितेन्द्रिय, धर्मप्रिय, शीलवान, जनसेवी तथा पतिव्रता नारियों के पास सहर्ष जाती है, अतः लक्ष्मी (समृद्धि) की कामना वाले व्यक्ति को चरित्रवान, सत्पथी और उद्योगी होना चाहिए। लक्ष्मी उद्यमी को तो अत्यधिक समृद्ध करती है। यथा–

"उद्योगिनं पुरुषसिंहमुपैति लक्ष्मीः"

हाँ आलसी से तो वे बेहद घृणा करती है। दीपावली की रात भोर में स्त्रियां सूप बजाकर दारिद्र्य को बाहर कर समृद्धि (लक्ष्मी) का आह्वान करती हैं, उसका तात्पर्य भी यही है कि प्रातःकाल सबको उठ जाना चाहिए। ब्राह्ममुहूर्त में उठना सब प्रकार से कल्याणकारी है जबकि आलसी लोग सूर्योदय के बाद उठने में ही बड़प्पन समझते हैं। तथ्यतः–

सूर्योदये चास्तमिते शयानम्।<br>
विमुञ्चति श्रीर्यदि चक्रपाणिः॥

विष्णु के समान भी क्यों न ऐश्वर्यशाली कोई हो–यदि वह सूर्योदय के बाद उठता है तो लक्ष्मी उसे छोड़ देती हैं। अतः ब्राह्ममुहूर्त में उठ कर श्रमशील होते हुए सच्चरित्रता का परिचय देना चाहिए, इसी में समृद्धि का उफान सम्भव है जबकि दीपावली के उत्सव का विधान ही यही है कि–

सत्यधारस्तपस्तैलं, दयावर्ति क्षमा शिखा।<br>
अन्धकारे प्रवेष्टव्ये दीपो यत्नेन वार्यताम्॥

भारतीय संस्कृति में नैतिकता का अत्यधिक महत्व है। अतः नैतिकता के निखार से ही वास्तविक उन्नति सम्भव है। समृद्धि ( लक्ष्मी ) की प्राप्ति के लिए तो यह अति आवश्यक है।

लक्ष्मी भगवान् विष्णु की पत्नी सम्पदा की देवी हैं जो समुद्र मंथन से उद्भुत हुई है। जिसकी वरीयता निम्न पंक्तियों में परखिये। यथा––

"श्रीश्च ते लक्ष्मीश्च पत्न्यौ, अहोरात्रे पार्श्वे नक्षत्राणि रूपं, अश्विनौ व्यात्तम् इष्णन्निषाणामुम्

इषाण सर्वलोकम् मइषाण" ।

यही नहीं वरन विश्व के प्राचीनतम ग्रन्थ ऋग्वेद में भी लक्ष्मी का यह रूप परखिये । यथा—

सक्तुमिव तितउना पुनन्तो,
यत्र धीरा मनसा वाचमक्रत ।
अत्रा सखायः सख्यानि जानते,
भद्रैषां 'लक्ष्मी' निहिताधि वाचि
( ऋ० १०।८१।२ )

ऋग्वेद में ही उन्हें 'श्री' व 'पुरन्धी' नाम से सम्बोधित किया गया है जबकि ऐश्वर्य व सम्पदा की अधीष्ठात्री देवी लक्ष्मी की महत्ता अथर्ववेद में भी वखानी गई है। यथा—

ऋतं सत्यं तपो राष्ट्रं, श्रमो धर्मश्च कर्म च ।
भूतं भविष्यदुच्छिष्टे, वीर्यं लक्ष्मीर्बलं बले॰ ॰।।
(अथर्व० ११।७।१७)

अर्थात् ऋत, सत्य, बल-वीर्य-पुण्य-सौभाग्य, आदि से समन्वित देवी लक्ष्मी की कृपा से समस्त उपलब्धियाँ सम्भव हैं । प्रत्येक व्यक्ति को सम्पन्नता प्रदान करके राष्ट्र को समृद्धिशाली बनावें । 'श्री' व 'लक्ष्मी' से समलंकृत होने की ललक प्रत्येक अंतस् में रहती है । यजुर्वेद ३१।२२ में इसका विशद विवेचन है ।

तैत्तिरीय आरण्यक में लक्ष्मी की गरिमा इस प्रकार है :-

"ह्रीश्च ते लक्ष्मीश्च पत्न्यौ"

जबकि मार्कण्डेय पुराण में कहा गया है :-

'इन्दिरा कमला लक्ष्मी'
सा श्री रुक्माम्बुजासना ।

यही नहीं वरन वाजसनेय संहिता में लक्ष्मी को आदित्य से सम्बद्ध किया गया है जबकि विष्णु पुराण में बताया गया है कि वे समुद्र में १४ रत्नों के साथ निकलीं, जिसे भगवान् विष्णु ने प्राप्त किया । संभवतः इसी कारण मत्स्यपुराण में स्पष्ट निर्देश है कि जहाँ कहीं भी विष्णु की प्रतिमा प्रतिष्ठित की जाय, वहाँ लक्ष्मी की भी होनी चाहिए । विष्णु स्मृति में तो वे स्वयं कहती है कि वे सदैव ही विष्णु के साथ रहना पसन्द करती हैं। विष्णु पुराण में लक्ष्मी की स्तुति ऐश्वर्यप्राप्ति के लिए की गई है । मत्स्यपुराण में द्वादशी व्रत के वर्णन द्वारा विष्णु-लक्ष्मी की पूजा को प्रधानता दी गई है। पद्मपुराण के उत्तराखण्ड और स्कन्दपुराण के कार्तिकमास माहात्म्य में लक्ष्मी पूजा का विशद वर्णन है ।

बाल्मीकि रामायण में भी लक्ष्मी की प्राप्ति विषयक उल्लेख विचारणीय है । यथा—

भूमिः कीर्ति यंशो लक्ष्मी
पुरुषं प्रार्थयन्ति हि ।
सत्यं समनुवर्तन्ते,
सत्यं समनुवर्तन्ते ।।

कहने का तात्पर्य है कि लक्ष्मी की प्राप्ति सत्पथ से ही सम्भव है, जिससे मनुष्य का बहुमुखी विकास होता है ।

लक्ष्मी की वरीयता की एक झलक जैन ग्रन्थों में भी देखें । जैनागमों में लक्ष्मी की गरिमा का खूब बखान है। 'कल्पसूत्र' में तो रानी त्रिशला के स्वप्नों में लक्ष्मीदर्शन का उल्लेख है । इसके अतिरिक्त जम्बूद्वीप- पण्णत्ति, प्राकृत लक्ष्मीपीठ स्रोत, जिन रत्नकोश, आदि में लक्ष्मी की महत्ता का प्रतिपादन है ।

हिन्दूधर्मग्रंथों में तो लक्ष्मी का इतना अधिक वर्णन है कि जिसकी वरीयता को आंकना

आसान नहीं। ब्रह्मवैवर्त-पुराण, गरुड़पुराण-स्कन्दपुराण, मार्कण्डेयपुराण, पद्मपुराण, विष्णु-धर्मोत्तरपुराण, देवीभागवत्, शिवपुराण, कथा-सरित्सागर, कालिदाससाहित्य, आदि में इनकी वरीयता बखानी गई है।

अपने इस पावन पर्व पर दीपावली पर हमें लक्ष्मी की पूजा श्रम-सीकरों, व सत्यशील के सम्बल से करके स्वयं व राष्ट्र को समृद्धशाली बनाने का है इस पर्व के सुख-स्रोत में सभी को सुख प्राप्त हो, इसी कामना के साथ

अमावस्या यदा रात्रौ दिवाभागे चतुर्दशी।
पूजनीया तदा लक्ष्मीर्जिया सुखरात्रिका॥

--०:०--

# स्वामी श्रद्धानन्द जी द्वारा
## स्नातकों को कुछ उपदेश

पुत्रों! परमात्मा सत्य-स्वरूप है। उसके प्यारे बनने के लिए अपने जीवन को सत्य-स्वरूप बनाओ। तुम्हारे मन में, तुम्हारी वाणी में और तुम्हारी क्रिया में सत्य हो, धर्म मर्यादा का उल्लंघन मत करो। इस मर्यादा का साक्षी अन्तःकरण है। अपने आत्मा की वाणी को सुनो और उसके अनुसार चलो। स्वाध्याय से कभी मुख न मोड़ो। वह तुम्हें प्रमाद से बचाएगा। ··· मैं तुम्हारे से केवल एक दक्षिणा मांगता हूं। मैं चाहता हूँ कि तुम्हारा ऐसा कोई काम न हो जिससे तुम्हें अपने आत्मा और परमात्मा के सामने लज्जित होना पड़े। पञ्च महायज्ञों के करने में कभी प्रमाद न करना···जो तुम्हारे पास है उसे उदारता से फैलाओ। हाथ खुला रखो। मुट्ठी को बन्द न होने दो। जिस मिट्टी की भूमि से तुम्हारा देह बना है, जिसकी गङ्गा का तुमने निर्मल जल पिया है और जिसके गौरव के सामने संसार का कोई देश ठहर नहीं सकता, उस पवित्र भारत भूमि में रहते हुए तुम उसके यश को उज्ज्वल करोगे यह मुझे पूर्ण आशा है।

---

# छात्र असन्तोष

श्री विजयकुमार एम॰ ए॰ ( मनोविज्ञान )

आज हमारे देश में अराजकता, भ्रष्टाचार एवं असन्तोष का वातावरण छाया हुआ है। भविष्य में भी कुछ ऐसे आसार नजर नहीं आ रहे हैं जिससे इस वातावरण में सुधार हो सके। सबसे अधिक असन्तोष युवा वर्ग में है। इस युवा-छात्र वर्ग पर ही हमारे देश का भविष्य टिका है। जब इसी वर्ग में इतना असन्तोष है तो किसी अन्य क्षेत्र में और निकट भविष्य में हम शान्ति व सन्तोष की आशा कर ही नहीं सकते।

पिछले तीस वर्षों में नवयुवकों एवं नयी पीढ़ी को ऐसी शिक्षा दी जा रही है जिसके कारण छात्रों में व्यापक असन्तोष छाया हुआ है। इस असन्तोष की अभिव्यक्ति के भिन्न, भिन्न रूप अनशन, आन्दोलन, हड़ताल घेराव, धरना व तोड़-फोड़ आदि के रूप में देखने को मिल रहे हैं। कभी यह असन्तोष विद्यालयों, विश्वविद्यालयों के अधिकारियों के विरुद्ध होता है कभी वर्तमान शिक्षा पद्धति के विरुद्ध तथा कभी बेकारी पक्षपात व भ्रष्टाचार आदि के विरुद्ध होता है। छात्र असन्तोष क मूल में निहित कौन २ से कारण प्रमुख रूप से विद्यमान है यह जानने के लिये स्नातक छात्रों पर एक अध्ययन किया गया।

कुछ लोगों ने शिक्षकों, विद्यालय के अधिकारियों तथा छात्रों के मध्य आपसी समझ के अभाव को छात्र असन्तोष का कारण बताया तो कुछ ने शिक्षण संस्थाओं में बाह्य राजनीतिक हस्तक्षेप को, तो कुछ लोगों ने बेकारी, भ्रष्टाचार आदि को। आजकल अधिकांश लोग प्रचलित शिक्षा पद्धति को ही छात्र असन्तोष का कारण बताते है। उपर्युक्त तथा इससे सम्बन्धित अन्य कारणों का पता लगाने के लिये तीस प्रश्नों की मिश्रित प्रश्नावली का निर्माण किया गया।

जब छात्रों से पूछा गया कि क्या वे आज के शैक्षिकी वातावरण से सन्तुष्ट हैं तो पता चला कि सम्पूर्ण छात्रों का १७.७% सन्तुष्ट, ३८.५% असन्तुष्ट तथा ४४.२% कुछ सन्तुष्ट कुछ असन्तुष्ट है। लड़के लड़कियों की अपेक्षा अधिक असन्तुष्ट हैं। २० वर्ष से अधिक आयु के छात्र २० वर्ष से कम आयु वाले छात्रों से अधिक असन्तुष्ट है।

इस प्रश्न के उत्तर में कि क्या विद्यालयों, विश्व विद्यालयों में छात्र संघों का होना आवश्यक है। ६६.९% छात्रों ने इसका समर्थन किया छात्र संघ की आवश्यकता लड़कियों की अपेक्षा लड़के अधिक समझते हैं। कुल ७६.३% लड़कों ने इसका समर्थन किया जबकि लड़कियों का प्रतिशत ५४.२% रहा। लेकिन इसके साथ ही साथ यह भी उल्लेखनीय है कि अधिकांश छात्र आजकल के छात्र संघ के कार्यो से असन्तुष्ट है। ६३.२% छात्रों ने बताया कि आज का छात्र संघ छात्रों के हितों का ध्यान नहीं रखता है। इसमें लड़के ५६.९% तथा लड़कियाँ ७१.४% है। इसका प्रमुख कारण यह है कि जो छात्र संघ के अधिकारी होते है वे प्रायः किसी न किसी राजनीतिक दल से सम्बन्धित होते हैं। उनका ध्यान छात्रों के हितों की तरफ कम तथा सम्बन्धित दल की तरफ अधिक रहता है। जब छात्रों से पूछा गया कि वे कौन २ से तीन कारण हैं जो छात्र संघों को ठीक से कार्य नहीं करने देते हैं। तो उनका उत्तर निम्न रहा—५०.३% ने वाह्य राजनीतिक हस्तक्षेप, ३७.४% ने शिक्षकों तथा कालेज के अधिकारियों का असहयोग, ५५.२% ने आपसी मतभेद, १९.६%

ने सही नेतृत्व का अभाव, ४१·७% ने दलबन्दी व ३४.६% ने स्वार्थपरता व पदलोलुपता को इसका प्रमुख कारण बताया।

छात्रों व कालेज के अधिकारियों के बीच आपसी समझ का अभाव, प्रबन्धकों का असहानुभूति पूर्ण व्यवहार भी छात्रों में असन्तोष उत्पन्न करता है। ७१·८% छात्र इस बात से सहमत है। शिक्षण संस्थाओं में अनुपयुक्त प्रबन्ध, सफाई, पुस्तकालय व प्रयोगशालाओं में आवश्यक सामग्रियों का अभाव आदि अधिकारियों के विरुद्ध छात्रों को भड़काने के लिये पर्याप्त होता है। ७६·२% छात्रों ने बताया कि शिक्षण संस्थाओं में अनुपयुक्त प्रबन्ध रहता है। जिससे कि छात्रों में रोष उत्पन्न होता है। प्रायः यह देखा जाता है कि व्यक्तिगत शिक्षण संस्थाओं में स्वतंन्त्रता पूर्वक प्रवेश दिया जाता है। जिसके परिणाम स्वरुप कक्षा में अच्छी खासी भीड़ इकट्ठी हो जाती हैं। कक्षायें कई विभागों में बाँटकर चलायी जाती है। छात्रों की भीड़ के साथ २ बैठने का उपयुक्त स्थान पुस्तकालय, प्रयोगशाला, आदि में वृद्धि नहीं हो पाती है। छात्रोंवासों की हालत दयनीय हो जाती है। फलतः इसके उपयुक्त प्रबन्ध की माँग को लेकर छात्र आन्दोलन करते हैं।

अध्ययन से पता चलता है कि छात्रों व शिक्षकों में मतभेद की भावना छात्रों में असन्तोष उत्पन्न करती है। शिक्षकों का चरित्र उनकी योग्यता, उनके पढ़ाने का ढ़ंग आदि छात्रों के व्यक्तित्व को प्रभावित करता हे। यदि इन्हीं के विचारों को सोचने समझने के ढंगों में असमानता रही तो इनके अच्छे सम्बन्ध होने का प्रश्न ही नहीं उठता। ७६·७% छात्रों का कहना है कि आज का अध्यापक व्यापारी अधिक व शिक्षक कम है। शिक्षक भी अपनी ड्यूटी पूरी करने के लिये दस बजे से चार बजे तक विद्यालय में जाता है। इसके पश्चात अपना कोई दायित्व नहीं समझता है। पढ़ाने में रुचि कम लेता है। इससे छात्र भी उससे किसी प्रकार के निर्देशन, सलाह व सुझाव आदि की आशा नहीं करते हैं। शिक्षक अपनी राजनीति में ही इतने व्यस्त रहते हैं कि उन्हे छात्रों की तरफ ध्यान देने उनकी समस्याओं को सुलझाने का मौका ही नहीं मिलता है। दोनों एक दूसरे के पूरक होते हुए भी एक दूसरे से दूर रहते हैं। ५६.५% छात्रों ने कहा कि शिक्षकं में सम्बन्धित विषय ज्ञान की कमी से भी छात्र असन्तुष्ट होते हैं। प्रायः यह देखा जाता है कि एक शिक्षक जो ५ या १० वर्ष पूर्व कुछ चुने हुए प्रश्नों के उत्तर लिखाये थे उन्हीं को अब भी कक्षा में ज्यों का त्यों बोल देता है। उसमें न तो किसी प्रकार के नये अध्ययनों का समावेश करता है, न ही किसी प्रकार के संशोधन की आवश्यकता समझता है। ४६·१% छात्रों के अनुसार शिक्षकों में चारित्रिक कमी के कारण छात्रों में असन्तोष होता है। क्योंकि जिस प्रकार की शिक्षा वह उन्हें देता है उससे वह स्वयं ही दूर रहता है। इससे उस शिक्षक की शिक्षा का उन पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता है।

सबसे अधिक जो बात छात्रों को परेशान करती है वह है उनका अंधकारमय भविष्य। शिक्षा प्राप्त करने के पश्चात वे क्या करेंगे यह उनके सामने एक समस्या होती है। स्पष्ट लक्ष्य के अभाव में वे इधर उधर भटकते हैं। अंत में निराश हो जाते हैं उनमें कुण्ठा उत्पन्न हो जाती है। वर्तमान शिक्षा पद्धति के प्रति घृणा उत्पन्न होती है और वे इस पद्धति में आमूल चूल परिवर्तन

की मांग करता है। सच पूछा जाय तो पिछले २५ वर्षों से इस शिक्षा पद्धति में परिवर्तन की माँग उच्चतम अधिकारी से लेकर निम्नतम ग्राम वर्ग के लोग कर रहे हैं। लेकिन दुःख है कि अब तक इसमें किसी प्रकार का परिवर्तन नहीं हो सका शिक्षा समाप्त करने के बाद वह क्या करेगा यह प्रश्न उसके सम्मुख होता है। जब छात्र लाखों करोड़ों शिक्षितों को बेकार सड़क पर घूमते हुए देखता है तो उसको अपने भविष्य की चिन्ता सताने लगती है। इसका परिणाम यह होता है कि पढ़ने में उसका मन नही लगता है। वह कक्षा छोड़कर भागता है फिर इधर उधर बैठकर गप्पें मारा करता है। ६९.९% छात्रों का कहना है कि बेकारी की आशंका छात्र असन्तोष का कारण है। यहाँ यह भी उल्लेखनीय है कि इस सम्बन्ध में लड़कियाँ लड़कों की अपेक्षा कम आशंकित हैं।

प्रायः छात्रों को उनकी रुचि के अनुसार विषय पढ़ने को नहीं मिलते हैं। इसके विपरीत अन्य विषय पढ़ने के लिए मजबूर होते है। और उसमें पूरा २ ध्यान नहीं लगा पाते हैं। ५४.७% छात्रों ने यह स्वीकार किया है कि वे अपनी रुचि का विषय नहीं पढ़ रहे है। परिणाम से यह भी ज्ञात हुआ है कि लड़कियाँ लड़कों की अपेक्षा अधिक सहमत है कि उनके द्वारा लिये गये विषयों में रुचि का अभाव है।

जब छात्रों से आधुनिक शिक्षा पद्धति के प्रमुख दोषों को बताने को कहा गया तो ९०.९% ने शिक्षा पद्धति का व्यवसायपरक न होना, ४६.१% ने अव्यावहारिक, ३९.८% ने बहुमुखी विकास का अभाव तथा ८५% ने मंहगी शिक्षा को आधुनिक शिक्षा पद्धति के दोषों के रूप में बताया। छात्रों से एक सीधा प्रश्न पूछा गया कि आज का छात्र नकल क्यों करता है? इस प्रश्न के उत्तर में ३३.१% छात्रों ने बताया डिग्री प्राप्त करने के लिए २०.४% ने स्वीकार किया कि अयोग्यता के कारण तथा ४२.५% ने बताया बिना परिश्रम उत्तीर्ण होने की इच्छा के कारण। व्यक्तिगत रूप से कुछ छात्रों से बात किया गया तो उन्होने बताया कि आजकल ज्ञान की अपेक्षा डिग्री व डिविजन को ही अधिक महत्व दिया जाता है। इसलिये हमारा प्रमुख उद्देश्य ज्ञान अर्जन करना नहीं अपितु किसी न किसी प्रकार से अधिकतम अंक प्राप्त करना होता है। क्योंकि जब हम नौकरी की खोज में निकलते हैं तो लोग यह पूछते है कि कौन सी डिवियन आयी है। ज्ञान की बात कोई नहीं पूछता है। कुछ छात्रों ने बताया कि जिस विषय को एक अध्यापक आठ महीने में पढ़ाता है और वह भी तब जबकि घर पढ़-पढ़कर आता है व उसके नोट्स बनाकर लाता है और हमसे यह अपेक्षा की जाती है कि हम मात्र तीन घंटे में ही अपने सम्पूर्ण ज्ञान का प्रदर्शन कर दें। यह कैसे संभव हो सकता है? इसे संभव बनाने के लिये हम नकल करते हैं।

आज इस बात से कोई इन्कार नहीं कर सकता है कि हमारी वर्तमान शिक्षा प्रणाली अव्यावहारिक है। कई दशक पूर्व जो पाठ्यक्रम बने थे आज भी उसी को दोहराया जा रहा है। बिना रुचि व व अभियोग्यता परीक्षण के ही छात्रों को मनमाने ढंग से विषय लेने की छूट दे दी जाती है, निर्देशन का सर्वथा अभाव है। प्रायः देखने में आता है कोई विज्ञान का छात्र है वह क्लर्क पद के लिये आवेदन कर रहा है। उसके विज्ञान की पढ़ाई का क्या लाभ? कोई विद्यार्थी आर्ट्स के विषय को पढ़ रहा है और जब व्यावसायिक रुचि परीक्षण किया गया तो पता चलता है कि वह व युयान चालक बनना चाहता है। इस प्रकार

की अव्यावहारिक व अरुचिकर शिक्षा से भी छात्रों में असन्तोष उत्पन्न होता है। ऐसा होने का एक कारण यह भी है कि छात्रों को उचित निर्देशन नहीं मिलता है।

जब छात्र अपना जीवन लक्ष्य निर्धारित करता है, कुछ उच्च आकांक्षायें बनाता है और वह लक्ष्य किसी कारण वश नहीं मिल पाता है तथा उसकी उच्च आकाक्षायें पूर्ण नहीं हो पाती हैं तो उनमें कुण्ठा उत्पन्न होती है। इस शोध कार्य में प्राप्त आकड़ों से पता चलता है कि ५४·६% की उच्च आकांक्षायें पूर्ण नहीं हो पाती है। परिणाम से यह भी ज्ञात होता है कि इसमें लड़कों का प्रतिशत ६०·१ हैं तथा लड़कियों का प्रतिशत ४७·१ है।

पक्षपात भ्रष्टाचार, महंगाई आदि भी छात्रों में असन्तोष उत्पन्न करती है। पक्षपात व भष्टाचार समाज के प्रत्येक क्षेत्र में व्याप्त है। विद्यालय में प्रवेश प्राप्त करने केलिए नौकरी प्राप्त करने तक पग २ पर पक्षपात, भ्रष्टाचार का सामना करना पड़ता है। इन सबसे छात्रों में असन्तोष उत्पन्न होता है। और वे प्रचलित व्यवस्था के प्रति विद्रोह करते हैं। प्राप्त आंकड़े भी इस बात की पुष्टी करते हैं। ८८·६% छात्रों का कहना है कि विभिन्न क्षेत्रों में व्याप्त भ्रष्टाचार छात्रों में असन्तोष बढाता है। ८४·५% का कहना है कि आजकल स्कूल, कालिज में प्रवेश देने के मामले में पक्षपात होता है। ६६·६% का कहना है कि नौकरियों में प्रत्याशियों के चुनाव में पक्षपात होता है। ३७·४% के अनुसार सामाजिक भेदभाव छात्र असन्तोष का कारण है। ३५.६% का कहना है कि आजकल विद्यालयों में जातिवाद, भेदभाव व छूआछूत की भावना पायी जाती है।

६७·१% छात्रों का कहना है कि अधिकांश छात्र विद्यालय में असमायोजित रहते हैं। ४१·७% के अनुसार छात्रों का एक ही कक्षा में एक या अधिक बार अनुत्तीर्ण होना तथा ८५·५% के अनुसार उनकी वर्तमान आर्थिक स्थिति छात्र असन्तोष का कारण है।

इस अध्ययन में लिंगभेद, आयु, जाति व छात्रों की सामाजिक आर्थिक दशा आदि के प्रभाव को भी जानने का प्रयास किया गया। मध्यम आय वर्ग के छात्र उच्चतम व निम्नतम की अपेक्षा अधिक असन्तुष्ट है। क्षत्रियों में अन्य जातियों की अपेक्षा अधिक असन्तोष है। बीस वर्ष से अधिक आयु के छात्र बीस वर्ष से कम आयु वाले छात्रों की अपेक्षा अधिक असन्तुष्ट है।

आज का छात्र हमारे देश का भावी कर्णधार है। यदि उसी में असन्तोष रहा तो उसका व्यक्तित्व विकृत रहा तो हम, स्वस्थ समाज व देश में व्यवस्था की आशा कर ही नहीं सकते। अतः समाज मनोवैज्ञानिक व शिक्षा शास्त्रियों को चाहिये कि इस क्षेत्र में अधिकाधिक शोध कार्य करके छात्र असन्तोष के अन्य कारणों का भी पता लगाकर उसके निराकरण के उपाय सुझायें। हमारी सरकार को भी इस कार्य की ओर विशेष ध्यान देना चाहिये।

——oo——

# उड़ान कल्पना-लोक से वास्तविकता की ओर

श्री विजय शंकर, अध्यक्ष, वनस्पति विज्ञान, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय

इस पृथिवी पर समुपलब्ध साहित्य के सबसे प्राचीन ग्रन्थ वेदों में नभ, जल और थल तीनों स्थानों में अव्याहत गति से विचरने वाले वायुयान, जलयान तथा स्थलयान का बहुत विस्तृत वर्णन मिलता है। इसी भांति भारद्वाज ऋषिकृत वृहद्-विमान शास्त्र' पुराणों तथा महाकाव्यों में भी बहुत वर्णन मिलता है।

हमारे पूर्वजों ने और हममें से अनेकों ने पक्षियों की स्वतन्त्र उड़ान की ईर्ष्या की है। मनुष्य की अपने उड़ने की कल्पना इतिहास में बराबर मिलती है। भारत से इतर देशों के साहित्य में भी सपक्ष राजाओं, भगवान और फरिश्तों एवं उड़ने वाले गलीचों, रथों और नौकाओं का जिक्र आता है। जैसे-जैसे मनुष्य की जानकारी विस्तृत संसार के बारे में बढ़ने लगी, उसकी उड़ने की कल्पना एवं विचार केवल पृथ्वी पर उड़ने या पक्षियों के उड़ान की नकल करने तक ही सीमित नहीं रहे। वह चाँद और उसके परे तक उड़कर पहुंचने के स्वप्न देखने लगा।

इतिहास से पता चलता है कि **मनुष्य सर्वप्रथम २०० वर्ष पूर्व वायु के गुब्बारों की सहायता से उड़ा ७० वर्ष पूर्व वह सुरक्षा के साथ हवा से अधिक भारी एयरक्रेफ्ट** ( air craft ) **में, जिसे वायुयान कहते हैं उड़ा**। तत्पश्चात् वह वायुयान में संसार के ऊंचे से ऊंचे पर्वतों की दुगनी ऊंचाई तक उड़ने लगा। **आज से लगभग ९६ वर्ष पूर्व वह राकेट-चलित केप्सूल से, जिसे अन्तरिक्षयान** ( space craft ) **कहते हैं, पृथ्वी के वायुमण्डल और गुरुत्वाकर्षण के प्रभाव के परे उड़ान भरने लगा**। और फिर वह चाँद और उसके परे तक उड़ान भरने के लिये अग्रसर हुआ।

उड़ान में वास्तविक सफलता प्राप्त करने से पूर्व मनुष्य की उड़ान के बारे में कतिपय कल्पनाएं अत्यन्त रोचक हैं।

## पुराने समय में--

सर्वप्रथम शिल्प तथ्यों में से एक जो मनुष्य द्वारा उड़ान को दिखाती हैं, ईसा से ३५०० वर्ष की एक बेबीलोनियन सील है। इस सील पर गड़रिया **एटना गरुड़** की पीठ पर बैठकर स्वर्ग जाता हुआ दिखाया गया है।

१५०० ई. पू. में फारिस (persia) के राजा **काऊ काऊस** ( Kou Kou's ) ने अपने तख्त से गरूड़ ( eagle ) बाँधकर उड़ने का प्रयास किया। काऊ काऊस एक खगोलशास्त्री थे। और उन्हें बेबल की मीनार ( Tower of babel ) बनाने का श्रेय है।

१५०० ई. पू. के आस पास इकारस ( Icarus ) और डेइडेलस ( Daedalus ) ने पक्षियों के परों को मोम द्वारा जोड़कर पङ्ख बनाये और उनकी सहायता से उड़े। कहते हैं कि इकारस सूर्य के इतने निकट तक उड़ गया कि सूर्य की गरमी से पङ्खों का मोम पिघल गया और फलस्वरूप वह पृथ्वी पर गिर कर मर गया। वाल्मीकि रामायण में भी जटायु के बड़े भाई सम्पाति का सूर्य के निकट पहुंचने का वर्णन है। ६०० ई. पू. में ब्रिटेन के राजा **ब्लाडुड**( Bladud ) ने भी इसी प्रकार पङ्खों की सहायता से साहसिक किन्तु प्राणघातक उड़ान भरी।

७५० ई. पू. के चीनी आख्यान ( legend में **उड़नगाड़ी के देश** ( Land of the fly

cart ) का जिक्र आता है जिसमें सपक्ष सवारी गाड़ी एक हाथ में झंडा हिलाते हुए मनुष्यों द्वारा उड़ाई जाती है। कहने का तात्पर्य यह है कि यह सब साहित्यिक वर्णन प्रागैतिहासिक काल का है। इसकी तथ्यता में सन्देह की गुञ्जाइश है। उपर्युक्त साहित्य तथा कल्पनाओं के परवर्ती काल ऐतिहासिक युग में सर्वप्रथम गेलिलियो द्वारा आकाश के निरीक्षण ने १६१० में चाँद की उड़ान के बारे में अनेक कल्पनाओं और अटकलों को जन्म दिया। यह सोचा जाने लगा कि चाँद पर जीवन है।

१६३४ में मुद्रित **केपलर** की **सोमनियम** ( Somnium ) आने समय की अन्तरिक्ष उड़ान की सबसे विख्यात वैज्ञानिक गल्प थी। इसमें लेखक ने एक सोते हुए आदमी को दानवों की सहायता से चाँद के धरातल पर पहुचाया है। ग्रन्थ में उनका वैज्ञानिक दृष्टिकोण बराबर बना रहता है। उन्होंने गुरुत्वाकर्षण के लोप होने के प्रभाव और वायु मण्डल के विरलित होने से सांस लेने पर प्रभाव का वर्णन किया है। चाँद पर पहुंचकर केपलर वैज्ञानिक संरचना का भू-दृश्य रात तथा दिन की अवधि, जलवायु, और सर्पेन्ट इन जन्तुओं का जो वहाँ रहते हैं–वर्णन करते हैं।

सोमनियम के मुद्रित होने के ४ वर्ष पश्चात् १६३८ में एक अंग्रेज पादरी फ्रांसिस गाडविन की **चांद में मनुष्य** ( Man in the moon ) मुद्रित हुई। इसमें उड़ान के लिये प्रशिक्षित जंगली गीज (गैन्सास) का प्रयोग किया गया है जो चाँद पर रहती है और पृथ्वी को प्रवास करती है। पुस्तक का नायक **डोमिन्गो गोन्सेल्स** है। २५ गैन्सास एक आधार ( रिंग ) से बाँध दी जाती है ताकि डोमिन्गो उनके साथ, जब वे चाँद को वापस प्रवास करें, चाँद पर पहुंच सके। चाँद को जाते हुए डोमिन्गो सापेक्ष भारहीनता ( Relative weightlessness ) के बारे में वर्णन करता है और कहता है कि–"न तो मैं और न इंजन (गीज) बिल्कुल हिले और ऐसा लगा जैसे हम में किसी प्रकार का भार न हो।" गाडविन की कहानी बाद में अनेक वैज्ञानिक गल्पों का आधार बनी।

एक अन्य अंग्रेज पादरी **जान विल्किन्स** ने भी १६३८ में **चांद में एक नई दुनिया की खोज** (Discovery of a new world inthe moon) नामक पुस्तक मुद्रित की। विल्किन्स ने चाँद तक पहुंचने के लिये चार विधियाँ बताई हैं –– (१) फरिश्तों या प्रेतात्माओं ( spirits ) द्वारा। (२) पक्षियों की सहायता से। (३) शरीर से पङ्ख बाँध कर। (४) उड़न रथ द्वारा। विल्किन्स की शादी इंगलैण्ड के शासक क्रामवेल की बहन से हुई थी। लेकिन इस बात का कोई प्रमाण नहीं मिलता कि विल्किन्स ने क्रामवेल को उड़ने की तकनीक विकसित करने की सलाह दी हो जिससे अंग्रेज चाँद पर सर्वप्रथम पहुंच सकते। फिर भी विल्किन्स के इस विश्वास ने कि मनुष्य अन्ततोगत्वा **उड़न रथ** बना लेगा, रायल सोसाइटी को उड़ने वाली मशीन बनाने पर विचार करने की प्रेरणा दी।

१६४६ में साइरेनो डी बुर्जीरेक (Cyrano de burgerak) ने **चांद की यात्रा** (Voyage to moon) नामक उपन्यास लिखा। इसमें चाँद तक उड़कर पहुंचने के अनेक प्रयास किये गये हैं। सर्व प्रथम साइरेनो अपने शरीर से ओस से भरी हुई बोतलें बाँधता है जिससे जब सूर्य की गर्मी से ओस का वाष्पीकरण हो, वह चाँद पर पहुंच सके। यह प्रयास असफल रहा और वह केवल कनाडा तक पहुंचा। एक अन्य प्रयास में साइरेनो एक ऊंची पहाड़ी से शक्तिशाली स्प्रिंग द्वारा एक यान (craft) छोड़ता है। किन्तु उसका यान घाटी में गिर जाता है। अब उसके सिपाही चटाखों (firecrackers) को यान से अलग करते हैं तब

श्री गंगाराम गर्ग, श्री सतीशचन्द्र को अभिनन्दन-पत्र भेंट करते हुए

मान्य अतिथि जलपान करते हुए
चित्र में श्री डा० अनन्तानन्द, श्री प्रो० सुरेशचन्द्र त्यागी, एवं श्री बासुदेव जी आदि विद्यमान हैं

# विषय-सूची




**गुरुकुल-पत्रिका का वार्षिक मूल्य—**

देश मे - ६ रुपये  विदेश में - १० रुपये  एक प्रति - ६० पैसे

ओ३म्

# गुरुकुल-पत्रिका

## आयुर्वेद-अङ्कः

[ गुरुकुलकांगड़ीविश्वविद्यालयस्य मासिक पत्रिका ]

मार्गशीर्ष-वैशाखा: २०३१. दिसम्बर ७४ मई ७५. वर्षम-२७. अङ्का: ४-८. पर्णाङ्का: ३१२-३१८

## खेदाभिव्यक्तिः—

हमें अपने पाठकों को सखेद सूचित करना पड़ रहा है कि कुछ कठिनाइयों के कारण हम आपकी सेवा में पत्रिका के अंक नवम्बर १९७४ के बाद नियमित रूप से प्रस्तुत न कर सके। अब बाध्य होकर हमें वर्तमान "आयुर्वेद अंक" को ६ मास के संयुक्त अंक के रूप में प्रस्तुत करना पड़ रहा है। आशा है आप सहयोग की भावना रखते हुए हमारी इस व्यवस्था को स्वीकारेंगे तथा पत्रिका के प्रति प्रेम व सद्भावना बनाये रखेंगे।

प्रचारार्थ गुरुकुल पत्रिका का वार्षिक चन्दा ४) रु० निर्धारित था। किन्तु निरन्तर बढ़ती हुई महंगाई तथा कागज के मूल्य में अत्यधिक वृद्धि के कारण अब ६) रु० वार्षिक चन्दा तय किया गया है। आशा है आप गुरुकुल पत्रिका के यथापूर्व ग्राहक बने रह कर हमें उपकृत करेंगे।

हम पूर्ण आशावान् हैं कि अब नियमित रूप से प्रति मास पत्रिका आपकी सेवा में पूर्ववत् प्रस्तुत होती रहेगी।

— सम्पादक

है। इस सूक्त में २१ ऋचाएं हैं। देवता अर्थात् विषय ओषधियों का है।

——०——

# विषय-सूची



**गुरुकुल-पत्रिका का वार्षिक मूल्य—**

देश मे - ६ रुपये विदेश में - १० रुपये एक प्रति - ६० पैसे

ओ३म्

# गुरुकुल-पत्रिका

## आयुर्वेद-अङ्कः

[ गुरुकुलकांगड़ीविश्वविद्यालयस्य मासिक पत्रिका ]

मार्गशीर्ष-वैशाखा: २०३१, दिसम्बर ७४ मई ७५, वर्षम्-२७, अङ्का: ४-८, पूर्णाङ्का: ३१२-३१७,

## श्रुति सुधा

ऋक् १०, मण्डल--९७ सूक्त, मन्त्र ६.

**यत्रौषधीः समग्मत राजानः समिताविव ।**
**विप्रः स उच्यते भिषग्रक्षोहामीव चातनः ।।**

यत्र ओषधीः सम्ऽग्मत राजानः समितौइव ।
विप्रः सः उच्यते भिषक् रक्षःऽहा अमीवऽचातनः ।।

(यत्र) जिस देश में (ओषधीः) औषधियां ( समग्मत ) रोगों के विरुद्ध प्रयुक्त होती हैं जिस तरह (राजानः) राजा ( समितौ ) युद्ध में शत्रुओं के विरुद्ध सन्नद्ध होते हैं, उस दश म उन औषधियों का प्रयोग करने वाला (विप्रः) ज्ञानवान पुरुष (भिषक्) भिषक् कहा जाता है । वह भिषक् (रक्षोहा) रक्षों का मारने वाला होता है अर्थात् रक्षरूप मानसिक आधियों का नष्ट करने वाला होता है । और ( अमीवचातनः ) और अमीव अर्थात् शारीरिक व्याधियों का नाशक होता है ।

इस वेद मन्त्र में भिषक् शब्द की कैसी सुन्दर व्याख्या है । यह मन्त्र ऋग्वेद के दशम मण्डल के ९७सूक्त का ६ठा मन्त्र है । इस सूक्त का ऋषि भिषक् है, देवता ओषधि है और छन्द अनुष्टुप् है ।

कहा जाता है कि अथर्व ऋषि का पुत्र भिषक् ऋषि था जो कि इस सूक्त का मन्त्रद्रष्टा है । इस सूक्त में २३ ऋचायें हैं । देवता अर्थात् विषय ओषधियों का है ।

# संन्यास-वानप्रस्थ की दीक्षायें

------:o:------

किसी भी संगठन को आन्दोलन के रूप में बदलने के लिए तथा मानवमात्र तक कार्यक्रम पहुंचाने के लिए समर्पित एवं कर्मठ कार्यकर्त्ताओं की आवश्यकता होती है, जो कि अपनी आहुति देकर संगठनरूपी यज्ञ को प्रज्वलित करते हैं। आर्य समाज को पिछले सौ वर्षों में व्यापक बनाने का सर्वाधिक श्रेय उन त्यागी, तपस्वी, पूज्य संन्यासी महानुभावों को है, जिन्होंने सर्वस्व त्याग करके अहर्निश आर्य समाज के लिए कार्य किया। हमारे पूर्वजों की वह परम्परा चलती रहे इसके लिए यह आवश्यक है कि आर्य महानुभाव वानप्रस्थ और संन्यास आदि की दीक्षा लेकर समाजसेवा के कार्य में जुटने का संकल्प लें। इसी भावना से शिविर के अन्तिम दिन १२ जून को दीक्षा यज्ञ का आयोजन किया जायेगा। जिसमें—

एक वर्ष, दो वर्ष अथवा पूरा समय देकर समर्पण के साथ कार्य करने वाले व्यक्ति संकल्प ग्रहण करेंगे। वानप्रस्थ और संन्यास आश्रम की दीक्षा दी जाएगी। अतः वानप्रस्थ व संन्यास दीक्षा ग्रहण करने वाले व्यक्ति ९ जून तक शिविर स्थल गुरुकुल सिंहपुरा में पधारें।

१. संन्यास से पूर्व होने वाले आवास व सात्विक भोजन की उचित व्यवस्था रहेगी।
२. वस्त्रादि के लिए ५० रुपया संन्यासी व वानप्रस्थी को जमा कराना होगा। इस सम्बन्ध में विशेष जानकारी के लिए पत्रव्यवहार करें।

इन्द्रवेश

उप-कार्यालय आर्य प्रतिनिधि सभा

सुभाष मार्ग, रोहतक

# आर्य युवकों के लिए स्वर्ण अवसर

## आर्य समाज स्थापना शताब्दी के उपलक्ष में समस्त आर्य जगत से चुने हुए युवकों का

## ३ जून १९७५ से १२ जून १९७५ तक सिंहपुरा गुरुकुल रोहतक में

# विशाल ब्रह्मचर्य प्रशिक्षण शिविर

**शिविर के प्रमुख आकर्षण :--**

१- पिछले पचास वर्षों के इतिहास में आर्य जगत का यह सर्वाधिक विशाल शिविर होगा।

२- आर्य जगत के सर्वोच्च नेता, महान विद्वान तथा उच्चकोटि के योगाचार्य युवकों को शिक्षादीक्षा देंगे।

३- शिविर में वैदिक सिद्धान्तों की गम्भीर विवेचना के साथ योगासन एवं शारीरिक प्रशिक्षण भी दिया जाएगा।

४- युवकों की दिनचर्या पूर्णरूपेण नियमित तथा अनुशासित होगी।

**शिविर में भाग लेने वाले युवकों के लिए आवश्यक सूचना :--**

१- प्रत्येक युवक दो लंगोट, एक खाकी निकर, एक सैण्डो बनियान, सफेद फलीट तथा एक लाठी साथ लायें।

२- बिस्तर (एक दरी, एक चादर), थाली, लोटा, कापी, पेंसिल तथा आवश्यकतानुसार घी साथ लायें।

३- प्रत्येक युवक को २० रुपया शिविरशुल्क के रूप में देना होगा। भोजन की व्यवस्था शिविर की तरफ से होगी।

४- युवकों की आयु १६ से वर्ष से कम नहीं होनी चाहिए।

शिविर रोहतक नगर से २ मील दूर जीन्द रोड पर गुरुकुल सिंहपुरा में आयोजित होगा।

**विशेष नम्र निवेदन** :- प्रत्येक आर्य बन्धु से साग्रह प्रार्थना है कि आप अपने सम्पर्क के होनहार युवकों को शिविर में भेज कर इस महान यज्ञ को सफल बनाएं। इस सम्बन्ध में विशेष जानकारी के लिए श्री चन्द्रभान आर्य, कार्यालय-आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब, सुभाष मार्ग, रोहतक से सम्पर्क करें।

—: निवेदक :—

**स्वामी इन्द्रवेश**
शिविराध्यक्ष

**आचार्य दयानन्द**
प्रधान, आर्य युवक परिषद्

**राममेहर एडवोकेट**
प्रधान, गुरुकुल सिंहपुरा

**चन्द्रदेव वेदाचार्य**
शिविर अधिष्ठाता

**जगवीर सिंह**
मन्त्री, आर्य युवक परिषद्

# व्याकरणशास्त्रस्य वैशिष्ट्यम्

श्री अशोकचन्द्रगौड़: शास्त्री

धर्मार्थकाममोक्षाख्यपुरुषार्थचतुष्टयफल-प्रधाने कर्मनिबन्धने नानाविधसुखदु:खज्वालामालासमाकुलिते विचित्रेऽस्मिन् जगतीतलेऽतीव दुर्लभम्मानवजन्म । मानवजन्म लब्ध्वाऽपि धर्मसाधनमन्तरा न पुरुषार्थसिद्धि: । धर्माधर्मविवेकश्च साङ्गोपाङ्गवेदाध्ययनमन्तरेण न भवितुमर्हति । तदुक्तम् भगवता पतञ्जलिना :--

"ब्राह्मणेन निष्कारणो धर्म:
षडङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्च"

वेदा: मानवसंस्कृतेर्मूलभूता: महानिधय:, परमेश्वरोपदिष्टत्वान्नित्याश्च । तदुक्तम् यजुर्वेदे--
"तस्माद्यज्ञात् सर्वहुत: ऋच: सामानि जज्ञिरे ।
छन्दाँसि जज्ञिरे तस्माद्यजुस्तस्मादजायत ।"
यजु.अ.३१।मं.७।।

सत: अविनाशिन: चित: ज्ञानस्वरूपादानन्दस्वरूपात् सर्वत्र परिपूर्णात् सर्वहुतात् सर्वपूज्यात् सर्वोपास्यात् सर्वशक्तिमत: परब्रह्मण: ऋग्वेद:, यजुर्वेद:, सामवेद:, छन्दाँसि-अथर्ववेदश्च उत्पन्ना:-प्रकाशिता: । अत्र जज्ञिरे अजायतेति क्रियाद्वयं वेदानामनेकविद्यावत्वद्योतनार्थम् । तथा तस्मादिति पदद्वयमीश्वरादेव वेदा: जाता: इत्यवधारणार्थम् । वेदानां गायत्र्यादिछन्दोन्वितत्वात् पुनश्छन्दाँसीति पदम् चतुर्थस्याथर्ववेदस्योत्पत्तिं ज्ञापयतीत्यवधेयम् । शतपथादिब्राह्मणग्रन्थेभ्य: वेदमन्त्राणाम्प्रामाण्याच्च यज्ञशब्देन विष्णो:, विष्णुशब्देन च सर्वव्यापकस्य परमेश्वरस्य च ग्रहणमिति सिद्ध्यति ।

तत्त्वत: वेदा: नित्या: । अत्र केचित्--वेदा: अनित्या:, शब्दमयत्वात् । यत: शब्दोऽनित्य: कार्य्यत्वाद् घटवत् । यथा घट: कृतोऽस्ति तथा शब्दोऽपि । तस्माच्छब्दानामनित्यत्वे वेदानामप्यनित्यत्वमित्याहु: । नैवं शक्यम्, शब्दा: नित्या:, शब्दानां नित्यत्वाद् वेदानामपि नित्यत्वम् । तदुक्तम् पतञ्जलिना :--

नित्या: शब्दा: । नित्येषु शब्देषु कूटस्थैरविचालिभिर्वर्णैर्भवितव्यमनपायोपजनविकारिभि:।
महा.अ.१।पा.१।मा.२॥

अपि च--

"श्रोत्रोपलब्धिबुद्धिनिर्ग्राह्य: प्रयोगेणाभिज्वलित आकाशदेश: शब्द" इति ।।
महा·अ·१।पा·१।आ·२।।

अर्थात् वैदिका: लौकिकाश्च सर्वे शब्दा: नित्या: । यतो हि शब्दानाम्मध्ये कूटस्था:, विनाशरहिता:, अचला:, अनपाया:, अनुपजना: अविकारिणो वर्णा: सन्ति । तस्मात् शब्दा: नित्या:, शब्दानां नित्यत्वाद् वेदानामपि नित्यत्वम् । धर्मार्थकाममोक्षाख्यपुरुषार्थचतुष्टयसिद्धये वेदानामध्ययनमावश्यकम् । वेदाध्ययने मानवमात्रस्याऽधिकार: । तथा च यजुर्वेदे समाम्नायते---

"यथेमां वाचं कल्याणीमावदानि जनेभ्य: । ब्रह्मराजन्याभ्याँ शूद्राय चार्य्याय च स्वाय चारणाय । प्रियो देवानां दक्षिणायै दातुरिह भूयासमयं मे काम: समृध्यतामुपमादो नमतु ।।"
यजु·अ·२६।मं·२।।

मन्त्रोऽयं शतपथब्राह्मणे व्याख्यात:, तदनुसारमेवात्रोच्यते । सर्वैर्मनुष्यैर्वेदा: अध्येतव्या इति परमेश्वरस्यादेश: । यथा प्रत्यक्षभूता ऋग्वेदादिवेदचतुष्टयी कल्याणसाधिका वाणी सर्वेभ्यो मनुष्येभ्य: सकलजीवोपकाराय आ समन्तादुपदिष्टा, तथैव सर्वैर्विद्वद्भि: सकलेभ्यो मनुष्येभ्यो वेदचतुष्टयी वागुपदेष्टव्या । न चाऽत्र जनपदेन द्विजपदस्य ग्रहणम् । वेदाध्ययनाध्यापने तेषामेवाधिकारत्वादिति वाच्यम्, उत्तरमन्त्रभागार्थविरोधात् । कस्य

कस्य वेदाध्ययने श्रवणे चाऽधिकारोऽस्तीत्युच्यते। ब्राह्मणक्षत्रियाभ्याम् वैश्याय, शूद्राय, चारणाय अतिशूद्रायान्त्यजाय स्वाय स्वात्मीयाय पुत्राय भृत्याय च। सर्वैः सैषा वेदचतुष्टयी श्राव्येति। यथाऽहमीश्वरः पक्षपातं विहाय सर्वोपकारकरणेन सह वर्तमानः सन् देवानां विदुषाम् प्रियः दातुर्दक्षिणायै सर्वस्वदानाय प्रियश्च स्याम् तथैव भवद्भिः सर्वैर्विद्वद्भिरपि सर्वोपकारं स प्रियाचरणम्मत्वा सर्वेभ्यो वेदवाणी श्राव्येति। यथाऽयं मे मम कामः समृध्यते तथैवं कुर्वताम् तावतामियमिष्टसुखेच्छा समृध्यताम सम्यग् वर्धताम्। यथाऽदः सर्वमिष्टसुखं मामुपनमति, तथैव भवतोऽपि सर्वमिष्टसुखमुपनमतु सम्यक् प्राप्नोत्विति। मया युष्मभ्यमाशीर्वादो दीयते इति निश्चेतव्यम्। यथा मया (परमेश्वरेण) वेदविद्या सर्वार्था प्रकाशिता तथैव युष्माभिरपि सर्वार्थोपकर्तव्या, नात्र वैशम्यं किञ्चित् कार्यम्। यथा मम सर्वप्रियार्था पक्षपातरहिता चास्ति प्रवृत्तिस्तथैव युष्माभिराचरणे कृते मम प्रसन्नता भवति नान्यथेत्यर्थः।

यथा शरीरम् नेत्रहस्तपादाद्यङ्गमन्तरेण सुखं नावतिष्ठते, तथैव वेदाध्ययनमपि न सम्भवति वेदाङ्गमन्तरेण। तथा च वेदाङ्गानि-शिक्षा, व्याकरणम्, छन्दः, ज्यौतिषम्, निरुक्तम्, कल्पश्चेति। तथा चोक्तम्पाणिनीयशिक्षायाम् :—

"छन्दः पादौ तु वेदस्य, हस्तौ कल्पोऽथ पठ्यते।
ज्यौतिषामयनं चक्षुर्निरुक्तं श्रोत्रमुच्यते॥
शिक्षा घ्राणन्तु वेदस्य मुखं व्याकरणं स्मृतम्।
तस्मात् साङ्गमधीत्यैव ब्रह्मलोके महीयते॥"

शरीरावयवेषु प्रधानाङ्गं मुखमिव वेदाङ्गेषु व्याकरणम्प्रधानम्। व्याकरणम् वेदस्य मुखं वर्तते। तदुक्तम् भर्तृहरिणा :—

"आसन्नम्ब्रह्मणस्तस्य तपसामुत्तमम् तपः।
प्रथमम् छन्दसामङ्गं प्राहुर्व्याकरणं बुधाः॥"
वाक्यपदीये ब्रह्मकाण्डे का० ११॥

अर्थात् वेदस्वरूपस्य ब्रह्मणः समीपस्थं साधुत्वप्रकारकबोधद्वारा तपसाँ ब्रह्मचर्याधिःशयनचान्द्रायणसन्तोषस्वाध्यायसत्यभाषणपरोपकारेश्वरचिन्तनयोगाभ्यासादीनाम्मध्ये उत्तमं दृष्टादृष्टफलजनकं तथा तपः अथ च छन्दसां वेदानाम्प्रथमं मुख्यं प्रधानम् अङ्गं व्याकरणमिति बुधाः ऋतम्भराभरणभूषिताः ऋषयः प्राहुः कथयन्ति। व्याक्रियन्ते व्युत्पाद्यन्ते शब्दा अनेनेति व्युत्पत्त्या करणार्थकल्युट्प्रत्ययान्तोऽयं व्याकरणशब्दः। शब्दानुशासनम् इति व्याकरणस्य त्वर्थं नाम। अनुशिष्यन्ते असाधुशब्देभ्यो विविच्य बोध्यन्ते इत्यनुशासनम्, शब्दानामनुशासनम् शब्दानुशासनमिति व्युत्पत्त्या करणार्थंकल्युट्प्रत्ययान्तः शब्दानुशासनशब्दो निष्पद्यते। शास्त्रपदेन समानाधिकरण्याच्छब्दानुशासनं नाम शास्त्रम् तच्च व्याकरणमेव। अतएव भगवता पतञ्जलिना शब्दानुशासनमिति व्याकरणस्य साक्षात् प्रयोजनमभिहितम्।

सन्ध्योपासनादिनित्यकर्मवत् व्याकरणशास्त्राध्ययनस्य किम् प्रयोजनमिति जिज्ञासायां व्याकरणमहाभाष्ये भगवता उक्तम्—"कानि पुनः शब्दानुशासनस्य प्रयोजनानि? रक्षोहागमलघ्वसन्देहाः प्रयोजनमिति।" शास्त्रादौ विषयप्रयोजनाधिकारिसम्बन्धानां निरूपणमावश्यकम्। अत एवास्य व्याकरणस्य को विषयः, किम् प्रयोजनम्, कोऽधिकारी, कश्च सम्बन्ध इति जिज्ञासायामुच्यते। लौकिकाः वैदिकाश्च शब्दाः विषयाः, तज्ज्ञानम्प्रयोजनम्, अधीनकाव्यकोशोऽनधीतव्याकरणशास्त्रस्तज्जिज्ञासुरधिकारी, प्रतिपाद्यप्रतिपादकभावश्चात्र सम्बन्धः। व्याकरणमहाभाष्ये भगवता पतञ्जलिना अष्टादशप्रयोजनानि व्याकरणाध्ययनस्योक्तानि तद्यथा—

'कानि पुनः शब्दानुशासनस्य प्रयोजनानि? रक्षोहागमलघ्वसन्देहाः प्रयोजनम्। इमानि च भूयः शब्दानुशासनस्य प्रयोजनानि—तेऽसुराः, दुष्टः

शब्दः, यदधीतम्, यस्तु प्रयुङ्क्ते, अविद्वांसः, विभक्तिं कुर्वन्ति, यो वा इमाम्, चत्वारि, उत त्वः, सक्तुमिव सारस्वतीम्, दशम्याम् पुत्रस्य, सुदेवो असि वरुण इति।" तानीह संक्षेपेण वर्ण्यन्ते।

वेदानाँ रक्षार्थमध्येयं व्याकरणम्। लोपागमवर्णविकारप्रकृतिप्रत्ययविभागज्ञो हि सम्यग् वेदान् परिपालयिष्यतीति। अत्रेदन्तत्त्वम्—लोके लोपाद्यदृष्टं वेदे दृष्ट्वा भ्राम्येदवैयाकरणः, वैयाकरणस्तु न भ्रमति, वेदार्थञ्चाध्यवस्यति। तत्र लोपागमयोरुदाहरणम् यथा—देवा अदुह्रेति। दुहेर्लङि झस्याऽदादेशे कृते—"लोपस्त आत्मनेपदेषु" इति तलोपः, "बहुलं छन्दसीति" रुटि सति रूपमेतत् सिध्यति। लोके च अदुहत इति प्रयोगो दृश्यते। एवम् मध्याकर्तोर्विततं संजभार—इत्यत्र हकारस्य भकारादेशः। लोके संजहार इति दृश्यते। वर्णविकारो यथा—उद्ग्राभं निग्राभञ्चेति। हृग्रहोर्भश्छन्दसि हस्येति वक्तव्यमिति" हकारस्य भकारः। "उदि ग्रहः" इत्यत्र "उद्ग्राभनिग्राभौ च च्छन्दसि स्रुगुद्यमननिपातनयोरिति" वचनादुन्निपूर्वाद् ग्रहेर्घञ् प्रत्ययः। लोके च उद्ग्राहः, निग्राह इति दृश्यते।

ऊहः खल्वपि न सर्वैलिङ्गैर्न च सर्वाभिर्विभक्तिभिर्वेदे मन्त्राः निगदिताः। ते चावश्यं यज्ञगतेन पुरुषेण यथायथं विपरिणमयितव्याः। तान्नावैयाकरणः शक्नोति यथायथं विपरिणमयितुम्, तस्मादध्येयं व्याकरणम्। अयम्भावः—प्रकृतियागे विनियुक्तानाँ मन्त्राणां देवतादिवाचकपदानाँ विकृतियागस्य देवतादिबोधनार्थं विपरिणाम ऊह इत्युच्यते। सर्वेषाम् इष्टियागानां दर्शपूर्णमासा प्रकृतिः सर्वेषाञ्च सोमयागानामग्निष्टोमयागः प्रकृतिः। यस्मिन् यागे इति कर्तव्यतोपदिष्टा यागान्तरेणोपजीव्यते सा प्रकृतिः। यत्र च "प्रकृतिवद् विकृतिः कर्तव्येति" वचनात् प्रकृतियागेनोपजीव्यते सा विकृतिः। तत्र प्रकृतिवद् विकृतिः कर्तव्येति मीमाँसकैराद्धान्तिते न्याये प्रकृतियागे पठितस्य "अग्नये त्वा जुष्टं निर्वपामी"ति मन्त्रस्य "सौर्यं चरुं निर्वपेद् ब्रह्मवर्चसकामः" इति वचनानुसारेण सौर्ये चरौ विकृतियागे अग्निसम्बन्धिनिर्वापप्रकाशनासमर्थत्वात्तदपहाय तत्स्थाने "सूर्याय त्वा जुष्टं निर्वपामी" त्यूहार्थमध्येयं व्याकरणम्।

"ब्राह्मणेन निष्कारणो धर्मः षडङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्च" इति। प्रधानञ्च षट्स्वङ्गेषु व्याकरणम्। प्रधाने च कृतो यत्नः फलवान् भवति। अत्रेदं तत्त्वम—व्याकरणस्य पदपदार्थावगमद्वारा वाक्यार्थावगमोपयोगित्वात्तदध्ययनप्रयुक्तस्य वेदार्थाज्ञानप्रयुक्तस्य च प्रत्यवायस्य परिहारार्थमध्येयं व्याकरणम्।

लघ्वर्थञ्चाध्येयं व्याकरणम्। "ब्राह्मणेनावश्यं शब्दा ज्ञेयाः" इति वचनात् शब्दानामानन्त्याच्च व्याकरणमन्तरा न केनचिल्लघुनोपायेन शब्दाः शक्याः विज्ञातुम्। लौकिकानाँ वैदिकानाञ्च शब्दानां साधुत्वासाधुत्वज्ञानार्थं व्याकरणमेवैकः सरलः पन्थाः। तदुक्तम् श्रीभर्तृहरिणा।

"प्राप्तरूपविभागाया: यो वाचः परमो रसः।
यत्तत्पुण्यतमं ज्योतिस्तस्य मार्गोऽयमाञ्जसः॥"

वाक्यपदीये ब्रह्मकाँडे का॰ १२।

अर्थात् अभिन्नात् संहृतक्रमात् अन्तः सन्निविष्टात् पश्यन्तीरूपात् शब्दतत्त्वात् प्राप्तो वर्णपदवाक्यरूपविभागो यया यद्वा अभिधेयत्वेन प्राप्तः रूपविभागः गवादिरर्थः कार्यकारणभावेन यया सा तस्याः प्राप्तरूपविभागायाः सक्रमायाः वाचः परमो रसः सारः व्यवस्थितसाधुभावः शब्दसमूहः यदाहुः "ऋजीषमेतद्वाचो यः संस्कारहीनः शब्दः" इति निष्पीडित रसस्याग्रे रसः सारः यदन्यत् किं हंस ऋजीषः" इति यत्तत् श्रुतिप्रसिद्धं पुण्यतमम् प्रकाशाप्रकाशयोः प्रकाशयिता प्रकाशकं ज्योतिः शब्दाख्यम् तस्य साधुशब्दसमूहस्य ज्ञाने अयं

सामान्यविशेषलक्षणवान् व्याकरणरूपः सरल उपाय इत्यर्थः। प्रतिपदोक्तशब्दपारायणरूपस्तु अत्यन्त-कृच्छ्रो मार्गः। तथा च श्रूयते—बृहस्पतिरिन्द्राय दिव्यं वर्षसहस्रं प्रतिपदोक्तानाँ शब्दानाँ शब्दपारायणम्प्रोवाच नान्तं जगाम इति, तथा च लघ्वर्थ-मध्येयं व्याकरणम्।

असन्देहार्थञ्चाध्येयं व्याकरणम्। याज्ञिकाः पठन्ति——स्थूलपृषतीमनड्वाहीमालभेत" इति। तत्र सन्देहः—स्थूला चासौ पृषती च स्थूलपृषती, स्थूलानि पृषन्ति यस्याः सेयं स्थूलपृषतीति तत्पुरुषो बहुव्रीहिर्वेति। ताँ नावैयाकरणः स्वरतोऽध्यवस्यति-यदि पूर्वपदप्रकृतिस्वरत्वं ततो बहुव्रीहिः अथ समासान्तोदात्तत्वं ततस्तत्पुरुषः। सर्वव्यवहारसंपादकजात्यादिबोधकशब्दस्वरूपबोधकत्वादपि व्याकरणम्प्रशंसन्नसन्देहरूपम्भाष्योक्तम्प्रयोजन - माह भर्तृहरिर्वाक्यपदीये——

"अर्थ प्रवृत्तितत्वानां शब्दा एव निबन्धनम्।
तत्त्वावबोधः शब्दानां नास्ति व्याकरणादृते॥"

वाक्यपदीये। १ काण्डे। का० १३॥

अर्थात् घटपटाद्यर्थस्य प्रवृत्तौ व्यवहारे जलाहरणादिरूपार्थक्रियाकारित्वे अयं घट इत्यादि शब्दप्रयोगे वा निमित्तानि जातिगुणक्रियासंज्ञास्तेषां शब्दा एव बोधकाः सन्ति। सर्वो हि व्यवहारः शब्दमूलः, न हि कश्चित् शब्दमनुच्चार्य व्यवहर्तुमर्हति। शब्दानां तत्त्वबोधः साधुत्वबोधः यथार्थबोधो वा व्याकरणशास्त्रज्ञानमन्तरेण न भवितुमर्हति।

तेऽसुराः हेलयो हेलय इति कुर्वन्तः पराबभूवुः। तस्माद् ब्राह्मणेन न म्लेच्छितवै नापभाषितवै। म्लेच्छो ह वा एष यदपशब्दः। म्लेच्छा मा भूमेत्यध्येयं व्याकरणम्।

स्वरतः वर्णतो वा मिथ्या प्रयुक्तः शब्दोऽभीष्टमर्थं न कथयति। तथा चोक्तम्पतञ्जलिना——

"दुष्टः शब्दः स्वरतो वर्णतो वा
मिथ्याप्रयुक्तो न तमर्थमाह।
स वाग्वज्रो यजमानं हिनस्ति,
यथेन्द्रशत्रुः स्वरतोऽपराधात्॥ इति॥

दुष्टान् शब्दान् मा प्रयुक्ष्महि इत्यध्येयं व्याकरणम्। एवं हि श्रूयते तैत्तिरीये ब्राह्मणे यत्—एकदा त्वष्टुः पुत्रं विश्वरूपमिन्द्रो जघान, तदनन्तरं त्वष्टा इन्द्रसंहारायैकमभिचारयागम्प्रास्तौत्। तत्र यागे सः "स्वाहेन्द्रशत्रुर्वर्द्धस्व" इति मन्त्रमुदाजहार। अत्र शत्रुशब्दः क्रियावाची, न तु संज्ञावाची। तस्मादयमर्थः—शत्रु शमयिता शातयिता संहारको वेत्यर्थः। अत्रायं सारांशः यत् त्वष्टुरिदमभिप्रेतमासीद् यद् हे अग्ने त्वमेवं वर्द्धस्व यत्तव ज्वालासमुत्पन्नः वृत्रासुरः इन्द्रशत्रुर्भवेदर्थात् इन्द्रस्य नाशको जायेत। अयमर्थस्तदैव सम्भवति यदा खलु "इन्द्रशत्रु" शब्द समासान्तोदात्तो भवेत्। समासान्तोदात्ततायामेव तत्पुरुषसमासार्थबोधो भवितुमर्हति। अत्र त्वष्टा प्रमादेन पूर्वपदप्रकृतिस्वरेण युक्तं "इन्द्रशत्रु" शब्दं पठितवान्, तेनायं शब्दः बहुव्रीहिसमासान्तो जातः। तदाऽयमर्थः प्रस्फुटितः इन्द्रः शत्रुर्यस्येति। ततश्चाऽग्निज्वालासमुत्पन्नो वृत्रस्तत्कालमेव इन्द्रेण हतः।

यथा शुष्कैधो अग्न्यभावे कुत्रचिदपि न प्रज्वलति तथैवार्थज्ञानरहितं शब्दपारायणमात्रमध्ययनम् व्यर्थम्। तथा चोक्तम् पतञ्जलिना——

"यदधीतमविज्ञातं निगदेनैव शब्द्यते।
अनग्नाविव शुष्कैधो न तज्ज्वलति कर्हिचित्॥"

तस्मादनर्थकं माधिगीष्महीत्यध्येयं व्याकरणं। यः कुशलः शास्त्रोक्तरीत्या शब्दप्रयोगं जानाति शक्यलक्ष्यादितत्तदर्थविशेषे यथावत् शब्दान् प्रयुङ्क्ते सोऽनन्तं विजयमत स्वर्गे लोके च प्राप्नोति। अथ चाऽवाग्योगविदपशब्दै अर्थात् अपशब्दप्रयोगेण दुष्यति। उभयज्ञोऽपि वाग्योगवित् शब्दान् प्रयुङ्क्ते नापशब्दानिति ज्ञानपूर्वकशब्दप्रयोगादभ्युदयभाग्

भवति । तदुक्तम्पतञ्जलिना :--

"यस्तु प्रयुङ्क्ते कुशलो विशेषे
शब्दान्यथावद्व्यवहारकाले ।
सोऽनन्तमाप्नोति जयम्परत्र
वाग्योगविद् दुष्यतिचापशब्दैः ॥"

प्रवासादेत्य शिष्येण गुरोः समक्षं नामगोत्रोच्चारणपूर्वकं प्रणामो विधेयः । अभिवादानन्तरप्रयोज्ये वचने गुरुणा प्लुतो विधेयः । यः प्लुतं कर्तुं न जानाति, सः स्त्रीवद् वक्तव्योऽयमहमिति । तदुक्तम्--

"अविद्वांसः प्रत्यभिवादे नाम्नो येन प्लुतिं विदुः ।
कामं तेषु तु विप्रोष्य स्त्रीष्विवाऽयमहं वदेत् ॥"

अभिवादे स्त्रीवन्मा भूमेत्यध्येयं व्याकरणम् ॥

याज्ञिकाः पठन्ति--"प्रयाजाः सविभक्तिकाः कार्याः" इति । न चान्तरेण व्याकरणं प्रयाजाः सविभक्तिकाः शक्याः कर्तुम् । यो वा इमां पदशः स्वरशोऽक्षरशश्च वाचं विदधाति स आर्त्विजीनो भवति । आर्त्विजीनाः स्यामेत्यध्येयं व्याकरणम् ।

व्याकरणाध्ययनमन्तरेण पदपदार्थज्ञानं न भवितुमर्हति । अतः निम्नवेदमन्त्रं व्याख्यायता भगवता पतञ्जलिना व्याकरणाध्ययनस्य शब्दरूपेण देवेनास्माकं साम्यरूपप्रयोजनसहकारेण समस्तपदानां वर्गीकरणम्बोधितम् :---

चत्वारि शृङ्गा त्रयो अस्य पादा
द्वे शीर्षे सप्त हस्तासो अस्य ।
त्रिधा बद्धो वृषभो रोरवीति
महो देवो मर्त्याँ आविवेश ॥

चत्वारि शृंगाणि चत्वारि पदजातानि नामाख्यातोपसर्गनिपाताश्च । त्रयो अस्य पादाः त्रयः कालः भूतभविष्यद्वर्तमानाः । द्वे शीर्षे द्वौ शब्दात्मानौ नित्यः कार्यश्च । सप्त हस्तासो अस्य सप्त विभक्तयः । त्रिधा बद्धः त्रिषु स्थानेषु बद्ध उरसि कण्ठे शिरसीति । वृषभो वर्षणात् । रोरवीति शब्दं करोति । कुत एतद् ? रौतिः शब्दकर्मा । महो देवो मर्त्याँ आविवेशेति । महता देवेन नः साम्यं यथा स्यादित्यध्येयं व्याकरणम् । अपर आह--

"चत्वारि वाक् परिमिता पदानि
तानि विदुर्ब्राह्मणा ये मनीषिणः ।
गुहा त्रीणि निहिता नेङ्गयन्ति
तुरीयं वाचो मनुष्याः वदन्ति ॥"

चत्वारि वाक् परिमिता पदानि । नामाख्यातोपसर्गनिपातभेदात् चत्वारि पदानि वर्तन्ते । नामादिरूपस्य प्रत्येकस्य पदस्य परापश्यन्तीमध्यमावैखरीभेदाच्चत्वारोंशाः । तानि विदुर्ब्राह्मणाः ये मनीषिणः । मनस ईषिणो मनीषिणः । गुहा त्रीणि निहिता नेङ्गयन्ति । गुहायां परापश्यन्तीमध्यमारूपाणि निहितानि, नेङ्गयन्ति न चेष्टन्ते न निमिषन्तीत्यर्थः । तुरीयं वाचो मनुष्याः वदन्ति । तुरीयं वा एतद्वाचो यन्मनुष्येषु वर्तते, चतुर्थमित्यर्थः । वैयाकरणः शास्त्रबलेन तद्बललब्धयोगेन च व्याकरणप्रदीपन गुहान्धकारं विदार्य सर्वं जानाति । तस्मात् सकलपदज्ञानाय मनीषित्वाय चाध्येयं व्याकरणम् ।

पुनश्च भगवता पतञ्जलिना निम्नवेदमन्त्रमुपस्थापयता वाग्विस्तारसम्पत्तिरूपव्याकरणाध्ययनप्रयोजनम्प्रतिपादितम् :--

"उत त्वः पश्यन्न ददर्श वाच
मुत त्वः श्रण्वन्न श्रृणोत्येनाम् ।
उतो त्वस्मै तन्वं विसस्रे
जायेव पत्ये उशती सुवासाः ॥"
ऋ० १०।७१।४॥

अवैयाकरणः प्रत्यक्षेण शब्दस्वरूपमुपलभमानोऽपि अर्थापरिज्ञानान्न पश्यति, श्रृण्वन्नपि न श्रृणोत्येनां वाचम् । यथा पत्नी पतिं कामयमाना सम्यगलङ्कृता सती पत्ये आत्मानं दर्शयति, तथैव वाग् वैयाकरणाय अनुप्रासादिविविधालङ्कारभूषिता सती स्वात्मानं प्रकाशयति । वाङ्‌ नो

विवृणुयादात्मानमित्यध्येयं व्याकरणम् ।

ततः असाधुशब्देभ्यो विविच्य साधुशब्दज्ञानरूपम्प्रयोजनमाह :—

"सक्तुमिव तितउना पुनन्तो
यत्र धीरा मनसा वाचमक्रत ।
अत्रा सखायः सख्यानि जनते-
भद्रैषाँ लक्ष्मीर्निहिताधिवाचि ।।"
ऋ० १०।७१।२ ।।

सक्तुः सचतेर्दुर्धावो भवति कसतेर्वा विपरीताद्विकसितो भवति । तितउ परिपवनं भवति–ततवद्वा तुन्नवद्वा । धीरा ध्यानवन्तः, मनसा प्रज्ञानेन वाचमक्रत वाचमकृषत । अत्रा सखायः सख्यानि जानते । अत्र सखायः सख्यानि सायुज्यानि जानते । क्व, य एष दुर्गो मार्गः एकगम्यो वाग्विषयः । के पुनस्ते ? वैयाकरणाः । कुत एतत् ? भद्रैषां लक्ष्मीर्निहिताधि वाचि । एषां वाचि भद्रा लक्ष्मीर्निहिता भवति । लक्ष्मीर्लक्षणाद् भासनात् परिवृढा भवति । अत्रेदन्तत्त्वम्–ये व्याकरणे धीराः ध्यानवन्तः सन्तः ध्यानयुक्तमनसा तत्करणकज्ञानेन तितउना सक्तुमिव वाचमसाधुभ्यो विविक्ताँ कृतवन्तस्ते तत्करणेन शुद्धचित्ता अत्र शब्दब्रह्मणि शब्दार्थयोरभेदबुद्ध्याऽभेदज्ञानवन्तः सायुज्यानि प्राप्नुवन्ति । ब्रह्मणा नः साम्यं यथा स्यादित्यध्येयं व्याकरणम् ।

वाजसनेयिनः पठन्ति–आहिताग्निरपशब्दम्प्रयुज्य सारस्वतीमिष्टिं निर्वपेदिति । प्रायश्चित्तीया मा भूमेत्यध्येयं व्याकरणम् । ततः नामकरणेषु विहित नामस्वरूपज्ञानरूपम्प्रयोजनमाह भाष्यकार :—

याज्ञिकाः पठन्ति–दशम्युत्तरकालं पुत्रस्य जातस्य नाम विदध्याद् घोषवदाद्यन्तरन्तःस्थमवृद्धं त्रिपुरुषानूकमनरि प्रतिष्ठितम् । तद्धि प्रतिष्ठिततमम्भवति । द्व्यक्षरं चतुरक्षरं वा नामकृतं कुर्यान्न तद्धितमिति । व्याकरणं विना कृदादिज्ञानाभावान्नामकरणासम्भवात् व्याकरणाध्ययनमावश्यकम् । ततश्चान्तिमं प्रयोजनमाह सुदेवो असीति :—

"सुदेवो असि वरुण यस्य ते सप्त सिन्धवः ।
अनुक्षरन्ति काकुदम् सूर्म्यं सुषिरामिव ।।"

सुदेवो असि वरुण, सत्य देवोऽसि । यस्य ते सप्त सिन्धवः सप्त विभक्तयः अनुक्षरन्ति काकुदम् । काकुदं तालु । ककुर्जिह्वा, साऽस्मिन्नुद्यत इति काकुदम् । सूर्म्यं सुषिरामिव । तद्यथा शोभनामूर्मिं सुषिरामग्निरन्तःप्रविश्य दहति, एवं ते सप्तसिन्धवः सप्त विभक्तयस्तालवनुक्षरन्ति । तेनासि सत्यदेवः । अत्रेदन्तत्त्वम् :— यतो हेतोर्व्याकरणज्ञानाद्वरुण ! सत्यदेवोऽसि ततो हेतोरन्येऽपि सत्यदेवा भवन्ति । यथा सच्छिद्रां लौहमयीम्प्रतिमाम्प्रविश्य ग्निस्तत्रत्यमलादिकम्भस्मीकृत्य प्रतिमां शुद्धां करोति, तथा सप्त सिन्धवः इव सप्तविभक्तयोऽपि तालवनुप्राप्य प्रकाशन्ते । सत्यदेवाः वयं स्यामेत्यध्येयं व्याकरणम् । श्रीमता भास्कराचार्येणाप्युक्तम् :—

"यो वेद वेदवदनं सदनं हि सम्यग्
ब्राह्मयाः स वेद मपि वेदकिमन्यशास्त्रम् ।
यस्मादतः प्रथममेतदधीत्य धीमान्
शास्त्रान्तरेषु भवति श्रवणेऽधिकारी ।।"

भाषा एव मानवसमाजस्याभिप्रायाणाम्परस्परं व्यक्तीकरणस्य मुख्यं साधनं वर्तते । भाषाणां संस्कारणार्थं व्याकरणशास्त्रस्याध्ययनमावश्यकम् । रूसीजर्मनफ्रेञ्चस्पेनिशाङ्गलप्रभृतीनां विदेशीयभाषाणां तुलनात्मकाध्ययनार्थञ्च संस्कृत व्याकरणशास्त्रस्य तत्तद्भाषास्थव्याकरणशास्त्रस्य चाध्ययनमावश्यकम् । यतो हि सर्वासु विदेशीय भाषासु संस्कृत शब्दानामेव मूलं दृश्यते ।

संस्कृतभाषायां विविधानां शिल्पसङ्गीतनृत्यवादित्रचित्रादिकलानाम्भौतिकरसायनजीववनस्पतिज्योतिर्विज्ञानप्रभृतीनां विषयाणां विविधाः ग्रन्थाः वर्तन्ते । तेषां सम्यगध्ययनं विधाय तदनुकूलव्यवहारेण मानवसमाजस्यातीवोपकारो भवितुमर्हति । व्याकरणज्ञानमन्तरेण पदपदार्थप्रकृतिप्रत्ययज्ञानाभावान्नैतत् सम्भाव्यते, अतोऽध्येयं व्याकरणम् ।

संस्कृतभाषायां मनुष्यपशुपक्षिवृक्षवनस्पतीनां चिकित्साविज्ञानस्य बहवो ग्रन्थाः वर्तन्ते । आधु-

निकविविधचिकित्साविज्ञानान्यपि आयुर्वेदमूलकान्येव, तद्विकासार्थमध्येयं व्याकरणम् ।

नानाविधयन्त्रादिनिर्माणविज्ञानवायुविज्ञान भूगर्भविज्ञानान्तरिक्षविज्ञाननगरविज्ञानवास्तुविज्ञान - नानाविधयानविमानविज्ञानमूलकानि ग्रन्थविशेषाणिसंस्कृतभाषायामेव वर्तन्ते । तेषामध्ययनार्थमनुसन्धानार्थञ्चाध्येयं व्याकरणम् ।

इतिहासभूगोलकृषिशास्त्रोद्यानविद्या (हार्टिकल्चर) धनुर्विज्ञानप्रभृतीनाम्महत्त्वपूर्णानां विषयाणां त्रिविधाः ग्रन्थाः, किञ्च आन्वीक्षिक्यादयश्चतुर्दशविद्याः षोडशकलाश्च संस्कृतभाषायामेव वर्तन्ते । अतस्तेषां गूढज्ञानार्थं व्याकरणशास्त्रज्ञानमावश्यकम् । अतोऽस्मिन्नाधुनिके वैज्ञानिकयुगेऽपि व्याकरणशास्त्राध्ययनम् महत्त्वपूर्णमिति न तिरोहितम् विदुषाम् ।

वैयाकरणाः साधुशब्देष्विव घड़ा-गगरी-थाली-घर-पानी-प्रभृतिष्वसाधुशब्देष्वपि अर्थबोधकताशक्ति स्वीकुर्वन्ति । यदा असाधुशब्देभ्योऽप्यर्थोऽवगन्तुं शक्यते तर्हि किम् व्याकरणाध्ययनेन ? इति शङ्कायाम्महाभाष्ये भगवता पतञ्जलिना—"समानायामर्थावगतौ शब्देन चापशब्देन शास्त्रेण धर्मनियमः," "लोकतोऽर्थप्रयुक्ते शब्दप्रयोगे शास्त्रेण धर्मनियमः" इति चाभिप्राय साधुशब्देनैवार्थज्ञाने पुण्यम्भवति, नापशब्देनार्थज्ञान इति स्वीकृतम् । अत्र "एकः शब्दः सम्यग् ज्ञातः सुप्रयुक्तः स्वर्गे लोके च कामधुग् भवतीति" प्राचीनोक्तिरपि सङ्गच्छते । एवं साधुत्वासाधुत्वज्ञानार्थम्पुण्यलाभार्थञ्च व्याकरणशास्त्रज्ञानमावश्यकम् ।

किम् बहुना, व्याकरणज्ञानमन्तरेण वेदानामर्थो न ज्ञातुं शक्यते । अतः वेदबोधितेष्टसाधनताकं कर्म कुर्वद्भिरपि जनैर्न तत्फलम्प्राप्यते । तथा च समाम्नायते—

"स्थाणुरयम्भारहारः किलाभू-
दधीत्य वेदं न विजानाति योऽर्थम् ।
योऽर्थज्ञ इत्सकलं भद्रमश्नुते
नाकमेति ज्ञानविधूतपाप्मा ॥"

अपि च—

"उत त्वं सख्ये स्थिरपीतमाहु-
र्नैनं हिन्वन्त्यपि वाजिनेषु ।
अधेन्वा चरति माययैष
वाचं शुश्रुवाँ अफलामपुष्पाम् ॥"

क्व पुनर्ज्ञानम्प्रशस्यतेऽज्ञानञ्च निन्द्यते इति चेदुच्यते—लोके शास्त्रे च । लोके तावद् यः कश्चित् विद्वान् भवति स पूज्यते पुण्यफलैर्विभिर्जनैस्तदेतत् प्रत्यक्षत एव दृष्टम् शास्त्रेऽपि – स्थाणुरयं भारहारः इत्यादि । "स्थाणुर्वृक्षः" स यथा पत्रपुष्पफलानामात्मीयानाँ धारणमात्रेणैव सम्बध्यते—न तज्जैर्गन्धरसरूपस्पर्शोपभोगसुखैः । एवञ्च किलासावधीत्य वेदं न विजानाति योऽर्थं तस्य वेदस्याध्ययनभारमात्रमेव ह्यसौ बिभर्ति । योऽर्थज्ञ इत् सकलं भद्रमश्नुते य एवार्थज्ञो भवति न ग्रन्थमात्राध्येता स एव सकलमनवखण्डितं भद्रमश्नुते अर्थपरिज्ञानफलमश्नुते प्राप्नोति । किम् पुनस्तत् ! इह लोके पूज्यतामुपेत्य शिष्टानाम्, इतो लोकादन्तकाले 'नाकमेति" यत्रासुखं किञ्चिदपि नास्ति, आध्यात्मिकमाधिदैविकमाधिभौतिकं वा "कमिति सुखनाम, तत् प्रतिषिद्धम् । प्रतिषिध्येत "न वा अमुं लोकं जग्मुषे किञ्च नाकम् । न वा अमुं लोकं गतवते किञ्च नासुखम् । पुण्यकृतो ह्येव तत्र गच्छन्ति—इति नैगमकाण्डे २, ४, २ । तत् स्थानमेति निरतिशयम् । कस्मात् पुनरसावीदृशं स्थानमेति ? इति । उच्यते इतः ! यस्मादसौ ज्ञानविधूतपाप्मा । ये हि नाकगमनप्रतिबन्धिनः पाप्मानः, ते तस्य ज्ञानेन विधूताः, अतोऽसावेति नाकम् । युक्तमन्यत्राऽपि न हि ज्ञानेन सदृशम्पवित्रमिह विद्यते इति ।

अथवा स्थाणुर्गर्दभः । स यथा चन्दनभारं वहत्येव, तदुपभोगैर्नाभिसम्बद्ध्यते, एवं यो ग्रन्थ-

# वेदों में आयुर्वैदिक चिकित्सा की चर्चा

डा० शिवपूजनसिंह 'कुशवाहा' एम० ए०, प्राणाचार्य, कानपुर

वेद सब सत्य विद्याओं का पुस्तक है। इसमें बीज रूप से सृष्टि की सारी विद्याओं का सूक्ष्म रूप से वर्णन है। सम्प्रति पाश्चात्य चिकित्साप्रणाली "एलोपैथी" को देख कर लोगों की यह धारणा हो गई है कि यह भूमंडल की सर्वोत्कृष्ट चिकित्सा-पद्धति है। पर वेदों का ऊहापोह से स्वाध्याय करने पर लोगों की यह धारणा भ्रमपूर्ण सिद्ध होती है। वेदों में आयुर्वेद का एक महत्त्वपूर्ण स्थान है और इनमें वर्णित भेषजों (औषधों) के तात्त्विक विवेचन के सम्मुख पाश्चात्य चिकित्साप्रणाली हेय है।

आयुर्वेद की उत्पत्ति प्रथम परमात्मा से ही प्रादुर्भूत मानी गई है। यथा:—

"इह खल्वायुर्वेदमुपाङ्गमथर्ववेदस्यानुत्पाद्यैव प्रजाः श्लोकशतसहस्रमध्यायसहस्रं च कृतवान् स्वयम्भूः"। सु०सू० १।१०

अर्थ-रूप आयुर्वेद को, वेदार्थ की तरह अनादित्व आदि कारणों से नित्य मान कर वेदवत् द्विजों से, शब्दरूप 'आयुर्वेद' की उपादेयता का प्रतिपादन किया गया है।

सुश्रुत के इस वचन में कहा है कि आयुर्वेद अथर्ववेद का उपांग है। उसे स्वयम्भू ने प्राणियों के उत्पन्न करने से पूर्व ही रचा है।

'भेषज' ही अथर्वा है। कहा भी है—'येऽथर्वाणस्तद् भेषजम्"। गोपथ ब्रा० पू० ३।४।। जो अथर्वा है, वह भेषज है। भेषज कहते हैं प्रतिकूल गति के प्रतिषेध या प्रतिकार को। ऐसा ही तात्पर्य अथर्वा का महर्षि यास्क ने भी अपने निरुक्त में निर्वचन करते हुए प्रदर्शित किया है—

"थर्वतिश्चरतिकर्मा तत्प्रतिषेधः" निरुक्त ११।१९

प्रतिषेध, प्रतिकार, प्रतिक्रिया ये पर्याय शब्द हैं, इन्हीं को भेषज भी कहते हैं, जब कि प्रतिकूल गति के रोकने में प्रयुक्त किए हों। इस प्रकार समन्वय से अथर्वा का अर्थ भेषज या प्रतिकूल गति का प्रतिकार हुआ। इससे शरीर के अन्दर हुई प्रतिकूल गतियों-व्याधियों और बाह्य जगत् की प्रतिकूल गतियों, शीतोष्ण, वर्षा के उपद्रवों एवं पृथ्वी, जलादि के दोषों चन्द्र, सूर्य, वायु आदि से हुए ऋतुविषमता आदि का प्रतिकार या भेषज ही अथर्वा है।

"सोऽरिष्ट न मरिष्यसि...अथर्व ८०।२। २४, २५ में रोगी-परिचर्या का वर्णन है।

अथर्ववेद कांड १, सूक्त ११, मंत्र १,२,३, ४,५,६ में गर्भ-प्रसूति का वर्णन है। प्रसव-समय गर्भिणी स्त्री को छोड़ योनि स्थान के आवरण को हटा प्रसव कराने वाली चिकित्सा के अधीन हो योनि को शिथिल कर दे और चिकित्सिका योनि को खोले। वह गर्भिणी तथा चिकित्सिका आदि परिचारिकाओं के प्रसवकाल के कर्तव्य हैं।

सुश्रुत शरीर स्थान १०।१४-१९ में भी इसी प्रकार गर्भिणी की प्रसव समय कोख ढीली हो जाने आदि तथा योनिमुख से श्लेष्मा गर्भजल आ जाने पर उसे तेल मर्दन करा पुनः गरम जल से स्नानादि कराने का वर्णन है।

स्वर्ण भस्म, रसायन अमृत तुल्य, शीतल, कान्तिदायक, शुक्रप्रद और क्षयहर माना जाता है। इसका वर्णन यजुर्वेद में आया है—

आयुष्यं, वर्च्चस्यं, रायस्पोषमौद्भिदम्।
इदं हिरण्यं वर्च्चस्वज्जैत्रायाविशतादु माम्।।
(यजु० ३४।५)

अर्थ—(इदं हिरण्यं) यह सोना (आयुष्यम्) आयु के लिये हितकार है, (वर्चस्यं) कान्तिदायक है,

(रायः पोषं) शक्ति तथा पुष्टि का देने वाला है, (औद्भिदं) सर्वरोगो का भेदन करने वाला और (वर्चस्वत्) वर्चस्वी बनाने वाला है, (जैत्राय) रोगों से विजय प्राप्त करने के लिये उक्त सुवर्ण (मा आविशतात् उ) मुझे सदा प्राप्त हो, मैं सदा उसका सेवन करूं।

सुवर्ण का कितना सुन्दर वर्णन है। अगले मन्त्र में और भी अधिक है--

न तद्रक्षांसि न पिशाचास्तरन्ति देवानामोजः प्रथमजं ह्येतत्। यो बिभर्त्ति दाक्षायणं हिरण्यं स देवेषु कृणुते दीर्घमायुः स मनुष्येषु कृणुते दीर्घमायुः। (यजु० ३४।५१)

अर्थात्--(तत्) उक्त गुण वाले स्वर्ण को कोई राक्षस (न राक्षसाः) या पिशाचरूपी रोग (न पिशाचाः) (तरन्ति) तरते हैं। अर्थात् स्वर्ण से कोई रोग नहीं बच सकता। (यो) (दाक्षायणं हिरण्यं) चतुर रसज्ञ से तैयार किए हुए स्वर्ण का (बिभर्त्ति) सेवन करता कराता है। वह देवों की ही नहीं अपितु मनुष्यों की भी (देवेषु मनुष्येषु) (आयुः) आयु को (दीर्घं) दीर्घ (कृणुते) करता (कृणुते) और फिर करता है।

भारतीय रसायनाचार्यों ने ही नहीं वरन् योरोप के वैज्ञानिकों ने भी स्वर्ण की ऐसी ही प्रशंसा की है।

यूरोप के प्रसिद्ध विद्वान् डाक्टर डब्ल्यू० टी० फर एम० डी० ने अपनी पुस्तक "Precious stones for curative weor" में स्वर्ण के औषधीय गुणों Raemedial uses के विषय में लिखा है कि--

'Gold is an admirable remedy for Constitutions broken down by the Combined influence of syphilis and mercury."

अर्थात्--यह स्वर्ण क्षयपीड़ित रोगी के लिए अति प्रशंसनीय औषध है। यहीं तक नहीं, आगे चल कर के वे लिखते हैं--

मैंने स्वर्ण से बहुत उन्माद के रोगियों को अति शीघ्र और सर्वथा अच्छा किया है। फिर आगे वर्णन करते हुए वे कहते हैं:--'Gold is repated to increase the vitality.'

यदि इस वाक्य का अनुवाद संस्कृत में किया जाय तो ठीक ऊपर से दिये हुवे वेदमन्त्र का टुकड़ा हो जायगा "स मनुष्येषु कृणुते दीर्घमायुः" अर्थात्--स्वर्ण मनुष्यों की जीवन-शक्ति को बढ़ाता है।

श्री हंसराज अग्रवाल एम० ए०--रसायन विद्या ( Chemistry ) का वर्णन करते हुए लिखते हैं--".....कज्जली, पारा, लोहा, सोना आदि सभी औषध रूप में प्रयुक्त होते थे।"१ विंवस कालेज के प्राध्यापक रोआयल ( Royal ) कहते हैं कि उनकी रासायनिक निपुणता भी कुछ कम न थी।"२

पर्यटक अलबेरुनी बतलाती है कि वे हिन्दू कीमिया की भांति एक अन्य विद्या भी जानते हैं जिसे रसायन कहते हैं। इसका सिद्धान्त निराश रोगियों को पुनः स्वस्थ करना और बूढ़ों को तरुण बनाना है।३

अथर्व० १।१२।३; ५।२२।५; ५।२२।१०; ५।२२।१३; १।२५।३; १।२५।१; ६।२०।१,२; ५।२२।२ में ज्वर के उत्पत्ति प्रदेश, ज्वर के कारण, ऋतुज्वर, शोक मोह से ज्वर की सम्प्राप्ति प्रभृति का विस्तृत वर्णन है।

----------

१. "हमारी सभ्यता और विज्ञान" प्रथम संस्करण पृष्ठ ११५।
२. "दि लैण्ड आफ दि वेदाज ( The land of the Vedas.)
३. 'Alberuni's India' Vol pp. 888. (अलबेरुनी का भारत पृ० १८८)

अथर्ववेद काँड १, सूक्त २२ में सूर्य-किरण-चिकित्सा का वर्णन है। जल रोग दूर करने में परम साधन और जीवन शक्ति दाता है, अतः वैदिक निघण्टु में जल को अमृत कहा है। अमृत-मुदकनाम, निघण्टु १।१२।

'अप्स्वन्तरमृतमप्सु भेषजम्" अथर्व० १।४।४ जलों में अमृत है, जीवन देने वाली शक्ति है और जलों में भेषज भी है।

इस जल-चिकित्सा का स्पष्ट वर्णन अथर्ववेद काँड ६, सूक्त ५७ में है। प्राकृतिक पदार्थों में अग्नि भी 'भेषज'-रूप है, यह शीत का औषध है। वेद में कहा भी है--

अग्निर्हिमस्य भेषजम्। यजुः २३।१०। रोगी के शीत दूर करने तथा शीत से उत्पन्न रोगों को हटाने के लिए अग्नि का उपयोग करना चाहिये।

अग्नि में होम करना, अग्नि और वायु की सम्मिलित चिकित्सा तथा होमचिकित्सा का विधान, अथर्ववेद काँड १९ सूक्त ३८ में है।

बरेली के डा० फुन्दनलाल जी एम. डी; होम-चिकित्सा द्वारा क्षय रोगियों को अच्छा कर देते हैं। इस सम्बन्ध में उन्होंने एक ग्रन्थ 'यज्ञ-चिकित्सा' भी लिखा है।

अथर्ववेद काण्ड ४, सूक्त १२ में 'शल्यचिकित्सा' का वर्णन है।

यां ते रुद्र इषुमास्यदंगेभ्यो हृदयाय च।
इदं तामद्य वयं विषूचीं विवृहामसि ।।
(अथर्व० ६।९०।१)

अर्थ-- (रुद्रः) रुलाने वाले क्रूर मनुष्य ने (ते) हे आहत! तेरे (अंगेभ्यः) अंगों के लिये अंगों में घुसाने के लिए (च) और (हृदयाय) हृदय के लिये हृदय को वेदना देने के लिये, प्राण हरने के लिये (याम्) जिस-जिस (इषुम्) चुभने-अन्दर घुसने वाले बाण आदि शस्त्र को (आस्यत्) फेंका है। (वयम्) हम (अद्य) आज-अब (ताम्) उस (विषूचीम्) विषरूप विकार फैलाने वाले को (इदम् विवृहामसि) इसी प्रक्रिया से शस्त्र से चीर-फाड़ कर निकालते हैं।

शरीर के अन्दर किसी शस्त्र का टुकड़ा घुस जाने पर उसे शीघ्र से शीघ्र शल्यक्रिया से बाहर निकाल देना चाहिए, क्योंकि वह शरीर में, रुधिर में तथा माँस और हड्डी के अन्दर रह कर विषविकार-विष जैसे प्रभाव को फैलाकर जीवन का घातक बनता है। अनेक पाश्चात्य विद्वानों ने भी हमारी शल्य चिकित्सा सर्जरी और अस्थिविद्या की भूरि प्रशंसा की है।

श्री बेबर लिखते हैं--'आज भी पाश्चात्य विद्वान् भारतीय शल्य चिकित्सा से बहुत कुछ सीख सकते हैं। उन्होंने कटी हुई नाक के जोड़ने की विधि भारतीयों से सीखी थी'।४

श्री मेक्डानल--भी इसी का समर्थन करते हैं--नाक का आपरेशन और कृत्रिम नाक बनाना अंग्रेजों ने भारतीयों से विगत शताब्दी में सीखा था।५

सर डब्ल्यू० हण्टर के कथनानुसार-- 'हिन्दू, नाक, कान आदि के चीर-फाड़ और उनकी कृत्रिम रचना में विशेष निपुण थे। जिसे कि योरोपियन सर्जनों ने उनसे लिया है। प्राचीन भारतीय अंग-च्छेद करते थे रुधिरस्राव को रोक सकते थे, पथरी निकालते थे, अन्त्रवृद्धि, भगन्दर, नाड़ी व्रण एवं अर्श को वे ठीक कर देते थे। वे गर्भ एवं स्त्रियों के रोगों के सूक्ष्म आपरेशन करते थे'।६

डा० सील--बतलाते हैं कि यहाँ विद्यार्थियों को सिखाने के लिये शवों का आपरेशन होता था।

---

४. ' Weber's Indian literature" pp.26)
५. "History of Sanskrit literature" pp. 247.
६. "Indian Gazetteer" India, pp. 220

इतिहासकार एल्फिन्सटन७ की सम्मति है कि भारतीयों का शल्यशास्त्र उसी कमाल का है--जैसी कि उनकी औषधियाँ।

पादरी पीटर पर्सिकल लिखते हैं:- उन (हिन्दुओं) की प्राचीन पुस्तकों में १२७ प्रकार के चीरफाड़ के अस्त्रों का वर्णन है।८

विदुषी मेनिंग बतलातीं हैं:--प्राचीन आर्यों के अस्त्र इतने तीव्र थे कि लम्बाई में बाल को चीर कर दो भाग कर देते थे।९

'सुश्रुत' में शल्य विद्या का बहुत वर्णन मिलता है।१०

'भोज प्रवन्ध' में लिखा है कि राजा के सिर में बहुत दर्द होता था। बहुत चिकित्सा कराने पर भी उसे आराम न हुआ। एक दिन उसके दरबार में दो वैद्य आए, जिन्होने मस्तिष्क का आपरेशन किया और फिर संजीवनी से उनकी मूर्च्छा को दूर कर दिया।११

इसी प्रकार गोंडल के ठाकुर साहब द्वारा लिखित "मानव विज्ञान" में लिखा है--जीवक महात्मा बुद्ध का निजी वैद्य था। उसने भी एक वार कुशलता से उनकी खोपड़ी का आपरेशन (Cranical Surgery) किया था।१२

---

७. "ओझाजीकृत मध्यकालीन भारतीय संस्कृति" पृष्ठ १०२।

८. "History of India" pp. 147.

९. "The land of the Vedas" pp. 39.

१०. "Ancient and medaeval India" Vol II pp. 346.

११. ओझाजीकृत "मध्यकालीन भारतीय संस्कृत पृष्ठ ९६।

१२. साप्ताहिक "श्री वेंकटेश्वर समाचार" बम्बई का "दीपमालिकाँक" वर्ष ४५, शुक्रवार २१ वीं अक्टूबर, सन् १९४९ ई० संख्या २५, पृष्ठ ७१।

महाभारत में भीष्म के शरशय्या पर लेटने पर दुर्योधन का शल्य निकालने वाले वैद्यों के लाने का उल्लेख है।१३

'विनयपिटक' के 'महावग्ग' में लिखा है--अश्वघोष ने एक भिक्षुक के भगन्दर रोग पर शल्य कर्म का प्रयोग किया था।१४

सुश्रुत ने यन्त्रों, जो चीरने के काम में आते हैं, की संख्या १०१ मानी है, परन्तु वाग्भट्ट ने ११५ मानकर आगे लिख दिया है कि कर्म अनिश्चित है, इसलिए यन्त्रसंख्या भी अनिश्चित है। वैद्य अपने आवश्यकतानुसार यन्त्र बना सकता है। शस्त्रों की संख्या भिन्न भिन्न विद्वानों ने भिन्न-भिन्न मानी है। यन्त्रों का विस्तृत वर्णन भी उन ग्रन्थों में दिया है। अर्श, भगन्दर, योनिरोग, मूत्रदोष, आर्तव दोष, शुक्रदोष आदि के लिए भिन्न-भिन्न यन्त्र प्रयुक्त होते थे। व्रणबस्ति, बस्तियन्त्र, पुष्पनेत्र लिंग में औषध प्रविष्ट करने के लिये, शलाका यन्त्र, नखाकृति, गर्भशंकु जीवित शिशु को गर्भाशय से बाहर निकालने के लिये, सर्पमुख आदि सीने के लिये बहुत से यन्त्र हैं। व्रणों और उदरादि सम्बन्धी रोगों के लिये भिन्न-भिन्न प्रकार की पट्टी बाँधने का भी वर्णन किया गया है। (सुश्रुतसं० २५।२८)।

गुदभ्रंश के लिये चर्मबन्धन का भी उल्लेख है जो मनुष्य या घोड़े के बाल सीने आदि के लिये प्रयोग में आते थे। दूषित रुधिर निकालने के लिये जोंक का भी प्रयोग होता था। जोंक की पहले परीक्षा कर ली जाती थी कि वह विषैली है अथवा नहीं। टीके के समान मूर्छा में शरीर को तीक्ष्ण अस्त्र से लेखन कर दवाई को रुधिर में मिला दिया जाता था। (सुश्रुत सं० २५।११)।

गति व्रण तथा अर्बुदों की चिकित्सा में भी

---

१३. वही, पृष्ठ ७१ १४. वही, पृ० ७१।

सूचियों का प्रयोग होता था। त्रिकूर्चक शस्त्र का भी कुष्ठ आदि में प्रयोग होता था। आजकल लेखन करते समय टीका लगाने के लिये जिस तीन-चार सुइयों वाले औजार का प्रयोग होता है, वह यही त्रिकूर्चक है। वर्तमानकाल का 'टूथ एलिवेटर' पहले दन्तशंकु के नाम से प्रचलित था। प्राचीन आर्य कृत्रिम दाँतों का बनाना और लगाना तथा कृत्रिम नाक बना कर सीना भी जानते थे। दाँत उखाड़ने के लिये एनीप्द शस्त्र का वर्णन मिलता है। मोतिया बिन्द के निकालने के लिये भी अस्त्र था। कमलनाल का प्रयोग दूध पिलाने अथवा वमन कराने के लिए होता था, जो आजकल के स्टमक पंम्प का कार्य देता था।"१५

सर्पविष-चिकित्सा--साँप जब किसी को काटता है तो काटते ही तुरन्त छिद्र वाले दातों द्वारा विष की थैली में से इंजेक्शन की भांति विष को अन्दर छोड़ देता है। वह विष पुनः रक्त के साथ हृदय में पहुंच उसे स्तब्ध कर देता है। सबसे विषैले सर्प नाग होता है। साँपों की और भी अनेक जातियाँ होती हैं।१६

अथर्ववेद काण्ड ५, सूक्त १३ में सर्पविष दूर करने की मन्त्रविद्या आश्वासनचिकित्सा का वर्णन है। इसी को संवशीकरण (Hypnotism) भी कहते थे।

---

१५. "त्रैमासिक नागरी-प्रचारिणी-पत्रिका" काशी भाग ८, अंक १, २ में प्रकाशित प्राचीन शल्यतन्त्र" शीर्षक लेख; तुलना करो प्रो० शिवदत्त ज्ञानी एम० ए० कृत "भारतीय संस्कृति" द्वितीय संस्करण पृ० ३२२।

१६. साँपों के विषय में विशेष जानकारी के लिये पाठकों को श्रीरामेश वेदी आयुर्वेदालंकार कृत "साँपों की दुनियाँ" पुस्तक, देखनी चाहिये।
--लेखक।

अथर्ववेद काण्ड ७, सूक्त ९३ में विषैले सर्प के काटे घाव पर स्थावर विष लगाने का वर्णन है।

'चरक' के विष चिकित्सा प्रकरण में विष की विष से चिकित्सा बतलायी गई है। वहाँ, जंगम सर्प आदि के विष को स्थावर विष नष्ट करता है। ऐसा कहा है--

तस्मात् दंष्ट्रविषं मौलं हन्ति मौलं च दंष्ट्रजम्।" --चरक, विषचिकित्सा अ०२३।१५)।

'अथर्ववेद' में "....अहिमेवाभ्यपेहि तं जहि' (अथर्व० ७।९३।१) काटने वाले सर्प पर आक्रमण कर उसे मार। इस आदेश के अनुसार जिसको जिस सर्प ने काट लिया हो, वह मनुष्य उसी सर्प पर तुरन्त आक्रमण करके उसे मार दे, पुनः सर्प विष का प्रभाव नष्ट हो जाएगा।

'सुश्रुत' में भी उसी साँप को मार देने से सर्प-विष दूर हो जाने की यह चिकित्सा दी है "स दष्टव्योऽथवा सर्पो लोष्टो वाऽपि तत्क्षणम्" (सुश्रुत, सर्पदष्ट चिकित्सा अ० ५।६)।

"दष्टमात्रो दशेदाशु तमेव पवनाशिनम्"

--(अष्टाँग हृदय, उत्तर अ० ३६।४०)।

जिसको जिस सर्प ने काटा हो वह तुरन्त उसी सर्प को काट ले ऐसा कहा गया है। 'अथर्ववेद' काण्ड ६, सूक्त १२ में आत्मिक बल से 'सर्प-चिकित्सा' का वर्णन है।

'अथर्ववेद' काण्ड १०, सूक्त ४, में विद्युत्, सूर्यकिरणों तथा जल के फुवारों से सर्प-विष को निर्बल करने का वर्णन है।

'ऋग्वेद, मण्डल' १, सूक्त १९१ में सर्पविष पर 'सोमवनस्पति' और गोघृत के सेवन का वर्णन है।

अथर्ववेद काण्ड ७, सूक्त ५६, मन्त्र २। "मधुश्चुन्मधुलामधु" में मुलहटी द्वारा सर्प-विष नाश का वर्णन है।

अथर्ववेद काण्ड ४, सूक्त ६ में जंगम और स्थावर विष की सम्मिलित चिकित्सा का वर्णन है ।

'अथर्ववेद' में एक मन्त्र आया है कि—

"कैरात पृश्न उपतृण्य बभ्रु आमे श्रृणुतासिता अलीकाः । मा मे सख्युस्तामानमपिष्ठाता श्रावयन्तो निविषेरमध्वम् ।।" (अथर्व०५।१३।५) ।

अर्थात्—"हे कैरात, पृश्नि, उपतृण्य, बभ्रु, असित और अलीक इन नाम वाले सर्पगण ! आप लोग मेरे मित्र इस मनुष्य के आहाते में मत ठहरो औरखटका सुनते हुए विषैले स्थान में सदा रमण किया करो ।"

इस प्रार्थना पूजा से भी जब सर्प न माने और अपने गृहों में घुस आवे या हम पर आक्रमण करे तो उस समय वेद ने उसे मार डालने की आज्ञा भी प्रदान की है :—

"घनेन हन्मि वृश्चिकमहिं दण्डेनागतम् ।"
—(ऋ० १।१९१; अ० १०।४।९ ।

अर्थात्—"किसी कठोर ताड़ने योग्य हथौड़े से बिच्छू को मारूं और समीप आए साँप को दण्ड से मारूं ।"

भारतीय सर्पविष-चिकित्सा की प्रशंसा पाश्चात्य विद्वानों ने भी की है :—

प्रो०बेबर, शतपथ ब्राह्मण और आश्वलायन का उद्धरण देते हुए सिद्ध करते हैं कि हिन्दू सर्प विद्या के ज्ञाता थे ।१७

सिकन्दर का सेनापति निमार्क्स कहता है कि— "भारतीयों ने यूनानियों को सर्प-चिकित्सा सिखलाई थी ।१८

कृमि-चिकित्सा—शरीर के अंगों में कृमियों का आक्रमण न हो, कदाचित् किसी अंग के कृमियों से आक्रान्त हो जाने पर उन्हें दूर करना एवं खान-पान आदि वस्तुओं में कृमियों के संसर्गज दोषों और उनसे हुए प्रभावों को हटाना कृमि-चिकित्सा है । इसका वर्णन अथर्ववेद काण्ड ५, सूक्त २३ और २९ में है ।

केश रोग (Hair Diseases) —बालों का न उगना, न बढ़ना, गिर जाना और असमय श्वेत हो जाना प्रभृति केश रोग हैं ।

औषधियों के द्वारा केश दृढ़, लम्बे और काले हो जाना स्वास्थ्य का प्रतीक है । विशुद्ध सरसों तैल, तिलतैल, नारियल तैल ही शिर में लगाना उचित है । सम्प्रति बाजारू सुगन्धित तैलों को लगाने से बाल असमय में ही श्वेत हो जाते हैं । क्योंकि प्रायः सभी सुगन्धित तेल "व्हाइट आयल" पर बनाये जाते हैं, जो बालों का प्रबल शत्रु है । बालों को काला करने के लिये लोमा, लीना, हेनोला प्रभृति तैल बिकते हैं, पर वर्षों लगाने पर इनसे बाल काले नहीं होते हैं । अतः इन पर पैसे व्यय करना व्यर्थ है ।

'अथर्ववेद' काण्ड ६, सूक्त १३६ में केश रोग को लक्ष्य करके कही जाने वाली औषधियों का वर्णन है ।

'अथर्ववेद' काण्ड ६ सूक्त १३७ में "सौराष्ट्र मृत्तिका" द्वारा केशों के विकृत रूपों को और समूल गिरने के रोग को दूर करने का वर्णन है ।

'अथर्ववेद' काण्ड ६, सूक्त २१, मंत्र ३ में "....केशदृंहणीरथो ह केशवर्धनीः" केशों को दृढ़ करनेवाली और केशवर्धनी नाम की औषधि 'भृङ्गराज' का वर्णन है । यहाँ मंत्र में 'केशवर्धनी' नाम से औषधि कहा है, जो 'भृङ्गराज' अर्थात् 'भांगरा' औषधि का नाम है ।

---

१७. हिष्ट्री आफ हिन्दूकेमिस्ट्री" जिल्द १, पृ. ५५ ।
१८. "Webor's History of India" pp 145

'राजनिघण्टु' में भृङ्गराज' को 'कुन्तल-वर्द्धन' कहा है ।

अथर्ववेद काण्ड ६, सूक्त ९६ में मन में मोह और शोक दोष की चिकित्सा का वर्णन है ।

अथर्ववेद काण्ड ६, सूक्त १११ में उन्माद रोग की चिकित्सा का वर्णन है ।

अथर्ववेद, काण्ड ४, सूक्त २० में नेत्र रोगों को दूर करके दृष्टि-शक्ति की वृद्धि का वर्णन है ।

हृदयरोग:—हृदय में जलन, कम्प, और शूल होना हृद्रोग है ।

'अथर्ववेद काण्ड ३, सूक्त ७ में औषधियों द्वारा हृदयरोग की चिकित्सा वर्णित है । अथर्ववेद काण्ड ४, सूक्त १७ में अग्निमान्द्य, वमन, भस्मक और क्षयरोग की चिकित्सा 'अपामार्ग' औषधि के द्वारा वर्णित है ।

अथर्ववेद काण्ड २, सूक्त २५, में 'अर्श' (बवासीर) की चिकित्सा का वर्णन है ।

अथर्ववेद काण्ड, १, सूक्त ३, में मूत्ररोग की चिकित्सा का वर्णन है ।

अथर्ववेद काण्ड, १, सूक्त ३, में मूत्ररोग की चिकित्सा का वर्णन है ।

अथर्ववेद काण्ड १०, सूक्त ५, मंत्र २४ में, "......दुःष्वप्न्यं प्रमलं वहन्तु" में दुष्ट स्वप्न, स्वप्नदोष ( Night Fall. night dream, night pollution) की चिकित्सा जल द्वारा वर्णित है ।

ताज़े जल से पूरा स्नान, नाभिस्नान, उपस्थस्नान (मूत्रेन्द्रिय का स्नान), प्रभृति स्वप्नदोषों को रोकते हैं । अधिक स्वप्नदोष रोग में सोते समय जल में वस्त्र भिगोकर उपस्थ और नाभि के मध्य में रखने से स्वप्नदोष को बहुत लाभ होता है । 'शीर्षासन' करने से स्वप्नदोष में लाभ होता है । आयुर्वेदिक औषधि "चन्द्रप्रभावटी" भी इसमें विशेष लाभप्रद है ।

अथर्ववेद काण्ड ४, सूक्त ४ में 'वाजीकरण' चिकित्सा का वर्णन है ।

अथर्ववेद काण्ड ७, सूक्त ३८ में 'कामिनीकरण' चिकित्सा का वर्णन है । महिलाओं में कान्ति, सौन्दर्य, सुकुमारता और पति की प्रिया होना आदि गुणों का लाना कामिनीकरण है ।

अथर्ववेद काण्ड ३, सूक्त २३ में वन्ध्या रोग की चिकित्सा है ।

अथर्ववेद काण्ड ६, सूक्त ११ में गर्भधारण करने कराने की चिकित्सा का वर्णन है ।

अथर्ववेद काण्ड २०, सूक्त ९६, मंत्र ११-१६ में योनिकृमि, गर्भस्राव, जातघातक रोग की चिकित्सा का वर्णन है ।

गर्भह्रास :—गर्भाशय के अन्दर गर्भ का व्यङ्ग अर्थात् किसी अङ्ग का क्षय हो जाना या समस्त गर्भ का नष्ट हो जाना 'गर्भह्रास' रोग है । इसकी चिकित्सा अथर्ववेद काण्ड २, सूक्त २५ में कही है ।

संक्रामक रोग की चिकित्सा :—किसी मलिन, गले अङ्गों वाले और अंग भंग रोगी के सम्पर्क-सहवास तथा सहभोग से अनेक स्पृश्य रोग हो जाते हैं । उनकी चिकित्सा अथर्ववेद काण्ड ७, सूक्त ६५ (६७) में कही है ।

"श्यावदता कुनखिना बण्डेन यत् सहासिम ।
अपामार्ग त्वया वयं सर्वं तदपमृज्महे ।।"
(अथर्व० ७।६५।३) ।

अर्थ—(अपामार्ग) हे अपामार्ग ! (वयम्) हम (श्यावदता) काले गन्दे दाँत वाले के साथ (कुनखिना) गले हुए नख वाले के साथ (बण्डेन) विकलाङ्गी गंजे आदि दूषित अंग वालों के साथ (यत्) जो (आसिम) बैठते उठते और खाते पीते हैं, (तत् सर्वम्) उन सब दोषों को (त्वया) तेरे द्वारा (अपमृज्महे) अपमार्जित करते हैं । काले गन्दे दाँत वाले के साथ बैठने उठने, रहने खानेपीने

और श्वास में उसके वायु के अन्दर जाने से उसके दन्तपूय (पायोरिया) प्रभृति रोग अपने में ही हो सकते हैं। इन रोगों के दोषों से अपामार्ग (चिड़-चिड़ा, पोगा) औषधि द्वारा रक्षा हो सकती है, ऐसा वेद का कथन है।

"अपामार्गः सरस्तीक्ष्णः. . ." (भावप्रकाश नि०) प्रभृति आयुर्वेदिक निघण्टुओं में अपामार्ग को खाज, दद्रु, कुष्ठ, कृमि और विष-नाशक बतलाया है।

कुष्ठचिकित्सा:——माँस, मेद के दोष से त्वचा में लालमिश्रित श्वेत, या केवल श्वेत चिन्ह, चकते, श्वेतकुष्ठ और हड्डी तक पहुंचा हुआ गलित-कुष्ठ हो जाता है। इनकी चिकित्सा 'अथर्ववेद काण्ड १, सूक्त २३ में है।

'अथर्ववेद' काण्ड १, सूक्त २४ में 'केवल श्वेतकुष्ठ की चिकित्सा का वर्णन है। संग्राम में लगे शस्त्र के घावों की चिकित्सा का वर्णन अथर्ववेद काण्ड २, सूक्त २७ में है।

'अथर्ववेद' काण्ड ५, सूक्त ५ में प्रहार के घावों के भरने या पके घाव को ठीक करने की चिकित्सा 'लाक्षा' औषधि के द्वारा करने का वर्णन है। घाव का बहते रहना 'व्रणस्राव' कहलाता है, इसकी चिकित्सा 'अथर्ववेद' काण्ड २ सूक्त ३ में नैसर्गिक पदार्थों के द्वारा करना लिखा है।

अथर्ववेद काण्ड ६, सूक्त १२७ में विद्रधि रोग (विषमय या विष जैसा प्रभावकारी खानपान तथा दूषित जलवायु के सेवन से शरीर के रस-रक्त-माँस आदि में विकार होकर शरीर के बाहर-भीतर फोड़ा-फुन्सी तथा गाँठ-गिल्टी का हो जाना और उसका चिरपाकी बन जाना विद्रधि रोग है) की चिकित्सा का वर्णन है।

अथर्ववेद काण्ड ६, सूक्त १०९ में क्षेपक, पक्षाघात (लकवा, अर्धाङ्ग) रोग की चिकित्सा का वर्णन है।

अथर्ववेद काण्ड५, सूक्त २२ में ज्वर चिकित्सा का वर्णन है।

सूचीवेध (अन्तःक्षेप Injection) चिकित्सा सम्प्रति एलोपैथिक डाक्टरवर्ग अन्तःक्षेप का अधिक प्रयोग करते हैं। आयुर्वेद इंजेक्शन भी हापुड़, बड़ौत से निर्माण किए गए हैं जिनका आयुर्वेदभिषक् प्रयोग करते हैं। होमियोपैथिक में इंजेक्शन बने हुए हैं। जनता का अधिक विश्वास इंजेक्शन पद्धति से औषधि कराने का विशेष है। भारतीयों का विश्वास है कि इसके आविष्कारक पाश्चात्यदेशवासी ही हैं, पर यह भ्रम है। इस चिकित्सा का संकेत भी अधस्तन 'मंत्र' के तात्पर्य से सिद्ध होता है——

यस्याञ्जनप्रसर्पस्यङ्गमङ्गं परुष्परुः।
ततो यक्ष्मं वि बाधस उग्रो मध्यमशीरिव ॥

१　　ऋ०१०।९७।१२

इस मन्त्र में 'प्रसर्पसि' (प्रविश्य अन्तः शिरा-मुखे व्याप्नोषि) का "शिरा के मुख में प्रविष्ट होकर अञ्जन, गतिशील (अञ्जू व्यक्तिम्रक्षणकान्तिगतिषु) औषधि की शारीरिक व्याप्ति के अभिप्राय से उपर्युक्त चिकित्सा का प्रकार सिद्ध होता है।

इसकी पुष्टि अनेक पाश्चात्य विद्वान् भी करते हैं——

"मद्रास के भूतपूर्व गवर्नर लार्ड एम्पथिल ने सन् १९०५ ई० में व्याख्यान देते हुए कहा था कि कर्नल किंग ने जेनर (Janner) के आविष्कार से पूर्व भारत में टीके (Vaccination) और सूचिका भेद (Injection) की प्रक्रिया का प्रचलित होना सिद्ध कर दिया है।१९

आयुर्वेद में 'सूचिका भेद रस' आज भी मिलता है जिसका नाम ही इस बात का द्योतक है कि यह इंजेक्शन के लिये पेटेण्ट था।

---

१९. "हिन्दू सुपिरीओरीटी" पृष्ठ २६७, २६८, २६९ (श्री हरविलास शारदा जी कृत)

पशु-चिकित्सा—अथर्ववेद काण्ड ६, सूक्त ५९ में समस्त पशुओं की चिकित्सा का वर्णन है।

इतिहासज्ञ वेबर कहते हैं—"वैदिक काल में लोग पशु-शरीर-रचना से पूर्णतया परिचित थे। उन्होंने उनके प्रत्येक अंग के नामों तक का वर्णन किया है।२०

दो प्राच्य विद्वान् भी इसका समर्थन करते हैं:—

श्री हंसराज अग्रवाल एम० ए० तथा श्री मनोहर लाल गौड़ एम० ए० एम० ओ० एल०, शास्त्री लिखते हैं:—"ओषधियों का रोगों पर प्रभाव, ओषधियों के अनेकों नाम, बीमारियों के नाम अथर्ववेद में बहुतायत से मिलते हैं। ऋग्वेदादि में भी कहीं-कहीं आते हैं। आयुर्वेद में अर्वाचीन आचार्यों ने भी इस विज्ञान की उत्पत्ति अथर्ववेद से ही मानी है।२१

डा० गौरीशंकर हीराचन्द ओझा डी. लिट्, 'साहित्यवाचस्पति' ने भी अपने व्याख्यान में कहा था—"अथर्ववेद में रोगों के नाम और उनके लक्षण तक ही नहीं; अपितु मनुष्य के शरीर की हड्डियों तक की पूरी संख्या दी है।"२२

वैदिक स्वाध्याय की परम्परा के शिथिल और नष्टप्राय हो जाने से भले ही किसी को यह कहने का अवसर मिले कि 'अमुक' चिकित्सा प्रकार पाश्चात्य वायु में पले नवीन मस्तिष्कों की उपज है, पर वास्तव में ज्ञान और विज्ञान सभी का एकमात्र केन्द्र 'वेद' को ही मानना पड़ेगा और वैदिक आयुर्वेद को ही "वैज्ञानिक-चिकित्साप्रणाली" का मूल-स्रोत कहना होगा।

---

२०. 'Webers Indian literature pp. 263-264.

२१. "हमारी सभ्यता और विज्ञानकला" पृ० ११३, तुलना करो प्रो० शिवदत्त जी ज्ञानी एम० ए० कृत "भारतीय संस्कृति" द्वितीय संस्करण पृष्ठ ३२०—३२१।

२२. "मध्यकालीन भारतीय संस्कृति" पृ० ६५।

—o—

## दिवंगत सर्वपल्ली श्री डा० राधाकृष्णन् के प्रति

### श्रद्धाञ्जली

**प्रकाण्ड विद्वान्, महान् दार्शनिक, कुशल राजनेता, भारतवर्ष के भूत-पूर्व राष्ट्रपति, हिन्दू धर्म के कट्टर अनुयायी होते हुए भी उदारचेता, दिवंगत सर्वपल्ली श्री डा० राधाकृष्णन् की पावन स्मृति में पत्रिका परिवार उनके निधन पर गहरा शोक व्यक्त करता है और उनके प्रति हार्दिक श्रद्धाञ्जली अर्पित करता है।**

# भारत का प्राची अतीत

श्री अशोककुमार विद्यालंकार, विद्यावाचस्पति, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय, हरिद्वार

भारत के प्राची अतीत को वर्तमान बनाना है ।
खोया विश्वगुरु का गौरव हमने फिर से पाना है ।।

आदि सृष्टि से भारत में, वेदों की वाणी गूंजी थी,
सत्य, अहिंसा, दया, न्याय ही, असली जिसकी पूंजी थी ।
तपोवनों में ऋषि-मुनि अहर्निश तपस्या करते थे,
पंचयज्ञ, ईश्वरोपासना से, जीवन पावन करते थे ।
दृढ़ संकल्प करो वीरों, फिर से वह युग लाना है ।।१।।

वर्णाश्रम-धर्म व्यवस्था थी, न था जातपाँत का भेद,
सम्प्रदाय नहीं थे नाना, सबका धर्म एक था वेद ।
'मनुर्भव' का पाठ पढ़ते थे, जीवन होता था महान्,
भारत के चरणों में शिष्य बन, आता था अखिल जहान् ।
मानवता का पुनः पाठ पढ़, फिर से दुनियां को पढ़ाना है ।।२

मेरे देश के युवकों ! जागो अब तो निद्रा का त्याग करो,
अपने गौरव को पहचानो, और निज अतीत को याद करो ।
स्वधर्म-संस्कृति कर भूला, क्यों पश्चिम के पीछे भाग रहे,
तुम शिष्य नहीं गुरु उसके थे, तुमको नित यह याद रहे ।
दिग्भ्रान्त जगत् को तुमने ही, फिर सच्चा पथ दिखलाना है ।।३।।

विश्व-जगत् का नेतृत्व वीरों, तुम ऐसे नहीं कर पाओगे,
जबतक स्वदेश में प्राची का, तुम सतयुग नहीं ले आओगे ।
'धर्म-ज्योति' से खुद हो आलोकित, जनजन तक वह पहुंचाओ,
भोगवाद की निद्रा से जग, जनजन को प्रथम जगाओ ।
सबसे पहले भारत ही ऋषि-मुनियों का बनाना है ।।४।।

भोगवाद की ज्वाला धधकी है, पश्चिम से ऐसी भयंकर,
जिसमें मानवता जल जायेगी, है ऐसी वह प्रलयंकर ।
मानवता असुरक्षा हित, तुम्हें पुकार रही है,
सजल नयन हो दयार्द्रदृष्टि से, तुम्हें निहार रही है ।
दानवता का कर दमन, मानवता को बचाना है ।।५।।

अब तो नवयुवकों ! जागो ! ओ स्वदेश के पहरेदारों !
नवयुग के निर्माता ! ओ दुनियां के रखवारों ।।
दशा देश की क्या होती, जब खुद प्रहरी ही सोता है,
सर्वविदित उस देश का सत्वर, सर्वनाश ही होता है ।
हो गया प्रभात जागो अब, जग को तुम्हें जगाना है ।।
भारत के प्राची अतीत को वर्तमान बनाना है ।।६।।

# आयुर्वेदीय निघण्टु के प्रतिसंस्कार की आवश्यकता

(श्री आचार्य ब्रह्मदत्त शर्मा आयुर्वेदालंकार, २८५-१३ सी-४ बी, जनकपुरी, नयी दिल्ली-५८)

## 'आयुर्वेद' में 'ओषधिविज्ञान' या 'द्रव्यगुण शास्त्र' का स्थान

उपलब्ध आयुर्वेदीय संहिताओं में आयुर्वेद की अभिव्यक्ति एवं अवतरण का जो वर्णन है उसके अनुसार सर्वप्रथम ब्रह्मा ने उपलब्ध आयुर्वेदीय ज्ञान को १००० अध्यायों में एवं एक लाख श्लोकों में निबद्ध किया तथा बाद में इस ज्ञान को संक्षिप्त करके आयुर्वेद के आठ अङ्गों में उपन्यस्त किया।[1] इन आठ आयुर्वेदांगों में 'द्रव्यगुण' या 'ओषधि-विज्ञान' या 'भेषजशास्त्र' का पृथक् अंग-रूप में कोई स्थान नहीं है, केवल तत्तत् अंग में या तन्त्र में तदुपयोगी द्रव्यों एवं ओषधियों का वर्णन पृथक् एक या एकाधिक अध्याय में कर दिया गया है तथा कुछेक का वर्णन प्रकीर्ण-रूप में भी किया गया है। चरक-सुश्रुत-वाग्भट की बृहत्त्रयी में यही स्थिति है।

बृहत्त्रयी में 'द्रव्यगुण' या 'ओषधिविज्ञान' को प्रमुखता या पृथक् तन्त्र का स्थान न मिलने का कारण कई विद्वान् यह बताते हैं कि आयुर्वेद का प्रधान प्रयोजन 'स्वस्थ की स्वास्थ्यरक्षा' है तथा 'स्वस्थवृत्त'-'सद्वृत्त'-'आचाररसायन'-'दिन-चर्या' एवं 'ऋतुचर्या' का यथावत् पालन करने पर रोगोत्पत्ति होती ही नहीं, जिसके लिए ओषधियों की आवश्यकता पड़े। परन्तु यह मान्यता तर्क-संगत नहीं है क्योंकि ऐसी अवस्था में तो काय-चिकित्सा - शल्यशालाक्य - कौमारभृत्य-भूतविद्या-अगदतन्त्र इन छह विकृति-चिकित्सापरक आयु-र्वेदांगों की आवश्यकता नहीं थी। वस्तुस्थिति तो यह है कि आयुर्वेद हितायु-अहितायु एवं सुखायु-दुःखायु का अर्थात् स्वस्थ-रुग्ण दोनों अवस्थाओं का वर्णन करता है,[2] तथा 'स्वस्थ का स्वास्थ्यरक्षण' एवं 'आतुर का विकारप्रशमन' ये दोनों आयुर्वेद-प्रयोजन समकक्ष रूप में माने गये हैं[3]। अथ च, आयुर्वेद तो हेतु-लिङ्ग-औषध—इस प्रकार के तीन स्कन्धों वाला 'त्रिसूत्र' शास्त्र[4] है जिसमें औषध-सूत्र अर्थात् 'द्रव्यगुण' एवं 'ओषधिविज्ञान' का बड़ा महत्त्वपूर्ण स्थान है। अर्थात्, आयुर्वेद में 'द्रव्यगुण' एवं 'ओषधिविज्ञान' की हीनता नहीं, अपितु महत्ता ही अभिप्रेत है।

तो, फिर ? प्राचीन आयुर्वेद-साहित्य में 'द्रव्य-गुण' एवं 'ओषधिविज्ञान' को पृथक् तन्त्र या आयुर्वेदांग का स्थान क्यों नहीं मिला ? वस्तुस्थिति यह है कि प्राचीन संहिता-काल में मानव-समाज पहले-जैसा अरण्यवासी या यायावर न रहकर

---

१. 'इह खल्वायुर्वेदं नामोपाङ्गमथर्ववेदस्य .... श्लोकशतसहस्रमध्यायसहस्रं च कृतवान् स्व-यम्भूः, ततो .. भूयोऽष्टधा प्रणीतवान् ।' (सुश्रुत। सूत्र।१।६)।

२. 'हिताहितं सुखं दुःखमायुस्तस्य हिताहितम्.। यत्रोक्तमायुर्वेदः स उच्यते ।।' (चरक। सू० ।१।४१)।

३. 'प्रयोजनं चास्य स्वस्थस्य स्वास्थ्यरक्षणमातुरस्य विकारप्रशमनं च ।।' (चरक। सूत्र।३०।२६)।

४. 'हेतुलिंगौषधज्ञानं स्वस्थातुरपरायणम्। त्रिसूत्रं शाश्वतं पुण्यं बुबुधे यम् पितामहः ।। सोऽन-न्तपारं त्रिस्कन्धमायुर्वेदम् .।.।।' (चरक। सूत्र ।१।२४-२५)

ग्रामवासी-नगरवासी हो गया था; इससे एक ओर तो उनका सम्पर्क वन-उपवन-पर्वत-आदि से टूटने के कारण प्रत्यक्ष ओषधज्ञान का अभाव हो गया था तथा दूसरी ओर परिग्रह-धनसंचय-शरीरगौरव-आलस्य-लोभ - अभिद्रोह-असत्य-आदि की प्रवृत्ति बढ़ते-बढ़ते जनपदोद्ध्वंसी रोगों की उत्पत्ति होने लगी थी।१ सम्पन्न समाज की तो बात ही क्या, जनसामान्य का भी सम्बन्ध वन-उपवन-पर्वत-आदि से टूट गया और ओषधियों का ज्ञान-परिचय आदि जनसामान्य के क्षेत्र से बाहर होकर गाय-भेड़ बकरी-आदि चराने वाले वनवासियों तक ही सीमित रह गया।२ इसी लिए, जहां समाज में ओषधियों के नाम-रूप-आदि से परिचित न रहने वाले वैद्य को भी केवल ओषधि-उपयोग के आधार पर ही 'तत्त्वज्ञ' मान लिया जाता था, वहां चरक ने आदर्श स्थिति यह बतायी है कि वैद्य को ओषधियों के नाम-रूप-परिचय-उपयोग-व्यापत्-आदि की दृष्टि से सम्पूर्ण ('सर्वथा') ज्ञान होना चाहिये।३ इस प्रकार, इस विषय में चरक ने जहां समाज की तत्कालीन स्थिति का चित्रण किया है, वहां आदर्श स्थिति भी बतायी है।

## और, निघण्टु ग्रन्थों में ?· · · ·

यास्क-निरुक्त की परिभाषा के अनुसार 'निघण्टु' का अर्थ है–वह शास्त्र जो संहतीकृत करके, बटोरकर, समग्र ज्ञान करावे।४ व्यवहार में, 'निघण्टु' का स्वरूप यह रहा है कि किसी वस्तु भाव या व्यक्ति की वाचक विविध संज्ञाओं एवं पर्यायों का संग्रह करके तथा फिर प्रत्येक संज्ञा का उद्घाटन करके तद्वाच्य अर्थ का बोध कराना। अर्थात्, 'निघण्टु' केवल पर्याय-संग्राहक 'कोश' ही नहीं, अपितु प्रत्येक के वाच्यार्थ का एवं स्वरूप का भी बोध कराने वाला शास्त्र है। निघण्टु में वर्णित तथा ज्ञापित 'स्वरूप' केवल गुणादिपरक (यथा–प्रकाशमान, आवरणकर्ता, 'वृत्र', अदाता 'अरि' 'अराति', गन्ध-क्रीडा-यातना-आदि प्रेमी 'गन्धर्व', प्रभृति) ही नहीं हैं अपितु रचनादिपरक भी है। फलतः वाच्य वस्तु, भाव या व्यक्ति या क्रिया-प्रक्रिया का समग्र ज्ञान प्राप्त होता है–रचना-आदि की दृष्टि से भी तथा गुण-कर्म-स्वभाव-आदि की विशेषता से भी।

परन्तु, आयुर्वेदीय निघण्टु-ग्रन्थ द्रव्यों एवं ओषधियों का ऐसा समग्र-सर्वांगीण ज्ञान नहीं कराते। नामपर्यायों का तथा रस-वीर्य-विपाक-

---

१. (क) 'अयं च रोगप्रादुर्भावः कृतयुगान्ते बोद्धव्यः।' (चक्रपाणिटीका। चरक। सूत्र।१।६)
(ख) 'भ्रश्यति तु कृतयुगे केषांचिदत्यादानात् सांपन्निकानां सत्त्वानां शरीरगौरवमासीत्, शरीरगौरवाच्छ्रमः, श्रमादालस्यम्, आलस्यात् संचयः, संचयात्परिग्रहः, परिग्रहाल्लोभः प्रादुरासीत् कृते। ततस्त्रेतायां लोभादभिद्रोहः, अभिद्रोहादनृतवचनम्, अनृतवचनात् कामक्रोध-मानद्वेषपारुष्याभिघातभयतापशोकचिन्तोद्वेगादयः प्रवृत्ताः। · · ततस्तानि प्रजाशरीराणि · व्याधिभिर्ज्वरादिभिराक्रान्तानि।'
(चरक। विमान।३।२४)

२. 'ओषधीर्नामरूपाभ्यां जानते ह्यजपा बने। अविपाश्चैव गोपाश्च ये चान्ये वनवासिनः।
(चरक। सूत्र।१।१२०)।

३. 'योगवित्त्वप्यरूपज्ञस्तासां तत्त्वविदुच्यते। किम् पुनर्यो विजानीयादोषधीः सर्वथा भिषक्।।'
चरक। सूत्र।१।१२२)।

४. 'निगमयन्तीति निगन्तवः, निगन्तव एव निघण्टवः।'

कर्म-प्रभाव-परक स्वरूप का ज्ञान अवश्य इन निघण्टुओं में निबद्ध है, परन्तु रंग-रूप रचना-अंग-प्रत्यंग-काल-देश-उपलब्धि आदिपरक स्वरूप का वर्णन नहीं मिलता (सुश्रुत में 'सोम' के देश स्वरूप पत्रादि-ह्रास-विकास वाले सामान्य वर्णन१ को छोड कर; वह एक अपवाद है)। यह बात अवश्य माननी पड़ेगी कि कुछ पर्याय वानस्पतिक आदि स्वरूप भी बताते हैं, तद्यथा—मंजरी सुमंजरी-सुरभिमंजरी-त्रिदशमंजरी-आदि से तुलसी की विशिष्ट मंजरी का वनस्पतिशास्त्रीय स्वरूप-ज्ञान होता है; देवदुन्दुभि आदि द्वारा तुलसी के तुरही सदृश पुष्प का वनस्पतिशास्त्रीय वर्णन है, त्रिवृत संज्ञा द्वारा निशोथ-काण्ड के तिपहलू रूप का निर्देश होता है; खरमंजरी-प्रत्यक्पुष्पा-अधःशल्य: (पुठकण्डा)-मयूरकः—शिखरी आदि अपामार्ग पर्याय इसकी विशिष्ट रचना बताते हैं; मण्डूकपर्णी-शंखपुष्पी-क्षीरपुष्पी-स्वर्णक्षीरी-हंसपादी - पारावत-पदी-दुग्धिका-ज्योतिष्मती - कंगुणिका - षड्ग्रन्था-उग्रगन्धा-गोलोमी-शतपर्विका-सुलोमशा आदि संज्ञाएं रचनादिपरक स्वरूप बताती हैं; और रामठ-वाह्लीक-द्वीपान्तरवचा-माण्डूकी-जलवेतस-नादेय-पारसीकय-वनी-तुरुष्क-यावनी-आदि संज्ञाएं तत्तत् द्रव्य के उत्पत्तिदेश का परिचय देती हैं। तथापि यह कटु सत्य है कि द्रव्यों के वानस्पतिक परिचय-अंग-प्रत्यंग-रचना-काल-देश-उपलब्धि-आदि विशेषताओं का व्यवस्थित वर्णन आयुर्वेदीय निघण्टुग्रन्थों में नहीं है।

## ओषधि-परिचय की उपेक्षा का परिणाम—

इन निघण्टुओं की इस त्रुटि का प्रधान कारण यह है कि इनकी रचना आयुर्वेद के संहिताकाल से भी बहुत बाद में हुई हैं। इसी लिए चरक-संहिता के निर्देश एवं जनसामान्य की परम्परा के अनुसार इन निघण्टुग्रन्थों ने भी औषधियों के रूपादिज्ञान का विषय ग्वालों-गड़रियों-वनचारियों आदि का एकाधिकार मानकर त्याग दिया है और केवल पर्यायों-गुण-रस-वीर्य-विपाक-प्रभाव-कर्म का ही वर्णन किया है। इस विषय में आयुर्वेदीय निघण्टु-वर्णित द्रव्यगुण विज्ञान का यह कितना विचित्र एवं कष्टप्रद विरोधाभास है कि जहां भारतीय विद्वान् एवं जनमानस का प्रकृति-वन-पशु-पक्षी-

---

१. 'सर्वेषामेव सोमानाम् पत्राणि दश पञ्च च।
तानि शुक्ले च कृष्णे च जायन्ते निपतन्ति च॥
एकैकं जायते पत्रं सोमस्याहरहस्तदा।
शुक्लस्य पौर्णमास्यां तु भवेत् पञ्चदशच्छदः॥
शीर्यते पत्रमेकैकं दिवसे दिवसे पुनः।
कृष्णपक्षक्षये चापि लता भवति केवला॥
अंशुमानाज्यगन्धस्तु कन्दवान् रजतप्रभः।
कदल्याकारकन्दस्तु मुञ्जवाँल्लशुनच्छदः॥
चन्द्रमाः कनकाभासो जले चरति सर्वदा।
गरुडाहृतनामा च श्वेताक्षश्चापि पाण्डुरौ॥
सर्पनिर्मोकसदृशौ तौ वृक्षाग्रावलम्बिनौ।
तथाऽन्ये मण्डलैश्चित्रैश्चित्रिता इव भान्ति ते॥
सर्व एव तु विज्ञेयाः सोमः पञ्चदशच्छदाः।
क्षीरकन्दलतावन्तः पत्रैर्नानाविधैः स्मृताः॥
हिमवत्यर्बुदे सह्ये महेन्द्रे मलये तथा।
श्रीपर्वते देवगिरौ गिरौ देवसहे तथा॥
पारिपात्रे च विन्ध्ये च देवसुन्दे ह्रदे तथा।
उत्तरेण वितस्तायाः प्रवृद्धा ये महीधराः॥
पञ्च, तेषामधो मध्ये सिन्धुनामा महानदः।
हठवत् प्लवते तत्र चन्द्रमाः सोमसत्तमः।
तस्योद्देशेषु चाप्यस्ति मुंजवानंशुमानपि।
काश्मीरेषु सरो दिव्यं नाम्ना क्षुद्रकमानसम्॥
गायत्रस्त्रैष्टुभः पांक्तो जागतः शाक्वरस्तथा।
अत्र सन्त्यपरे चापि सोमाः सोमसमप्रभाः॥'
सुश्रुत। चिकित्सा। २६।२०-३१।

वनस्पति-आदि से घनिष्ट सम्पर्क-परिचय एवं ज्ञान रहने के कारण संस्कृत एवं भारतीय भाषाओं के वाङ्मय में तथा कहावतों तक में उपमा-विरोध आदि के लिए प्रकृति पशु-पक्षी-वनस्पति-आदि के साथ तुलना-सादृश्य-सारूप्य-वैरूप्य के प्रधान आधार हैं तथा मेघ-नदी-पर्वत-अशोकपुष्प आदि को राग-विराग-आदि भावों वाले जीवन्त-मानव-मानवी-रूपों में वर्णन किया गया है तथा निघण्टुओं में ओषधियों के रूपादि परिचायक पर्याय भी विद्यमान हैं वहां औषधियों के रचनादिपरक व्यवस्थित वर्णन का नितान्त अभाव है । यह कमी वस्तुतः बहुत खटकती है ।

निघण्टुग्रन्थों की इस खटकने वाली कमी का ही यह परिणाम है कि आयुर्वेदीय ओषधियों की एक बड़ी भारी संख्या आज भी सन्दिग्ध है । यद्यपि भारत सरकार के स्वास्थ्य मन्त्रालय द्वारा तथा अन्य संस्था, संस्थानों, प्रतिष्ठानों आदि द्वारा गठित विविध समितियों ने सन्दिग्ध वनौषधियों के स्वरूपनिर्णयार्थ पर्याप्त प्रयास एवं कार्य किया है, तथा यादव जी-बापालालभाई-इन्द्र जी-कृष्ण जी-रामेशबेदी-ठाकुर बलवन्तसिंह-विश्वनाथद्विवेदी-प्रजापतिमिश्र-प्रियव्रत शर्मा-फादर बुल्के बासुकीर्तिकर-वामनगणेशदेसाई-रामनाथ चोपड़ा प्रभृति विद्वानों-अन्वेषकों ने भी बहुत स्तुत्य खोजकार्य किया है, तथापि अभी तक संदिग्ध वनौषधियों की संख्या एवं विवादास्पदता घटी नहीं है । च्यवनप्राश आदि रसायनों के महत्त्वपूर्ण घटक अष्टवर्ग के सम्बन्ध में अखिल भारतवर्षीय आयुर्वेद महा सम्मेलन ने यद्यपि पर्याप्त विचार विमर्श के बाद निर्णायक व्यवस्था ( फतवा, वर्डिक्ट ) दे दी है तथापि कुछ महानुभावों का इस विषय में मतभेद चला ही आरहा है । अरलुक-श्योनाक के सम्बन्ध में श्री प्रियव्रत शर्मा ने, अंकोल-कंकुष्ठ-सारिवा आदि के सम्बन्ध में आचार्य यादव जी ने, कुष्ठ पुष्करमूल के बारे में श्री विश्वनाथ द्विवेदी ने, गढ़वाल एवं भूटान की विविध वनौषधियों एवं अशोक आदि के सम्बन्ध में श्री रामेशबेदी ने तथा अन्य अनेक ओषधियों के सम्बन्ध में अन्य विद्वानों ने निर्णायक कार्य किये हैं और वे सभी प्रशंसार्ह हैं, परन्तु अभी तक रास्ना-निर्विषी-गृष्टि-अश्मन्तक - पाषाणभेद-चेतकी-सप्तरंगी-शिवलिंगी-चोरक-सहदेवी-ब्रह्मसुवर्चला-आदि का असन्दिग्ध निर्णय नहीं हो पाया । और-तो-और, ब्राह्मी-मण्डूकपर्णी-आकारकरभ-आदि के सम्बन्ध में अभी तक मतभेद हैं । अजगरी-श्वेतकापोती-कृष्णकापोती-गोनसी-वाराही-कन्याछत्रा-अतिच्छत्रा-करेणु- अजा-चक्रका-आदित्यपर्णी-महाश्रावणी-श्रावणी- गोलोमी-अजलोमी-महावेगवती - संजीवनी - विशल्यकरणी आदि दिव्यौषधियों की तो चर्चा करना भी असम्भव सा हो गया है, क्योंकि इनका रूप परिचय ज्ञान ही नहीं हो पाया । और, 'सोम' की तो बात ही मत पूछिये । सुश्रुतसंहितोक्त परिचय के बावजूद निघण्टुओं ने तथा परम्परा ने 'सोम' के विषय में ऐसी चुप्पी साधी है कि निर्णायक व्यवस्था के अभाव में कुछ 'देवताओं' ने 'सोम' की टाँग ही तोड़नी शुरू कर दी है । भारतीय संस्कृति एवं ज्ञान के कट्टर द्वेषी 'कुछ' पाश्चात्यों के अनुकरण में 'सोम' को मद्यसदृश सन्धानीय पेय सिद्ध करके कुछ विद्वान् महानुभावों ने वैदिक काल पर थोपने चिपकाने का अश्लाघ्य प्रयास किया है । यह सब न होता, यदि निघण्टुग्रन्थों में ओषधियों के रचना-रूप-रंग-अंग-प्रत्यंग-उत्पत्ति-देश - काल-आदि का वर्णन कर दिया गया होता ।

## निघण्टु-प्रतिसंस्कार--

तो फिर, करना क्या चाहिये ?–यही कि आयुर्वेदीय निघण्टु का प्रतिसंस्कार किया जाय,

कृतियों में मौलिकता-व्यापकता-प्रौढता-गम्भीरता एवं प्रभावकता आ जाती हैं, वह उसका स्थायी एवं प्रौढसाहित्य के निर्माण का काल होता है। श्री शर्मा जी अब उस प्रौढ 'द्रष्टा' की स्थिति में पहुंच चुके हैं और उनके द्वारा किया हुआ यह प्रतिसंस्कार एक प्रौढ एवं उपादेय कृति होगी। तृतीय, योगक्षेम की समस्या या कठिनाई उनके मार्ग में बाधक नहीं है।

फलतः वे जमकर लिख सकते हैं 'और उन्हें जहां 'लाङ्गूलचालनमधश्चरणावपातैर्भूमौ निपत्य वदनोदरदर्शनं च' की आवश्यकता नहीं होगी वहाँ 'अहोरूपमहो ध्वनिः' वाली चाटुकारिता की प्रवत्ति भी नहीं होगी। चतुर्थ, प्रकाशन के लिए उन्हें बहुत भटकना नहीं होगा।

तो, भाई शर्मा जी को इससे लाभ क्या होगा? यों तो ऐसी चिन्ता शर्मा जी को नहीं होनी चाहिये, परन्तु यदि वस्तुतः हो भी तो उत्तर यह है—'काव्यं यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतर-क्षतये।' चरकोक्त तिस्रैषणाओं में से प्राणैषणा एवं वित्तैषणा तो उनकी पर्याप्त रूप में पूर्त या पूर्तिपथीन हैं ही, परन्तु ये दोनों केवल जीवनकाल तक ही सार्थक होती हैं। और, लोकैषणा एवं कीर्ति जितनी उन्हें अब तक उपलब्ध है, जो कि वस्तुतः स्पृहणीय है, उसमें और भी वृद्धि इस कार्य द्वारा होगी तथा उसकी सार्थकता उनके बाद भी पीढ़ियों तक सारे क्षेत्र में बनी रहेगी। इस यशोपलब्धि का महत्व कम नहीं हैं। सो, हमारा अनुरोध शर्मा जी को पालना ही होगा।

**हमारा कर्त्तव्य--**

हमें चाहिये कि निघण्टु-प्रतिसंस्कार के इस महत्कार्य की सफलता के लिए ज्ञान-सूचना-धन-जनमत-आदि के द्वारा पूरी सहायता प्रदान करें और इस विषय को पृथक् समृद्ध विपुल आयुर्वेदांग के रूप में प्रतिष्ठापित करावें। यह अवधेय हैं कि हमारा यह द्रव्यगुण-ओषधि विज्ञान-नामक आयुर्वेदांग यदि युगानरूप में समृद्ध रहेगा तो आयुर्वेद की श्रीवृद्धि राज्याश्रय के बिना भी अवश्य बनी रहेगी, बल्कि बढ़ती ही जावेगी। हाँ, यह अवश्य है कि अन्य आयुर्वेदांगों को भी हमें ह्रास से बचाये रखना तो जरूरी ही होगा।

# जीवात्मा काण्ड

आचार्य श्री रघुनाथ विनायक धुलेकर, 'धुलेकर भवन', ४० नरसिंह राव टोरिया, झांसी

**(लेखक ने 'चतुर्वेद विषयानुगामी भाष्य' प्रारम्भ किया हुआ है । जिसके कुछ अंश हम पत्रिका में यदा-कदा दे रहे हैं । अब पाठकों के समक्ष २य अंश प्रस्तुत है) —सम्पादक**

**यह आवश्यक नहीं कि लेखक के विचारों से सम्पादक सहमत हो ।**

## जीवात्मा का निवासस्थान- शरीर (१)

(गर्भोपनिषद)

अब हम इस जीवात्मा काण्ड में यह बतायेंगे कि ब्रह्म ही स्वयं जीवात्मा बना है इसके लिये हम यह आवश्यक समझते हैं कि सम्पूर्ण "गर्भोपनिषद" आपको अर्थ सहित सुना दें ।

### गर्भोपनिषद (मनुष्य का शरीर)

**ॐ पञ्चात्मकं पंचसु वर्तमानं षडाश्रयं षड्गुणयोगयुक्तम् ।**

अर्थ–ॐ–जीवात्मा का निवासस्थान अर्थात् शरीर पंचात्मक है । पांच तत्वों में वर्तमान है । छः आश्रय वाला है और छः गुणों वाला है ।

पंचात्मकं=आकाश, वायु, अग्नि, जल, पृथिवी

षड् आश्रय=६ रस=मधुर, तिक्त, कटु, कषाय, अम्ल और लवण ।

**तं सप्तधातुं त्रिमलं द्वियोनि चतुर्विधाहारमयं शरीरं भवति ।**

अर्थ–इस शरीर में सात धातु हैं, ३ मल हैं– सत्व रज व तम, दो योनियां है अर्थात् स्त्री और पुरुषयोनियाँ हैं । चार प्रकार का अन्न यह शरीर खाता है । सप्तधातु=रस, रक्त, मांस, मज्जा, अस्थि, वीर्य, ओज । चतुर्विध अन्न=भक्ष्य, भोज्य, लेह्य, चोष्य ।

### पंचात्मकं का अर्थ

**पंचात्मकमिति कस्मात् पृथिव्यापस्तेजो वायुराकाशमित्यस्मिन्पंचात्मके शरीरे का पृथिवी का आपः किं तेजः को वायुः किमाकाशमित्यस्मिन्पंचात्मके शरीरे तत्र यत्कठिनं सा पृथिवी यद्द्रवं ता आपः यदुष्णं तत्तेजः यत्संचरति स वायुः यत्सुषिरं तदाकाशमित्युच्यते ।**

अर्थ–इस शरीर को पंचात्मक क्यों कहते हैं ?

उत्तर–पंच महाभूत अर्थात् पृथिवी, जल, तेज, वायु और आकाश से शरीर बनता है ।

(१) पृथिवी तत्त्व कठिन है, (२) जल तत्त्व तरल है, (३) उष्णता तेज तत्त्व है, (४) वायु शरीर में क्रियाओं का संचार करने वाला है, (५) आकाश तत्त्व जो रिक्त स्थान शरीर में हैं वह आकाश तत्त्व है ।

### पंच तत्त्वों के कार्य

**तत्र पृथिवी धारणे आपः पिंडीकरणे तेजः प्रकाशने वायुर्व्यूहने आकाशमवकाशप्रदाने ।**

(१) पृथिवी तत्त्व का कार्य धारण करना है । (२) जल तत्त्व का कार्य एकत्रित करना है । (३) तेज तत्त्व का कार्य प्रकाशित करना है । (४) वायु तत्त्व का कार्य शरीर के अवयवों को यथा स्थान रहने देना है । अथवा उनको अपना कार्य करने देना है । (५) आकाश तत्त्व का कार्यं अवकाश पोलापन प्रदान करना है ।

### इन्द्रियों का कार्य

**पृथक्श्रोत्रे शब्दोपलब्धौ त्वक् स्पर्शे चक्षुषी रूपे जिह्वा रसने नासिका घ्राणे उपस्थ आनन्दने अपान उत्सर्गे बुद्ध्या बुध्यति मनसा सङ्कल्पयतिवाचा वदति ।**

(१) कान का कार्य–सुनना, (२) त्वचा का कार्य–स्पर्श करना (३) आँख का कार्य–देखना, जिह्वा का कार्य–रसों का स्वाद लेना, (५) नाक का कार्य–सूंघना ।

### षडाश्रय का अर्थ

**षडाश्रयमिति कस्मात् । मधुराम्ललवणतिक्तकटुकषायरसान्विन्दतीति ।**

अर्थ–शरीर के ६ आश्रय कौन हैं ?

शरीर ६ रसों का भोग करता है–(१) मीठा, (२) खट्टा, (३) नमकीन, (४) चिरपिरा (मिर्च का स्वाद), (५) कड़ुआ, (६) कषैला (सुपारी का स्वाद) ।

### स्वर के प्रकार–दश

**षड्जऋषभगान्धारमध्यमपंचमधैवतनिषादाश्चेतीष्टानिष्टशब्दसंज्ञाः प्रणिधानाद्दशविधा भवन्ति ।**

अर्थ–(१) षड्ज, (२) ऋषभ, (३) गान्धार, (४) मध्यम, (५) पंचम, (६) धैवत (७) निषाद (सा, रे, गा, मा, पा, धा, नी,) इन स्वरों में इष्ट अर्थात् (८) मीठे लगने वाले स्वर, (९) अनिष्ट कान को कटु लगने वाले स्वर तथा (१०) प्रणिधानकारक स्वर ( अनिश्चित स्वर ) होते हैं। इन तीनों के मिलने से शब्द बनते हैं । अर्थात् जब मनुष्य और प्राणी बोलते हैं तब १० प्रकार के स्वरों का मिश्रण होता है और उनसे जो शब्द बनते हैं वे मधुर, तीखे, कटु आदि अनेक प्रकार के हो जाते हैं । श्रोताजनों को समझना चाहिए कि मनुष्यों की वाणी क्यों मधुर होती है, क्यों कड़वी लगती है, क्यों बुरी लगती है, सुनने से क्यों दुःख होता है, क्यों सुख होता है ? आदि-आदि ।

### शरीर में सात रंग

**शुक्लो रक्तः कृष्णो धूम्रः पीतः कपिलः पाण्डुरं इति ।।१।।**

अर्थ–शरीर में सात रंग होते हैं––

(१) सफेद, (२) लाल, (३) काला, (४) पीला (५) नीला (६) नारंगी, (७) धुंधला ।

### सप्त धातुनिर्मित शरीर

**सप्तधातुकमिति कस्मात् यदा देवदत्तस्य द्रव्यादिविषया जायन्ते । परस्परं सौम्यगुणत्वात् षड्विधो रसो रस च्छोणितं शोणितान्मांसं मांसान्मेदो मेदसः स्नायवः स्नायुभ्योऽस्थीनि अस्थिभ्यो मज्जा मज्जातः शुक्रं शुक्रशोणितसंयोगादावर्तते गर्भो हृदि व्यवस्थां नयति हृदये ऽन्तराग्निः अग्निस्थाने पित्तं पित्तस्थाने वायुः वायुतो हृदयं प्राजापत्यात्क्रमात् ।।२।।**

अर्थ–यह शरीर सप्त धातु का बना हुआ है इसका क्या अर्थ है ?

अर्थ–उत्तर-उदाहरण के लिये जब किसी देवदत्त नामक मनुष्य को भोग्य पदार्थों की इच्छा होती है तब वह षड् रस वाला अन्न खाता है, तब सप्तधातु बनते है (१) रस (२) रक्त, (३) मांस, (४) मेद (स्नायु), (५) अस्थि (६) मज्जा (७) वीर्य ।

इन सात धातुओं से मनुष्य का शरीर बनता है । पुरुष के वीर्य और स्त्री के रज के संयोग से गर्भ की धारणा होती है ।

यह सभी सात धातुएं मनुष्य के हृदय में स्थित रहती हैं । वहीं से पूरे शरीर को यह धातुएं पहुंचाई जाती हैं ।

वहीं अन्तराग्नि उत्पन्न होती है, अग्नि के स्थान में पित्त, फिर उसके स्थान में वायु और वायु से ही हृदय बनता है।

जो अग्नि पेट में रहकर अन्न पचाती है उसे जठराग्नि कहते हैं। अग्नि को वैश्वानर भी कहते हैं।

## गर्भ की रचना

**मंत्र—ऋतुकाले संप्रयोगादेकरात्रोषितं कललं भवति सप्तरात्रोषितं बुद्बुदं भवति अर्धमासाभ्यन्तरे पिण्डो भवति। मासाभ्यन्तरे कठिनो भवति मासद्वयेन शिरः संपद्यते। मासत्रयेण पादप्रदेशो भवति। अथ चतुर्थे मासे गुल्फजठरकटिप्रदेशा भवन्ति। पंचमे मासे पृष्ठवंशो भवति। षष्ठे मासे मुखनासिकाक्षिश्रोत्राणि भवन्ति। सप्तमे मासे जीवेन संयुक्तो भवति। अष्टमे मासे सर्वलक्षणसंपूर्णो भवति। पितू रेतोऽतिरेकात्पुरुषो मातृरेतोऽतिरेकात्स्त्री उभयोर्बीजतुल्यत्वान्नपुंसको भवति।**

अर्थ—उपरोक्त मंत्रों का अर्थ स्पष्ट है। सातवें मास में गर्भ सब लक्षणों से सम्पन्न हो जाता है।

वीर्य के आधिक्य से पुत्र उत्पन्न होता है और रज के आधिक्य से कन्या उत्पन्न होती है।

वीर्य और रज की समानता से नपुंसक उत्पन्न होता है।

## बौनी, कुबड़ी अन्धी सन्तान

**—व्याकुलित मनसोऽन्धाः खंजाः कुब्जा वामना भवन्ति। अन्योन्यवायुपरिपीड़ितशुक्रद्वैविध्यात्तनु स्यात्ततो युग्माः प्रजायन्ते। पंचात्मकः समर्थः पंचात्मिका चेतसा बुद्धिर्गन्धरसादिज्ञाना क्षराऽक्षरमोंकारं चिन्तयतीति तदेतदेकाक्षरं ज्ञात्वाष्टौ प्रकृतयः षोड़शविकाराः शरीरे तस्यैव देहिनः। अर्थः मात्राशितपीतनाड़ीसूत्रगतेन प्राण आप्यायते। अथ नवमे मासे सर्वलक्षणज्ञानकरणसंपूर्णो भवति पूर्वजातिं स्मरति। शुभाशुभं च कर्म विन्दति।।३।।**

अर्थ—स्त्री पुरुष के संभोग के समय यदि व्याकुलता हो तो सन्तान बौनी, कुबड़ी अन्धी होती है।

यदि वायु के संघर्ष से वीर्य दो भागों में हो जाय तो दो गर्भ बन जाते हैं और जुड़वा पैदा होते हैं।

यदि गर्भ पिण्ड स्वस्थ है तो पंच ज्ञानेन्द्रियां बुद्धि सहित ठीक-ठीक प्राप्त होती हैं।

## विशेष बात

विशेष बात जानने की यह है कि जीवात्मा वास्तव में अविनाशी ब्रह्म है। पूर्व जन्म के संस्कार से यदि वह उन्नत अवस्था में हैं तो प्रणव का चिन्तन करता हुआ गर्भ से बाहर आता है। नवम मास में ज्ञानेन्द्रियां पुष्ट हो जाती हैं।

## पूर्वजन्म की स्मृति

इस समय (अर्थात् जन्म के पहले) जीवात्मा अपने पूर्व जन्मों का स्मरण करता है। उसके शुभ और अशुभ कर्म उसके सामने आते हैं और वह गहराई से उन पर चिन्तन करने लगता है और इस प्रकार सोचता है:—

## जन्म के पहले चिन्तन

**मंत्र—पूर्वयोनिसहस्राणि दृष्ट्वा चैव ततो मया।<br>आहारा विविधा भुक्ताः पीता नानाविधाः स्तनाः।।<br>जातश्चैव मृतश्चैव जन्म चैव पुनः पुनः।<br>यन्मया परिजनस्यार्थे कृतं कर्म शुभाशुभम्।।**

## प्रभु का स्मरण

**एकाकी तेन दह्येऽहं गतास्ते फलभोगिनः।<br>यदि योन्याः प्रमुच्येऽहं तत्प्रपद्ये महेश्वरम्।।**

**अशुभक्षयकर्तारं फलमुक्तिप्रदायकम् ।**
**यदि योन्याः प्रमुच्येऽहं तत्प्रपद्ये नारायणम् ।।**
**अशुभक्षयकर्तारं फलमुक्तिप्रदायकम् ।**
**यदि योन्याः प्रमुच्येऽहं तत्सांख्यं योगमभ्यसे ।।**
**अशुभक्षयकर्तारं फलमुक्तिप्रदायकम् ।**
**यदि योन्याः प्रमुच्येऽहं ध्याये ब्रह्मसनातनम् ।।**

## जीवात्मा का प्रलाप

अर्थ–जीवात्मा सोचने लगता है कि मैं सहस्रों योनियों में अर्थात् कभी मनुष्य, कभी पशु, कभी पक्षी, कभी सर्प आदि शरीरों में शुभ और अशुभ कर्मों के कारण भटकता रहा। सहस्रों योनियों की माताओं का स्तनपान किया। बार-बार जन्म लिया, बार-बार दुःखमय जीवन बिता कर मरता रहा। हजारों प्रकार का अन्न खाया।

बार-बार दूसरों के लिये कर्म करता रहा। दुःख और सुख दोनों भोगता रहा। बार-बार जन्म लिया बार-बार मरा।

जिन्होंने मेरे कर्मों का सुखरूपी फल भोगा वे मुझसे अलग हो गये किन्तु दुष्कर्मों का फल यह नरकाग्नि एकाकी मैं भोग रहा हूं।

यदि अब मैंने जन्म लिया तो मैं संसारी बनकर काम न करूंगा, विरक्त होकर परमात्मा की (महेश्वर) की भक्ति करूंगा।

## प्रभु से प्रार्थना

यदि अब मैं गर्भ से बाहर सुरक्षित निकला तो मैं नारायण को भजूंगा। जो नारायण पापों का क्षय कर देते हैं और जो प्रभु मोक्ष को देने वाले हैं, उन्हीं की सेवा करूंगा।

यदि मैं इस माता की योनि से सुरक्षित बाहर आया तो मैं सांख्य योग अर्थात् ज्ञानप्राप्ति के साधनरूपी योगाभ्यास को अपनाऊंगा, जिससे मेरे पापों का क्षय हो जायगा और मैं मुक्ति पा जाऊंगा।

यदि मैं सुरक्षित उत्पन्न हो गया तो मैं सनातन ब्रह्म की ही जीवनभर उपासना करूंगा। जिससे मुझे मोक्षरूपी फल मिलेगा।

## किन्तु ध्यान करें

माता की योनि से निकलने से पहले यह मनुष्य अपने पूर्व जन्म का स्मरण करता है और बारम्बार कहता है:–'हे प्रभु ! यदि तुम इस बार मुझे सुरक्षित माता की योनि से निकाल दो और मुझे समस्त कर्मेन्द्रियां, समस्त ज्ञानेन्द्रियां, मन और बुद्धि भी अच्छी प्रदान कर दो, तो हे परमात्मा ! माता की योनि से निकल कर तुम्हारा ही स्मरण, भजन, उपासना, पूजन करूंगा और फिर संसारबन्धन में न फसूंगा'

किन्तु निकलते ही सब भूल जाता है।

**मंत्र–अथयोनिद्वारं संप्राप्तो यन्त्रेण पीड्यमानो महता दुःखेन जातमात्रस्तु वैष्णवेन वायुना संस्पृष्टस्तदा न स्मरति जन्ममरणानि न च कर्म शुभाशुभं विन्दति ।।४।।**

अर्थ–मनुष्य का गर्भपिण्ड माता की योनि से बड़ी कठिनाई से बाहर निकलता है। पिण्ड चारों ओर से दबता हुआ बड़े दुःख के साथ बाहर निकलता है। कभी-कभी इतना दुःख पाता है कि मर भी जाता है। इसप्रकार बड़ा दुःख पाता हुआ मनुष्यपिण्ड बाहर आता है। रक्त से लथपथ जब वह बाहर आता है तब दुःखी होकर 'किहां किहां' चिल्लाता है, रोता है फिर बाहर की वैष्णवी माया में लिपट कर जन्म के पहले की सब बातें भूल जाता है। जो वचन उसने प्रभू को दिये थे कि 'मैं तेरा ही भजन जीवनभर करता रहूंगा' सब भूल जाता है। और संसार

में फंस जाता हैं। बालक, युवावस्था और बुढ़ापा काटता है और अपने जीवन में शुभ अशुभ कर्म फिर करता हुआ मर जाता है।

अब हम यहीं विश्राम लेंगे। गर्भोपनिषद् का प्रकरण चालू रहेगा।

प्रवचन ७६

## जीवात्मा का निवास स्थान—शरीर (२)

(गर्भोपनिषद्)

वेदविद्या के प्रेमीजन,

हमने आपको पिछले प्रकरण में 'गर्भोपनिषद्' के मंत्रों को सुनाया और आपको बताया कि ये जीवात्मा वास्तव में अविनाशी ब्रह्म है। यह शरीर उसका निवासस्थान है। ये भी आपको बताया कि शरीर तीन प्रकार के होते हैं:—

(१) स्थूल शरीर (२) सूक्ष्म शरीर और (३) लिङ्ग शरीर।

ये लिङ्ग शरीर संस्कारों का समूह हैं। जीवात्मा के पुराने जन्मों में जो जो संस्कार शुभ और अशुभ इस शरीर द्वारा किये गये हैं वे पंच कर्मेन्द्रिय तथा पंच तन्मात्रायें सब मिलकर गांठ (ग्रन्थि) के रूप में बन जाते हैं। इनमें मन, बुद्धि, चित्त और अहंकार ये चार भी सम्मिलित रहते हैं। इन चारों के समूह को हृदय कहते हैं।

इस उपरोक्त समूह को जिसमें जीवात्मा रहता है और जो समूह एक शरीर से छूटने पर दूसरे में जीवात्मा के साथ जाता है "लिङ्ग शरीर" कहते हैं। इसी को बन्धन कहते हैं। इसी को हृदयग्रन्थि कहते हैं। इसी हृदय ग्रन्थि को काट देना मोक्ष और यही अन्तः करण कहलाता है।

पाठकजन, यह विषय गम्भीर और गूढ़ है इसे बारम्बार सुनिये और समझिये। अब गर्भोपनिषद् का अगला भाग जिसमें यही विषय समझाया गया है आप को सुनायेंगे और इसकी सरल सुबोध व्याख्या भी करेंगे।

### शरीर क्यों कहलाता है ?

**मंत्र—शरीरमिति कस्मात्। अग्नयो ह्यत्राश्रियन्ते ज्ञानाग्निः दर्शनाग्निः कोष्ठाग्निरिति। तत्र कोष्ठाग्नि र्नामाशितपीतलेह्यचाष्यं पचति। दर्शनाग्नी रूपाणां दर्शनं करोति। ज्ञानाग्निः शुभाशुभं च कर्म विन्दति।**

अर्थ—प्रश्न—शरीर क्यों कहलाता है ?

उत्तर—इस कारण कि ये शरीर तीन अग्नियों का आश्रय है। (१) ज्ञानाग्नि (२) दर्शनाग्नि (३) जठराग्नि।

(१) शुभाशुभ कर्मों को सामने उपस्थित करने वाला ज्ञानाग्नि कहलाता है। (२) जो रूपों को दिखाता है वह दर्शनाग्नि है। (३) जो अन्न को पचाता है वह जठराग्नि है।

### शरीर यज्ञरूप है

**मंत्र—त्रीणि स्थानानि भवन्ति मुखे आहवनीय उदरे गार्हपत्यो हृदि दक्षिणाग्निः।**

**आत्मा यजमानो मनो ब्रह्मा, लोभादयः पशवो, धृतिर्दीक्षा, संतोषश्च बुद्धेन्द्रियाणि, यज्ञपात्राणि हवींषि कर्मेन्द्रियाणि, शिरः कपालं, केशादर्भा मुखमन्तर्वेदिः।**

अर्थ—यह शरीर यज्ञरूप है। तीन अग्नियों के तीन स्थान हैं। (१) मुख में आहवनीय अग्नि, (२) उदर में गार्हपत्याग्नि तथा हृदय में (३) दक्षिणाग्नि।

आत्मा (जीवात्मा) यजमान है, मन ब्रह्मा है, लोभ, मोह, मद, मत्सर, आदि पशु हैं। धृति यजमान के यज्ञ करने का संकल्प आदि दीक्षा है। सन्तोष इस यज्ञ की बुद्धि और इन्द्रियां यज्ञपात्र हैं और कर्मेन्द्रियाँ यज्ञ में डाली जाने वाली हवियां हैं।

पाठकगण, आपका शरीर यज्ञरूप है। ठीक ठीक समझिये, इस यज्ञ में जो भी आप कर्म करते हैं वे सब कर्मेन्द्रियों द्वारा करते हैं। अर्थात् हाथ, पैर, आंख कान, उदर आदि से आप सब काम करते हैं। आपकी सब इन्द्रियां काम करते करते घिसती जाती हैं। कमजोर और बुड्ढी होती जाती हैं। इसका स्पष्ट अर्थ है कि ये कर्मेन्द्रियां शरीररूपी यज्ञाग्नि में दिन प्रतिदिन जलती जाती हैं। आप समझते हैं कि हम कर्म करते हैं किन्तु असली बात यह है कि आपके शरीर के सब अवयव नित्य प्रति जल-जल कर भस्मीभूत हो रहे हैं अर्थात् हविकुण्ड में आपका शरीर हवि बनकर जलाया जा रहा है। आप समझते हैं, हम मजा उड़ा रहे हैं किन्तु आप अपने शरीर को आग में झोंक रहे हैं।

इसी कारण आपको ( अर्थात् आत्मा या जीवात्मा को ) यजमान बताया गया है। आप यजमान बनकर काम कर कर के अपने शरीर के सब अवयवों को, मन और बुद्धि और ज्ञानेन्द्रियों की सहायता से हवनकुण्ड में ( वेदी में ) झोंकते जा रहे हैं, सोचिये और विचारिये।

## यज्ञ की उपमा चालू

**मंत्र—चतुष्कपालं शिरः षोड़श पार्श्वदन्तपटलानि सप्तोत्तरं मर्मशतं साशीतिकं संधिशतंसनवकं स्नायुशतं सप्तशिरा शतानि पंचमज्जाशतानि अस्थीनि च हवै त्रीणि शतानि षष्ठीः सार्धं चतस्रो रोमाणि कोटयो०।**

अर्थ—सिर यज्ञ का चतुष्कपाल है, दंत पंक्तियां षोड़श कपाल माने गये हैं। शरीर में एक सौ सात मर्मस्थान, एक सौ नौ स्नायु और सात सौ शिरायें हैं। पांच सौ मज्जायें और तीन सौ आठ हड्डियां, रोम साढ़े चार करोड़ शरीर में हैं।

**मंत्र—हृदयं पलान्यष्टो द्वादशपला जिह्वा पित्तप्रस्थं कफस्याढकं शुक्रकुडवं मेदः प्रस्थौ द्वावनियतं मूत्रपुरीषमाहारपरिमाणात् । पैप्पलादं मोक्ष शास्त्रं पैप्पलादं मोक्षशास्त्रमिति ॥६॥**

अर्थ—कुछ अवयवों की तोल मात्रा दी जाती है। (१) हृदय की मात्रा आठ पल, (२) जिह्वा की मात्रा बारह पल, (३) पित्त की मात्रा एक प्रस्थ, (४) कफ की मात्रा एक आढक, (५) शुक्र की मात्रा एक कुडव तथा (६) मेद की मात्रा दो प्रस्थ है।

इन सबके सिवाय आहार के परिमाण के अनुसार मलमूत्र का परिमाण होता है, परन्तु यह परिमाण अनियमित है, सब में एक समान नहीं होता।

## मोक्ष शास्त्र

इस शास्त्र को मोक्ष शास्त्र कहा गया है। तथा पिप्पलाद नामक ऋषि ने इसे प्रकट किया है।

पाठकजन, हमने आपको पिछले दो प्रकरणों में जीवात्मा के निवासस्थान अर्थात् शरीर का वर्णन किया। यदि आपने इस गर्भोपनिषद् को भली प्रकार समझ लिया होगा तो आप अपने को इस शरीर से अलग समझने लगेंगे। आप में वैराग्य उत्पन्न हो जायगा और आप इस संसारबंधन से छूटने का प्रयत्न करने लगेंगे।

नहीं तो बार-बार गर्भ में आते जाते रहेंगे और पछताते रहेंगे। अब हम अगले प्रकरणों में शरीर के सम्बन्ध में और भी बातें बतायेंगे।

—0—

# गुरुकुल में आयुर्वेद की पुरानी स्मृतियां और आयुर्वेद का भविष्य

डाक्टर इन्द्रसेन

जब गुरुकुल में स्वामी श्रद्धानन्द जी ने आयुर्वेद विषय की पढ़ाई प्रारम्भ की थी तो वह पर्याय विषय के रूप में थी। उस समय गुरुकुल तीन महाविद्यालयों में विभक्त नहीं हुआ था, एक ही महाविद्यालय था। अधिकारी परीक्षा को उत्तीर्ण करके विद्यार्थी किसी भी एक विषय को विशेष रूप से ले सकते थे। उनमें इतिहास, दर्शन, धर्म सिद्धान्त, रसायन आदि विषय पर्याय विषय थे। इसी तरह आयुर्वेद को भी पर्याय विषय नियत किया गया था। उस समय इस विषय को जो विद्यार्थी लेकर स्नातक हुए उन्हें विद्यालंकार की उपाधि ही दी गई। १९२५ ई० से पूर्व ऐसे कुछ ही स्नातक निकले। उनमें मुख्य रूप से जयदेव विद्यालंकार, अत्रिदेव विद्यालंकार, जन्मेजय विद्यालंकार, सुधन्वा विद्यालंकार आदि स्नातक हैं। उस समय आधारभूत संस्कृत ( BASIC ) का ज्ञान प्रत्येक विद्यार्थी को ऊंचा होता था। अधिकारी परीक्षा उत्तीर्ण करने तक वे संस्कृत साहित्य, व्याकरण, उपनिषद्, महाभारत, रामायण, दर्शन आदि का अध्ययन कर चुकते थे। आर्यभाषा अर्थात् हिन्दी में भी उनकी योग्यता उच्च स्तर की होती थी। परिणामस्वरूप इन स्नातकों ने मुख्यतः सुश्रुत, चरक आदि वैद्यग्रन्थों के सुन्दर सुबोध एवं प्रामाणिक हिन्दी अनुवाद किये। इनमें जयदेव विद्यालंकार जी का नाम विशेषरूपेण उल्लेखनीय है।

इसी समय महाविद्यालय में डा० राधाकृष्ण जी आ चुके थे और गुरुकुल के आजीवन सदस्य भी बन चुके थे। उन का प्रभाव ऐसा हुआ कि उन्होंने डाक्टरी के बहुत से विषयों को अपनी हिन्दी में लिखाना शुरू किया। इसी के परिणामस्वरूप अत्रिदेव जी विद्यालंकार के अनेकों डाक्टरी विषयों पर हिन्दी में साहित्य लिखने में सफल प्रयत्न हुए और पर्याप्त रूप से विख्यात हुए।

बाद में जब आयुर्वेद महाविद्यालय अपनी पृथक् सत्ता में आया तो उस समय गुरुकुल में एक और परिवर्तन आया। पं० जनकदेव जी ने गुरुकुल आयुर्वेदिक फार्मेसी की स्थापना की। गुरुकुल धार्मिक संस्था है। इसलिए जनता में यह विश्वास होना कि गुरुकुल आयुर्वेदिक फार्मेसी की औषधें पूर्णरूपेण शास्त्रीय विधि के अनुसार तैयार की हुई होंगी स्वाभाविक ही था! अतः गुरुकुल फार्मेसी उन्नतिशील हुई। इसी दौरान डा० आर्यन ने अपना भीमसेनी सुरमे का नुस्खा भी गुरुकुल को दिया। वह भी अच्छी औषध होने से गुरुकुल फार्मेसी की उन्नति में सहायक हुआ। इस फार्मेसी का प्रभाव यह हुआ कि उस समय के कई स्नातकों ने गुरुकुल से उत्तीर्ण होकर फार्मेसियाँ स्थापित कीं। उनमें रणधीर जी आयुर्वेदालंकार, दिलीप जी आयुर्वेदालंकार आदि के नाम उल्लेखनीय हैं।

इस फार्मेसी का एक यह भी लाभ हुआ कि कई स्नातकों ने फार्मेसी की एजेन्सियाँ आदि लीं जो उनकी आजीविका का उत्तम साधन बना।

इस समय के आयुर्वेद महाविद्यालय और उस समय के आयुर्वेद महाविद्यालय में बहुत अन्तर है। इस समय आयुर्वेद के स्नातकों का अधिक ध्यान नौकरी और अपनी प्रैक्टिस की ओर है।

मैं कह रहा था कि कुछ स्नातक निकले जिन्होंने फार्मेसियाँ खोलीं। इसके बाद एक वह समय आया कि जब यहाँ के स्नातकों में और पढ़ने की प्रवृत्ति जागृत हुई। उस समय हमारा गुरुकुल

मान्य नहीं था। इसलिए ऊंचे स्तर की पढ़ाई के लिए बहुत अड़चनें थीं। प० धर्मदत्त जी का और अन्य डाक्टर प्रोफेसरों का और बाहर से आने वाले डाक्टरों जैसे डाक्टर खेड़ा जी आदि के प्रभाव से यह प्रवृत्ति जागृत हुई। वैद्य धर्मदत्त जी जैसा कि आज सारे वैद्य जगत् को ज्ञात है अनथक विद्यार्थी हैं। इन्होंने गुरुकुल से विद्यालंकार और सिद्धान्तालंकार दोनों उपाधियों को प्राप्त किया। और किसी स्नातक ने दो अलंकारों की उपाधि नहीं प्राप्त की हैं। तदनन्तर ये मद्रास में गये। वहाँ से डा० लक्ष्मीपति जी के शिक्षणालय में आयुर्वेद की शिक्षा प्राप्त की और आयुर्वेद भूषण की उपाधि प्राप्त की। फिर आकर करीबन १६२३ ई० में उपाध्याय पद पर नियुक्त हुए (मैं सब कुछ अपनी याद से लिख रहा हूं)। उस समय में उनसे पढ़ता था। यह डा० राधाकृष्ण जी के डाक्टरी के लैक्चरों में विद्यार्थी बन कर बैठ जाते थे। इन्होंने बड़ी लगन से डाक्टरी का स्वाध्याय, जो हो सकता था किया, उसी के फलस्वरूप इन्होंने बाद में अपनी अद्वितीय मैडिसिन की पुस्तक लिखीं, जैसी कि इस समय और कोई नहीं है।

इस काल में डा० धर्मानन्द, डा० बलराम, डा० इन्द्रसेन आदि हुए। जिन्होंने स्वदेश व विदेश से डाक्टरी की स्नातक व स्नातकोत्तर परीक्षायें उत्तीर्ण कीं। इनमें डा० बलराम जी का नाम विशेषरूपेण उल्लेखनीय है। वे जर्मनी गये। वहाँ उन्होंने कहा कि मुझे स्नातकोत्तर परीक्षा देने की अनुमति दो। इस पर उस देश वालों ने संकोच किया। तब इन्होंने समझाया कि वे एक स्वाधीन भारतीय संस्था के स्नातक हैं इत्यादि। इस समझाने और एक आयुर्वेदालंकार के जर्मनी से सर्वप्रथम एम० डी० करने का श्रेय इन्हीं को है।

इसके बाद १६३२ में मैंने गुरुकुल में आयुर्वेद वाटिका लगाई। इसको लगाने के लिए उस समय के मुख्याधिष्ठाता श्री देवराज जी सेठी ने प्रेरित किया। बाद में इस वाटिका लगाने का भी प्रभाव यह हुवा कि रामेश बेदी आयुर्वेदालंकार बूटियों की रिसर्च में सर्वोच्च पद तक भारतीय अनुसन्धान विभाग में पहुंचे। और कई स्नातक इस समय कच्ची औषधों के व्यापारी भी हैं जैसे श्री रघुनाथ जी।

इसके बाद गुरुकुल के कई स्नातकों ने अध्यापन की दिशा पकड़ी। वे आयुर्वेद महाविद्यालयों में अध्यापन का कार्य करते रहे और कई अब भी कर रहे हैं। इसमें डा० नित्यानन्द, डा० इन्द्रसेन (१६३८–३६–४० ने गुरुकुल में अध्यापन का कार्य किया) श्री पुरुषोत्तमदेव, श्री अनन्तानन्द जी, श्री विनय जी, श्री ब्रह्मदत्त जी आदि के नाम उल्लेखनीय हैं।

इसके बाद के गुरुकुल के आयुर्वेद के स्नातकों की गतिविधियों से मैं कम अभिज्ञ हूं। इसलिए इस विषय को यहीं छोड़ता हूं।

अब मैं कुछ इस समय की आयुर्वेद की स्थिति पर प्रकाश डालना चाहता हूं। इस समय मैडिकल कौलिजों में दाखिला मिलना बहुत कठिन हुआ हुआ है। दूसरी ओर अनेकों डाक्टरों के और वैद्यों के सुपुत्र जो अपने पैत्रिक पेशे में ही रहना चाहते हैं रह नहीं सकते हैं। और इसके अतिरिक्त भी अनेकों विद्यार्थी डाक्टरी को पढ़ना चाहते हैं। चूंकि इन आयुर्वेदिक कालिजों में आयुर्वेद के साथ कुछ न कुछ डाक्टरी पढ़ाई जाती है इस लिये वे अगर डाक्टरी के कालिजों में प्रवेश न मिले तो इन्हीं में प्रविष्ट होने में अपना लाभ समझते हैं।

यदि इन विद्यार्थियों को कहा जाय कि आप उन विद्यालयों में प्रवेश प्राप्त करें जो केवल आयुर्वेद ही पढ़ाते हैं तो वे उनमें प्रवेश प्राप्त करने में अपना हित नहीं मानते हैं। और इन कालिजों में तो २-२ या ३-३ हजार तक रुपये देकर भी प्रविष्ट होने को तैयार होते हैं। यहाँ तक न्यूनतम प्रतिशत

तक प्राप्त अकों की संख्या का स्तर ५७ प्रतिशत आ चुका है। जो कि फर्स्ट डिविजन ही समझें। मैडिकल कालिजों में ये स्तर १० प्रतिशत और ऊंचा है। इस १० प्रतिशत के बीच वाले विद्यार्थी इन कालिजों में प्रवेश पा रहे हैं।

दूसरी ओर गवर्नमैंट भी इन कालिजों के स्नातकों को गवर्नमैंट की नौकरी देने को तैयार है। जनता आयुर्वेद की उन डिस्पैंसरियों को अपने गाँवों में खुलवाना चाहती है जिनमें दोनों प्रकार की चिकित्सा होती हो। यदि शुद्ध आयुर्वेद की चिकित्सा कर दी जाय तो गाँव वाले माँग करते हैं कि उन्हें डाक्टरी डिस्पैन्सरी दो। यह बात मैंने हैल्थ मिनिस्टरों के मुंह से सुनी है।

एक ओर तो इन की माँग बढ़ गई है, दूसरी ओर मैडिकल कालिज से पास स्नातक इन गाँवों में जाने को तैयार नहीं हैं। सो इसलिए दोनों तरफ से रास्ता इन स्नातकों के लिए खुल जाता है। जनता भी माँग करती है और डाक्टर भी नहीं जाना चाहते।

इसका एक और प्रभाव पड़ रहा है, वह यह कि चिकित्साधिकारी के लिए और आयुर्वेद कालिजों में अध्यापकों की नियुक्ति के लिए स्नातकोत्तर उपाधि आवश्यक हो गई है। और स्नातकोत्तर उपाधि देने वाली संस्थायें गिनी चुनी हैं। और वह भी जनरल प्रैक्टिशनर नहीं निकाल रही है। मैं नहीं कह सकता कि उन की स्नातकोत्तर उपाधि आयुर्वेद के उपाध्यायों के लिए या चिकित्साधिकारी के लिए कितनी उपादेय होगी। पर जहाँ कितने ही प्रत्याशी हों यह निर्णय तो आखिर करना ही होता है कि किसको लेवें। सो स्नातकोत्तर उपाधि इस निर्णय को अवश्य प्रभावित करती है।

आयुर्वेद कालिजों में पढ़ाने वाले मुख्यतः अक्रियाशील उपाध्याय ही देखने में आते हैं। उनका क्रियात्मक ज्ञान बहुत कम होता है। यदि कोई आयुर्वेदीय प्रसूतिविज्ञान पढ़ा रहा है तो वह क्रियात्मक तौर पर प्रसूतियाँ नहीं करवा रहा। यदि कोई न्याय वैद्यक पढ़ा रहा है तो उसने न्याय वैद्यक की प्रेक्टिस नहीं की, न मरणोत्तर शव परीक्षायें ही स्वयं की हैं। यदि कोई आयुर्वेदीय शल्य पढ़ाता है या आयुर्वेदीय शालाक्य पढ़ाता है तो वह इस शास्त्र में प्रैक्टिकल कार्य कर ही नहीं रहा होता। इसलिए पढ़ाई क्रियात्मक न रहकर किताबी ही केवल हो जाती है।

किसी समय में डाक्टरी में लाइसैन्शियेट हुवा करते थे। पर उन्होंने एम. बी. बी. एस. ग्रेजुएट का मुकाबला करना शुरू किया, जिसकी प्रतिक्रियास्वरूप उस लाइसैन्शियेट् के पढ़ाई को सर्वथा ही बन्द करना पड़ा।

अब यह भी देखना है कि आयुर्वेद का भविष्य क्या है? इस समय जनता के अन्दर आयुर्वेद पढ़ने की ओर विशेषतः मिश्रित आयुर्वेद (एलोपैथी और आयुर्वेद दोनों) पढ़ने की बड़ी उत्कण्ठा है। हर साल इस प्रकार के विद्यार्थी दुगने हो रहे हैं। इस साल हरियाणा में विद्यार्थियों की संख्या २५० करनी पड़ी है। पिछले साल यह संख्या २४० थी और अब ४६० या ५०० पहुंच गई है। इस प्रकार आने वाले ४-५ सालों में आयुर्वेद संसार में बड़ा भारी परिवर्तन आने की संभावना है।

---

# रोगनिदान के विशेष विज्ञानोपाय और यन्त्रप्रामाण्य

आचार्य ब्रह्मदत्त शर्मा आयुर्वेदालंकार

**'रोग का अर्थ'**--

'रुजतीति रोगः।' अर्थात् जो रुजा उत्पन्न करे वह 'रोग' है। 'रुजा' का अर्थ है, वेदना-कष्ट-पीडा-तकलीफ।१ यथा--शिरोरुजा, उदरशूल, सन्ताप एवं कष्टजनक 'ज्वर', उदरोत्सेध-आदि व्यथाएं करने वाला 'जलोदर', आदि। यहाँ 'रोग' की निष्पत्ति 'रुज वेदनायाम्-' धातु से हुई है।

परन्तु 'रुजो भंगे'-धातु से भी 'रोग' की निष्पत्ति होती है। तब 'रोग' का अर्थ बनेगा, 'शरीर का वह भाव-क्रिया या अवस्था जिसमें स्वास्थ्य की अविच्छिन्न बहती धारा में भंग या बाधा अथवा व्याघात उपस्थित होजावे।' शरीर में दोष-अग्नि धातु-मल एवं विविध क्रियाएं स्वस्थावस्था में सम रहती हैं परन्तु रोगावस्था में इनके व्यापार में भंग या व्याघात उपस्थित हो जाता है। उदाहरणार्थ-अग्नि द्वारा पाचन-क्रिया यथावत् नहीं हो पाती, कम या अधिक या गलत रूप में होती हैं; ग्रहणीकला (पित्तधरा-अग्निधरा षष्ठी कला) में पाचन-क्रिया के इस भंग या वैषम्य को 'ग्रहणीरोग' कहेंगे; हस्त-पाद-आदि अंगों के स्वाभाविक स्पर्श-आदि-संज्ञाओं एवं उत्क्षेपण-अवक्षेपण-आदि क्रियाओं के व्यापार में भंग या विलोप को 'पक्षाघात२ कहेंगे; आदि-आदि।

**'रोग' का स्वरूप**--

दोषों की विषमता को 'रोग' कहते हैं।३ ये वातादि दोष वस्तुतः शरीर के घटक४ भी हैं तथा कार्यकर्ता भी।५ इसका अभिप्राय यह बना कि वातादि दोष प्राकृत अवस्थामें रहने पर शरीर के उपादान घटक (अर्थात् 'धातु') भी होते हैं तथा कर्मसंचालक भी; और, जब विकृत अवस्थामें हों तो रोग के रूप में शरीर को हानि पहुंचाते हैं।६ अर्थात्, पञ्चमहाभूतजनित ये वातादि दोष प्राकृत-रूप में स्वस्थ शरीर के उपादान होते हैं तथा वैकृत रूप में रोग या व्याधि के उपादान। दूसरे शब्दों में, पंचमहाभूत-त्रिदोष-रूप जिन उपादानों के प्राकृत-रूप ('सम्पत्) से शरीर बना है, उन्हीं के वैकृत-रूप ('विपत्') से रोग घटित होता है।७ वात-पित्त-कफ एवं रज यदि अपनी

---

१. "रोगशब्देन च रुजाकर्तृत्वम् (दर्शयति)" (चक्रपाणिटीका। चरक। निदान १।५)।

२. 'हन्ति पक्षं, तमाहुर्हि पक्षाघातम् भिषग्वराः॥ यस्य कृत्स्नं शरीरार्धमकर्मण्यमचेतनम्।' (सुश्रुत। निदान। १।६१-६२)।

३. 'रोगस्तु दोषवैषम्यम्' (अष्टाँगहृदय। सूत्र १।२०)।

४. 'नर्ते देहः कफादस्ति न पित्तान्न च मारुतात्। शोणितादपि वा नित्यं देह एतैस्तु धार्यते॥' (सु.।सू.।२१।४)।

५. 'विसर्गादानविक्षेपैः सोमसूर्यानिला यथा। धारयन्ति जगद्, देहं कफपित्तानिलास्तथा॥' (सु.।सू.।२१।८)।

६. 'वायुः पित्तं कफश्चेति त्रयो दोषाः समासतः। विकृताविकृता देहं घ्नन्ति ते वर्तयन्ति च॥' (अष्टाँगहृदय। सूत्र।अ० १)।

७. (क) 'येषामेव हि भावानाँ सम्पत्संजनयेन्नरम्। तेषामेव विपद् व्याधीन् विविधान् समुदीरयेत्॥' (चरक। सूत्र २५।२६)।

मात्रा से घट जावें या बढ़ जावें अथवा इनके अपने गति-पचन-पोषण-प्रभृति कर्मों में हीनता-वृद्धि या गलती (मिथ्यात्व) हो जावे तो रोग हो जायगा। इन्हीं उपादानात्मक एवं कर्मात्मक विषमताओं के तर-तम-भेद से विविध व्याधियों की उत्पत्ति होती है जिनके पृथक् पृथक् लक्षण शास्त्र में वर्णित हैं।

शरीर के घटक या 'धातु' केवल वातादि दोष ही नहीं हैं, अपितु रसादि सात दूष्य तथा मूत्र-पुरीष-स्वेद ये तीन मल भी शरीर धारण का कार्य करते हैं१ इसीलिए वातादि तीन दोष, रसादि सप्तदूष्य एवं मूत्रादि तीन मल ये सभी १३ भाव या द्रव्य शरीर-धातु कहलाते हैं। इन तेरहों धातुओं का प्राकृत रूप स्वस्थ शरीर का उपादान होता है तथा वैकृत-विक्रियात्मकरूप होने पर (Anatomically, Physiologically, Pathological) रोग का उपादान बनता है।

प्राकृत या 'सम्पत्'–रूप वाले इन धातुओं-उपादानों (वातादि त्रिदोष, रसादि सप्तदूष्य एवं पुरीषादि त्रिमल) का अपना-अपना विशिष्ट मूर्त-रूप एवं स्पष्ट कार्य होता है, जिसके कारण इनमें से प्रत्येक 'भाव' एक विशिष्ट 'घटक' एवं कार्यकर्ता' रूप में प्रत्यक्ष होता है। प्रत्येक का अपना विशेष मूलाधिष्ठान भी होता है। प्रत्येक का ऐसा विस्तृत पृथक्-पृथक् वर्णन शास्त्र में दिया हुआ है।

उदाहरणार्थ––'व्यान-वायु' सर्वशरीरग है, सर्व-शरीर की धमनियों–वातनाडियों में रहता है और उत्क्षेपण-अवक्षेपण-आकुञ्चन-प्रसारण-उन्नमन- विनमन-आदि गतियाँ कराता है; 'रञ्जक पित्त' लाल रंग का होता है, यकृत्-प्लीहा-अस्थिमज्जा में रहता है तथा आप्य रस धातु को रंजित करके रक्त धातु बना देता है, 'श्लेषक कफ' -जलाभ परन्तु श्लक्ष्ण स्वरूप का होता है, सन्धियों में रहता है तथा सन्धि पृष्ठों पर श्लक्ष्णता बनाये रख कर संघर्ष-रहित श्लक्ष्ण गति को सम्भव करता है; 'रसधातु' आप्य स्वरूप का होता है, समग्र शरीर की रसवाहिनियों में संचार करता है२ तथा आहार-रस से प्राप्त तत्तत् प्रकृति वाला पौष्टिक तत्त्व शरीर के तत्तद् भूत तथा धातु को प्रदान करके समग्र शरीर का प्रीणन करता है; 'रक्तधातु' का रंग चटख-लाल, अधिष्ठान प्लीहा-यकृत् है, और यह समग्र धातुवृद्धि में 'निमित्त' (उपादान नहीं) का कर्म करता है; ३ 'मूत्र' का स्वरूप पीताभ जलीय एवं अधिष्ठान बस्ति है तथा यह शरीर में से विलेय किट्ट को बाहर निकालने का कर्म करता है; आदि-आदि। इन सबके स्वरूप-अधिष्ठान-वर्ण-कर्म आदि को हम इन्द्रियों से प्रत्यक्ष कर सकते हैं तथा कुछेक को अनुमानादि प्रमाणों से भी जान सकते हैं।

इसी प्रकार, इन धातुओं-उपादानों के वैकृत या 'विपन्न' रूप जहाँ रोगजनक होते हैं वहाँ अपने क्षीणता-वृद्धि-आदि विकृति एवं विक्रिया वाले

---

(ख) "येषामिति यज्जातीयानाम्, ते च महाभूतादयः। तेन महाभूतत्वेनैव वातादीनां ग्रहणम्। सम्पदिति प्रशस्तगुणता। नरमिति संयोगिपुरुषम्। विपदिति वैगुण्यम्। समुदीरयेदिति जनयेत्।" (चक्रपाणिटीका। चरक। सूत्र। २५। २६)।

१. 'दोषधातुमलमूलं हि शरीरम्।' (सुश्रुत। सूत्र। १५। ३)।

२. 'व्यानेन रसधातुर्हि विक्षेपोचितकर्मणा।
युगपत्सर्वतोऽजस्रं देहे विक्षिप्यते सदा॥' (चरक। चि० १५।३६)।

३. 'त एते शरीरधारणाद् धातव इत्युच्यन्ते॥२०॥
तेषां क्षयवृद्धी शोणितनिमित्ते"..॥२१॥'
(सुश्रुत। सूत्र।१४।२०-२१)।

विशिष्ट स्वरूप में भी विशेष प्रकार से इन्द्रिय-प्रत्यक्ष एवं अनुमानादिगम्य होते हैं। उदाहरणार्थ—'व्यानवायु' की विपन्नता के कारण ग्रस्त शरीराँग में विसंज्ञता-अचेतनता-अकर्मण्यता-आक्षेपक-अपतानक धनुःस्तम्भ-पक्षाघात-आदि विकार प्रत्यक्ष दीखते हैं; 'रंजकपित्त' की विपन्नता से नखनयन-आनन-पाणितल-आदि में पाण्डुरता एवं पाण्डुरोग-आदि अथवा नखादि में एवं मूत्र में पीतवर्णता एवं कामला-रक्तपित्त-आदि को तथा विकृत पित्त को हम देख सकते हैं, आदि-आदि।

**रोगनिदान और उसके उपाय—**

'देखना', अर्थात्—जानना। ज्ञानेन्द्रियों से उपलब्ध करना। यथा—दृश्य भाव को चक्षु से ग्रहण करना (लाल-पीले-नीले-आदि रंगों वाले स्थूल-सूक्ष्म-आदि स्वरूप वाले भावों को); श्रव्य ध्वनि को कान से सुनना (उदर में गुडगुडाहट-आटोप—आदि को; अच्छे बुरे गन्धों को नाक से सूंघना (मद्यप-मधुमेही-दुष्टपूतिव्रणी-पुष्पितक-कुणप—आदि के गन्धों को); शीत—उष्ण—खर—श्लक्ष्ण—कठिन—मृदु—आदि स्पर्शों को त्वचा से ग्रहण करना; तथा मधुरता—अम्लता—तिक्तता—विषजुष्टता—आदि रससम्बन्धी ज्ञान अपनी अथवा रोगी की अथवा पिपीलिका—कुक्कुर—आदि की रसनेन्द्रिय द्वारा प्राप्त करना। पाँचों ज्ञानेन्द्रियाँ इस प्रकार रोगनिदान में सहायक होती हैं। यों तो प्रत्येक ज्ञानेन्द्रिय की अपनी क्रिया का एक विशिष्ट नाम है (यथा—चक्षु का दर्शन, कर्ण का श्रवण, नासिका का सूंघना, त्वचा का स्पर्शन तथा जिह्वा का रसग्रहण), परन्तु इन पाँचों में दर्शनेन्द्रिय प्रधान एवं व्यापकतम होने के कारण सभी ज्ञानेन्द्रियों के ज्ञान (या, कर्म) का अन्तर्भाव सामूहिक रूप में 'दर्शन' या 'देखना' में हो जाता है।

इस 'देखना' की शास्त्रीय संज्ञा है, 'प्रत्यक्ष', जिसका अर्थ है, 'इन्द्रिय का इन्द्रियार्थ के साथ सीधा अव्यवहित सम्पर्क होने पर प्राप्त हुआ अव्यभिचरित-अव्यपदेश्य-व्यवसायात्मक[1] ज्ञान'॥[1] दूसरे शब्दों में, 'आत्मा-मन-इन्द्रिय-इन्द्रियार्थ इस प्रकार क्रमबद्ध शृंखला में सन्निकृष्ट सम्पर्क स्थापित होने पर तत्काल प्राप्त होने वाला ज्ञान प्रत्यक्ष कहाता है।[2] इस प्रक्रिया में इन्द्रियाँ स्वयं सीधा सम्पर्क स्थापित कराके ज्ञान कराती हैं।[3] 'स्वयं' का अभिप्राय है कि आत्मा स्वयं इस ज्ञान को ग्रहण करता है और इन्द्रियों को किसी बाह्य ज्ञानोपाय की आवश्यकता नहीं होती तथा सम्पर्क भी सीधा ही होता है।[4] मन और आत्मा द्वारा गृहीत सुख-दुःखादि भी प्रत्यक्ष कहाते हैं।[5]

---

१. 'इन्द्रियार्थसन्निकर्षोत्पन्नं ज्ञानमव्यपदेश्यमव्यभिचारि व्यवसायात्मकं प्रत्यक्षम्।' (न्यायदर्शन। १।४)।

२. 'आत्मेन्द्रियमनोर्थानां सन्निकर्षात् प्रवर्त्तते। व्यक्ता तदात्वे या बुद्धिः 'प्रत्यक्षं' सा निरुच्यते॥' (चरक। सूत्र ११। २०)।

३. 'प्रत्यक्षं तु खलु तद्यत् स्वयमिन्द्रियैर्मनसा चोपलभ्यते।' (चरक। विमान। ४।४)।

४. (क) "स्वयमिन्द्रियैर्मनसा चेत्यनेन यदात्मनेन्द्रियैश्चक्षुरादिभिरव्यवधानेन गृह्यते रूपादि तत् प्रत्यक्षमिति बाह्यम् प्रत्यक्षं गृह्णाति।" (चक्रपाणिटीका। चरक। विमान। ४।४)।

(ख) "स्वयमुपलभ्यत इति साक्षादुपलभ्यते।" (चक्रपाणिटीका। चरक। विमान। ८।३९)।

५. (क) 'प्रत्यक्षं नाम तद् यदात्मना चेन्द्रियैश्च स्वयमुपलभ्यते; तत्रात्मप्रत्यक्षाः सुख-दुःखेच्छाद्वेषादयः, शब्दादयस्त्विन्द्रिय-प्रत्यक्षाः।' (चरक। विमान। ८।३९)।

**रोग के पञ्चांग और त्रिविध विशेषविज्ञानोपाय–**

किसी ज्ञेय भाव के समग्रश: ज्ञानार्थ हमें उसके विविध अंगों का ज्ञान प्राप्त करना आवश्यक होता है । उदाहरणार्थ–– हाथी की स्थूणाकार स्तम्भाकार टाँगों, बड़े ढोल-जैसे उदर, पंखे या छाज जैसे कानों, लटकती हुई विशाल सूंड-आदि अंगों का ज्ञान होने पर ही हाथी का व्यवस्थित ज्ञान प्राप्त होता है । इसी प्रकार, रोग के व्यवस्थित ज्ञान के लिए पाँच अंग निर्धारित हैं; तद्यथा–– निदान, पूर्वरूप, रूप, संप्राप्ति तथा उपशय । इन पाँचों रोगांगों का स्पष्ट ज्ञान होने पर ही रोग का व्यवस्थित ज्ञान होता है । ये रोग के पाँच विज्ञेय भाव हैं ।१ विविध विधियों से हम इनका ज्ञान प्राप्त करके रोग का निदान, निर्णय या विनिश्चय करते हैं ।

रोग के निदान, निर्णय अथवा विनिश्चय में सहायक ज्ञान को प्राप्त कराने वाली इन विधियों को रोग के विशेष विज्ञानोपाय कहा जाता है । इनकी संख्या चरकसंहिता में तीन बतायी गयी है, तद्यथा–– आप्तोप्रदेश, प्रत्यक्ष और अनुमान ।२

**आप्तोपदेश––**

इनमें से 'आप्तोपदेश' का अर्थ है, आप्त व्यक्ति-का वचन । 'आप्त' उस व्यक्ति को माना जाता है जो रज-तम से सर्वथा रहित हो, अपने तप एवं ज्ञान के बल से जो भूत-भविष्य-वर्तमान के प्रत्येक भाव को स्पष्ट रूप में देख-जान सकता हो, यहाँ तक कि दीवार-आदि व्यवधानों के पार भी जिसके ज्ञान-चक्षुओं की स्पष्ट गति हो, जिसका ज्ञान अनिश्चय संशय-स्मृति-एकदेश-राग-द्वेष आदि दोषों से रहित निःसंशय एवं सर्वथा दो-टूक स्पष्ट हो । ऐसे आप्त व्यक्ति का वचन निर्दोष प्रमाण होता है ।३ ऐसे आप्तोपदेश द्वारा हमें रोग के निदानादि सर्वांगों का तथा चिकित्सासूत्रों का स्पष्ट उपदेश प्राप्त होता है ।४ शास्त्र में ये ही आप्तवचन हैं । इन वचनों के पीछे ऐसे त्रिकालदर्शी, अव्याहतज्ञानी, रज-तम-रहित, शुद्ध-बुद्ध-निर्मुक्त-क्रान्तदर्शी आप्त महापुरुषों का सतत-अवेक्षण-अनुभव-परिपुष्ट क्रान्तदर्शी सत्यज्ञान आधार रूप से स्थिर रहता है । इसी लिए 'आप्तो-

---

(ख) "मनसा चेत्यनेन च मनसाऽव्यवधानेन यदुपलभ्यते सुखादि ।" (चक्रपाणि-टीका । चरक । विमान ४।४) ।

१. (क) 'निदानं पूर्वरूपाणि रूपाण्युपशयस्तथा । संप्राप्तिश्चेति विज्ञानं रोगाणां पंचधा स्मृतम् ॥'

(ख) 'रोगं निदानप्राग्रूपलक्षणोपशयाप्तिभिः' (अ०हृ० । सूत्र । १।२२) ।

२. 'त्रिविधं खलु रोगविशेषविज्ञानं भवति; तद्यथा–आप्तोपदेशः, प्रत्यक्षम्, अनुमानं चेति।' चरक । विमान । ४।३) ॥

३. (क) 'रजस्तमोभ्यां निर्मुक्तास्तपोज्ञानबलेन ये । येषां त्रिकालममलं ज्ञानमव्याहतं सदा ॥ आप्ताः शिष्टा विबुद्धास्ते तेषां वाक्यमसंशयम् । सत्यं, वक्ष्यन्ति ते कस्मादसत्यं नीरजस्तमाः ॥' (चरक । सूत्र ।११।१८-१९) ।

(ख) 'आप्ता ह्यवितर्कस्मृतिविभागविदो निष्प्रीत्युपतापदर्शिनश्च । तेषामेवं-गुणयोगाद्वचनं तत् प्रमाणम् ।' (चरक। वि० ४।४) ।

४. 'तत्रेदमुपदिशन्ति बुद्धिमन्तः–; रोगमेकैकमेवम्प्रकोपणमेवं योनिमेवमुत्थानमेवमात्मानमेवमधिष्ठानमेवं वेदनमेवंसंस्थानमेवंशब्दस्पर्शरूपरसगन्धमेवमुपद्रवमेवंवृद्धिस्थानक्षयसमन्वितमेवमुदर्कमेवंनामानमेवं योगं विद्यात् । तस्मिन्नियम् प्रतीकारार्था प्रवृत्तिरथ वानिवृत्तिरित्युपदेशाज्ज्ञायते ।' (चरक । विमान । ४।६)

पदेश' को सर्वप्रथम रोगविशेषविज्ञानोपाय माना गया है।

यह आवश्यक नहीं कि ऐसे 'आप्त' व्यक्ति केवल सुदूर भूतकाल में ही हुए हों। और, यह भी आवश्यक नहीं कि सभी 'आप्त' एक समान स्तर वाले रहे हों; उनमें भी तर-तम-विशिष्ट सापेक्षता माननी पड़ेगी, इसीलिए उनके उपदेशों में भी तर-तम-विशिष्ट सापेक्षता स्पष्ट देखी जा सकती है। निकट भूत तथा वर्तमान काल के कुछ आप्त सुप्रख्यात हैं; तद्यथा--स्वामी दयानन्द सरस्वती, महात्मा गान्धी, अरविन्द घोष, स्वामी विवेकानन्द, रामकृष्णपरमहंस, स्वामी रामतीर्थ, विनोबाभावे, आदि। आयुर्वेद के क्षेत्र में--आचार्य यादवजी त्रिकमजी, आदि।[1] नवीन विज्ञान एवं चिकित्सा के क्षेत्र में--गेलिलियो, न्यूटन, आइन्स्टीन, सी० वी० रमण, जगदीशचन्द्र बोस, पास्तर, हाफकिन, फीर्को, जेनर, पावलोफ़, ऐलिक, ऐडीसन, कोर्पनिकस, हौयल, खुराना, प्रभृति। इनमें परस्पर तर-तम-कोटियाँ अवश्य हैं, पर वर्ग वही 'आप्त' का है। इनके द्वारा दिए हुए ज्ञान एवं उपदेशों की मान्यता हुई है।

**'प्रत्यक्ष'-प्रमाण--**

'आप्तोपदेश' की मान्यता एवं प्रामाणिकता के क्षेत्र में इतनी अधिक महत्ता है कि बहुधा इसे मन्त्र के समान परममान्य एवं अमीमांस्य भी कह दिया जाता है; परन्तु उस मन्त्रवत्–परममान्यता के पीछे आधार दो तथ्यों का होता है--प्रथम, ज्ञान या सैद्धान्तिक स्तर पर आगम या 'वेद' अथवा वेदार्थाविपरीत तत्समकक्ष मान्य शास्त्र[2] द्वारा अनुमोदन; तथा द्वितीय, क्रिया एवं व्यवहार में फलदर्शन।[3] वस्तुतः आप्तता की कसौटियाँ कठिनतम कर देने पर भी तथा आप्तोपदेश की भी आगमसिद्धता की तुला पर तोलने के बाद भी आयुर्वेद ज्ञान-विज्ञान की धारा को इतना अविच्छिन्न निर्बाध एवं स्वतन्त्र (परन्तु 'निरंकुश' नहीं) क्षेत्र प्रदान करता है कि प्रत्यक्ष एवं अनुमान द्वारा भी रोगपरीक्षा करने की मान्यता देता है।

इस रोगपरीक्षा की प्रक्रिया यह होती है कि रोग के कारण-निदान-पूर्वरूप आदि के सम्बन्ध में जो सैद्धान्तिक ज्ञान हमने आप्तोपदेश द्वारा प्राप्त किया है तदनुसार दर्शन-स्पर्शन-प्रश्न आदि द्वारा प्रत्यक्ष-अनुमान-अन्वय-व्यतिरेक-आदि की पद्धति से हम परीक्षा एवं तर्कणा ऊहा करके निर्धारित करते हैं कि प्रस्तुत रोगी में रोग के अमुक लक्षण हैं, तथा अमुक हेतुओं–पूर्वरूपों एवं सम्प्राप्ति की प्रक्रिया रही है। इससे रोगनिश्चय होता है तथा चिकित्साक्रम निर्धारित किया जाता है।

रोग के विशेष विज्ञान की इस परम्परा में परीक्षा की दृष्टि से सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण स्थान है 'प्रत्यक्ष' का। प्रत्यक्ष की परिभाषा हम पीछे देख आये हैं तथा यह भी देख आये हैं कि रोग के कौन-कौन से भाव या लक्षण या चिन्ह प्रत्यक्षगम्य होते

---

१. यद्यपि आयुर्वेद के क्षेत्र में भी न्यूनाधिक आप्तता वाले अनेक महानुभाव निकट भूत तथा वर्तमान में हुए हैं तथा हैं, तथापि हमें वैद्यबन्धुओं में परस्पर द्वेषाधिक्य के कारण अहमहमिका–वितण्डा शुरू होजाने के भय से नाम गिनाना उचित नहीं है।

२. 'तत्राप्तागमस्तावद्वेदः, यश्चान्योऽपि कश्चिद्वेदार्थादविपरीतः परीक्षकैः प्रणीतः शिष्टानुमतो लोकानुग्रहप्रवृत्तः शास्त्रवादः, स चाप्तागमः।' (चरक। सूत्र। ११।२७)

३. 'एष आगमसिद्धत्वात्तथैव फलदर्शनात्॥ मन्त्रवत्सम्प्रयोक्तव्यो न मीमाँस्यः कथंचन।' (सु.। चि.। १।७५-७६)।

हैं। प्रत्यक्ष द्वारा 'दृष्ट' या 'गृहीत भाव 'प्रायः' निःसंशय होता है; इसीलिए किसी विषय के संशयाच्छन्न होने पर प्रत्यक्ष द्वारा उसे पुष्ट किया जाता है। 'हाथकंगन को आरसी क्या ?'–वाली कहावत भी प्रत्यक्ष की महत्ता बताती है। परन्तु प्रत्यक्ष की यह महत्ता तथा निःसंशयता तभी तक है जब तक कि द्रष्टा की इन्द्रियाँ (ज्ञानेन्द्रियाँ) स्वस्थ-समर्थ हों तथा ऊहा एवं तर्कणाशक्ति भी अविप्लुत-अविकृत हो।

ज्ञानोपायों में 'प्रत्यक्ष' की महत्ता एवं निःसंशयता अवश्य बहुल है, परन्तु व्यापकता अधिक नहीं। वस्तुतः प्रत्यक्ष क्षेत्र बहुत ही सीमित होता है। जिन इन्द्रियों से हम प्रत्यक्ष-दर्शन-ग्रहण करते हैं, वे स्वयं भी प्रत्यक्ष नहीं होतीं। यहाँ तक कि जो भाव सत्तावान् एवं प्रत्यक्षगम्य हैं वे भी अतिसान्निध्य, अतिविप्रकर्ष, कुड्या-यवनिका-आदि-जनित आवरण एवं व्यवधान, कामला-विकार-आदि-जनित इन्द्रियवैकल्प–दौर्बल्य, मानसिक अनवधानता, अतिसूक्ष्मता, आदि के कारण प्रत्यक्ष-उपलब्ध नहीं हो पाते।१ अर्थात् प्रत्यक्ष का क्षेत्र अतिसीमित है। तो फिर ? ऐसी परिस्थितियों में रोग का विशेष विज्ञान कैसे होगा ? इसका उत्तर है––अप्रत्यक्ष या प्रत्यक्ष-अनुपलब्ध भाव के विशेष विज्ञानार्थ हमें आगम––आप्तोपदेश, अनुमान एवं युक्ति का अवलम्ब लेना होगा।१ इनमें से आप्तोपदेश एवं आगम का विषय हम उपर देख आये हैं। 'अनुमान' का वर्णन नीचे कर रहे हैं।

**'अनुमान'-प्रमाण––**

'युक्ति' के आधार पर किये गये तर्क को अनुमान कहते हैं।२जिसके द्वारा परोक्ष या अप्रत्यक्ष का ज्ञान होता है।३ इसमें भी सर्वप्रथम प्रत्यक्ष के आधार पर गर्भ-मैथुन, फल-बीज, धूप-अग्नि का अविनाभाव-सम्बन्ध (जिसे दूसरे शब्दों में 'युक्ति कहते हैं)४ ज्ञात किया हुआ होता है; और इस व्याप्ति या युक्ति के आधार पर तर्क करके जो परोक्ष ज्ञान प्राप्त किया जाता है, उसे 'अनुमान' कहते हैं जो त्रिविध एवं भूत-भविष्यत्-वर्तमान इस प्रकार त्रिकालपरक होता है।५ उदाहरणार्थ–– हमने प्रत्यक्ष देखा है कि जहाँ जहाँ धूम होता है, वहाँ अग्नि अवश्य होती है तो 'धूम–अग्नि' इस व्याप्ति या अविनाभावी युक्ति के आधार पर धूम को देखते ही निगूढ अग्नि का भी अनुमान कर लेते हैं। इसी प्रकार, गर्भ को देखते ही हम भूतकालीन मैथुन का अनुमान कर लेते हैं। तीसरी ओर, बीज को देख कर हम अनागत भविष्यत्कालीन

---

१. 'प्रत्यक्षं ह्यल्पम्; अनल्पमप्रत्यक्षमस्ति, यदागममानुमानयुक्तिभिरुपलभ्यते; यैरेव तावदिन्द्रियैः प्रत्यक्षमुपलभ्यते, तान्येव सन्ति चाप्रत्यक्षाणि ॥७॥ सतां च रूपाणामतिसन्निकर्षादतिविप्रकर्षादावरणात् करणदौर्बल्यान् मनोऽनवस्थानात् समानाभिहारादभिभवादतिसौक्ष्म्याच्च प्रत्यक्षानुपलब्धिः ॥८॥' (चरक। सूत्र ११।७-८)।

१. 'प्रत्यक्षं ह्यल्पम्, अनल्पमप्रत्यक्षमस्ति, यदगमानुमानयुक्तिभिरुपलभ्यते।' (चरक।सूत्र ११।७

२. 'अनुमानं खलु तर्को युक्त्यपेक्षः'। (चरक। विमान। ४।४)।

३. 'अविनाभावजम् परोक्षज्ञानमनुमानमित्यर्थः।' (चक्रपाणिटीका। चरक। विमान। ४।४)।

४. 'युक्तिः सम्बन्धोऽविनाभाव इत्यर्थः'। (चक्रपाणिटीका। चरक। विमान ४।४)

५. 'प्रत्यक्षपूर्वं त्रिविधं त्रिकालं चानुमीयते।' "(येन तदनुमानम्)।" (चरक। सूत्र। ११।२१)

फल का अनुमान कर लेते हैं।१ ये सब 'अनुमान' के उदाहरण हैं।

प्रमाणों में अनुमान का क्षेत्र सर्वाधिक व्यापक है। रोगनिदान के क्षेत्र में भी इसकी व्यापकता सबसे अधिक रहती है। उदाहरणार्थ--आतुरशरीर पर मक्खियाँ तथा मूत्र पर चींटियाँ अधिक जाने से मधुमेह का अनुमान; रक्तपित्त के सन्देह में यदि प्रसुत रक्त को कुत्ता-कौआ आदि न खावे तो रक्त पित्त का विनिश्चय; आदि।२ शरीर के कुछ प्राकृत भावों के ज्ञान में भी अनुमान सहायक होता है; तद्यथा--जरण-शक्ति से अग्नि का अनुमान, व्यायाम शक्ति से बल का, आदि।३

नाडी-मूत्र-मल-जिह्वा-आदि की परीक्षा के द्वारा रोग का ज्ञान भी अनुमान के क्षेत्र में आता है। उदाहरणार्थ--नाड़ी में सर्पमण्डूक-आदि की गति को देख कर हम विकृत-क्षीण-प्रवृद्ध वातादि दोषों को, बल्कि कभी-कभी सीधे रोग को भी, पहचान लेते हैं; मूत्र के वर्ण-गन्ध-घनत्व-निक्षेप-तैलपरिसर्पण-आदि के द्वारा भी हम विविध रोगों का निदान कर लेते हैं (इस विषय में 'सचित्र आयुर्वेद' के जनवरी-७४ से अगस्त-७४ तक चार लेख श्री वैद्य हरिदास जी श्रीधर कस्तूरे प्रकाशित कर चुके हैं; वे दर्शनीय हैं); मल एवं जिह्वा की परीक्षा के द्वारा भी हम रोगनिदान अनुमानपद्धति से कर सकते हैं। जामनगर की केन्द्रीय आयुर्वेदान्वेषण संस्था में निरन्तर दर्शनपरक मलपरीक्षा एवं नख नयन-परीक्षा द्वारा रोगनिदान करने की क्षमता का इतना सूक्ष्म एवं अचूक अभ्यास वहाँ के वैद्यों ने किया था कि वे रक्त में शोणवर्तुलि (हीमोग्लोबिन) की मात्रा तक ठीक-ठीक बता सकते थे। निरन्तर अभ्यास के द्वारा नाड़ी-मूत्र-मल-जिह्वा-नेत्र-नख आकृति आदि देख कर रोगनिदान करने की, और अचूक रूपमें करने की, क्षमताका विकास न्यूनाधिक रूप में आप्तता की सीमा तक अर्जित किया जा सकता है। इस दृष्टि से इनका मनोयोग एवं निष्ठापूर्वक विकास करने वाला प्रत्येक वैद्य आप्त की कोटि के समीप पहुंचता जाता है। वस्तुतः चिकित्सा के क्षेत्र में आयुर्वेद की तथा अभ्यस्त प्राणाभिसर वैद्य की यह उपलब्धि (जबकि बिना साधनों के ही रोगनिदान करने की तथा औषध-भण्डारों के बिना सामान्य उपलब्ध जड़ी बूटी से ही सफल चिकित्सा करने की क्षमता अर्जित-विकसित की जाती है) विज्ञान की सर्वोत्कृष्ट महनीय आदर्श विशेषता है। इस विशेषता का जितना विकास किया जायगा, उतना ही आयुर्वेद राष्ट्र एवं विश्व के लिए लाभकारी होता जायगा।

**यन्त्र प्रामाण्य--**

ऊपर हमने देखा है कि अतिसन्निकर्ष-अतिविप्रकर्ष-आवरण-इन्द्रियवैकल्य-दौर्बल्य-मनोनवस्थान-समानाभिहार-अभिभव-अतिसौक्ष्म्य-आदि के कारण प्रत्यक्षगम्य भाव-उपलब्ध नहीं होता। ऐसे भी भाव को देखने-पहचानने की दो विधाएं हो सकती हैं, तद्यथा--

---

१. 'वह्निर्निगूढो धूमेन मैथुनं गर्भदर्शनात् ॥ एवं व्यवस्यन्त्यतीतं बीजात् फलमनागतम्। दृष्ट्वा बीजात् फलं जातमिहैव सदृशं बुधाः ॥' (चरक। सूत्र। ११।२१-२२)।

२. यूकापसर्पणेन त्वस्य शरीरवैरस्यं, मक्षिकोपसर्पणेन शरीरमाधुर्यं, लोहितपित्तसन्देहे तु किं धारिलोहितं लोहितपित्तं वेति श्वकाकभक्षणाद् धारिलोहितम् अभक्षणाल्लोहितपित्तमित्यनुमातव्यम्।' (चरक। विमान। ४।७)।

३. 'इमे तु खल्वन्येऽप्येवमेव भूयोऽनुमानज्ञेया भवन्ति भावाः। तद्यथा--अग्निं जरणशक्त्या परीक्षेत, बलं व्यायामशक्त्या..-।' (चरक। विमान ४।८)।

१. **आगम**--आप्तोपदेश-अनुमान-युक्ति के द्वारा जानना। जिन ऋषियों ने निरन्तर अवेक्षण एवं ज्ञानचक्षुओं के द्वारा सत्य का साक्षात्कार किया है तथा जो इस ज्ञान को सर्वथा सत्य रूप में ही कहेंगे उनके उपदेश एवं आगमवाक्य द्वारा प्रामाणिक रूप में ज्ञान हमें होगा ही। परन्तु वह सैद्धान्तिक होगा। प्रस्तुत रोगी में उपस्थित भावों के द्वारा रोगनिदान के लिए हमें अनुमान का सहारा लेना होगा। परीक्षा एवं अनुमान के अभ्यास द्वारा हम ऐसी क्षमता का विकास कर सकते हैं कि रोग का सही-सही निदान नाड़ी-मूत्र-मल-नेत्र-नख-नयन-आनन आदि की परीक्षा द्वारा बिना प्रश्न-परीक्षा के ही कर सकें। यह आदर्श स्थिति है।

यह विधा आदर्श एवं महनीय तथा उपार्जनीय होने पर भी इसमें तीन कठिनाइयाँ हैं--(क) यह व्यक्तिपरक एवं आत्मपरक (सब्जैक्टिव) है, अभ्यासी वैद्य में ही विकसित होती है और सभी वैद्य या चिकित्सक इस क्षमता का उपार्जन नहीं कर सकते; (ख) व्यापक परीक्षणों के लिए यह विधा परदर्शनात्मक एवं परज्ञेय (डिमौंस्ट्रेटिव, आब्जैक्टिव) नहीं हो सकती; (ग) अभिभव (यथा--दिन दोपहरी में उल्कापात का दर्शन न हो पाना; उष्णजल में से निकले हाथ की अंगुलियों को रोगी के तापमान या ज्वर का यथावत् ज्ञान न हो पाना) आदि के कारण हमारी यह क्षमता कभी-कभी धोखा खा जाती है।

२. **यन्त्र की सहायता से जानना**। इस विधा में प्रथम विद्या के तीनों दोषों का निराकरण हो जाता है। उदाहरणार्थ--थर्मामीटर या तापमापकयन्त्र सभी अवस्थाओं में शरीर का सही तापमान बतावेगा, अभिभव का दोष उसे नहीं लगेगा और ना ही व्यक्तिपरक एवं आत्मपरक (सब्जैक्टिव) होगा। वक्षस् में विद्यमान विकृतियाँ ध्वनियों के विविध रूपों में स्टैथोस्कोप यन्त्र से प्रत्यक्ष होंगी। अत्यन्त समीप या दूर वाले अथवा अतिसूक्ष्म भाव विविध शक्तियों के ताल वाले अणुवीक्षणयन्त्र एवं दूरवीक्षणयन्त्र से प्रत्यक्ष स्पष्ट दीखेंगे। समानाभिहार की त्रुटि का भी निवारण विविध रंजक माध्यमों एवं अणुवीक्षणयन्त्र की सहायता से हो जायेगा। आवरण आदि का प्रतीकार भी क्षकिरणयन्त्र लेज़र-आदि की सहायता से होगा। यकृत्-हृदय विविध ग्रन्थि-अर्बुद-आदि की बायौप्सी परीक्षा द्वारा हम रोग की गहराई तक पहुंच सकेंगे।

इस सारे विवेचनसे हमारा प्रयोजन यह बताने का है कि यद्यपि आयुर्वेद के लिए, बल्कि सारे विश्व के लिए, रोगनिदानार्थ आदर्श विधा यह है कि बिना यन्त्रों की सहायता के ही वैद्य या चिकित्सक उस क्षमता का उपार्जन एवं विकास करे जिसके द्वारा नाड़ी आदि की परीक्षा से ही अचूक निदान कर सके; परन्तु आदर्श सदा सुलभ नहीं होता तथा कुछ गिने चुने वैद्यों को छोड़कर ९९.९ प्रतिशत वैद्य चिकित्सक ऐसी क्षमता का उपार्जन नहीं कर पायेंगे तथा व्यापक परदर्शनात्मक-परज्ञेय परीक्षणों के लिए वह विधा व्यावहारिक नहीं होगी, अतः यन्त्रप्रामाण्य की भी मान्यता रखनी होगी। आयुर्वेद के लिए यन्त्र कोई नई चीज़ नहीं। अर्शोयन्त्र ताल-यन्त्र आदि रोगनिदानात्मक यन्त्र आयुर्वेद में वर्णित हैं। विविध विशिष्ट चश्मों से हम दृष्टि दोष दूर करते ही हैं। यहाँ हमें करना यह है कि रोगनिदान एवं चिकित्सा को सुलभ एवं सरल करने के लिए थर्मामीटर--स्टेथोस्कोप आदि यन्त्रों का उपयोग करें, उनसे घृणा न करें। अन्यथा, वैद्य महानुभाव चोरीछिपे व्यवहार करेंगे, बिना सीखे-जाने बरतेंगे, और उपहास के पात्र बनेंगे। यह स्थिति स्पष्ट दिखाई दे रही है।

हाँ, यह अवश्य है कि ज्ञानेन्द्रियरूप बाह्यकरणों एवं मन आदि अन्तःकरणों के समान यंत्र भी करण हैं यन्त्रोपयोग करते-करते हम यन्त्रों के दास न बन

जावें और आधुनिक चिकित्सा के समान वह स्थिति न आजाये कि समूचे यन्त्रों के द्वारा अत्यन्त मंहगी प्रयोगशालीय परीक्षायें कराने के बाद भी निदान का न केवल निर्णय न हो पावे अपितु संशय अन्धकार ही बढ़ जावे। अर्थात् हमें नाडी आदि की परीक्षा वाली वैयक्तिक रोगनिर्णयक्षमता के उपार्जन को आदर्श मान्यता देकर व्यवहारिक रूप में यन्त्रों के यत्किंचित् सही एवं सदुपयोग को भी गौण मान्यता देनी चाहिये। बिना यन्त्र-दास बने हमें यन्त्रों का उपयोग करना सीखना चाहिये, यन्त्रों को अपना करण या साधन या दास बनाना चाहिये तथा यथावश्यक यन्त्रोपयोग द्वारा निदान को इतर-गम्य भी बनाना चाहिये। यह भी ध्यान रखना चाहियेकि यन्त्रोपयोग का प्रमुख रूप वह हो जिसमें आयुर्वेदीय निदान में सहायता मिले। समन्वयात्मक निदान के लिए यन्त्रोपयोग का दृष्टिकोण सर्वथा भिन्न है, जिस पर फिर किसी लेख में प्रकाश डालेंगे।

—★—

## आवश्यक निवेदन

# पत्रिका के मूल्य तथा वार्षिक शुल्क में वृद्धि

गुरुकुल-पत्रिका के ग्राहकों तथा पाठकों को सखेद सूचित किया जाता हैं कि कागज के मूल्य में आशातीत वृद्धि हो जाने के कारण बाध्य होकर हमें पत्रिका के मूल्य तथा वार्षिक शुल्क में अक्टूबर १९७४ से वृद्धि करनी पड़ रही है। वस्तुतः कागज के मूल्य-वृद्धि की तुलना में यह वृद्धि नगण्य है।

**परिवर्तित मूल्य**

| | | | |
|---|---|---|---|
| एक प्रति | — | — | ६० पैसे |
| वार्षिक (देश में) | — | — | ६-०० रुपये |
| वार्षिक (विदेश में) | — | — | १०-००,, |

आशा है ग्राहक व पाठक परिस्थितिवश मूल्य-वृद्धि को उचित समझेंगे तथा अपना सहयोग बनाये रखेंगे।

—सम्पादक तथा प्रबन्धक

# ऋग्वेद में वर्णित सोम को क्या हम जान पाये हैं?

डा० विनोद प्रकाश उपाध्याय, बी० एस-सी०, बी० ए० एम० एस० आयुर्वेदाचार्य

प्रवक्ता—आयुर्वेद महाविद्यालय, गुरुकुल कांगड़ी

ऋग्वेद में वर्णित सोम अभी तक ऐसी समस्या बना हुआ है, जिसका समाधान निकलता प्रतीत नहीं होता। विभिन्न अर्थ एवं विभिन्न प्रकार की कई वनस्पतियां सोम के नाम से वर्णित है, जो एक भी सोम के वेदोक्त गुणों से पूर्णतः युक्त नहीं है। प० दा० सातवलेकर जी ने ऋग्वेदोक्त सोम के गुणों, रूपों तथा प्रयोग से लाभ का 'दैवत संहिता' में विवेचन किया है। सुश्रुत संहिता में सोम के २४ भेद बतलाये हैं। ऋग्वेद में भी दो तथा पर्याय के अनुसार ५ भेद बतलाये गये हैं। संहिताओं में प्राप्त वर्णन से यह स्पष्ट है कि सोम उस प्राचीन समय में भी दुर्लभ था तथा बड़े तपस्वी, धर्माचरण करने वाले व्यक्ति को ही उपलब्ध होता था। सोम को प्राप्त करने के लिये होड लगती थी, छीना झपटी तक हो जाती थी। सोम को अत्यधिक बल, बुद्धि तथा विद्या का देने वाला, असाध्य रोगों को दूर करने वाला तथा इन्द्र भी जिसे प्राप्त करने को लालायित रहते थे, ऐसा दर्शाया गया है।

सुश्रुत में सोम के २४ भेद बताये है। यह संभव है कि कोई २४ द्रव्य जो सोम के विशिष्ट गुणों से युक्त थे इसके २४ भेदों के अन्तर्गत ले गये हों। क्योंकि जैसा कि सुश्रुत में वर्णित विभिन्न गणों में १०–१० औषधियों का समावेश है, जिनमें विभिन्न वनस्पतियां हैं तथा किसी का पञ्चांग, किसी की मूल, पत्र तथा पुष्पों का समावेश है वैसे ही विभिन्न औषधियां सोम के भेदों में वर्णन कर दी गई हों। चरक में सोम का वर्णन नहीं मिलता। सोम के वर्णन में दिया गया है कि पत्रों का रस, दूध कंद का रस आदि प्रयोग में लेते थे। स्वर्णिम आभा युक्त होता था एवं पानी पर तैरने वाला, वृक्ष से लटकने वाला, भूमि पर उगने वाला आदि बताया गया है। कुछ विशिष्ट पर्वत जहां सोम प्राप्त होता था उनके नाम दिये गये हैं। इनमें मुंञ्जवान हिमालय में तथा मलय दक्षिण में स्पष्ट है। पारसी धर्म ग्रन्थ 'जिंद अवस्ता' में भी 'होम' नाम आया है। भाषा भेद से यह सोम का ही नाम है।

सोम के वानस्पतिक गुणों का वर्णन निम्न प्रकार मिलता है। सभी प्रकार के सोम में १५ पत्ते होते थे, जो शुक्लपक्ष में निकलते तथा कृष्णपक्ष में झड जाते थे। शुक्ल पक्ष में प्रतिदिन सोम का एक पत्ता निकलता था तथा पूर्णमासी के दिन वे पूरे १५ हो जाते थे। पुनः कृष्णपक्ष में एक-एक पत्ता झडने लगता था तथा पक्ष की समाप्ति पर केवल लता शेष रह जाती थी। परन्तु इस प्रकार वर्णित कोई वनस्पति इस समय उपलब्ध भी है इसमें वनस्पतिशास्त्रियों को संदेह है।

उपरोक्त वर्णित कुछ तथ्यों का यदि ध्यानपूर्वक अध्ययन किया जाय तो यह स्पष्ट हो जाता है कि एक नहीं वरन, कई वनस्पतियों का जो सोम के गुणों से युक्त थीं, प्रयोग होता था। एक ही वनस्पति जल पर तैरने वाली, (जलोद्‌यद) वृक्षों पर लटकने वाली, (पराश्रयी अथवा आरोही) एवं भूमि पर उत्पन्न होने वाली ( टेरेस्ट्रियल ) नहीं हो सकती। अपवाद मिल सकते हैं। साथ ही जो वनस्पति हिमालय पर उत्पन्न होती है वह

दक्षिण में मलय पर्वत पर कठिनाई से उत्पन्न होगी, । (इकोलोजिकल फैक्टर) इससे सिद्ध होता है कि विभिन्न वनौषधियों का प्रयोग सोम के रूप में होता था ।

पिछले काफी वर्षों से सोम पर कार्य हो रहा है। वैज्ञानिकों ने निम्न बहुत सी वनस्पतियों का सोम के रूप में वर्णन किया है। इनमें पूर्णतः तो नहीं परन्तु कुछ गुण विद्यमान हैं जो सोम के वर्णित हैं ।

डा० वाट ने सारकोस्टेम्मा एसिडम (रौक्स) वोगृ (मदार कुल) को जिसे संस्कृत, हिन्दी, बंगला भाषा में सोम या सोमलता तथा मलयालम एवं तमिल भाषा में सोमम् कहा गया है, सोम माना है। कोंकण, कर्नाटक, सिंहभूम, पुरी, रांची तथा बगांल में यह प्राप्त होती है, यह आरोही (ट्रेलिंग या ट्वाईनिंग) झाडी के रूप में फैलती है, इसकी एक अन्य जाति को भी सोम कहते हैं। आधुनिक वनौषधि ग्रन्थों में इसके शुष्क तने का प्रयोग वामक के रूप में तथा पञ्चांग को कटुपौष्टिक, शीतल एवं प्रकृति स्थापक बताया गया है ।

पेरिप्लोका एफाइल्ला डेकने (मदार कुल) को भी सोम माना जाता है । पंजाब में इसे वरी, बम्बई में बुराये कहते हैं तथा यह पंजाब के मैदानों झेलम से पश्चिम की ओर, हिमालय के निचले भाग में बिलोचिस्तान तक मिलता है। यह छोटापत्र हीन पौधा होता है । इसके दूधिया रस का प्रयोग सूजन व फोडे पर एवं पंचांग को मस्तिष्कगत ज्वर एवं आमाशयोत्तेजक बताया गया है ।

डा० उस्मान अली तथा नारायण स्वामी ने सिरो पिजिया जाति को (मदारकुल) सोम का प्रतिनिधि सिद्ध किया है । इसके काफी भेद प्राप्त होते हैं तथा उत्तर एवं दक्षिण भारत में यह प्राप्त होती है । केरल में सोम के नाम से प्रयुक्त भी होती है । इसकी मूल का प्रयोग टानिक, पाचक एवं कटु पौष्टिक के रूप में होता है ।

पेशावर यूनिवर्सिटी के वनस्पतिशास्त्री श्री एन० ए० काजिल्वास ने एफेड्रा पैकिवलाडा बौस (ग्नेटेसी) तथा इसकी एक अन्य जाति को जो हिन्दूकुश पर्वत, सफेद मोह तथा सुलेमान रेंज में मिलते है, अपने अकाट्य तथ्यों के आधार पर वेदों का सोम सिद्ध किया है । हरे पौधे को, कुचल कर शहद में मिलाकर संधान करने के पश्चात्, दूध आदि में मिलाकर पीने से श्रमहर, यौन दौर्बल्य दूर करने वाला तथा पारद के साथ औषधि बनाकर लेने से कायाकल्प करने वाला गुण विद्यमान बताया है । अफगानिस्तान में वहां के चिकित्सक इसका प्रयोग करते हैं । इसी एफेड्रा की अन्य जाति एफेड्रा वल्गेरिस का मां हुआंग के नाम से चीन में प्रयोग होता है । पञ्चांग का क्वाथ बना कर कालिमिर्च के चूर्ण के साथ कास, ठंड लगना, शीतपित्त, त्वक्रोगों में तथा श्रमहर के रूप में प्रयोग किया जाता है । सोम की कुछ जातियां नेपाल तथा हिमालय में भी पाई जाती हैं । एफेड्रा गिरार्डियाना चकरौता से उपर देववन में मिलती है । आधुनिक औषधिशास्त्री इसके एल्क-लायड एल एफेड्रीन तथा स्यूडो एफेड्रीन का प्रयोग श्वास-कास, हृद्रोगों की विभिन्न अवस्थाओं में एड्रीनेलीन के समान ही करते हैं । डा० मायर्स ने भी एफेड्रा को ही सोम माना है । दमा के रोगियों के लिये एफेड्रीन किसी दिव्य औषधि से कम नहीं है ।

वयोवृद्ध अमेरिकन कवक शास्त्री श्री रिचार्ड गार्डनवासन ने अपने १५ वर्ष के अनुसंधान के

पश्चात् फलाई अगेरिक नामक कुकुरमुत्ता की जाति के अमानिता मस्कारिया को सोम बताया है। इस तथ्य को श्री एन० सी० शाह (राष्ट्रिय वनस्पति उद्यान, लखनऊ) ने अपने एक लेख में प्रतिपादित किया है। उनके अनुसार यह कवक अफगानिस्तान, एशिया के उत्तरी समशीतोष्णवनीय भाग तथा उत्तरी साईबेरिया में भोजवृक्ष (बर्च) तथा चीड के वनों में पाया जाता है। इस अत्यंत सुन्दर कवक का प्रयोग मद के लिये होता है। कवक के टुकडे अथवा रस के सेवन से शारीरिक शक्ति बढ जाती है। कभी-कभी रंगीन दिवास्वप्न भी दिखाई देते हैं। इसमें मस्केरीन, एट्रोपीन, स्को-पोलेमीन, हाइयोसायेमीन आदि एल्कलायड पाये जाते हैं। ऋग्बेदोक्त सोम के गुणों से इस कवक का साम्य प्रतिपादित करके लेखक ने संदेह निवारण करने का प्रयास किया है।

इसके अतिरिक्त भी डा. आ.र. एन. चौपड़ा ने गिलोय एवं रुटा ग्रेवियोलेसं ( सिताब पंजाब में) को सोम बताया है। लगभग १०० वनस्पतियों का नाम सोम के साथ जोडा गया है। यदि वैज्ञानिक उपरोक्त वनस्पतियों को प्रयोगशाला में वेदोक्त रूप से प्रयुक्त करें एवं परिणामों की सोम के गुणों से तुलना करलें तो इस समस्या का समाधान हो सकता है।

यहाँ हम चीन में प्रयुक्त होने वाली गिनसेंग नामक वनौषधि (पैनेक्स शेनशुगं (अरालिऐसीकुल) को नहीं भुला सकते। इसकी मूल में वे सब दिव्य गुण विद्यमान हैं जो सोम के वर्णित है तथा चीन में इसका चिकित्सा में प्रयोग होता है। रुस में भी इसको उगाने का कार्य हो रहा है। क्या यह संभव नहीं की बाद के सीमाविभाजन व भौगोलिक परिवर्तन से हमारे देश में इसका प्रयोग समाप्त हो गया हो तथा इससे पूर्व तिब्बत तथा हिमालय में उत्पन्न होती हो एवं ऋषिगण इसका उपयोग सोम के रूप में करते रहे हों ?

यहाँ पर प्रसिद्ध ताड़ के पौधे से प्राप्त होने वाली "नीरा" का संदर्भ देना अनुपयुक्त न होगा। जिसका प्रयोग स्थानीय लोग दीपक, पाचक श्रमहर के रूप में करते हैं।

समस्त पूर्वाग्रहों से हट कर इस दिशा में यदि अनुसंधान किया जाय तो इस वेदोक्त अमूल्य, दिव्य औषधि के सर्वमान्य संदिग्धता निवारण में अपने इस सूक्ष्म प्रयास को मैं सफल समझूंगा।

"शरीरमाद्यं खलु धर्मसाधनम्"

# ✲गुग्गुल वैज्ञानिक कसौटी पर

डा० विनोद प्रकाश उपाध्याय बी० एस-सी०, बी० ए० एम० एस०, आयुर्वेदाचार्य
प्रवक्ता, आयुर्वेद महाविद्यालय गुरुकुल कांगड़ी

गुग्गुल का प्रयोग शताब्दियों पूर्व से आयुर्वेदिक चिकित्सा-शास्त्र में विभिन्न रोगों पर सफलतापूर्वक होता आया है। आयुर्वेदिक केन्द्रिय अनुसंधान परिषद के तत्त्वावधान में आयुर्वेद में प्रयुक्त विभिन्न औषध द्रव्यों एवं योगों के प्रमाणीकरण का कार्य चल रहा है। जिसके अन्तर्गत गुग्गुल को देश में स्थित विभिन्न प्रयोगशालाओं एवं चिकित्सालयों में आधुनिक विधियों द्वारा सफलतापूर्वक व्याधियों पर प्रयोग किया जा रहा है। कई अवस्थाओं में तो आधुनिक औषधियों से भी कहीं उत्साहवर्धक परिणाम प्राप्त हुए हैं।

गुग्गुल का वानस्पतिक नाम 'कोमीफोरा मुकुलईग्ल है जो बरसेरेसी कुल का एक मुख्य पौधा है। इसके छोटे-छोटे पेड़ होते हैं, तने से गुग्गुल की प्राप्ति होती है। शुष्क प्रदेशों में, मुख्यतः सिंध, मारवाड, कच्छ, काठियावाड तथा मैसूर में गुग्गुल के वृक्ष पाये जाते हैं। अफ्रीका तथा अरब में भी गुग्गुल के वृक्ष होते हैं। गंध, संयुक्त-एकान्तर पत्ती लाल फूल तथा मांसल लाल फलों से गुग्गुल को पहचाना जा सकता है।

सर्व प्रथम गुग्गुल का प्रयोग संहिता ग्रन्थों में सुश्रुत संहिता में 'एलादिगण' में मिलता है; भाव प्रकाश निघंटु, कैयदेव निघंटु, प्रयोगामृत एवं अष्टांग संग्रह में प्रचुर वर्णन रोगों में प्रयोग पर पाया जाता है। भाव प्रकाश में गुग्गुल के ५ भेद कहे गये हैं परन्तु बाजार में मुख्यतः दो, (१) कण-गुग्गुल तथा (२) भैंसा गुग्गुल ही प्राप्त होते हैं। कण गुग्गुल मारवाड से आता है तथा लालिमायुक्त पीले कणों से पहचाना जाता है। भैंसा गुग्गुल सिंध एवं कच्छ से प्राप्त होता है एवं हरीतिमायुक्त पीले रंग का होता है। औषध-प्रयोग से पूर्व गुग्गुल का शोधन किया जाता है। यहां कुछ पर्याय दिये हैं जो गुग्गुल के औषध गुणों को परिलक्षित करते हैं। "पलंकस", पलं मासं कर्षति हिनस्ति अर्थात् जो शरीर के निरर्थक मांस को कम करे। गुग्गुल, 'गुजो व्याधेर्गुडति रक्षति वह औषध जो व्याधि दूर करने में सहायक हो। उत्पत्ति भेद से पर्याय "कौशिक" अर्थात् तने पर स्थित कोष से प्राप्त होता है। 'कुम्भ' कोष कुम्भ अर्थात् घडे के आकार का होता है। 'देवधूम' देवताओं की पूजा में गुग्गुल का प्रयोग होने के कारण इसे देव धूम कहते हैं।

आयुर्वेदिक द्रव्य गुण विज्ञान के अनुसार गुग्गुल का रसः–तिक्त, कटु, मधुर, कषाय, वीर्यः–उष्ण, विपाक–कटु, गुणः–लघु, तीक्ष्ण, पिच्छिल, सूक्ष्म, खर तथा प्रभावः–त्रिदोषहर वर्णित है। रासायनिक दृष्टि से गुग्गुल तिक्त, ऐरोमेटिक गमरेजिन है। विश्लेषण करने पर इसमें १% उड़नशील तैल, ६% गोंद तथा २३.६% रेजिन होता है। ताजे गुग्गुल में बैंजाइल सिनोमेट तथा सिनामिक एसिड भी पाया जाता है।

औषध प्रकृति विज्ञान की दृष्टि से फ्रैक्शनल डिस्टिलेशन करने पर गुग्गुल के ४ फ्रैक्शन प्राप्त हुए, फ्रैक्शन ए, बी, सी एवं फ्रैक्शन डी। 'ए' को सर्वाधिक क्रियाशील तत्त्व के रूप में पाया गया है।

अधिक वसाजन्य पदार्थों के सेवन से रक्त-वसा, लाइपौएड तथा कोलेस्टरोल की मात्रा बढ

---

✲ लेखक द्वारा १७ फरवरी १६७३ को गुरुकुल काँगड़ी विश्वविद्यालय में 'प्लांट्स इन रिलेशन टू ह्यूमैन वैलफेयर" विषय पर हुई सिंपोजियम में पढ़े गये पेपर पर आधारित।

जाती है जो अंत में मोटापा तथा थ्रोम्बस बन कर हृदयावरोध का कारण बन सकती है एवं धमनी में जमा होकर धमनीकाठिन्य (एथिरोस्कलेरोसिस) को पैदा करती है जो उच्च रक्तचाप का एक कारण है। सामान्यतः मनुष्य में रक्त कोलेस्टरोल की मात्रा १२५ मि० ग्रा० से ३०० मि० ग्रा० प्रति १०० मि० लि० रक्त होती है। मेदवृद्धि की अवस्था में यह ३ से ४ गुना तक बढ़ जाता है। इसमें फ्रैक्शन 'ए' दिया गया, जिसमें २१ दिन की चिकित्सा के बाद सीरम कोलेस्टरोल में औसतन ३३ मि० ग्रा० प्रतिशत से ११ मि० ग्रा० प्रतिशत की कमी पाई गई।

आरोग्यवर्धनी इस अवस्था में प्रयुक्त होने वाला एक उत्तम योग है। जिसका परीक्षणों द्वारा प्रमाणीकरण किया जा रहा है। आधुनिक चिकित्साशास्त्र में इस अवस्था में वसाहीन भोजन, तथा भूख हरने वाली आदि औषधियों का प्रयोग किया जाता है, जो स्वास्थ्य के लिये हानिकारक सिद्ध हो सकती है। गुग्गुल के प्रयोग में ऐसी कोई समस्या नहीं है। इसके अतिरिक्त एट्रोमाइड नामक औषधि काफी महंगी होती है।

संधिवात की विभिन्न अवस्थाओं में गुग्गुल का प्रयोग दीर्घ काल से होता आया है। आधुनिक प्रयोगशालाओं में जब इसके प्रयोग किये तो वे बहुत ही उत्साहवर्धक रहे। इस प्रकार हमारी प्राचीन औषधियों के आधुनिक प्रयोगशालाओं में खरे उतरने से उनका महत्त्व और भी बढ़ जाता है। इससे हम अधिक लोगों का विश्वास प्राप्त कर सकेंगे।

गुग्गुल में दूसरी औषधियों के गुण धारण करके उन्हें बढ़ाने की अद्भुत शक्ति है। विभिन्न व्याधियों पर कुछ योग निम्न प्रकार हैं, गुग्गुल इनका मुख्य घटक है:—

(१) **संधिवात तथा विभिन्न वातजशूल एवं वात रोगों में**:—योगराज गुग्गुल, महायोगराज गुग्गुल, सिंहनाद गुग्गुल का प्रयोग रास्नासप्तक क्वाथ के साथ सफलतापूर्वक किया जाता है।

(२) **मेदवृद्धि में**:—आरोग्यवर्धनी तथा लिपिडेक्स का प्रयोग होता है।

(३) **आहार प्रणाली के रोग**:—चन्द्र प्रभा, कैशोर गुग्गुल, सप्तविंशति गुग्गुल का प्रयोग विभिन्न अनुपानों से अर्श, अतिसार, प्रवाहिका, धातुस्राव आदि में किया जाता है।

(४) **गलगंड**:—डा० अनन्तानन्द जी प्रोजेक्ट आफिसर के पथप्रदर्शन में गुरुकुल कांगड़ी में केन्द्रिय आयुर्वेद अनुसंधान परिषद् के तत्त्वावधान में रिसर्च इकाई कार्य कर रही है। जिसमें कांचनार गुग्गुल एवं शिलाजीत आदि की उपयोगिता प्रतिवादित करने के लिये कार्य हो रहा है।

(५) **मूत्रवह संस्थान**:-गोक्षुरादि गुग्गुल का प्रयोग मूत्राशय संक्रमण की कुछ अवस्थाओं में तथा अश्मरी दूर करने के लिये होता है। उपदंश में चोप चीनी चूर्ण के साथ गोक्षुरादि गुग्गुल लाभ करता है।

(६) **टानिक एवं बलवर्धक**:—ताजा गुग्गुल उत्तम बलवर्धक तथा रसायन है। नपुसंकत्त्व में इसके प्रयोग से लाभ होता है।

(७) **स्त्री रोगों में**:—गुग्गुल आर्तवावरोध को दूर करता है।

**सदर्भः—**

१—सी० सी० आर० आई० एम० एच० वार्षिक रिपोर्ट—१ व २।
२—सुश्रुत संहिता टीकाकार श्री अत्रिदेव।
३—भाव प्रकाश टीका।

—०—

# गुरुकुल इन्द्रप्रस्थ

डा० श्री क्रान्तिकृष्ण, "अपूर्व" एम० ए०

**अरे ! विधे ! पुनः बसादे हमारा गुरुकुल ।**
**जिसके हित उर आकुल ।।**

( १ )

जिसके शैल-शिला-शृंगों पर,
जीवन ने संघर्ष कठिन करना सीखा ।
प्रलय-पयोदें भी घिरने पर,
जीवन ने उत्कर्ष जहां करना सीखा ।
कंटकसंकुल पगडण्डी पर,
पथ के विघ्नों में आगे बढ़ना सीखा ।

( २ )

जब प्रचण्ड प्रखर किरणों में,
तृषित तप्त पथ में मन विभ्रान्त होता था ।
तब जिसकी कुंज कुटीरों में,
शीतल पा छाया नित विश्रान्त होता था ।

( ३ )

जिसकी प्रस्तर चट्टानों में,
स्वर्ण स्मृति का, शैशव की, प्रासाद छिपा ।
जहां कंकड़ों भूखण्डों में,
सुख दुःख का, शैशव के, आल्हाद छिपा ।

( ४ )

जहां विरह वेदना से, खग मृग व्याकुल ।
अरे ! विधे पुनः बसादे हमारा गुरुकुल ।
जिसके हित उर आकुल ।

( ५ )

पलाश घिरे 'सूरज कुण्ड' पर,
तरल तरंगों में कौन नहाता होगा ।
'ओखला' की यमुना के तट पर,
सरस आमोद प्रमोद मनाता होगा ।
मेघावृत शिखिनर्त्तित भू पर,
हास-परिहास सोल्लास मनाता होगा ।

( ६ )

खजूर घिरे चहुं 'झरने' में,
कूद कूद ऊधम कौन मचाता होगा ।
'इमली' की उस तरु छाया में,
खोद अखाड़ा मल्लयुध रचाता होगा ।

( ७ )

करीर फलों की लाली से छवि निराली ।
पलाश पुष्पों की लाली शोभाशाली ।
लाल संध्यायमान की तरह वह गुरुकुल ।
अरे ! विधे ! पुनः बसादे हमारा गुरुकुल ।
जिसके हित उर आकुल ।

( ८ )

झड़बेरी के खट्टे-मीठे,
बसन्त में पीले बेर तोड़ता होगा ।
बना कर पत्थर के पिंजड़े,
बघेल विज्जू खेल में पकड़ता होगा ।

( ९ )

उन शैलगुहा वनकुंजों में,
छिप करके आंखमिचौनी करता होगा ।
शरद की स्वर्णिम संध्या में,
कबड्डी गुल्ली डण्डा खेलता होगा ।

( १० )

पावस की रिमझिम कजली में,
क्रीडाकल्लोल कौन करता होगा ।
सावन की रंगभरी बदली में,
नृत्य से मोरों के नैन भरता होगा ।

( ११ )

गा रहे गीत जिसके शुक सारिका मोर।
मचा रहे चहक चहक वनकुंजों में रोर।
गा रहे किंशुक कुंजों में विहग कुल कुल।
अरे ! विधे ! पुनः बसादे हमारा गुरुकुल।
जिसके हित उर आकुल।

( १२ )

सीमा पर लाल किले का शुभ मुकुट पहन,
शोभ रहा दिल्ली गौरव विशाल।
लोल लहरें यमुना की पखारती चरन,
स्वच्छ उच्छल शुभ्र चपल उत्ताल।

( १३ )

मुरली से स्तुति करने जिसके पास खड़ा,
श्याम का वृन्दावन क्रीड़ाकुल अभिराम।
प्रहरी दौवारिक जिसके द्वार पै खड़ा,
अभ्रंकष उत्तुंग कुतुब लाट ललाम।

( १४ )

वही शिलाखण्डों का गुरुकुल,
किंशुकवन का वहि बहुल प्यारा गुरुकुल।
अरे ! विधे ! पुनः बसादे हमारा गुरुकुल।
जिसके हित उर आकुल।

---

# गुरुकुल पत्रिका के नियम

१ 'गुरुकुल पत्रिका' मासिक है। यह प्रत्येक अंग्रेजी मास की १२, १३ तारीख को प्रकाशित होती है।

२ यह आधी संस्कृत में तथा आधी हिन्दी में होती है। इस में कवर समेत प्रायः ४४ पृष्ठ होते हैं। वर्ष में एक या दो विशेषांक लगभग १२०-१५० पृष्ठों तक के होते हैं।

३ इसमें प्रमुख रूप से लेख वैदिक-साहित्य, भारतीय-संस्कृति-सम्बन्धी होते हैं।

४ वार्षिक मूल्य देश में ६) और विदेश में १०) है, जो धनादेश (मनीआर्डर) द्वारा ही **"सम्पादकः गुरुकुल-पत्रिका"** के नाम से आना चाहिए। ग्राहक कभी भी बन सकते हैं।

५ लेख छोटे, सारगर्भित तथा मौलिक एवं शुद्ध, सुपाठ्य और एक ओर लिखे, हों लेख, कविता तथा समालोचनार्थ पुस्तकें (२ प्रतियां), परिवर्तनार्थ पत्र-पत्रिकाएं सम्पादक के नाम भेजनी चाहियें।

६ किसी लेख अथवा कविता आदि के प्रकाशित करने या न करने, घटाने बढ़ाने या संशोधन करने का अधिकार सम्पादक को है। बिना डाक खर्च भेजे अप्रकाशित कविता वा लेख लौटाये न जा सकेंगे।

**सम्पादक—गुरुकुल पत्रिका, डाकघर : गुरुकुल कांगड़ी**
**जिला : सहारनपुर ( उ० प्र० )**

# सुशिक्षितयोर्नवयूनोः कौशलशर्मनीराजनयोः पुण्ये विवाहावसरे

## पठ्यमानमभिनन्दनपत्रम्

श्री विद्यानिधिः शास्त्री

### ( उपजातिवृत्तम् )

नीराजनाख्या वपुषाभिरूपा
सम्यग् विनीता युवतिः कुमारी ।
विवाहवेद्यां समुपस्थितेयं
ह्युषर्बुधस्यार्चिरिवोच्चकास्ति ।।१।।
सुशिक्षितः साधुवरः सुशीलो
विभात्ययं कौशलशर्मनामा ।
नीराजनां नाम समुज्ज्वलाङ्गीं
प्रीत्याग्निवेद्यामुपयच्छमानः ।।२।।

### (वसन्ततिलकं वृत्तम्)

मन्ये वसन्ततिलकं तिलकं दधाना
नीराजनेयमधुना मधुना समाना ।
अन्तर्वसन्तमिव सन्ततमिमं भजन्ती
स्वं कौशलं प्रकटयेत् सह कौशलेन ।।३।।

नीराजनां प्रियतमां सुतमां प्रपन्नः
प्रीतो वरो लसतु कौशलशर्मनामा ।
कल्याणिनोरभययोरुभयोरहीनः
कल्पेत कल्पमनु सत्प्रणयप्रकर्षः ।।४।।
नीराजनां जनयतां निजबान्धवानां
नीराजनां प्रददतामिह कौशलाय ।
नूनं प्रकाशितमभूदभितः प्रहर्षात्
स्वं कौशलं च कुशलं च समं समेषाम् ।।५।।
आनन्दहेतुरयमिष्टतमश्चकास्यात्
सम्बन्धिनोर्मिलितयोः स्थिरसंनिकर्षः ।
विद्यानिधिः स भगवान् मघवानघानां
कुर्याद् विघातमवदातमथ प्रभातम् ।।६।।

## नीराजनां प्रति विशिष्टाः शुभाशिषः

### ( शार्दूलविक्रीडितं वृत्तम् )

हे श्री वेदविदां वरस्य तनये ! नीराजनाख्ये ! सुते !
गच्छन्त्यास्तव साम्प्रतं पतिगृहं नीराजनां कुर्महे,
भूयो लब्धनया गृहीतविनया शिष्टा प्रहृष्टा स्वयं ।
सत्कर्तव्यपरायणासि नियतं किं त्वां प्रति ब्रूमहे ।।१।।

श्रीमद्वेदविदग्रणीष्टभगवद्दत्तात्मजे ! पुत्रिके !
त्वं शास्त्राणि सुशिक्षितासि बहुशः पुण्ये गुरूणां कुले ।
मूर्धन्यार्यकुमारिकासु भवती नापेक्षसे वाच्यतां
यास्यन्ती गृहिणीपदं त्वमधुना किंचित् तथाप्युच्यसे ।।२।।

मान्यान् मानय बान्धवाननुदिनं पित्रोः कृतज्ञा सती
शुश्रूषस्व गुरून् मुदा भज पतिं प्रख्यापय स्वान् गुणान् ।
प्राच्यापाच्यसमस्त वस्तुविषयप्रज्ञानमुद्द्योतय
सत्कृत्यैः श्वशुरालयं प्रतिपदं स्वर्गास्पदं लम्भय ।।३।।

आर्याचारविचारचारुचरिताः सर्वे प्रसन्नाननाः
विद्वांसोऽत्र समागताः वरवधूद्वन्द्वाय दत्ताशिषम् ।
येन स्यात् सुयशो दिशन् प्रतिदिशं नीराजनाकौशलो-
द्वाहः सत्फलितः स्वकौशलकृतं नीराजनाभाजनम् ।।४।।

आयुष्मती नीराजना एवं आयुष्मान् कौशल शर्मा के शुभ विवाह के अवसर पर पठित: —

# मंगल कामना

तुम सुमन बन खिलो आज 'नीराजना,'
प्रिय तुम्हारा यहां आ गया आ गया।
साधना सिद्ध तेरी हुई आज है,
हर्ष का घन गगन भूमि में छा गया ॥१॥

देख लो आज कितनी प्रकृति रम्य है,
मन मगन हो रहे मन मगन हो रहे।
आज कुल में घनी 'माधुरी' छा रही,
'बन्दना' के ललित गीत हैं हो रहे ॥२॥

'वेद' की गूंजती है ऋचा कान में,
आज भगवान का मन मुदित हो गया।
शान्ति में भी सुधा का भरा कुण्ड जो,
वह उमड़ कर बहा स्नात घर हो गया ॥३॥

भर रही हैं दिशाएं मधुर राग अब,
पट तिमिर बना ज्योति के वर्ण हैं।
स्वर्ण भूषण पड़े कण्ठ में कौंधते,
पद पड़े पायलों के रजत पर्ण हैं ॥४॥

आज वह चिर प्रतीक्षित समय आ गया।
तुम सुमन बन खिलो आज नीराजना,
प्रिय तुम्हारा यहाँ आ गया आ गया ॥

अभिनवी कण्व की पुत्रिका के सदृश,
है जनकनन्दिनी सी महापूत तू।
योग में मिल गया कल्य "कौशल" अरी !
सृष्टि के नव जनन की सुभग सूत तू ॥५॥

अस्तु माँगल्यमय पर्व उद्वाह का,
निष्कलुष नित्य ही तुम मनाती रहो।
स्नेह स्वर में तुम्हारी बजे बांसुरी,
एकता के सदा गीत गाती रहो ॥६॥

स्नेह के ये सुमन हैं समर्पित तुझे,
ये युगल नित्य नूतन चमकता रहे।
तुम बनो आरती ये बने देव सा,
सान्ध्य सम्बन्ध यह नित दमकता रहे ॥७॥

देव दम्पति तुम्हें सब मिले विश्व में,
कामना की तरी पूर्ण होकर चले।
जो मिले वह रहे मोद में डूबता,
कैरवी सी खिलो चन्द्र सा वह खिले ॥८॥

स्वप्न देखा वही आज साकार हो,
लोयनों कोयनों में यहां छा गया।
तुम सुमन बन खिलो आज नीराजना,
प्रिय तुम्हारा आ गया आ गया ॥

श्री शंकरसिंह वेदालंकार

—☆—

# सुशिक्षितयोर्नवयूनोः कौशलशर्मनीराजनयोः पुण्ये विवाहावसरे

## पठ्यमानमभिनन्दनपत्रम्

श्री विद्यानिधिः शास्त्री

### ( उपजातिवृत्तम् )

नीराजनाख्या वपुषाभिरूपा
सम्यग् विनीता युवतिः कुमारी ।
विवाहवेद्यां समुपस्थितेयं
ह्युषर्बुधस्यार्चिरिवोच्चकास्ति ॥१॥
सुशिक्षितः साधुवरः सुशीलो
विभात्ययं कौशलशर्मनामा ।
नीराजनां नाम समुज्ज्वलाङ्गीं
प्रीत्याग्निवेद्यामुपयच्छमानः ॥२॥

### (वसन्ततिलकं वृत्तम्)

मन्ये वसन्ततिलकं तिलकं दधाना
नीराजनेयमधुना मधुना समाना ।
अन्तर्वसन्तमिव सन्तमिमं भजन्ती
स्वं कौशलं प्रकटयेत् सह कौशलेन ॥३॥

नीराजनां प्रियतमां सुतमां प्रपन्नः
प्रीतो वरो लसतु कौशलशर्मनामा ।
कल्याणिनोरभययोरुभयोरहीनः
कल्पेत कल्पमनु सत्प्रणयप्रकर्षः ॥४॥
नीराजनां जनयतां निजबान्धवानां
नीराजनां प्रददतामिह कौशलाय ।
नूनं प्रकाशितमभूदभितः प्रहर्षात्
स्वं कौशलं च कुशलं च समं समेषाम् ॥५॥
आनन्दहेतुरयमिष्टतमश्चकास्यात्
सम्बन्धिनोर्मिलितयोः स्थिरसंनिकर्षः ।
विद्यानिधिः स भगवान् मघवानघानां
कुर्याद् विघातमवदातमथ प्रभातम् ॥६॥

## नीराजनां प्रति विशिष्टाः शुभाशिषः

### ( शार्दूलविक्रीडितं वृत्तम् )

हे श्री वेदविदां वरस्य तनये ! नीराजनाख्ये ! सुते !
गच्छन्त्यास्तव साम्प्रतं पतिगृहं नीराजनां कुर्महे,
भूयो लब्धनया गृहीतविनया शिष्टा प्रहृष्टा स्वयं ।
सत्कर्तव्यपरायणासि नियतं किं त्वां प्रति ब्रूमहे ॥१॥

श्रीमद्वेदविदग्रणीष्टभगवद्दत्तात्मजे ! पुत्रिके !
त्वं शास्त्राणि सुशिक्षितासि बहुशः पुण्ये गुरूणां कुले ।
मूर्धन्यार्यकुमारिकासु भवती नापेक्षसे वाच्यतां
यास्यन्ती गृहिणीपदं त्वमधुना किंचित् तथाप्युच्यसे ॥२॥

मान्यान् मानय बान्धवाननुदिनं पित्रोः कृतज्ञा सती
शुश्रूषस्व गुरून् मुदा भज पतिं प्रख्यापय स्वान् गुणान् ।
प्राच्यापाच्यसमस्त वस्तुविषयप्रज्ञानमुद्द्योतय
सत्कृत्यैः श्वशुरालयं प्रतिपदं स्वर्गास्पदं लम्भय ॥३॥

आर्याचारविचारचारुचरिताः सर्वे प्रसन्नाननाः
विद्वांसोऽत्र समागताः वरवधूद्वन्द्वाय दत्ताशिषम् ।
येन स्यात् सुयशो दिशन् प्रतिदिशं नीराजनाकौशलो-
द्वाहः सत्फलितः स्वकौशलकृतं नीराजनाभाजनम् ॥४॥

आयुष्मती नीराजना एवं आयुष्मान् कौशल शर्मा के शुभ विवाह के अवसर पर पठितः —

# मंगल कामना

तुम सुमन बन खिलो आज 'नीराजना,'
प्रिय तुम्हारा यहां आ गया आ गया।
साधना सिद्ध तेरी हुई आज है,
हर्ष का घन गगन भूमि में छा गया ।।१।।

देख लो आज कितनी प्रकृति रम्य है,
मन मगन हो रहे मन मगन हो रहे।
आज कुल में घनी 'माधुरी' छा रही,
'बन्दना' के ललित गीत हैं हो रहे ।।२।।

'वेद' की गूंजती है ऋचा कान में,
आज भगवान का मन मुदित हो गया।
शान्ति में भी सुधा का भरा कुण्ड जो,
वह उमड़ कर बहा स्नात घर हो गया ।।३।।

भर रही हैं दिशाएं मधुर राग अब,
पट तिमिर बना ज्योति के वर्ण हैं।
स्वर्ण भूषण पड़े कण्ठ में कौंधते,
पद पड़े पायलों के रजत पर्ण हैं ।।४।।

आज वह चिर प्रतीक्षित समय आ गया।
तुम सुमन बन खिलो आज नीराजना,
प्रिय तुम्हारा यहाँ आ गया आ गया ।।

अभिनवी कण्व की पुत्रिका के सदृश,
है जनकनन्दिनी सी महापूत तू।
योग में मिल गया कल्य "कौशल" अरी !
सृष्टि के नव जनन की सुभग सूत तू ।।५।।

अस्तु माँगल्यमय पर्व उद्वाह का,
निष्कलुष नित्य ही तुम मनाती रहो।
स्नेह स्वर में तुम्हारी बजे बांसुरी,
एकता के सदा गीत गाती रहो ।।६।।

स्नेह के ये सुमन हैं समर्पित तुझे,
ये युगल नित्य नूतन चमकता रहे।
तुम बनो आरती ये बने देव सा,
सान्ध्य सम्बन्ध यह नित दमकता रहे ।।७।।

देव दम्पति तुम्हें सब मिले विश्व में,
कामना की तरी पूर्ण होकर चले।
जो मिले वह रहे मोद में डूबता,
कैरवी सी खिलो चन्द्र सा वह खिले ।।८।।

स्वप्न देखा वही आज साकार हो,
लोयनों कोयनों में यहां छा गया।
तुम सुमन बन खिलो आज नीराजना,
प्रिय तुम्हारा आ गया आ गया ।।

श्री शंकरसिंह वेदालंकार

नवम्बर १९७४ से आगे—

# महर्षि दयानन्द की विश्वदर्शन को देन

( Contribution of Dayananda to world philosophy )

प्रो० जयदेव वेदालंकार

## अष्टम अध्याय

### मोक्ष मीमांसा

मोक्ष किसे कहते हैं ? उसमें जीव की क्या अवस्था रहती है ? इत्यादि प्रश्न दर्शन क्षेत्र में बड़े ही विवादास्पद हैं । मुक्ति से वापिस लौटने का प्रश्न तो और भी जटिल है । स्पष्ट रूप से इस युग में महर्षि दयानन्द जी ने ही मोक्ष से जीव वापिस लौट आता है, यह उद्घोषणा की है । इस पर बाद में विचार करेंगे । पूर्व तो मोक्ष में जीव की अवस्था एवं मोक्ष के स्वरूप के विषय की मीमांसा करनी अपेक्षित है ।

भारतीय दर्शनों में चार्वाक मोक्ष को स्वीकार नहीं करता है । उस का कहना है कि दुःख ही नरक है, इस संसार में स्वीकृत राजा ही ईश्वर है । संहारक (संहारकर्ता), पुनर्जन्म का प्रदाता ईश्वर नाम की कोई चीज नहीं है । यह शरीर ही आत्मा है, इस शरीर का विनाश ही मोक्ष है और कोई मोक्ष नाम की अन्य वस्तु नहीं हो सकती है ।[१] ज्ञान आदि द्वारा जो मुक्ति का प्रपञ्च है वह तो मायावी लोगों का फैलाया हुआ है । न ही वह किसी प्रकार के अमर आत्मा के अमरत्व को स्वीकार करता है । जब तक शरीर है तब तक सुख से जीना चाहिये । मृत्यु से परे कुछ भी अवशिष्ट नहीं रहता है । चाहे ऋण करके घृत का पान करो फिर तो आगमन होगा नहीं[२] ।

वस्तुतः इस प्रकार के दार्शनिक, स्वार्थ सुखवादी दार्शनिक हैं । इनके अनुसार इन्द्रियों द्वारा जो सुख हमें प्राप्त होते हैं, उन सुखों की प्राप्ति में चाहे जो भी करना पड़े करना चाहिये । इनके जीवन का लक्ष्य भौतिक सुख की प्राप्ति है । ये इन्द्रिय सुख को ही सब कुछ मानते हैं । चार्वाक का कहना है कि मोक्ष आदि की कल्पना व्यर्थ है । सुन्दर स्त्री से भोग भोगना परम पुरुषार्थ है ।[३] इससे बढ़कर अन्य मुक्ति आदि की कल्पना करना मूर्खों का काम है । चार्वाक सुखवादी दार्शनिक है ।

भारतवर्ष की तरह अन्य देशों में भी सुखवाद के प्रवर्तक पाये जाते है । अन्य देशों में सुखवाद के दो भाग हो गए हैं, प्रथम स्वार्थ सुखवाद, और द्वितीय परार्थ सुखवाद । स्वार्थ सुखवाद के अनुसार मनुष्य की सबसे बड़ी भलाई अपने सुख के उपार्जन करने में है ।

---

१ लोकसिद्धो भवेद् राजा परेशो नापरः स्मृतः ।
देहस्य नाशो मुक्तिस्तु न ज्ञानान्मुक्तिरिष्यते ॥

२ यावत् जीवेत् सुखं जीवेत् ऋणं कृत्वा घृतं पिबेत् ।
भस्मीभूतस्य देहस्य पुनरागमनं कुतः ॥

३ "अङ्गनालिङ्गनाज्जन्य सुखमेव पुमार्थता" । (सर्वदर्शन स० चार्वाक मत संग्रह)

जो मनुष्य अपने जीवन को जितना अधिक सुखी बनाता है, वह उतना ही अधिक भला है। यूनान देश में इस सुखवाद के प्रवर्तक अरस्टीयस और इपीक्यूरस थे। अरस्टीयस के सुखवाद के सिद्धान्त चार्वाक के सिद्धान्त के अनुसार थे। वह सुख-प्राप्ति ही जीवन का परम पुरुषार्थ मानते थे। इनका कहना था कि प्रत्येक मनुष्य को चाहिए कि वह अपने आपको जितना अधिक से अधिक सुखी बना सके, उतना सुखी बनाए। सुख प्राप्ति के लिए यदि अपमान को सहन करना पड़ता है तो इसमें हानि की कोई बात नहीं। अरस्टीयस प्रतिक्षण के सुख पर जोर देता था, इनका कहना था कि यदि प्रतिक्षण का सुख अधिक रहा तो जीवन भर का सुख स्वयं ही अधिक हो जावेगा।

उक्त सिद्धान्त से भिन्न इपीक्यूरस का सिद्धान्त है। इनका कहना है कि अपने सुख को ज्यादा से ज्यादा समय तक रखने के लिए इन्द्रियों का संयम आवश्यक है। यदि हम अन्धे होकर मूढ़ की तरह इन्द्रियों का उपभोग करने लगेंगे तो थोड़े ही समय में हमारी इन्द्रियां काम करना बन्द कर देंगी। इन्द्रियां जब विषयों का उपभोग बन्द कर देंगी तो हमारे अन्दर बेचैनी आ जायेगी। भोग्य पदार्थ सामने पड़े होंगे, किन्तु हम उनका उपभोग न कर पायेंगे। इतना ही नहीं, अधिक भोग के कारण मनुष्य का शरीर रोगी हो जाता है। इन रोगों के तथा इन्द्रियों के निष्क्रिय हो जाने के कारण मनुष्य सुखी होने के बजाय दुःखी हो जाता है। अत एव मनुष्य को संयम से काम लेना होगा। अधिक से अधिक सुखप्राप्ति के लिए इन्द्रियों से धैर्यपूर्वक काम लेना और इन्द्रियों को विषयों से विमुख करने का प्रयास करना चाहिए। इस प्रकार हम देखते हैं कि इपीक्यूरस चतुराई से सुखोपभोग करते हुए जीवन व्यतीत करने की शिक्षा देते हैं।

स्वार्थ सुखवाद का सिद्धान्त आत्मसुख तक ही सीमित था, अत एव यह ज्यादा देर तक टिक नहीं सका। इसकी जगह परार्थ सुखवाद ने ले ली। इसके प्रवर्तक 'बेन्थम' और 'जान स्टुअर्टमिल' हैं। ये न तो ईश्वर को मानते थे और न किसी आध्यात्मिक शक्ति को। इनका विश्वास था कि मरने के बाद मनुष्य का शरीर नष्ट हो जाता है, फिर कोई वस्तु शेष नहीं रहती। अतएव इन्होंने कहा कि संसार में अधिक से अधिक सुख प्राप्ति का प्रयत्न करना चाहिए। ये आत्म-सुख में विश्वास नहीं करते थे। इनका कहना था कि जीवन की सार्थकता तभी है, जब कि हम अधिक से अधिक लोगों को अधिक सुख प्राप्त करवा सकें। यदि एक काम को करने पर अधिक लोगों को सुख मिले तथा अल्पों को दुःख तो उस काम को कर लेना चाहिए। इसके विपरीत यदि अधिक को दुःख और कम को सुख हो तो उस काम को नहीं करना चाहिए। इनका कहना था कि उन मनुष्यों का नैतिक स्तर गिर चुका होता है कि जो कि अपने सुख के लिए दूसरों को कष्ट देते हैं। जब मनुष्य अपने ही सुख की चिन्ता में लग जाता है तो वह दूसरों को दुःख में डाल देता है। इससे सांसारिक सुख में वृद्धि की अपेक्षा दुःख की वृद्धि होती है।

## चार्वाक आदि सुखवादी दार्शनिकों की आलोचना

सुखवाद चार्वाक का ही नहीं अपितु संसार का एक व्यापक सिद्धान्त है। समाज में अधिक लोग सुख की ही चाह करते हैं। इससे यह नहीं माना जा सकता कि मनुष्य का लक्ष्य सुख प्राप्त

करना ही है। सुख की इच्छा मनुष्यों और पशुओं में समान रूप से है। यदि मनुष्य सिर्फ सुख की वृद्धि करना लक्ष्य बना ले तो उसमें और पशु में कोई भी अन्तर नहीं रह जायेगा। मनुष्य को एक विवेकशील प्राणी समझा जाता है। वह भले बुरे की पहचान कर सकता है। इसी कारण समस्त प्राणी में मनुष्य का स्थान सबसे ऊंचा है। मनुष्य का विवेक उसे अनुचित सुखों की ओर जाने से रोकता है। यह विवेक सुख की ओर भागने से नहीं, अपितु सुख की तरफ जाने की अपेक्षा से+रोकने पर होता है। जो व्यक्ति जितना अपने आप को सुख की तरफ से हटा लेता है वह व्यक्ति उतना ही अधिक विचारवान हो जाता है। तथा अपने विवेक को प्रबल बना लेता है। अतएव मनुष्य के सामने सुखवादी आदर्श रखना, उसे मनुष्य-श्रेणी से पशु-श्रेणी में लेजाना है।

सुखवाद मनुष्य को सुखी न बनाकर दुःखी ही बनाता है। जब सुख ही एकमात्र मनुष्य का लक्ष्य हो जाता है, तो वह उसके लिए भोग की सामग्रियों को इकट्ठा करने का प्रयास करता है। भोगसामग्री सीमित है और इच्छायें अनन्त हैं। अन्ततः भोगसामग्री प्राप्त न होने पर इच्छाएं अधूरी रह जाती हैं। मनुष्य दुःखी हो जाता है। तब वह इसके लिए छीनाझपटी शुरु कर देता है। परिणामस्वरूप एक वर्ग दूसरे वर्ग से, राष्ट्र दूसरे राष्ट्र से लड़ना शुरु कर देता है। इससे विनाश और दुःख की वृद्धि हो जाती है।

सुखवाद को वे ही लोग जीवन का लक्ष्य मान सकते हैं जो कि पाप-पुण्य, धर्म-अधर्म, तथा ईश्वर आदि में विश्वास नहीं रखते हैं। ऐसे चार्वाकादि नास्तिक ही हैं।

महर्षि दयानन्द जी के अनुसार जीवन का आधार आत्मा के अमरत्व और परमात्मा-प्राप्ति में है। जो मनुष्य आत्मा के अमरत्व में विश्वास नहीं करता वह मनुष्य 'भले कर्मों का परिणाम भला और बुरे कर्मों का परिणाम बुरा होता है' उसके लिए ऐसा मानना कठिन हो जायेगा। वह सोचता है कि—"यदि चोरी भी करूंगा तो कौन देखने वाला है। किसी को मार भी दूंगा तो कौन सा अगला जन्म होगा जिसमें वह बदला लेगा।" यदि इस प्रकार के विचारों को संसार में फैलाया जायगा तो सारा संसार तलवार हाथ में लेकर एक दूसरे का धन छीनने में लग जायगा। न कोई किसी का भाई रहेगा, न कोई किसी की बहन, न ही पुत्र और पिता, न मित्र और सखा; और न राजा रहेगा न प्रजा रहेगी। इस प्रकार के विचारों की कल्पनामात्र से संसार कम्पित सा होता दिखाई देता है। जो लोग पुनर्जन्म और मोक्ष को स्वीकार नहीं करते वे किसी भी नियम में बंध नहीं सकते हैं। इसके विपरीत जो मनुष्य आत्मा की अमरता में विश्वास करने वाला है, अथवा पुनर्जन्म का मानने वाला है, वह अनुभव करता है कि "यदि मैं कोई बुरा कर्म करूंगा तो ईश्वर मुझे दण्ड देगा।" वह अपने जीवन का उद्देश्य संसार सुख बना कर मोक्ष आनन्द को बनाता है। वह कर्म की इस दार्शनिकता को अच्छी प्रकार समझता है कि जिस प्रकार "हम बैंक में रुपया जमा कराते हैं, तो वह रुपया हमें ब्याज सहित मिलता है, उसी प्रकार जिस कर्म को अब हम कर रहे हैं, उनका फल इस जन्म में अथवा अगले जन्म में अवश्य मिलेगा।"

उपरोक्त हेतुओं से हमने यह सिद्ध करने का प्रयास किया है कि सुखवाद की प्रवृत्ति को स्वतन्त्र सिद्धान्त मान लिया जाये तो संसार के अन्दर नियम, मर्यादायें अथवा व्यवस्थाएं सभी समाप्त

हो जायेंगी–जैसे कि हमने ऊपर दिखलाया है कि सुख की प्रवृत्ति प्रत्येक प्राणी में सर्वत्र दृष्टिगोचर होती है। यदि विश्व के समस्त इतिहास का परिशीलन किया जाये तो हमें सहज ही में पता लग जायेगा कि हम एक ऐसे सुख की अभिलाषा करते हैं जो सांसारिक सुख की अपेक्षा अधिक स्थिर हो, स्थाई हो। सुख-स्थापना की प्रवृत्ति ही यह सिद्ध करती है–मुक्ति नाम की कोई वस्तु है जो कि इस प्रवृत्ति की पराकाष्ठा हो सके। हम देखते हैं कि यज्ञादि श्रेष्ठ अनुष्ठानों के द्वारा बड़े-बड़े वैभवों की प्राप्ति हो जाती है। लौकिक दृष्टि से हमारा जीवन प्रायः सुखमय हो जाता है। जब हमें शुभ कर्मों के द्वारा इस प्रकार का लौकिक सुख प्राप्त हो जाता है तो ज्ञान अतिशयता के द्वारा अनन्त शान्ति की प्राप्ति क्यों नहीं हो जायेगी। सांसारिक सुख कितना ही बड़ा क्यों न हो उस में दुःख अवश्यमेव मिश्रित रहता है। उस को हम पूर्ण सुख नहीं कह सकते। शारीरिक व्याधियाँ, पारिवारिक दुर्घटनायें होती रहती हैं। यदि दुर्जन-तोष न्याय से इन दुःखों का न होना भी माना जाये तो भी हमारे सम्मुख जन्म और मरण का चक्कर है जिसे संसार के दार्शनिकों ने महा दुःख का नाम दिया है। वह तो प्राणी के सामने सदा खड़ा ही रहेगा। अतः हम ऐसे आनन्द की कामना करते हैं–जिसके मध्य में जन्म मरण आदि व्यवधान न बन सकें। यह आनन्द यदि न हो तो विश्व की यह जो प्रवृत्ति है कि हम सर्वांश में सुखी हो जायें निरर्थक हो जायेगी। मोक्ष के लिए जन्म मरणादि जो व्यवधान हैं उनकी समाप्ति को लेकर दार्शनिक जगत में धर्म की शरण में जाना पड़ेगा–इसके लिये सम्यक् जीवन, परस्पर प्रेम, अहिंसा और सरलता के लिए इन बातों पर ध्यान देना होगा।

उपरोक्त निष्कर्ष से हमें भली भांति यह ज्ञात हो गया कि सभी जीवात्मायें अपना विकास करके मुक्ति की ओर जाना चाहते हैं। विकास से अभिप्रायः भौतिक विकास से नहीं है अपितु संसार के संसर्ग से जो राग, द्वेष आदि दोष आ जाते हैं उनसे छुटकारा पाना है। दूसरे शब्दों में हम इस प्रकार कह सकते हैं कि जीवात्मा स्वतन्त्र होना चाहता है। जब वह इस स्वतन्त्रता की पराकाष्ठा तक पहुंच जाता है उसी का नाम मुक्ति है। मुक्ति को शास्त्रों में परम पद कहा है। इस पद का अभिप्राय भौतिक अर्थ में नहीं है। यह एक ऐसी अवस्था है जिसमें ज्ञातृत्व, कर्तृत्व और भौतिक शक्तियों की पराकाष्ठा हो जाती है। संसार के सभी बन्धन छूट जाते हैं। सभी संशय दूर हो जाते हैं और जन्म मरण के चक्र से छूटकर जीवात्मा परमानन्द की प्राप्ति कर लेता है।१ परन्तु इस मुक्ति के विषय में दार्शनिक क्षेत्र में भ्रम फैला हुआ है। समझा जाता है कि मुक्ति कोई ऐसा स्थान है जहाँ पर जीवात्मा अपने शुभ कर्मों के परिणामस्वरूप भेज दिया जाता है। परन्तु मुक्ति का कोई स्थानविशेष नहीं है अपितु जीवात्मा की स्वतन्त्रता की वह पराकाष्ठा है जबकि वह ज्ञान की अन्तिम सीढ़ी को प्राप्त करके, मरण के बन्धनों से छूट करके स्वतन्त्र विचरता है।

पूर्वपक्ष––जीवात्मा और ब्रह्म एक होने से जीव न कभी आवरण में आता है, न कभी जन्म लेता है, उसका न कभी बन्ध है और बन्ध नहीं तो उससे छूटने का प्रयास भी नहीं करता है। जब बन्ध ही नहीं तो मुक्ति किसकी।२

---

१. भिद्यते हृदयग्रन्थि छिद्यन्ते सर्वसंशयाः !
तस्मिन्दृष्टे परावरे ॥

२. न विरोधो न चोत्पत्तिर्न बद्धो न च साधकः।
न मुमुक्षु र्न वै मुक्त इत्येषा परमार्थता।
(गौडपादकारिका २।३२) सत्यार्थ प्रकाश
६ समुल्लास।

उत्तर पक्ष--यह सिद्धान्त अनुचित है, क्योंकि जीवात्मा अल्पज्ञ है और उसका स्वरूप अल्प है। जीवात्मा का जब शरीर के साथ संसर्ग होता है तो जन्म कहलाता है। संसार में आकर के जब वह अनेक प्रकार के कर्म करता है तब उनके भोग अथवा बन्धन में फंस जाता है। उन बन्धनों से छूटने का प्रयास करता हुआ वह दिखाई देता है। जब ज्ञान, कर्म और उपासना पूर्ण रूप से करता है तब परम ब्रह्म के परमानन्द को प्राप्त कर लेता है जिसको हम मुक्ति कहते हैं, अतः यह कहना कि उसका बन्ध और मोक्ष नहीं, ठीक नहीं।१

पू० पक्ष--जन्म और मरण इत्यादि सब के विवर्त, देह और अन्तःकरण के हैं, जीवात्मा के कदापि नहीं हो सकते।

उ०--शरीर और अन्तःकरण चेतन नहीं हैं, जड़ हैं। अतः उनमें बन्ध और मोक्ष, जन्म और मरण इत्यादि का सामर्थ्य बिना जीवात्मा के नहीं हो सकता। मनुष्य और इतर प्राणी चेतन होने से शीत और उष्ण के स्पर्श का भान करते हैं। नहीं तो मन भी जड़ है, प्राण भी जड़ है, फिर उनको भूख प्यास और हर्ष, शोक इत्यादि नहीं हो सकते, अतः इनसे पर सुख दुःख का भोग जीवात्मा ही करता है।

पू०--चिदाकाश ब्रह्म में सभी अन्तःकरण रहते हैं जैसे मछली और अन्य जल प्राणी समुद्र में रहते हैं। वे अन्तःकरण अपने आप में जड़ हैं परन्तु व्यापक ब्रह्म की सत्ता से वे भी चेतन हो जाते हैं। इस प्रकार जीवात्मा का बन्ध और मोक्ष नहीं बनेगा। एक ब्रह्म ही है अन्य कुछ भी नहीं।

उ०--यह भी ठीक नहीं। यदि ब्रह्म ही केवल सर्वव्यापक होकर सब अन्तःकरणों में भासता होता तो ब्रह्म के सर्वज्ञादि सभी गुण उसमें आने चाहियें परन्तु ऐसा नहीं होता। क्योंकि सभी जीव अल्पज्ञ ही हैं, सर्वज्ञ नहीं। (नवीन वेदान्तियों का अद्वैतवाद का यह सिद्धान्त द्वैतवाद प्रकरण में पूर्वपक्ष के रूप में रखकर के खण्डन किया है वहीं पर देख लेना चाहिये क्योंकि नहीं तो ऐसा करने से हम प्रसङ्ग से दूर चले जायेंगे)।

मुक्ति की परिभाषा साधारण रूप से हम इस प्रकार कर सकते हैं कि जिसमें दुःख आदि पूर्ण-रूप से छूट जाते हैं और जीवात्मा ब्रह्मानन्द को पूर्णरूप से प्राप्त कर लेता है।१ सुखवाद का खण्डन करते समय हमने यह स्पष्ट किया था कि संसार के सभी प्राणी एक ऐसे आनन्द के लिये प्रयास कर रहे हैं जिस में दुःख मिश्रित न हो क्योंकि संसार भर के सभी प्राणी के सभी सुख चाहे चक्रवर्ती राजा ही क्यों न हो दुःखों से पूर्ण रूप से विहीन नहीं हो सकते। जीव अलपज्ञ होने के कारण संसार में फंस कर नानाविध कर्मों को करता है, वहाँ पर पूर्ण सुख की प्राप्ति होना असम्भव है। अतः जैसा कि हम ऊपर कह चुके हैं पूर्णानन्द मुक्ति से ही सम्भव है जो मुक्ति, ज्ञान, कर्म और उपासना इत्यादि साधनों के करने से प्राप्त होती है। इन साधनों का वर्णन पीछे करेंगे पहले मुक्तावस्था में जीवात्मा की क्या

---

१. यह नवीन वेदान्तियों का कहना सत्य नहीं क्योंकि जीव का स्वरूप अल्प होने से आवरण में आता, शरीर के साथ प्रकट होने रूप जन्म लेता, पापा रूप कर्मों के फल भोगरूप बन्धन में फंसता है उसके छुड़ाने के साधन कर्ता, दुःख से छूटने की इच्छा करता और दुःखों से छूटकर परमानन्द परमेश्वर को प्राप्त होकर मुक्ति को भी भोगता है। (स० ० ९ समुल्लास)।

१. मुञ्चन्ति पृथग् भवन्ति जनाःयस्यां सामुक्तिः। (स०प्र०९म समुल्लास)। (क्रमशः)

अवस्था होती है इसका संक्षेप से वर्णन करते हैं। मुक्ति में जीवात्मा की क्या अवस्था होती है इस विषय में दार्शनिक क्षेत्र के अन्दर अनेकों मतभेद हैं। उनमें से एक है जीवात्मा का ब्रह्म में लय होना माना जाता है मुक्ति में जीवात्मा का लय हो जाता है इसका खण्डन त्रैतवाद प्रकरण में कर आये हैं कि ब्रह्म और जीव सदैव पृथक् रहते हैं वे दोनों नित्य हैं और उनका परस्पर व्याप्य व्यापक सम्बन्ध है। महर्षि दयानन्द जी मुक्तावस्था में जीव के सत्य संकल्पादि स्वाभाविक गुण रहते हैं भौतिक साधन मुक्ति में नहीं रहते ऐसा मानते हैं। सत्यार्थ प्रकाश के नवम् समुल्लास में मुक्ति प्रकरण में शतपथ का प्रमाण देते हुये वे कहते हैं कि—मुक्ति अवस्था के अन्दर जीवात्मा के साथ भौतिक शरीर व इन्द्रियों के भौतिक भोग नहीं होते हैं। परन्तु उन सबके अपने अपने स्वाभाविक और शुद्ध गुण रहते हैं। जब जीवात्मा मुक्ति के अन्दर सुनना चाहता है, स्पर्श करना चाहता है, सूंघना चाहता है, देखना चाहता है, तब तब उस उस इन्द्रिय की स्वशक्ति सामर्थ्यरूप में जीवात्मा के अन्दर आ जाती है[1]।

---

१– शृण्वन् श्रोत्रं भवति, स्पर्शयन् त्वग् भवति, पश्यन् चक्षुर्भवति, रसयन् रसना भवति, जिघ्रन् घ्राणं भवति. . . .अहं कुर्वाणोऽहंकारो भवति (शतपथ०काण्ड १४)।।

मोक्ष में भौतिक शरीर व इन्द्रियों के गोलक जीवात्मा के साथ नहीं रहते किन्तु अपने स्वाभाविक गुण रहते हैं, . . . .मुक्ति में सब आनन्द भोग लेता है।

(सत्यार्थप्रकाश नवम समु०)।

मुक्ति के अन्दर जीवात्मा का क्या स्वरूप रहता है? सभी दर्शनकार अपने २ सिद्धान्तों का प्रतिपादन करते हैं। जैसा कि हम पूर्व लिख आये हैं चार्वाक को छोड़कर सभी भारतीय दार्शनिक मुक्ति का प्रतिपादन करते हैं। जैन दर्शन यद्यपि ईश्वर की सत्ता में विश्वास नहीं रखता परन्तु वह मुक्ति को स्वीकार करता है। उसके यहाँ मिथ्या दर्शन आदि बन्ध के कारण हैं उनका निरोध, संवर कर लेने पर तथा नये कर्मों का अभाव होकर निर्जरारूपी कारण के सम्पर्क से पूर्वोपार्जित कर्मों का विनाश हो जाता है। तब सब प्रकार के कर्मों से सदा के लिये मुक्ति मिल जाती है। बस, उनके यहाँ यही मोक्ष है। कहा है कि बन्ध के कारणों का अभाव तथा निर्जरा के सभी कर्मों से बच जाना मोक्ष है। उसके बाद प्राणी ऊपर ही चला जाता है। जब तक कि लोक का अन्त न मिल जाये। जैसे हाथ और डन्डे से गोलाकार घुमाया गया कुम्भकार का चक्र हाथ से क्रिया बन्द करने पर भी जब तक कि संस्कार क्षीण नहीं होते तब तक चलता ही रहता है। उसी प्रकार वृद्धावस्था में आत्मा ने मोक्ष की प्राप्ति के लिये कई बार जो योग किया था अब मुक्त हो जाने पर पहले किये गये योग साधनों के संस्कारों के कारण आत्मा लोक से ऊपर तक चली जाती है। अथवा जैसे मिट्टी का लेप करके भारी बनाया गया लौकी का तुम्बा पानी में नीचे गिर जाता है परन्तु नीचे जाकर जब मिट्टी का बन्धन छूट जाता है तब वह फिर ऊपर चला आता है उसी प्रकार कर्म से रहित होकर आत्मा ऊपर चली जाती है। आत्मा अग्नि शिखा की भांति अपनी ऊर्ध्वगामिनी प्रकृति के कारण मोक्ष में चली जाती है। जैन आचार्य पदमनन्दी जी कहते हैं कि चन्द्र सूर्यादि ग्रह तो जा जाकर लौट आते हैं। परन्तु लोक

से परे जो आकाश है उसमें गये हुये मोक्ष आत्मा आज तक नहीं लौटे ।१

बौद्ध दर्शन भी मुक्ति को स्वीकार करता है । बौद्ध दर्शन में मुक्ति के लिये निर्वाण शब्द का प्रयोग हुआ है जिसका शाब्दिक अर्थ है बुझा हुआ । परन्तु यह विचार भ्रामक है । क्योंकि ऐसा होता तो महात्मा बुद्ध मृत्यु से पूर्व निर्वाण कैसे प्राप्त कर लेत । वस्तुतः निर्वाण का अर्थ वासना की अग्नि बुझ जाना है । जब मनुष्य के अन्दर से कामासव, भावासव, और अविद्यासव आदि की अशुद्धियाँ समाप्त हो जाती हैं तब पुनर्जन्म नहीं होता है । निर्वाण को बौद्ध दर्शन में शीतीभाव अथवा शीतलता की अवस्था कहा गया है । उसमें वासना और उससे जनित दुःखों की शान्ति हो जाती है । परन्तु मुक्ति अवस्था में भी आत्मा के अस्तित्व का अभाव नहीं होता है । बौद्ध दर्शन के पालिग्रन्थों में निर्वाण को शान्ति की अवस्था चित्रित किया गया है । निर्वाण को परमानन्द की अवस्था अमृतपद निःश्रेयस आदि धम्मपद में माना गया है । बौद्ध-दर्शन में मुक्ति में सुख को नहीं माना गया । सुख एक लौकिक अनुभव है जो इन्द्रियों द्वारा प्राप्त होता है । परन्तु बौद्धदर्शन मुक्ति में अभाव को नहीं मानता । अपितु मोक्ष में आत्मा की आनन्दमय अवस्था मानता है, यद्यपि इस मान्यता से सभी बौद्ध-दार्शनिक सहमत नहीं हैं, कुछ विद्वान् निर्वाण को वर्णनातीत मानते हैं ।

बौद्धदर्शन में निर्वाण के दो रूप बतलाये गए हैं — पहला सोपाधि निर्वाण, द्वितीय अनुपाधि निर्वाण । प्रथम में पुनर्जन्म के कारण उपादान कुछ बचे रहते हैं, दूसरे को पूर्ण बुझा हुआ माना गया है । अर्थात् जन्म-मरण के चक्कर से जीव सदा छूट जाता है । जब निर्वाण प्राप्त हो जाता है तो उसका परिणाम यह होता है कि जन्म-मरण के कारणों के नष्ट हो जाने से पुनर्जन्म और दुःखों की सम्भावना समाप्त हो जाती है । यह तो मृत्यु के बाद का परिणाम है । मृत्यु से पूर्व निर्वाण-प्राप्त व्यक्ति का जीवन मृत्यु तक ज्ञान और शान्ति के साथ बीतता है । सांसारिक-सुखों अथवा साधारण अनुभवों से इसका वर्णन नहीं किया जा सकता । केवल यही कहा जा सकता है कि इससे मनुष्य के दुःख दूर हो जाते हैं । बौद्धों के इस वर्णन से हम इस निष्कर्ष पर पहुंचते हैं कि मुक्ति-अवस्था में जीवात्मा के अस्तित्व का विनाश नहीं होता, अपितु उसका अपना अस्तित्व पूर्णरूप से बना रहता है । और मुक्ति के अन्दर विचित्र-आनन्द की अनुभूति होती रहती है ।

मीमाँसकों के अनुसार मोक्ष-अवस्था में धर्म-और अधर्म इन दोनों का सम्बन्ध नहीं रहता है, इस पर दूसरे विचारकों की आपत्ति है कि मुक्तावस्था में जब सब धर्म नष्ट हो जाते हैं, तो मुक्त व्यक्ति को किसी प्रकार के सुख की प्राप्ति नहीं होगी, इस प्रकार मुक्तावस्था में जब सुख नहीं रहेगा तो कोई भी मोक्ष को क्यों चाहेगा ? इस आक्षेप का उत्तर मीमाँसक इस प्रकार देते हैं कि-- मुक्तावस्था में न आनन्द का अनुभव होता है न ज्ञान का । आनन्द का अनुभव करने के लिए इन्द्रियों की आवश्यकता रहती है और इन्द्रियाँ मोक्ष के समय नहीं होतीं हैं, जिनके द्वारा आनन्द का उपभोग हो सके । इसी प्रकार बाह्य-इन्द्रियों की तरह मुक्ति में मन भी नहीं रहता है । जिसकी सहायता से आनन्द-लाभ किया जा सके । श्रुति भी

---

१– गत्वा गत्वा निवर्तन्ते चन्द्रसूर्यादयो ग्रहाः ।
अद्यापि न निवर्तन्ते त्वलोकाकाशमागताः ।।
(प०न०आ०) ।

कहती है, मुक्तावस्था में मन नहीं रहता है।१ अतः मुक्तावस्था में आनन्द की स्वीकृति वेद भी नहीं देता। यही बात ज्ञान के विषय में है। जब ज्ञान के साधन नहीं रहते तो ज्ञान होगा ही नहीं। ज्ञान और मोक्ष इन्द्रियों के न होने से यह नहीं समझना चाहिये कि ज्ञान की शक्ति का ही नाश हो जाता है, इस का अभिप्राय तो केवल यही है कि साधनों के न रहने से सिर्फ ज्ञान का लोप होता है ज्ञानशक्ति का नहीं।२ इस प्रकार के अनेकों वाक्य जिनसे सिद्ध होता है कि मुक्तावस्था में आत्मा की ज्ञानशक्ति नष्ट होती है, जैसे—वह नहीं देखता; वह देखते हुये भी नहीं देखता, देखने वाले की दृष्टि का भी विनाश नहीं होता।३ इसी प्रकार मुक्ति-अवस्था के अन्दर आत्मा के सभी साधन नहीं रहते। जब साधन ही नहीं रहेंगे, तो आत्मा मुक्त-अवस्था में आनन्द का उपभोग नहीं कर सकता। परन्तु ये सब होते हुये भी मुक्तावस्था चरम-कोटि की अवस्था है। उस अवस्था में दुःखों का लेशमात्र भी नाम नहीं रहता। दुःखों से पूर्णतः छूट जाना भी बहुत बड़ा फल है। अतः दुःख तथा सुख आदि सभी

---

१. अमनोऽवाक्।

२. न हि जातुर्ज्ञातिविपरि लोको विद्यते।

३. यद्वै तन्नपश्यति पश्यन्वै तन्नपश्यति। न हि द्रष्टुर्दृष्टेर्विपरिलोपो विद्यते॥

आत्मगुणों का उच्छेद ही मोक्ष है।१ और इन सब दुःखों के तथा सुखों के उच्छेद में हम को अधर्म तथा धर्म के उच्छेद को कारण मानना पड़ेगा, जब धर्म रहेगा तो सुख अवश्य रहेगा एवं जब अधर्म रहेगा तो दुःख अवश्य होगा। इन दोनों में जब तक एक की भी सत्ता है तब तक मुक्ति कहाँ ? शरीर की प्रवृत्ति कर्म से उत्पन्न फल को भोगने के लिये होती है। जब किसी प्रकार का हमारा शुभ तथा अशुभ कर्म ही नहीं रहेगा, तो फिर हमें क्यों और किस फल के लिये शरीर धारण करना पड़ेगा।२ अत एव मीमाँसक – शास्त्र में कहा है कि जो मोक्ष चाहता है वह काम्य और निषिद्ध दोनों प्रकार के कर्म मत करे। क्योंकि वह काम्य कर्म करेगा तो सुख की प्राप्ति अवश्य होगी और निषिद्ध कर्म करेगा तो दुःख आदि की प्रवृत्ति होगी।३ जब ऐसा होगा तो मोक्ष दुर्लभ हो जायेगा। केवल नित्य-कर्म ही करने चाहिये, जिससे साधारण दोष उसमें न लगें। इस प्रकार वह कर्म-बन्धन से मुक्त हो जावेगा।४ (क्रमशः)

---

१. सुखदुःखोपभोगो हि संसार इति शब्द्यते,
तयोरनुपभोगं तु मोक्षं मोक्षविदो विदुः।

२. कर्मजन्योपभोगार्थं शरीरं नः प्रवर्त्तते।
तदभावेन कश्चिद्धि हेतुस्तत्रावतिष्ठते॥

३. मोक्षार्थी न प्रवर्त्तेत तत्र काम्य-निषिद्धयोः।
नित्य नैमित्तिके कुर्यात्प्रत्यवायजिहासया॥

४. सुखदुःखविहीनोऽतो मुक्तः स्वस्थोऽवतिष्ठते॥

# महात्मा मुन्शीराम जी सम्बन्धी कुछ संस्मरण

## कविराज पं० धर्मदत्त जी विद्यालङ्कार, सिद्धान्तालङ्कार, वैद्यविशारद

आज १९७४, दिसम्बर २३ को लगभग ७२ साल हो गये, जब १९०३ में मेरे पिताजी मुझ आठ वर्ष के बालक को यहाँ गुरुकुल में प्रविष्ट कराने को लाये थे, तब मैंने पहले पहल उस महान तपस्वी त्यागी ऊंचे कद के भारी शरीर के दाढ़ी वाले तेजस्वी महापुरुष को देखा था जिसे लोग उन दिनों महात्मा मुन्शीराम कहते थे। १९०३ से लेकर १९१७ तक मैं शिष्य के नाते उनके अति निकट रहा। १९१७ में मैं स्नातक होगया और उन्होंने श्री स्वामी सत्यानन्द जी महाराज से संन्यास लेकर गुरुकुल से विदा लेली। जितने वर्ष मैं यहाँ रहा मेरा खयाल हुआ करता था कि सारे भारतवर्ष में इस आदमी से कोई बड़ा-आदमी नहीं है। बड़े-बड़े आदमी उस काल में गुरुकुल आये, मैं देखता था वे सारे उसके सामने नतमस्तक हो जाते थे। उस महान् व्यक्ति के संवन्ध में जो धुन्धले से संस्मरण मुझे हैं मैं उनका उल्लेख करता हूं :

(१) जब तक मैं विद्यालय में रहा मुझे स्मरण है कि हर ऐतवार के प्रातःकाल छात्रों के हवन के वाद उनका उपदेश हुआ करता था। जब मैं कालेज में आगया तब उनका वह सिलसिला तो टूट गया था परन्तु उन्होंने ऐसा प्रवन्ध किया था कि महीने में एक उपदेश छात्रों को किसी महान् व्यक्ति का हो जाया करे। इससे मैं देखता था कि छात्रों को चरित्र बनाने में सहायता मिलती थी।

(२) दूसरे वे प्रातःकाल के व्यायाम पर या ड्रिल पर विशेष बल देते थे। उस समय कोई व्यायामशिक्षक या ड्रिलमास्टर अवश्य रहता था जो लड़कों को व्यायाम की शिक्षा देता था। उन्होंने एक अच्छा Gymnasium भी गुरुकुल में वनाया हुआ था जहाँ लड़के व्यायाम करते थे।

(३) सायंकाल के समय किसी न किसी खेल या Games में या अखाड़े में कुश्ती करना भी उन्होंने आवश्यक किया हुआ था। कभी-कभी वे स्वयं अखाड़े में आते थे तथा खेल के मैदान में तो आकर कभी-कभी वे स्वयं लड़कों को खेलता हुआ देखते थे और खेल के लिए उत्साहित करते थे।

(४) उन दिनों कालेज में एक हिन्दी वाग्वर्धिनी, एक संस्कृतोत्साहिनी तथा एक English-Club ये तीन सभायें समय-समय हुआ करती थीं, जिसमें लड़के बोलने का अभ्यास करते थे। मुझे स्मरण है मैंने एक बार उनसे English Club में भाषण के लिये प्रार्थना की थी। उन्होंने एक सुन्दर भाषण दिया था। उनका विषय Nationalism था।

(५) उन दिनों कालेज के लड़के हर मास एक हस्तलिखित पत्रिका निकालते थे। एक बार एक पत्रिका मेरे संपादकत्व में निकली थी। पुस्तकालय में रखने से पहले उस पर आचार्य के हस्ताक्षर जरूरी थे। मैं उनके हस्ताक्षरों के लिए पत्रिका उनको दे आया। अगले दिन जब उस पत्रिका को लेने मैं गया तो देखा वे बड़े क्रोध में थे, बोले क्या तुम ने गुरुकुल में हत्यारों की बड़ाई करना सीखा है ? तुम इन पन्नों को फाड़कर फिर पत्रिका को लाओ। मैंने उस पत्रिका में बंगाल के क्राँतिकारी लड़कों की जिन्होंने कुछ अफसरों का खून किया था बड़ाई की हुई थी। यह बात जब की है जब महात्मा गान्धी अभी हिन्दुस्तान आये भी नहीं थे, जब गांधी जी के सत्य और अहिंसा की कोई चर्चा भी नहीं थी। जब मैंने उन पन्नों को फाड़ दिया तब उन्होंने हस्ताक्षर किये।

(६) एक बार एक गुरुकुल जन्मोत्सव की सभा में जिसके सभापति महात्मा मुन्शीराम जी थे, औरों के अतिरिक्त मैं ने भी भाषण दिया और कहा कि गुरुकुल की विशेषता यह कि यहां पूर्व और पश्चिम का अच्छा मिश्रण हुआ है । सभा के अन्त में सभापति का भाषण देते हुए उन्होंने इस मेरी बात का उल्लेख किया और ये वचन कहे कि वर्तमान शिक्षा प्रणाली में यहाँ तक कि डी. ए. वी. कालेजों में भी पाश्चात्य विषयों की शिक्षा पर बल दिया जाता है । दूसरी ओर बनारस आदि की पाठशालाओं में केवल प्राचीन विषयों की शिक्षा पर बल दिया जाता है परन्तु इन दोनों प्रकार के विषयों के सम्मिश्रण करने की शिक्षाप्रणाली के उद्देश्य से मैंने इस गुरुकुल की स्थापना की थी उनके ठीक शब्द तो याद नहीं पर उनका भाव यही था ।

(७) जब वाइसराय साहब ने उन्हें मिलने के लिये देहली बुलाया था तब वहां से लौटकर उन्होंने अक्षरश: जो दोनों की बात हुई थी वह सब सभा में सुनाई थी । उनकी स्मृति शक्ति इतनी थी, कि उन्होंने अक्षरश: सारी बात दुहराई थी। उसका अभिप्राय यह था कि वाइसराय साहब को यह रिपोर्ट दी जा रही है कि गुरुकुल में अंग्रेजी राज के खिलाफ बगावत की शिक्षा दी जाती है । महात्मा जी का जवाब यह था कि आपको जो रिपोर्ट दी गई है वह गलत है । गुरुकुल की स्थापना इस लिये हुई है कि वहां से सदाचारी, पूर्ण शिक्षित विद्वान निकलें न कि हत्या करने वाले हत्यारे । इस पर चैम्सफोर्ड साहब को सन्तोष हो गया था और उसके बाद वे गुरुकुल में पधारे भी थे । हमने देखा वे तथा यू०पी०के गवर्नर सरजेम्स मेस्टन जो पीछे लार्ड मेस्टन हो गये कितना सम्मान उनके लिए प्रदर्शित करते थे । उन्होंने गुरुकुल को आर्थिक सहायता देने की भी बात छेड़ी थी पर महात्मा जी ने पूरी तरह इन्कार कर दिया ।

(८) शायद १९१५ की गर्मियों की बात है कि मैं सुबह कालेज में जा रहा था । मैंने देखा शहर कनखल की ओर से एक साधारणसा व्यक्ति एक लड़के के साथ महात्मा जी के बंगले की ओर जा रहा है । उधर महात्मा जी बड़ी जल्दी में कालेज अपने आफिस की ओर जा रहे थे । उस आदमी ने आगे बढ़कर महात्मा जी के चरण छुए । महात्मा जी जल्दी में थे, वे बिना रुके आगे बढ़ गये । तब आगन्तु व्यक्ति का लड़का दौड़ा और उसने महात्माजी से कुछ कहा फिर, क्या था, महात्मा जी पीछे की ओर लपके और आगन्तुक व्यक्ति को गले से लगा लिया पीछे हमें मालूम हुआ कि आगन्तुक व्यक्ति महात्मा गांधी थे । वे अभी कर्मवीर गांधी कहाते थे, अभी वे महात्मा नहीं हुए थे, हिन्दुस्तान में अभी लोग उन्हें जानते भी न थे ।

(९) एक दफा एक बौद्ध भिक्षु लंका से गुरुकुल आकर रहे थे वे हिन्दी तथा अंग्रेजी दोनों भाषायें नहीं जानते थे, केवल संस्कृत या पाली ही बोल सकते थे । एक दिन मैंने देखा महात्मा जी उनसे खड़े बात कर रहे हैं । मुझे कौतूहल हुआ कि महात्मा जी उनसे किस भाषा में बोल रहे होंगे, परन्तु पास जाने में डर भी लगता था फिर भी साहस कर के मैं उन के पास से गुजर गया । मैंने देखा महात्मा जी उनसे संस्कृत में बात कर रहे हैं । मुझे आश्चर्य हुआ कि बिना पढ़े उन्होंने कामलायक संस्कृत बोलना कैसे सीख लिया ?

(१०) वे अपने लड़कों का कितना ख्याल रखते थे इसका एक उदाहरण मुझे याद आता है । हमारी क्लास में एक लड़का सत्यप्रिय था उसको किसी अपराध पर उन्होंने गुरुकुल से निकाल दिया था ! कुछ काल बाद रंगून से

महात्मा जी के किसी व्यापारी मित्र ने उन्हें लिखा कि उसे एक लेखक की आवश्यकता है, वे किसी को भेज दें। उन्होंने सत्य प्रिय को लिखा कि वह उनका पत्र लेकर रंगून चला जाये, उसकी नियुक्ति वहाँ ८० या १०० रु० मासिक पर कर दी है। उसके बाद सत्य प्रिय ने मुझको लिखा कि वह वहां पर बहुत खुश है।

(११) १९१७ मई मास के लगभग संन्यास लेते समय जिस समय उन्होंने श्वेत वस्त्र उतार कर भगवे कपड़े डाले, हम सब की आंखों में आंसू आ गये थे। हमारे पास खड़ा एक पंजाबी बोल उठा यह वह आदमी था' जो अपनी पेन्ट में शिकन नहीं आने देता था आज इसने सर्वस्व छोड़ कर भगवा डाल लिया। वक्त क्या नहीं करता।

---

## हरिश्चन्द्र विद्यालंकार को श्रद्धाञ्जली

**ब्रह्मचारी धर्मचन्द्र 'प्रचारी' (विद्याविनोद द्वितीय वर्ष) गु० कांगड़ी**

प्रथम सुमन मेरे उपवन के तुझको नमन करूं मैं।
ओ श्रद्धा के सेनानी तेरा क्या कथन करूं मैं॥
तू था पहला चांद अकेला,
जो कुल नभ मण्डल में खेला॥
तेरी त्याग चन्द्रिका से, निज तन को शमन करूं मैं ॥१॥ ओ०
था इस माता का प्रथम पूत,
जिसमें हम हैं अब फलीभूत॥
ज्येष्ठ सहोदर कुल माता के तेरा अनुसरण करूं मैं ॥२॥ ओ०
था उस माला का एक बीज,
संस्कृती जिसको रही रीझ॥
निज को पिरोकर उस माला में तुझ सम भ्रमण करूं मैं ॥३॥ ओ०
मौक्तिक था तू इस सागर का,
रत्न रहा तू इस आकर का॥
तेरे सम पाकर सक्षमता निज को रत्न करूं मैं ॥४॥ ओ०
तू उस माली की पैदा थी,
जिस पर सब दुनिया सैदा थी॥
फिर से आवें एसे माली, भगवन् से भजन करूं मैं ॥५॥ ओ० श्रद्धा..
तू आज है हमसे दूर हुआ,
विधि का नियम भरपूर हुआ॥
अर्पण तेरी सेवा में कविता के सुमन करूं मैं ॥६॥ ओ० श्रद्धा.

# अन्तःस्रावी ग्रन्थियों का एक्सचेन्ज

## ( पीयूष–ग्रन्थि )

श्री मदनपाल सिंह चौधरी, ४र्थ वर्ष

वर्तमान समय में मानव-शरीर की रचना विज्ञान की एक प्रमुख शाखा मानी जा रही है। मनष्य के शरीर से सम्बन्धित विभिन्न संस्थान तथा उनकी कार्य-प्रणाली का ज्ञान प्रमुख विषय हैं। जिस प्रकार किसी राष्ट्र आदि में विभिन्न स्थानों से सम्पर्क कर उन्हें नियन्त्रित कर उन्हें कार्य के लिए प्रेरित करने के लिये कुछ नियन्त्रण कक्ष होते है। उसी प्रकार शरीर के विभिन्न संस्थानों पर नियन्त्रण करने के लिए तथा उन्हें विभिन्न क्रियाओं के लिए प्रेरित करने के लिए शरीर में कुछ ऐसी ग्रन्थियां है जो अपना विशिष्ट स्राव (Harmone) रक्त में बिना किसी अन्य वाहनी की सहायता के ही सीधा भेज देती है तथा संस्थानविशेष को प्रेरित कर या प्रभावित कर अपना लक्ष्य पूर्ण करती है। इन ग्रन्थियों को अन्तः-स्रावी ग्रन्थियां ( Endocrine glands ) कहते है। Endocrine शब्द दो शब्दों के योग से बना है (endo=within), Krions=Separate इन ग्रन्थियों से क्षण-प्रतिक्षण Harmones का स्राव होता रहता है जो शरीर की मानसिक तथा भौतिक क्रियाओं पर नियन्त्रण रखता है।

वैसे तो अन्तःस्रावी ग्रन्थियाँ हमारे शरीर में कई प्रकार की हैं तथा प्रत्येक अपने २ कार्य में भिन्नता रखते हुए विभिन्न महत्वपूर्ण कार्यों का सम्पादन करती है, परन्तु ग्रन्थि छोटा स्वरूप रखते हुए स्वयं अपने में एक जटिल तथा महत्वपूर्ण अन्तःस्रावी ग्रन्थि है। किसी विद्वान ने पीयूष ग्रन्थि का महत्व दर्शाते हुए उसे Master gland भी कह दिया है। अन्य अन्तःस्रावी ग्रन्थियों पर प्रत्यक्ष अथवा अप्रत्यक्ष रूप से पीयूष ग्रन्थि का नियन्त्रण अवश्य रहता है। इसके अतिरिक्त यह छोटी सी ग्रन्थि जिन महत्त्वपूर्ण Harmones को पैदा करती है वह हमारे शरीर की अनेक क्रियाओं को किसी न किसी प्रकार अपने प्रभाव में रखे हुए है।

यह पिट्यूटरी ग्रन्थि Sphanoid bone के Fossa Hypophysis में optic-chiasma के पीछे स्थित है। इस ग्रन्थि के तीन मुख्य पिण्ड ( Lobes ) होते है:-

१ **अग्रपिण्ड** (Ant–Lobe) इस खण्ड से लगभग चौदह हारमोन्स निकलते हैं, जिनमें से कुछ मुख्य हारमोन्स निम्नलिखित हैं:––

i Growth Promoting Harmone or S.T.H —यह Ant lobe के eosinophil cells का स्राव है। इस स्राव की कमी से शारीरिक वृद्धि का नियमन भंग होकर व्यक्ति बौने रह जाते हैं। यदि स्राव अधिक बढ़ जाय तो व्यक्ति सामान्य से अधिक लम्बे हो जाते है। यदि व्यक्ति की लम्बाई बढ़ने का समय पूरा होने के बाद इस स्राव की वृद्धि हो तो अस्थियाँ चौड़ाई में बढ़ने लगती है।

ii Gonado tropic Harmone—यह जनन ग्रन्थियों की क्रिया पर प्रभाव डालता है। यदि जननांगों की परिपक्वता से पूर्व ही यह स्राव कम हो जाय तो लैंगिक विकास ठीक नहीं हो पाता। अंडाशय (overy) के कुछ अन्य Harmones भी इसकी उपस्थिति के

बिना पैदा नहीं हो सकते । इसकी कमी से पुरुष के परिपक्व जननांगों का भी क्षय होने लगता है । स्त्रियों में डिम्ब ग्रन्थि में से स्त्रीबीज (ovum) को परिपक्व करके बाहर निकालना तथा पीत पिण्ड के निर्माण ( Formation of corpus Luteum ) के लिये भी यह उत्तरदायी है ।

iii Prolactin or L.T.H.—यह स्राव स्तनों में उपस्थित ग्रन्थियों को दुग्ध-निर्माण हेतु उत्तेजित करता है । साथ ही साथ पीत पिण्ड को स्राव निकालने में भी सहायक होता है ।

V Pancreatotropic Harmone— यह Harmone Pencreas पर प्रभाव डालकर Insuline के स्राव की उत्पत्ति कराने के लिए उत्तरदायी है । इसकी कमी से Glicosuria हो जाता है । अर्थात् रक्त में शर्करा की मात्रा बढ़ जाती है ।

V Thyrotropic Harmone—यह Harmone Thyroid gland को क्रियाशील बनाए रखता है । इसकी कमी से Basal Metabolic Rate घट जाता है, जिससे मनुष्य को भूख कम लगती है तथा शरीर में स्थूलता बढ़ने लगती है । इसके विपरीत यदि यह स्राव सामान्य से बढ़ जाय तो थायराइड ग्रन्थि अधिक क्रियाशील होकर अधिक Thyroxin पैदा करने लगती है, जिससे B. M. R. बढ़ जाता है तथा मनुष्य को भूख बहुत अधिक लगती है और वह कृश रहने लगता है । शरीर में गरमी भी अधिक रहती है । कभी तापक्रम सामान्य से अधिक रहने लगता है ।

VI Adrenotropic Harmone—यह स्राव Adrenal gland के Cortex भाग को क्रियाशील रखता है । यदि यह स्राव कम हो जाय तो शरीर से जल तथा लवण अधिक मात्रा में मूत्र के साथ निकल जाते हैं तथा पेशियाँ शिथिल पड़ जाती हैं । Cortex के स्राव के बढ़ जाने से Sex भी बदल सकता है । यहाँ तक की महिलाएं पुरुष में बदलने लगती हैं । Menstration पर भी यह स्राव प्रभाव करता है ।

२. **पश्चाद् पिण्ड** Post-Lobe—इस खण्ड से Pitutrin सत्व निकलता है, जिसके दो प्रमुख हारमोन है:—

i Anti diuretic Harmone or A. D. H.—यह Harmone renal vaso Constriction करता है तथा जल का शोषण भी अधिक कर देता है, जिससे मूत्र की मात्रा कम हो जाती है । इसकी अधिक मात्रा से कोशिकाओं का संकोच हो जाता है जिसके परिणामस्वरूप Blood Pressure बढ़ जाता है । परन्तु कभी २ हृदय अवसाद के कारण B. P. गिरता हुआ भी देखा जाता है ।

ii Oxytocin—यह गर्भाशय की पेशियों को संकुचित करता है । परन्तु इसकी क्रियाशीलता इस बात पर निर्भर करती है कि गर्भाशय पहले oestrogen के सम्पर्क में आ चुका है या नहीं । अर्थात् कन्याओं vergins पर यह क्रियाशील नहीं है, केवल अन्य युवतियों के uterus को यह तीव्रता से संकुचित करता है । मासिक स्राव के First half में यह गर्भाशय पर थोड़ी क्रिया करता है तथा Second half में कुछ अधिक क्रियाशीलता

आ जाती है। गर्भ स्थिति हो जाने पर First half में क्रियाशीलता कम रहती है, परन्तु जैसे २ गर्भस्थिति का समय बढ़ता जाता है तो इसकी क्रियाशीलता भी बढ़ती जाती है और प्रसवकालीन वेदना के समय चरम सीमा पर पहुंच जाती है जिसके फलस्वरूप यह Harmone uterus को संकुचित करके Foetus को बाहर फेंक देता है। इसके बाद सूतिका काल में कुछ समय तक रहकर यह स्वयं समाप्त हो जाता है। यह Harmone स्तनों से दुग्ध स्रवित कराने में भी सहायक है।

३. **मध्यस्थ पिण्ड** (Pars Intermedia)—मनुष्य के लिए इस पिण्ड का विशेष महत्व नहीं है। यह निम्न स्राव पैदा करता है।

i Malanophore Stimulating Harmone—इसके बढ़ जाने से त्वचा में अस्थाई काला रंग आ जाता है।

कुछ कथाएं तथा ऐतिहासिक बातें हमें पढ़ने को मिलती हैं कि साधु लोग अपने शिष्यों को ( छोटे बच्चों को ) लोहे के टोप प्रारम्भ से ही उढ़ाकर रखते थे, जिससे उन बच्चों की वृद्धि तथा जननाँगों का विकास आदि रुक जाते थे। ये साधु इन शिष्यों को चूहे कहकर पुकारते थे। इस कथा के पीछे भी रहस्य यही है कि लोहे का टोप पहना कर Skull के विकास को या यह कहिये कि पिट्यूटरी के विकास को रोकना उनका उद्देश्य था।

कुछ वर्ष पूर्व समाचारपत्रों में समाचार आया कि हिमालय क्षेत्र से कुछ सामान्य से अधिक लम्बाई के अस्थिपंजर मिले हैं। उनमें पाया गया कि उनकी Fossa Hypophysis बहुत बड़ी थी। अतः इसमें भी लम्बाई का सम्बन्ध पिट्यूटरी के विकास पर निर्भर है, यह ही परिणाम निकलता है।

उपरोक्त तथ्यों पर दृष्टिपात करने के बाद हमें यह पता चलता है कि पीयूष ग्रन्थि शरीर की वृद्धि, विकास तथा अन्य अन्तः स्रावी ग्रन्थियों के लिए कितनी सहयोगी है। यहाँ सहयोगी कहना ठीक नहीं बल्कि उत्तरदायी ही कहा जाय तो अधिक उपयुक्त होगा। यदि इस छोटी सी ग्रन्थि को निकाल दें या इसमें कोई Tumor आदि हो जाय तो शरीर पर कितना दुष्प्रभाव पड़ता है कि अन्य अन्तः स्रावी ग्रन्थियां कार्य नहीं कर पातीं, यौनाँगों का विकास नहीं होता और शरीर विकृत हो जाता है, मनुष्य उत्साहरहित हो जाता है तथा अपने को मानसिक बीमार महसूस करता है। इसकी अधिक क्रियाशीलता के भी भयानक प्रभाव हमारे शरीर पर होते हैं, यह भी ऊपर बताया जा चुका है।

अतः हमें अपने स्वास्थ्यहेतु अपने शरीर की अन्तःस्रावी ग्रन्थियों के एक्सचेंज 'पीयूषग्रन्थि' को स्वस्थ रखना चाहिये।

—★—

# जीवनीय (VITAMINS)

श्री योगेश द्विवेदी, ३य वर्ष

Vitamin शब्द दो शब्दों का संयुक्त रूप है, Vita का तात्पर्य शरीर की Vitality (strength) से है, एवं Amine शब्द Amine Group को दर्शाता है। इनकी शरीर में अत्यन्त उपयोगिता के कारण ही इन्हें 'जीवनीय' संज्ञा दी गई है।

Vitamins को भोजन में अनुपस्थिति से मनुष्यों में अनेक रोग उत्पन्न होते देखे गए हैं। एक पौष्टिक आहार भी यदि वह Vitamins से रहित है, शरीरवृद्धि के लिए पर्याप्त नहीं है, शरीर की विशिष्ट क्रियाओं को सुचारू रूप से चलाने के लिए जीवनीय प्रायः बाह्यस्रोतों External Sources द्वारा हमें प्राप्त होते हैं। यह एक प्रकार के शक्तिमय कार्बनिक पदार्थ हैं जो कि शरीर के लिए अत्यन्त सूक्ष्म मात्रा में ही बहुत अधिक लाभकारी हैं।

जीवनीय वनस्पतियों एवं जन्तुओं दोनों में प्राप्त होते हैं। वनस्पतियों (Plants) में लगभग सभी प्रकार के जीवनीय उपस्थित रहते हैं तथा कुछ जीवनीय मनुष्य के शरीर के अन्दर भी पैदा होते हैं। Vit-D का निर्माण त्वचा के अन्दर होता है तथा B group के कुछ Vitamins एवं Vit-D का निर्माण लघु आंत्र (Small intestine) में होता है। कुछ Vitamins शरीर में संचित (Store) रहते हैं। वसा में घुलनशील जीवनीय का शरीर में संचय मुख्यरूप से यकृत Liver तथा Subcutaneous tissue में होता है। Vit-C का संचय Adrenal Cortex में मुख्यरूप से होता है।

Vitamins शरीर के लिए बहुत ही अल्प मात्रा में उपयोगी हैं, जिसे हम संतुलित भोजन द्वारा प्राप्त कर सकते हैं और जीवनीय की अधिक मात्रा शरीर में दुष्कर प्रभाव भी उत्पन्न कर सकती है। जिसे Hyper Vitaminosis कहते हैं।

चूंकि Vitamins पर पाचक रसों का कोई प्रभाव नहीं पड़ता अतः इनका मुख द्वारा प्रयोग भी सूचीवेध के समान ही प्रभावशाली है। सभी Vitamins के कार्य करने का ढंग अभी स्पष्ट रूप से ज्ञात नहीं हो सका है। ये शरीर के अन्दर होने वाली विभिन्न रासायनिक क्रियाओं में भाग लेते हैं। प्रत्येक Vitamin किसी विशेष tissue पर ही अपना प्रभाव डालता है।

## जीवनीय का इतिहास

जीवनीय (Vitamin) की खोज लगभग २०० वर्ष पूर्व हुई थी। १७वीं० ई० में अनेक वैज्ञानिकों ने 'Scurvy' नामक रोग की चिकित्सा विभिन्न हरी वनस्पतियों एवं नीबू व नारंगी से की तथा १८ वीं०ई० में 'Beri-heri' नामक रोग की चिकित्सा माँस व हरी वनस्पतियों की संतुलित मात्रा से की गई। अन्त में Dr. Funk ने एक Anti heri heri नामक पदार्थ की खोज की और इसे Amine Compound बताया। चूंकि यह Amine Compound शरीर की Vitality के निर्माण के लिए आवश्यक है, अतः इसे Vitamine की संज्ञा दी। बाद में Vitamine शब्द से 'e' वर्ण का लोप सन् १९२० में Dr. Drummond ने किया।

## जीवनीय का वर्गीकरण

घुलनशीलता के आधार पर Vitamins दो प्रकार के हैं—

१. वसा में घुलनशील Vitamins—इसके अन्तर्गत Vitamin A. D.E. एवं K आते हैं,

२. जल में घुलनशील Vitamins—इसके अन्तर्गत Vitamins B. C. P. एवं H आदि आते हैं।

उपर्युक्त वर्गीकरण प्रत्येक जीवनीय, शरीर के लिए अनेक प्रकार से उपयोगी है।

—o—

# वैदिक शारीर विज्ञान

## परमव्योम=शिरस्थऐन्द्रियिककेन्द्र (BRAIN CENTRES) तथा गोलक

श्री पं० भगवद्दत्त वेदालंकार

प्राचीनशास्त्रों की यह मान्यता रही है कि "यथा ब्रह्माण्डे तथा पिण्डे" जैसा ब्रह्माण्ड में है वैसा ही पिण्ड (शरीर) में है। ब्रह्माण्ड में जितनी शक्तियाँ जगत् कार्य का निर्वाह कर रही हैं वे सब अंश१ रूप में शरीर में स्थित हो इस शरीर का सञ्चालन कर रही हैं। अतः इस ब्रह्माण्ड की समग्र शक्तियों तथा उनकी गति-विधियों को जानने के लिए प्राचीन ऋषि मुनि अन्तर्मुखी अवस्था में पहुंचकर सकल शरीर स्थानों, रचनाओं तथा उनके क्रियाकलापों का ज्ञान प्राप्त किया करते थे। ब्रह्माण्ड और पिण्ड में स्थित ये सब शक्तियाँ वेदों में देव व देवता नाम से वर्णित हुई हैं। वहाँ आता है कि जिस प्रकार गौएं२ गौशाला में आ विराजती हैं उसी प्रकार से सब देवता इस मानव शरीर में विराजमान हैं। यह मानव देह आठ३ चक्रों तथा नौ द्वारों की देवों की नगरी है जिसका नाम अयोध्या है। यही अमृत४ तत्त्वों से घिरी ब्रह्मपुरी है। इसी पुरी के कारण मनुष्य को पुरुष कहा जाता है। जो व्यक्ति इस ब्रह्म-पुरी को जान जाता है उसे ब्रह्म तथा ब्राह्म शक्तियाँ स्वयं को और चक्षु (इन्द्रियाँ) प्राण प्रजा आदि प्रदान करती है। और वृद्धावस्था से पूर्व ये सब इन्द्रियाँ उसका परित्याग नहीं करतीं।

इन उपर्युक्त उद्धरणों से यह स्पष्ट है कि एक उत्तम वैद्य को केवल स्थूल शरीर का ही ज्ञान पर्याप्त नहीं है उसे इन्द्रियाँ प्राण व मन आदि सूक्ष्म शरीर का भी ज्ञान होना चाहिये। और आत्मा के साथ इन सबका सम्बन्ध किस प्रकार का हो यह भी उसे ज्ञात होना चाहिये।

यदि हम आयुर्वेद सम्बन्धी मन्त्रों का गहराई से अवलोकन करें तो उनसे यह स्पष्ट ध्वनित होता है कि एक सर्वोत्तम वैद्य में योगजशक्ति का भी प्रादुर्भाव होना चाहिये। "अस्पार्शमेनं शतशारदाय" "सहस्राक्षेण शतवीर्येण शतायुषा हविषाहार्षमेनम्" "जरा त्वा भद्रा नेष्ट" अथर्व०३।११ इत्यादि मन्त्रों से उपर्युक्त कथन परिपुष्ट होता है। एक सर्वोत्तम वैद्य ही वेदों का असली ज्ञाता हो सकता है।

इस संक्षिप्त भूमिका के पश्चात् अब हम सिर में विद्यमान इन्द्रियों की स्थिति व उनके कार्य कलापों का वेदमन्त्रों की शातपथीय व्याख्या के आधार पर विवेचन प्रस्तुत करते हैं। यहाँ इन्द्रियों को पशु कहा गया है। ये ही इन्द्रियाँ अपने स्वरूप कार्य व शक्ति की दृष्टि से कभी देव, कभी ऋषि, कभी प्राण, कभी छन्द तथा कभी पशु नाम से वर्णित हुई हैं। इनका पशुरूप कब होता है, यह निम्न मन्त्र से इंगित होता है। इन्द्र देवता के लिये आता है--

तवेदं विश्वमभितः पशव्यं यत् पश्यसि चक्षसा

---

१. सूर्यो मे चक्षुर्वातः प्राणोऽन्तरिक्षमात्मा पृथिवी शरीरम्। अथर्व ५।९।७।
बृहता मन उपह्वये मातरिश्वना प्राणापानौ। सूर्याच्चक्षुरन्तरिक्षाच्छ्रोत्रं पृथिव्याः शरीरम्। अथर्व ५।१०।८

२. सर्वे देवा गावो गोष्ठ इवासते।

३. अष्टचक्रा नवद्वारा देवानां पूरयोध्या०। अथर्व १०।२।३१।

४. यो वैतां ब्रह्मणो वेदामृतेनावृतां पुरम्। तस्मै ब्रह्म च ब्राह्माश्च चक्षुःप्राणं प्रजाँ ददुः॥ न वै तं चक्षुर्जहाति न प्राणो जरसः पुरा पुरं यो ब्रह्मणो वेद यस्याः पुरुष उच्यते। अथर्व० १०।२।२९-३१।

सूर्यस्य । ऋ. ७।६८।६ ।

अर्थात् इन्द्र इस विश्व को जो सूर्य की आँख से देखता है, वह उसका पशुभाव है ।

यहाँ 'चक्षस्' शब्द इन्द्रियों को अपने अन्दर समाविष्ट किये हुए है अर्थात् ऐन्द्रियिक दर्शन व 'ऐन्द्रियिक कार्य का निर्वाहमात्र पशुभाव है । इन इन्द्रिय-पशुओं का मस्तिष्क में स्थापन, धारण तथा उनके स्वरूप व कार्य का वर्णन यजुर्वेद के १३वें अध्याय में हुआ है । वहाँ द्युलोक व मस्तिष्क को परमव्योम नाम से सम्बोधित किया है ।

शत. ब्रा. के ७वें काण्ड के ४र्थ व ५म अध्याय में यजुर्वेद के इस १३वें अध्याय की व्याख्या की गई है ।

श. ७५।२।१ में आता है कि--

पशुशीर्ष का उपधान करता है । पशुशीर्ष पशु ही हैं, इसलिए पशुओं का ही उपधान करता है । इन पशुओं को उखा में रखता है । ये लोक ही उखा हैं । इन लोकों में पशुओं को रखता है । इसलिये इन लोकों में ये पशु विद्यमान हैं५ ।

पशुशीर्ष--मनुष्य के सिर में विद्यमान ज्ञानेन्द्रियों ( Brain centres ) को यहाँ पशुशीर्ष कहा है । ब्राह्मणकार कहता है कि ये पशुशीर्ष भी पशु ही हैं । फिर प्रश्न होता है कि इनको पशुशीर्ष क्यों कहा ? वह इसलिए कि मनुष्य के शरीर में ये पशु अभिव्याप्त हैं उनके सिरों (मस्तिष्क केंद्रों) का यहाँ ग्रहण करना है । इन मस्तिष्क केन्द्रों को योनि भी कहा है (योनिर्वा उखा) ये पशुशीर्ष अर्थात् सिर के पशु निम्न हैं जिनका कि आगे वर्णन किया जायेगा--मन (मानस पुरुष), आँख, श्रोत्र, नाक, वाक् (मुख) ।

उखा--इन उपर्युक्त इन्द्रियों के स्थानों को उखा, लोक व परम व्योम कहा गया है ।

अगली कण्डिकामें इन पशुओंके सम्बन्धमें कहाकि--

इन पशुओं को उखा में आगे से अपनी ओर को धारण करता है, यह इसलिए कि जहाँ प्रजापति ने इन्हें आलम्भन करना चाहा तो ये उत्क्रमण के लिए तैयार हो गए । तब प्रजापतिने इनको प्राणों में ग्रहण कर लिया, प्राणों में ग्रहण करके आगे से अपनी ओर अर्थात् अपनेमें धारण कर लिया ।६ भाव यह है कि मानस विद्युत् का जब इन्द्रियों के साथ सम्पर्क होता है तब उसके आघातसे ये इन्द्रियां बाहिर की ओर भागती हैं । मानस विद्युत का आघात ही आलम्भन है । इस आलम्भन से ये इन्द्रियां बाह्य संसार की ओर उत्क्रमण करती हैं और वहां से ज्ञान प्राप्त कर अन्दर की ओर लौटती हैं । उनका आगे जाना व लौटना सब प्राण द्वारा होता है । मनुष्य की जब मृत्यु होती है तब जीवात्मा इन्द्रियों को आगे से अन्दर की ओर प्राणों में ग्रहण कर लेता है और प्राणों में ग्रहण करके अपने में धारण कर लेता है ।

अगली कण्डिका में यह बताया कि कौन २ सी इन्द्रियाँ कौन २ सा पशु हैं । दूसरे यह परमात्मा की सृष्टि का भी वर्णन है, परन्तु हमें पिण्ड की सृष्टि का ही वर्णन देखना है ।

प्रारम्भ में प्रजापति अकेला था । उसने कामना की कि अन्नका सर्जन करूं अर्थात् स्वयं पैदा होऊं तो इस कामना के अनुसार उसने प्राणों से पशुओं का निर्माण किया । मन से पुरुष, चक्षु से अश्व, प्राण से गौ,श्रोत्र से अवि और वाक्से अज को उत्पन्न किया । क्योंकि प्राणों से इनका निर्माण किया इसलिए

---

५. पशुशीर्षाण्युपदधाति । पशवो वै पशुशीर्षाणि पशूनैवैतदुपदधाति तान्युखायामुपदधातीमे वै लोका उखा, पशवः पशुशीर्षाणि, एषु तल्लोकेषु पशून्दधाति तस्मादिम एषु लोकेषु पशवः ।।१।।

६. तान्पुरस्तात् प्रतीच उपदधाति । एतद्वै यत्रैतान् प्रजापतिः पशूनालिप्सत त आलिप्स्यमाना उदचिक्रमिषंस्तान् प्राणेषु समगृह्णात् तान् प्राणेषु संगृह्य पुरस्तात् प्रतीच आत्मन्नधत्त ।।४।।

प्राण ही पशु है यह कहा जा सकता है। मन इन प्राणों में प्रथम है इसलिए मन से उत्पन्न पुरुष सब पशुओं में श्रेष्ठ है७। यह उपर्युक्त प्रकरण का सार है और यह ब्रह्माण्ड और पिण्ड दोनों में घटता है। पिण्ड में पुरुष के सिर में निहित चक्षु आदि इन्द्रियों को निम्न पशु नाम से कहा गया है। यथा—

मन पुरुष
चक्षु अश्व
नासिका (प्राण) गौ
श्रोत्र अवि
वाक् अज

इस प्रकार ये पाँच इन्द्रिय पशु हैं। अगली कण्डिका में आता है कि जब इनका मस्तिष्क में उपधान करते हैं तब प्रत्येक में सात सात 'हिरण्य शकल" रखते हैं। 'हिरण्यशकल' हिरण्मय परमाणु हैं ( प्राणा वै हिरण्यम् ) अर्थात् सुवर्णीय आभा वाले सूक्ष्मतम कण हैं जो कि प्राण रूप हैं। आगे कहा कि प्रत्येक इन्द्रिय में सात सात हिरण्यशकल रखते हैं। कहा भी है "सप्त प्रत्यस्यति। सप्त वै-शीर्षन्प्राणास्तानस्मिन्नेतद् दधात्यथ यदि पञ्चपशवः स्युः पञ्चैव कृतवः सप्त सप्त प्रत्यस्येत्०।" प्रत्येक इन्द्रिय में सात सात इसलिए रखते हैं क्योंकि सिर में सात प्राण ( Seven Brain Centres ) हैं। इससे यह स्पष्ट ध्वनित होता है कि प्रत्येक इन्द्रिय अपनी २ शक्ति को प्रमुख रूप में रखते हुए भी ७ प्रकार की शक्तियाँ रखती हैं। यूं भी कह सकते हैं कि एक ही धारा ७ में विभक्त होने पर भी धारा के समग्र रूपों को अपने में रखती है। मनु महाराज ने भी कहा है "सप्तद्वारावकीर्णां न वाचमनृताँ वदेत्" अर्थात् सात द्वारों में बिखरी वाणी से असत्य न बोले। जब सब इन्द्रियों में सात २ प्राण हैं तो हम योगज शक्ति द्वारा एक ही इन्द्रिय से सब इन्द्रियों का कार्य कर सकते हैं। क्या यह सम्भव है? "एतस्मिन्वै पशौ सर्वेषां पशूनाँ रूपम्" यह इसी तथ्य को उजागर करता है। इस सम्बन्धमें विस्तार से हम फिर लिखेंगे।

मुख में हिरण्य शकल——

आगे कहा कि ये हिरण्य शकल (प्राण-अणु) सर्व प्रथम मुख में प्रक्षिप्त करता है (मुखे प्रथमं प्रत्यस्यति)। मन्त्र यह दिया है।

सम्यक् स्रवन्ति सरितो न धेनाऽन्तर्हृदा मनसा पूयमाना। घृतस्य धाराअभिचाकशीमि हिर-ण्ययो वेतसो मध्यअग्नेः।

यजु. १३।३८

यह धेना (वाक्) अन्तर्हृदयस्थ मन से पवित्र हुई २ सरिताओं की तरह सम्यक् प्रकार से प्रवाहित होती हैं। मैं अन्दर घृत ( तेज=घृ क्षरण-दीप्त्योः) की धारा देखता हूं। अग्नि के मध्य में वह हिरण्मय पुरुष विद्यमान है। 'अन्नं वै धेनाः। भौतिक अन्न अर्थ लेने पर सरिताएं मुख में स्रवित होने वाले 'लालारस' होंगे।

प्राण (नासिका)——

ऋचे त्वेतीह। प्राणो वा ऋक् प्राणेन ह्यर्चति रुचे त्वेतीह प्राणो वै रुक् प्राणेन हि रोचतेऽथो प्राणाय हीदं सर्वं रोचते।" श.प.७।५।२।१२ (यजु.१३।३९)।

----------

७·यद्वेव पशुशीर्षाणि उपदधाति। प्रजापतिर्वा इदमग्र आसीदेक एव सोऽकामयताऽन्नं सृजेय प्रजा-येयेति स प्राणेभ्य एवाधि पशून् निरमिमीत मनसः पुरुषं चक्षुषोऽश्वं प्राणाद्गाँ श्रोत्रादविं वाचो-ऽजं तद्यदेनान् प्राणेभ्योऽधि निरमिमीत तस्मादाहुः प्राणाः पशवः इति मनो वै प्राणानां प्रथमं तद्यन्मनसः पुरुषं निरमिमीत तस्मादाहुः पुरुषः प्रथमः पशूनाँ वीर्यवत्तम इति मनो वै सर्वे प्राणा मनसि हि सर्वे प्राणा मनसि हि सर्वे प्राणाः प्रतिष्ठितास्तद् यन्मनसः पुरुषं निरमिमीत तस्मादाहुः पुरुषः सर्व पशव इति पुरुषस्य ह्येवैते सर्वे भवन्ति।

नासिका से प्राण अविरत गति से प्रवाहित रहता है। एक प्रकारसे आत्मा की अर्चना कररहा है यह कहा जा सकता है। और यही प्राण मनुष्य में रोचमान है। शरीर के तेज व दीप्ति का कारण है और जबतक शरीरमें प्राण है तबतक यह रोचमान है। प्राण के निकलते ही यह शरीर अपवित्र व कान्तिहीन हो जाता है।

चक्षु--

भासे त्वेतीह ज्योतिषे त्वेतीह भास्वतीहीमे ज्योतिष्मती चक्षुषी, अभूदिदं विश्वस्य भुवनस्य वाजिनमग्ने वैश्वानरस्य चेतीहाग्निर्ज्योतिषा ज्योतिष्मान् रुक्मो वर्चसा वर्चस्वान्। श.प. ७।५।२।१२ (यजु.१३।४०)।

इन दोनों चक्षुओं में भा (दीप्ति) तथा ज्योति विद्यमान होती है। यह चक्षु विश्व भुवन का एक प्रकार का वाजी है। यह अग्नि इसी चाक्षुष ज्योति से ज्योतिष्मान् है। इसी के वर्चस् से वर्चस्वी है।

श्रोत्र--

विश्ववतीभ्यां विश्वं हि श्रोत्रम्' श.प. ७।५।२।१२ (यजु.१३।४०)।

श्रोत्र अपने में विश्व को ग्रहण करता है। चक्षु तो अपनी पलकों से अपने को ढक भी लेती है पर श्रोत्र तो सदा खुले रहते हैं।

आगे पुरुष व पशुओं के सम्बन्ध में कहा है कि पुरुष (मन+पुरुष) द्विपात् है और ये इन्द्रियाँ चतुष्पात् हैं, इत्यादि का शरीर-विज्ञान की दृष्टि से क्या भाव है? यह हम आगे दिखायेंगे। हमारे वैदिक साहित्य में परिभाषाओं, तथा परोक्ष-कथनों द्वारा सृष्टि के गम्भीर से गम्भीर तथा अलौकिक रहस्य बताये गये हैं। अश्व आदि सामान्य पशु समझे जाते हैं, परन्तु यदि हम वैदिक रहस्य-वर्णन-प्रणाली को जान जायें तो इन्हीं अश्व आदि शब्दों से सृष्टि के गूढ़ से गूढ़ रहस्य हमें पता चलेंगे। उदाहरण के तौर पर अश्व के ऊपर हम थोड़ा विचार करते हैं।

अश्व०--श० १३।३।१।१ में अश्व की उत्पत्ति के सम्बन्ध में कहा है कि--

प्रजापतेरक्ष्यश्वयत् तत्परापतत् ततोऽश्वः समभवद् यदश्वयत् तदश्वस्याश्वत्वम्।

प्रजापति (जीवात्मा) की आँख में गति हुई (टुओश्वि गतिवृद्ध्योः अशूङ् व्याप्तौ) वह परे पदार्थो पर पड़ी (ततः) उस पदार्थ में वह (अश्वयत्) व्यापक हो गई। आँख को अश्व इसलिए कहते हैं कि वह (अश्वयत्) पदार्थ पर पड़कर उसमें व्याप्त हो जाती है।

वैदिक साहित्य में आँख का किसी पदार्थ को देखने का तरीका यही बताया गया है। आँख से किरण निकलती हैं वह पदार्थ में जाकर व्याप्त हो जाती है और तब हमें उस पदार्थका ज्ञान होता है।

अश्व की व्युत्पत्ति और भी देखिए--

श. ६।१।१।११ में आता है कि--

यदश्रु संक्षरितमासीत् सोऽश्रुरभवदश्रुर्ह वै तमश्व इत्याचक्षते परोक्षम्।

अर्थात् जो अश्रुक्षरित हुवा उसे अश्रुः कहने लगे। और फिर यह अश्रु ही अश्व कहलाने लगा।

इस उपर्युक्त कथन को समझने के लिए अगले कथन से मिलान कीजिए।

श. ६।१।२।३ में आता है कि--

यदश्रु संक्षरितमासीत् सोऽश्मा पृश्निरभवदश्रुर्ह वै तमश्मेत्याचक्षते।

अर्थात् जो अश्रुक्षरित हुए वे अश्मापृश्नि बन गये। यह अश्मापृश्नि Crystalline lans हैं। मौनियर विलियम के कोष में 'पृश्नि' का एक अर्थ (Ray of light) प्रकाशकिरण भी दिया है। अश्मा सामान्य भाषा में पत्थर को कहते हैं। इसलिए सामान्य भाषा में हम यह कह सकते हैं कि 'अश्मा पृश्नि' वह पत्थर है जो कि प्रकाश किरण फेंकता है।

आदित्य को भी इसी कारण 'अश्मा पृश्नि' कहा है। श० ६।२।३।१४ में आता है कि "असौ वा आदित्यो ऽश्मा पृश्निः" अर्थात् वह आदित्य प्रकाश किरण फेंकने वाला पत्थर है। इससे यह भी कल्पना की जा सकती है जो कि धार्मिक पुरुषों के लिए उचित है कि जिस प्रकार हमारी आँख में अश्मा पृश्नि ( Crystalline lans ) केवल किरण फेंकता है यह किरण व प्रकाश इसके अपने नहीं, उसी प्रकार शायद आदित्यरूपी अश्मा पृश्निः प्रकाश फेंकने वाला ही हो, इसका अपना प्रकाश न हो। वह प्रकाश कहीं और से आता हो। वह प्रकाश "तस्य भासा सर्वमिदं विभाति" ब्रह्म का है।

अब हम अपने प्रकरण में आते हैं और पुरुष के सिर का जहाँ वर्णन है वह देखते हैं। ऊपर का यह सारा प्रकरण हमने इसलिए दिया कि आगे मनुष्य के सिर का वर्णन करते हुए जो उसके सिर में अश्व अर्थात् घोड़े आदि बैठाये जायेंगे वे हैं क्या? यह समझ में आ जाय।

श.ब्रा.७।५।२।१३ में आता है कि--

अथ पुरुषशीर्षमुद्गृह्णाति। महयत्येवैनदेतत् सहस्रदा असि सहस्राय त्वेति सर्वं वै सहस्रं सर्वस्य दाताऽसि सर्वस्मै त्वैतत्।

अर्थात् अब पुरुष के सिर को लेते हैं। इसको महान् बनाते हैं। "सहस्रदा असि सहस्राय त्वा" यजु० १३।४०।

अर्थात् हे मस्तिष्क! तू सहस्रों ज्ञानों से युक्त है और सब को ज्ञान देने वाला है। इसलिए सहस्रों अर्थात् सबके धारण के लिए तेरी शक्ति को बढ़ाते हैं। इसमें मस्तिष्क शक्ति को बढ़ाने के लिए कहा गया है।

अब अगली कण्डिका श. ७।५।२।१४ में सामान्य रूप से यह दिखाया गया है कि मस्तिष्क में उपर्युक्त पशुओं की स्थिति क्या है? वह इस प्रकार है--

अथैनान् (उखायाम्) उपदधाति।..मध्ये पुरुषमभितः इतरान् पशून् पुरुषं तत्पशूनां मध्यतोऽत्तारं दधाति तस्मात् पुरुष एव पशूनाँ मध्यतोऽत्ता।

अब इन पशुओं को उखा अर्थात् अपने २ लोकों में रखते हैं। बीच में मानस पुरुष और उसके चारों ओर अन्य पशु। अर्थात् मन में विद्यमान जीवात्मा के चारों ओर इन्द्रियाँ हैं। वे इन्द्रियाँ ज्ञान ग्रहण करके आती हैं और मन में विद्यमान जीवात्मा उस ज्ञान को खाता है अर्थात् ग्रहण करता है।

चरक शारीरिक स्थान १म अध्याय में आत्मा मन द्वारा इन्द्रियों से संयुक्त होकर ज्ञान प्राप्त करता है इस का बहुत स्पष्ट रूप से वर्णन आता है।

अब आगे इन पशुओं को मस्तिष्क में अपनी २ जगह पर बैठाते हैं।

अश्वं चाविं चोत्तरतः श. ७।५।२।१५

अर्थात् अश्व (चक्षु) अवि (श्रोत्र) ये दोनों उत्तर में हैं। वैदिक साहित्य में मनुष्य की दिशा यह है कि ऊपर मस्तिष्क की ओर उत्तर नीचे दक्षिण है।

गाँ चाजं च दक्षिणतः। श. ७।५।२।१६

गौ (नासिका) अज (वाक् मुख) दक्षिण की ओर हैं।

नासिका और मुख का स्थान व प्रवाह दक्षिण की ओर को है।

अर्थात् मुंह से खाया हुवा भोजन नीचे तथा श्वास प्रणाली भी नीचे की ओर है। इसलिये इनका मुख्यतया सम्बन्ध दक्षिण की ओर ही है।

अब आगे पुरुष को भी अपने स्थान पर बैठाते हैं--

श.ब्रा.७।५।२।१७ में आता है कि--

पयसि पुरुषमुपदधाति।

पय अर्थात् मस्तिष्क के द्रव भाग ( Ventricles ) में रखता है। क्योंकि अन्दर

मस्तिष्क में जीवात्मा द्रव भाग में बैठता है इसलिए बाह्य यज्ञ रूपी नाटक मेंभी 'उखामध्ये पयः पूरित्वे-पुरुषमुपदध्यात्'' (सायण) अर्थात् उखा के बीच में पय भरकर उसमें मनुष्य को बैठाते हैं। प्राचीन समय में शरीर विज्ञान बहुत उन्नत था। श० ३।५। ४।१ में सिर में जो चार द्रव भाग ( Ventricles ) हैं इनके सम्बन्ध में आता है कि--

शीर्षं श्चत्वारः कूपा इमौ अह द्वौ इमौ द्वौं।

अर्थात् सिर में चार कूए हैं दो ये और दो ये। केवल इतना ही नहीं यह जो प्रकरण चल रहा है जिसमें कि पुरुष को द्रव भाग में बैठाया है इस पुरुष के लिये इसी ब्राह्मण की २५वीं तथा २६वीं कण्डिका में मस्तिष्क की अस्थियों को हटाकर उसमें वीर्य अर्थात् शक्ति आधान करने का विधान है और फिर उसे वैसे ही जोड़ने का विधान किया है। वह इस प्रकार है--

अस्थि वा ऋक् इदं तच्छीर्षकपालं विहाप्य यदिदमन्तरतः शीर्ष्णो वीर्यं तदस्मिन्दधाति।

श.ब्रा. ७।५।२।२५ ॥

अर्थात् ऋक् को अस्थि कहते हैं। इस सिर के कपाल को भेदन करके सिर के अन्दर वीर्य का आधान व स्थापनकरते हैं। अर्थात् सिरकी शक्ति बढ़ाते हैं।

अगली कण्डिका में भेदन किये हुए सिर के कपाल को जोड़ने का वर्णन है।

इदं तच्छीर्षकपालं सन्धाय यदिदमुपरिष्टाच्छीर्ष्णो वीर्यं तदस्मिन् दधाति। श.ब्रा. ७।५।२।२६॥

अर्थात् सिर में शक्ति के आधान करने के अनन्तर सिर के कपाल (सन्धाय) जोड़ कर सिर के ऊपर जो शक्ति है उसको धारण करावे।

इस प्रकार ब्राह्मणों में अनेकों स्थलों पर शरीर-विज्ञान-सम्बन्धी उन्नति की चरम सीमा पता चलती है।

इस मानस पुरुष को श.ब्रा. ७।५।२।१७ में कहा गया है कि 'सहस्रस्य प्रतिमाँ विश्वरूपमिति पुरुषो वै सहस्रस्य प्रतिमा'' अर्थात् यह मानस पुरुष हजारों की प्रतिमारूप है न जाने इस मानस पुरुष पर कितनी प्रतिमाएं छपी हुई हैं। इसलिए इसे विश्वरूप भी कहा है।

अब आगे हम इन्द्रिय-सम्बन्धी मन्त्रों की श.ब्रा. के आधार पर व्याख्या करते हैं। मन्त्र इस प्रकार है--

अश्व=चक्षु--

वातस्य जूतिं वरुणस्य नाभिमश्वं जज्ञानं सरिरस्य मध्ये। शिशुं नदीनाँ हरिमद्रिबुध्नमग्ने मा हिंसीः परमे व्योमन्। श० ब्रा० ७।५।२।१८।

यजु० १३।४२॥

(वातस्य जूतिम्) यह दृष्टि वायु वेग वाली है अर्थात् अत्यन्त वेगवान् है।

(वरुणस्य नाभिम्) वरुण की नाभि हैं। वरुण जलाधिपति माना जाता है। इसलिए आँख को वरुण की नाभि कहने का भाव यह हुवा कि इसमें जल भरा हुआ है यह आँख जल के मध्य में हैं।

सरिरस्य मध्ये अश्वं जज्ञानम्--

सरिर के मध्य में यह अश्व अर्थात् दृष्टिशक्ति पैदा होती है। सरिर के लिये शतपथ ब्राह्मण में कहा कि 'आपो वै सरिरम्' अर्थात् सरिर भी जल है। परन्तु यह सरिर जल यह है जो सरण करता है अथवा दृष्टि जिसमें सरण करती है या चलती है।

सम्भवतः यह सरिरजल (Hyaline canal) हो क्योंकि यह भी चक्षु किरण के गुजरने का एक माध्यम है।

शिशुं नदीनाम्--

यह आँख नदियों का छोटा रूप है। आँख में अश्रु आदि रूपों में तथा अन्दर भी पानी बहता रहता है। यह आँख एक प्रकार से पानी से ही बनी हुई है। ब्राह्मणों में इसके लिये कहा है कि 'अप्सु योनि-

र्वा अश्वः' अर्थात् यह अश्व जल से पैदा होता है। समुद्र के मध्य में 'वडवानल' यही अश्व है। दृष्टि शक्ति को शास्त्रों में अश्व कहा गया है और अग्नि भी यही है। दृष्टि शक्ति से ऋषि मुनि दूसरे को भस्म कर सकते थे। आजकल भी साधारण मनुष्य दृष्टि की क्रोधाग्नि से दूसरे के मन में आग लगा ही सकता है। यह चक्षुरूपी अश्व पानी के माध्यम से उत्पन्न होने वाला है।

हरिम्;—मानस पुरुष का यह हरण करने वाला है। मनुष्य के अन्तरात्मा को बताने वाली आँख होती है। मनुष्य अपने को कितना ही छिपाए परन्तु आँख बता देती है।

अद्रिबुध्नम्—अद्रि अर्थात् पर्वत के मूल में है। मस्तिष्क को यहाँ पर्वत कहा गया है।

अग्ने मा हिंसी परमे व्योमन्—हे प्राणाग्नि! परमव्योम में विद्यमान इसकी तू हिंसा मत कर।

अगला मन्त्र नासिका के सम्बन्ध में है।

अथ दक्षिणतो गाम् (नासिका) श. ७।५।२।१९

अजस्रमिन्दुमरुषं भुरण्युमग्निमीडे पूर्वचित्तिं नमोभिः। स पर्वभिर्ऋतुशः कल्पमानो गाँ मा हिंसीरदितिं विराजम्॥ यजु० १३।४३।

'अजस्रं इन्दुम्' इस नाक में निरन्तर (इन्दुः) द्रव रहता है। श.ब्रा. में इन्दु को सोम कहा है। यह सोम द्रव है। इसलिए नाक में निरन्तर द्रव ( Mucous ) झरता रहता है।

अरुषम्—यह नाक अन्दर से कुछ २ लाल है। अथवा यह मर्मस्थान है। अरुष के ये दो अर्थ होते हैं। ये दोनों ही अर्थ इसमें घटते हैं। नाक में रक्त से भरी हुई छोटी २ रक्तवाहिनियाँ (Nasal Arteries) निरन्तर चल रही हैं। ये बाह्य प्राण वायु को शरीर के अनुकूल बनाती हैं। दूसरे यह नाक मर्मस्थान भी है,

भुरण्युम्—भरण पोषण करने वाली हैं। शरीर में जो प्राण है वह इसी नाक द्वारा जाता है और इसी द्वारा शरीर का भरण पोषण होता है।

पूर्वचित्तिं अग्निं नमोभिः ईडे—प्राण वायु ( Oxygen ) का पूर्व चयन का ज्ञान इसी नासिका को होता है। शरीर में सब से पहले प्राणवायु यहीं आती है।

स पर्वभिः ऋतुशः कल्पमानः—यह नासिका ऋतु अनुसार पर्वों द्वारा समर्थ होता है। अर्थात् प्राण वायु जो कि नाक द्वारा हम अपने अन्दर धारण करते हैं वह ऋतु अनुसार सर्दगर्म होती रहती है। इसको पर्वों सम्भवतः Inferior, Superiors Meatus आदि द्वारा यह नासिका वायु को शरीर के अनुकूल बनाती रहती है।

अदितिम्—यह नाक अदिति है। (अदिति—न दिति—'दो अवखण्डने' अर्थात् रात दिन कार्य करती हैं। और इन्द्रियाँ तो रात्रि को कार्य बन्द कर देती हैं, इसलिए उन्हें दिति, खण्डित कहा जा सकता है। परन्तु नासिका अदिति है। इसका कार्य कभी नहीं बन्द होता।

विराजम्—विशेष रूप से शोभायमान। मनुष्य का सौंदर्य नाक पर बहुत अवलम्बित है। अथवा इसी नाक के कारण हम इस पृथ्वी पर विराजमान हैं। सम्पूर्ण शरीर की स्थिति, शोभा आदि नाक से ग्रहण किये हुए प्राण-वायु पर अवलम्बित है। इसलिए वास्तव में नाक ही विराजमान है।

अगला मन्त्र श्रोत्र के सम्बन्ध में है।

अथोत्तरतोऽविम् (श्रोत्र) श० ७।५।२।२०

अवि—श्रोत्र—

वरूत्रीं त्वष्टुर्वरुणस्य नाभिमविं जज्ञानां रजसः परस्मात्।

महीं साहस्रीमसुरस्य मायामग्ने मा हिंसीः परमे व्योमन्। यजु० १३।४४

त्वष्टुः वरूत्रीम्—

श्रोत्र का यह आवरण त्वष्टा की वरूत्री है। वरूत्री का अर्थ है घेरने वाली जो कि वायु तरंगों को

घेरती हैं। श० प० ब्रा० ने वरूत्री का अर्थ स्वयं खोला है। श० ६।५।४।६ में आता है कि "अहोरात्राणि वै वरूत्रयः अहोरात्रैर्हीदं सर्वं वृतम्।" अर्थात् दिन रात भी वरूत्री हैं क्योंकि इन्होंने सब को घेरा हुआ है। अब विचारणीय यह है कि इसे त्वष्टा की वरूत्री क्यों कहा। त्वष्टा 'त्वक्ष तनूकरणे' से बनता है। अर्थात् जो सूक्ष्म करता है। वायु तरंगें ( waves ) आती हैं, कान के पर्दे पर पड़ कर अन्दर की ओर सूक्ष्म होती चली जाती हैं। त्वष्टा को रूप देने वाला भी बताया है। कर्ण स्थित यह त्वष्टा वायु तरंगों को रूप देता है जिससे कि हमें वही सुनाई देता है जो कि बोला जाता है।

वरुणस्य नाभिम्——यह कान वरुण की नाभि है अर्थात् इसमें भी जल भरा हुवा है।

अवि जज्ञानाँ रजसः परस्मात्——

'अवि' शब्द 'अव रक्षणे' से बनता है। जज्ञानाँ-अवि...उत्पन्नानाँ रक्षिका। अर्थात् यह उत्पन्न शब्दों की रक्षिका है। यह शब्द परमाणुओं (रजस्) का आश्रय ले दूर देश से आता है। रजस् के अर्थ लोक व दिशा भी होते हैं। श्रोत्र दिशाओं का ही एक रूप है।

महीम्——यह कर्णशक्ति दिशारूप होने से दूर २ तक फैली हुई है अतः महान् है। अथवा श्रोत्र का सम्बन्ध सीधा आत्मा से है (श्रोत्रं चात्मानं च विहरति) इस दृष्टि से भी यह महान् है।

साहस्रीम्—— सहस्रों वायु तरंगों को समेटने वाली है।

असुरस्य मायाम्——असुर की माया है। आसुरी माया के सम्बन्ध में आता है कि "आसुरी माया स्वधया कृतासीति प्राणो वा असुस्तस्यैषा माया" शतपथ ६।६।२।६ अर्थात् प्राणवायु की तरंगें जब कान के पर्दे पर आकर पड़ती हैं तब वे अ. आ. क. ख. आदि वर्णों व शब्दों में निर्मित होजाती हैं।

अगला मन्त्र वाक् के सम्बन्ध में है——

अज=वाक्—(वाग् वा अजो वाचो वै प्रजा) श. प. ७।५।२।२१

यो अग्निरग्नेरध्यजायत शोकात्
पृथिव्या उत वा दिवस्परि।
येन प्रजा विश्वकर्मा जजान
तमग्ने हेडः परि ते वृणक्तु॥ यजु० १३।४५

यो अग्निः अग्नेः अध्यजायत——

यह वाक्रूपी अग्नि अग्नि से पैदा हुई है। (अग्निर्वाग्भूत्वा मुखं प्राविशत्)।

पृथिव्याः शोकात्—पृथिवी अर्थात् स्थूलशरीर के शोक, कामाग्नि से यह पैदा हुई है।

मनः कामाग्निमाहन्ति स प्रेरयति मारुतम्।
मारुतस्तूरसि चरन् मन्द्रं जनयति स्वरम्।
पा. शि.

दिवः शोकात्——द्युलोक अर्थात् मस्तिष्क का तेज, वाक्रूप है जो कि सप्तधाराओं में विभक्त होती हैं। इसकी प्रमुखधारा वाणी है।

येन प्रजा विश्वकर्मा जजान——

विश्वकर्मा मानस पुरुष इस वाक् (मुख) द्वारा सम्पूर्ण प्रजाएं बनाता है। शरीर की सम्पूर्ण प्रजायें भोजन से ही बनती हैं, और बाह्य सृष्टि में भी सारे कार्य वाणी द्वारा ही होते हैं।

तमग्ने हेडः परिते वृणक्तु——

हे अग्नि! जो तेरा अनादर करता है, उसको तू छिन्न-भिन्न कर देता है।

लार मुंह में न आवे तो भोजन सुचारू रूप से पच नहीं सकता। और दूसरे अपने वचनों का मान न कर सकें और दूसरों से करवा न सके वह छिन्न-भिन्न हो ही जाता है। अतः वाक् अग्नि प्रबल होनी चाहिये। (क्रमशः)

——०——

# सर्वाङ्गीण चिकित्सा-शास्त्र

## आयुर्वेद का भावी विकास

डा० इन्द्रसेन

चिकित्सा-शास्त्र अनेक हैं, उनके आधार और सिद्धान्त भी अनेक हैं और सभी का छोटा-बड़ा इतिहास है, लौकिक-अलौकिक सफलताओं का विवरण है, सभी की कुछ न कुछ कठिनाइयाँ और कमजोरियाँ भी हैं। यदि इन अनेक शैलियों में अभी तक उचित समन्वय नहीं हो पाया और मानव के स्वास्थ्य-वर्द्धन तथा रोग-निवारण के लिए एक संगठित चिकित्सा-शास्त्र नहीं बन पाया है तो क्या इसका यह अर्थ नहीं कि हम अभी तक इस शास्त्र के उस वास्तविक आधार को उपलब्ध नहीं कर पाये हैं जो कि इन सब शैलियों को उचित रूप में समन्वित कर सके ?

श्री अरविंद के ग्रन्थों को पढ़ते हुए तथा विशेष रूप में अनेक मानव-विकास, अतिमानसिक अवतरण, रोग-मुक्त अवस्था तथा मानवीय व्यक्तित्व, उनके विकार, उनका निराकरण आदि विषयों पर विचारों को देखते-भालते हुए लेखक ने अनुभव किया कि इनमें चिकित्साशास्त्र के लिए एक विशालतर आधार मौजूद है और वह आधार शायद इस समय की विभिन्न शैलियों को समन्वित कर सकता है।

श्री अरविन्द भी विकास को मानते हैं। यद्यपि यह विकास, वास्तव में, एक व्यापक सार्वभौम चेतना की अभिव्यक्ति है और जड़-तत्व प्राण और मन उस अभिव्यक्ति के विभिन्न क्रमिक स्तर हैं। सारे विकास में एक दिशा और लक्ष्य है और वह है चेतना का उत्तरोत्तर बढ़ना, सुदृढ़ होना, जीवन को अधिकृत करना। परन्तु मानव-मन विकास का अन्तिम स्तर नहीं। यह तो वास्तव में संक्रमण की अवस्था का द्योतक है। यह ऐसी बहिर्मुखी चेतना है जो अन्तर्मुखी (स्वप्रेरित और स्वप्रचालित) हो सकती है और जिसमें यह प्रवृत्ति गति में आ चुकी है। मन अतिमन अर्थात् पूर्णतः स्वस्थित, स्वाधिकृत, स्वचालित चेतना होने जा रहा है। आज हमारा व्यक्तित्व शरीर, प्राण और मन का बहिर्मुखी संगठन है। वह परिस्थिति के साथ क्रिया-प्रतिक्रिया के सम्बन्धों द्वारा बन्धा हुआ है। हमारे व्यक्तित्व की प्रकृति बाह्य प्रकृति से स्वतन्त्र नहीं। वह आत्मा-स्थित नहीं, आत्मा-प्रचालित नहीं। अतिमानसिक अवस्था में हमारे व्यक्तित्व को एक उच्च श्रेणी की आत्मिक चेतना अधिकृत करेगी और प्रचालित करेगी। तब शरीर, प्राण और मन रूपान्तरित हो जायेंगे और सारे व्यक्तित्व को अतिमानसिक चेतना पूर्णतः अधिकृत करेगी। तब मानव व्यक्तित्व का परिस्थिति से सम्बन्ध ही बदल जायेगा। वह उसके पराधीन न रहकर, स्वतन्त्र चेतन सत्ता के रूप में शरीर-प्राण-मन के साधन द्वारा उस पर कर्म करेगा। उस अवस्था में अतिमानस का पूर्ण आनंद सारे व्यक्तित्व में व्याप्त हो जायगा और शरीर वास्तव में रोगमुक्त हो जायगा।

रोगमुक्त शरीर सभी चिकित्सा-शास्त्रों का आदर्श है, परन्तु इसकी क्रियात्मक और निश्चयात्मक भावना लेखक को श्री अरविन्द में ही मिली है और यदि वह विचार चिकित्सा-शास्त्र के लिए आधारभूत है तो प्रत्यक्ष ही श्री अरविन्द के दर्शन पर जो चिकित्सा-शास्त्र स्थित होगा वह इस आदर्श की ओर विश्वासपूर्वक अग्रसर हो सकेगा।

श्री अरविंद का दर्शन विकास-क्रम में अतिमानसिक स्तर की ओर बढ़ने और उसे प्राप्त करने

की स्वाभाविक तथा अनिवार्य गति मानता है। जिस प्रकार जड़-तत्व में प्राण उद्भूत हुआ और प्राण में मन, वैसे ही मन में अतिमन उद्भूत होगा। परन्तु मन में अतिमन के विकास-क्रम को तथा इसकी अवस्थाओं को हमें अच्छी प्रकार समझना होगा। क्योंकि यदि यह क्रम विश्व की अनिवार्य गति है तो हमारे चिकित्सा-शास्त्र को इस शक्ति का प्रयोग करना चाहिए, न कि विरोधी दिशा लेकर इसके साथ संघर्ष करना। मन बहिर्मुखी चेतना है, यह प्रधान रूप में बाह्य जगत के साथ लेन-देन का कारण है। यह उसके रूप, रस, गंधादि द्वारा प्रचालित होता है और उस पर ही निर्भर रहता है। परन्तु मानव-अवस्था में इसमें चिन्तन मनन तथा किसी अंश में सजग स्वप्रचालन की शक्ति पैदा हो जाती है। यह प्रवृत्ति वास्तव में स्वयं सत् अन्तश्चेतना का संकेत देती है और श्री अरविंद निश्चित शब्दों में कहते हैं कि मानव-मन, विश्व-प्रकृति के स्वाभाविक कर्म द्वारा ही, उत्तरोत्तर पूर्ण अंतश्चेतना को, अतिमन को विकसित करता जा रहा है। दूसरे शब्दों में हम सहज ही परिस्थिति-निर्भरता तथा परतन्त्रता से आत्मनिर्भरता तथा स्वतन्त्रता की ओर विकसित हो रहे हैं। इसका अर्थ यह हुआ कि हममें अन्तश्चेतना की शक्ति बढ़ रही है और अन्त में वह हमारे शरीर के सारे व्यवहार को अधिकृत और प्रचालित करने लगेगी। यदि विकास-क्रम की यह गति सत्य है और यदि हम इससे सहायता लेना चाहते हैं तथा स्वयं भी इसके सहायक बनना चाहते हैं तो हमें अपनी चिकित्सा में बाह्य पराधीनता को कम करने पर अधिकाधिक बल देना चाहिए तथा अन्तश्चेतना से अपने शरीरादि के विकारों को दूर करने का यत्न बढ़ाना चाहिए।

इसकी व्याख्या वास्तव में आध्यात्मिक चिकित्सा-शैली का वर्णन चाहेगी। इसके कुछ एक मौलिक विचार श्री अरविंद और माताजी के अपने शब्दों में हम यहां देते हैं :—

"रोग इस बात का चिन्ह है कि शरीर में कहीं कुछ अपूर्णता या त्रुटि है अथवा भौतिक प्रकृति-विरोधी शक्तियों के स्पर्श के प्रति वहीं से खुली हुई हैं, अथवा जैसे कि अधिकतर होता है निम्न प्राण या भौतिक मन अथवा किसी प्रकार अन्य स्थान में किसी प्रकार का अंधकार या असामंजस्य है।

यदि कोई श्रद्धा और योग-शक्ति से या भागवत शक्ति को अन्दर में उतार कर रोग से पूरी तरह छुटकारा पा सके तो यह बहुत ही अच्छी बात है परन्तु एकबारगी ऐसा करना बहुत संभव नहीं होता। कारण समग्र प्रकृति शक्ति के प्रति उद्घाटित नहीं होती अथवा उसका साथ देने में असमर्थ होती है। हो सकता है कि मन श्रद्धालु हो और शक्ति का साथ दे, किन्तु निम्न प्राण और शरीर उसका अनुगमन न कर सकें। या, यदि मन और प्राण तैयार हों तो यह संभव है कि शरीर साथ न दे और यदि साथ दे भी तो केवल आंशिक रूप से। कारण, इसकी यह आदत है कि यह उन शक्तियों की जो एक विशिष्ट रोग को पैदा करती हैं, पुकार का उत्तर देता है और प्रकृति के जड़ भाग में जो आदत पड़ जाती है वह एक महा हठीली शक्ति होती है। ऐसी अवस्थाओं में भौतिक साधनों का आश्रय लिया जा सकता है—प्रधान साधन के तौर पर नहीं, बल्कि एक सहायता के तौर पर अथवा यह समझकर कि शक्ति की क्रिया के लिए यह एक तरह का स्थूल सहारा होगा। परन्तु तीव्र और उग्र औषधियों का नहीं बल्कि ऐसी औषधियों का जो शरीर में हलचल मचाये बिना लाभ पहुंचाएं।"

(योग के आधार, १६३६, पृष्ठ २५६-२६०)

"रोग पर अन्दर से क्रिया की जा सकती है और उसे ठीक किया जा सकता है। परन्तु बात यह है कि यह कार्य सदा सहज नहीं होता। कारण, भौतिक प्रकृति बहुत अधिक प्रतिरोध किया करती है, जो कि जड़त्व का प्रतिरोध होता है। अतः इसके अनर्थक अध्यवसाय की आवश्यकता होती है। आरम्भ में यह प्रयास सर्वथा असफल भी हो सकता है तथा रोग के लक्षण बढ़ सकते हैं, परन्तु क्रमशः शरीर पर तथा रोग-विशेष पर अधिकार दृढ़तर हो जाता है। इसके अतिरिक्त, किसी रोग के आकस्मिक आक्रमण को आन्तरिक साधनों से रोक डालना अपेक्षाकृत सहज है, परन्तु शरीर को ऐसा बना डालना कि भविष्य में वह रोग इसमें हो ही न सके, अधिक कठिन है। किसी जीर्ण रोग का अन्तःक्रिया द्वारा उपचार करना और भी कठिन होता है। वह पूर्णरूप से हटने के लिए तैयार ही नहीं होता। इसकी अपेक्षा शरीर के कभी-कबार के विकार आसान होते हैं।"

(योग के आधार १९३९, पृष्ठ २६३–२६४)

"पूर्ण रोगमुक्तता तो अतिमानसिक रूपान्तर से ही उपलब्ध होगी। कारण, अतिमानसिक स्तर के नीचे की रोगमुक्तता तो अनेक शक्तियों पर एक शक्ति-विशेष की क्रिया का परिणाम होती है और यह संतुलन बिगड़ जाने से वह खंडित हो सकती है। अतिमानसिक स्थिति में वह प्रकृति का धर्म बन जाती है। अतिमानसीकृत शरीर की नई प्रकृति में रोग-मुक्तता स्वाभाविक तथा अन्तर्निहित होगी।"

माताजी के अनुसार भी रोग मन-प्राण-शरीर में किसी असंतुलन, किसी रोक, अन्धकार या दिव्य चेतना के प्रति उन्मुक्तता के अभाव का द्योतक है। ऐसी आन्तरिक स्थिति बाह्य विरोधी शक्तियों को भी निमंत्रित कर लेती हैं जो रोग पैदा कर देती हैं। श्री माताजी कहती हैं :

"तुम्हारी आंतरिक अवस्था रोग का कारण तब बनती है जब वहां पर कोई प्रतिरोध या विद्रोह होता है अथवा जब कि तुम्हारे अन्दर कोई ऐसा भाग होता है जो भागवत संरक्षण का प्रत्युत्तर नहीं देता अथवा वहाँ कुछ ऐसा तत्त्व भी हो सकता है जो इच्छापूर्वक और जान-बूझ कर विरोधी शक्तियों को अन्दर बुलाता हो।"

(मातृवाणी १९४३, पृष्ठ ११२-११३)

"तुम्हारे शरीर में और उसके आस-पास रोग की सम्भावनाएं सदा बनी रहती हैं। तुम्हारे अन्दर या तुम्हारे चारों ओर सब प्रकार की बीमारियों के कीटाणु या रोग-जीवाणु विद्यमान होते हैं अथवा ये तुम्हारे चारों ओर मंडराते रहते हैं। जो रोग तुमको वर्षों से नहीं हुआ, उसके तुम एकाएक शिकार क्यों हो जाते हो? तुम कहोगे कि इसका कारण 'प्राणशक्ति का सुस्त पड़ जाना है,' : परन्तु यह प्राणों में सुस्ती कहां से आती है? यह सत्ता में किसी प्रकार का असामंजस्य होने से, भागवत शक्तियों के प्रति ग्रहणशीलता का अभाव होने से आती है। जब तुम उस शक्ति और ज्योति से, जो तुम्हारा धारण-पोषण करती है, अपने आपको जुदा कर लेते हो, तब यह सुस्ती आती है, तब जिसको वैद्यक-शास्त्र रोग के लिए अनुकूल क्षेत्र कहता है वह तैयार हो जाता है और उस समय कोई ऐसा रोग ही उसका फायदा उठा लेता है। सन्देह, निरुत्साह, विश्वास का अभाव, निजी स्वार्थ के लिए भगवान से मुंह फेर कर अपनी ओर पलट आना—ये हैं जो ज्योति और दिव्य शक्ति से तुम्हें अलग कर देते हैं और रोग के आक्रमण को लाभ पहुंचाते हैं। यही है तुम्हारे बीमार पड़ने का कारण, न कि रोग के कीटाणु।"

(मातृवाणी, १९४३, पृष्ठ ११३)

"शांति और निश्चलता रोगों को दूर करने के लिए महान् औषध हैं। जब हम अपने शरीर

क अणुओं में शांति ले आ सकेंगे, तभी हम रोग-मुक्त हो जायेंगे।"

(मातृवाणी, १९४३, पृष्ठ १८–१९)

"भगवान् के प्रति उन्मुक्त होना और सदा अधिकाधिक उन्मुक्त होते जाना, अपने अन्दर शांति और अचंचलता रखना और अपने रोम-रोम में सुख और शांति का अनुभव करना आध्यात्मिक दृष्टि से स्वस्थ जीवन की प्रधान शर्त है और वास्तव में भारतीय साँस्कृतिक जीवन इन गुणों पर बहुत बल देता रहा है और ये गुण किसी हद तक यहां जनता को प्राप्त भी थे।"

ऊपर श्री अरविंद और माताजी के वचनों में एक दृष्टिकोण काफी स्पष्ट आ गया है और लेखक के विचार में वह एक नए चिकित्सा-शास्त्र की, एक समन्वयपूर्ण, सर्वाङ्गीण चिकित्सा-शास्त्र की सम्भावना प्रस्तुत करता है। इस दृष्टिकोण की अपूर्व अनुभूति अतिमानस चेतना की है। उस चतना स्तर की जिसकी उपलब्धि पर पूर्णतया स्वस्थ शरीर प्राप्त हो सकता है। श्री अरविंद इसके लिए सामान्य मानव सम्भावना के रूप में यत्नशील थे और वे निश्चयात्मक भाव में कहते थे कि अतिमानस ध्रुव सत्य है और वह मानव को प्राप्त होगा और उसकी प्राप्ति के अनेक फल होंगे और उनमें से एक होगा रोगमुक्त शरीर। रोगमुक्त शरीर की निश्चित भावना और इसकी प्राप्ति का आध्यात्मिक साधन चिकित्सा-शास्त्र की दिशा और धारा स्थिर कर देता है। बाह्य प्रयोग, दवाइयां अथवा अन्य साधन, व्यक्ति की किसी अवस्था की आंतरिक चेतन-शक्ति के अनिवार्य पूरक और सहायक के रूप ही माने जायेंगे। यदि ऐसे प्रयोगों से व्यक्ति की चेतन-शक्ति निर्बल होती है, उसका आत्म-विश्वास कम होता है, उसके अन्दर विवशता और पराधीनता बढ़ती है, तो वे प्रयोग उस समय उस व्यक्ति के लिए अनुचित कहे जायेंगे।

वर्तमान समय में चिकित्सा-शास्त्र के क्षेत्र में अनेकों सिद्धान्त तथा शैलियां हैं और औषधि-उपचार अत्यन्त बढ़ गया है, रोग नए नए पैदा हो रहे हैं, मानव प्रकृति की स्वास्थ्य-रक्षण की निजी शक्ति कम हो रही हैं और रोग मानसिक रूप धारण कर रहे हैं। इसमें सदेह नहीं कि अनेक पुराने निरुपाय रोगों के सफल उपाय भी निकल रहे हैं तथा गवेषणा द्वारा कई चमत्कारी उपलब्धियां भी प्राप्त हुई हैं। परन्तु सब मिलाकर स्थिति यह है कि मानव प्रकृति का स्वस्थ रहने का निजी बल कम हो रहा है, औषधि पर पराधीनता बढ़ रही है तथा मानसिक विकार जीवन के आनन्द को विशेष रूप में आक्रान्त कर रहे हैं।

इस स्थिति में श्री अरविंद का दर्शन, जो निश्चयात्मक योगानुभव में प्रतिष्ठित है तथा स्वास्थ-परक उनके निर्देश विशेष प्रेरणा प्रदान करते हैं और इससे चिकित्सा-शास्त्र के क्षेत्र में एक नई सम्भावना प्रकट हो जाती है।

इस सम्भावना को चारितार्थ करने का विशेष सामर्थ्य वास्तव में भारत के आयुर्वेद में दिखाई देता है। इस कारण कि यह देश की आध्यात्मिक संस्कृति की उपज है तथा इसके अपने स्वरूप में आध्यात्मिक भाव-भावना ओत-प्रोत है। इसके मूल सृजक ऋषि मुनि योगी, त्यागी व्यक्तित्व थे। इसका समग्र सत्तासम्बन्धी विचार आत्म-तत्व को मूल और प्रधान मानता है तथा मानव प्रकृति में प्रधान तत्व आत्मा को। जीवन के समग्र हित का यह पोषण करता है। इसकी अन्वेषण तथा सामान्य कार्य शैली में अन्तर्दृष्टि का महत्वपूर्ण स्थान है। औषधि-निर्माण में भावना एक आवश्यक तत्व है। आयुर्वेद के विद्यार्थी और इसके गुरु के गुण भी नैतिक आध्यात्मिक दृष्टि को प्रदर्शित करते हैं। ये सब के सब आध्यात्मिक दृष्टि तथा समग्र सत्ता,

समाज, मानव और जीवन के समग्र हित की भावना को स्पष्ट रूप से दर्शाते हैं। चरक संहिता तथा सुश्रुत संहिता, जो आयुर्वेद के प्रधान स्रोत-ग्रंथ हैं, इस भावना का आनन्ददायक अनुभव लगभग प्रत्येक प्रसंग में देते हैं।

आयुर्वेद की स्वास्थ-विषयक मूल दृष्टि है वात, पित्त, कफ के साम्य तथा वैषम्य की। सारा निदान ही इस पर आधारित है। चिकित्सा के सब उपाय इसी से प्रेरित हैं। मानव प्रकृति के ये तीन मौलिक अंग हैं। इनके संतुलन से शरीर और मन का स्वास्थ-लाभ होता है और इन के असंतुलन से ही सब रोग पैदा होते हैं। फिर व्यक्ति-व्यक्ति में इन की स्थिति भिन्न-भिन्न होती है। इसी से अनेक प्रकृतियां बन जाती हैं। व्यक्ति की विशेष प्रकृति को देखकर अर्थात् सामान्यतया उसमें क्या प्रधान है और क्या गौण और फिर रुग्ण अवस्था में यह देख कर कि इन तीनों के वैषम्य का क्या स्वरूप है? निदान तथा उपयुक्त औषधि का निर्णय होता है।

यह विचार भारतीय दर्शन तथा योग के सत्व, रज, तम के विचार तथा अनुभूति से सम्बन्ध रखता है और इन की सत्यता का भागी है। यह 'वात पित कफ' की दृष्टि मानव के शारीरिक तथा मानसिक सब विकारों पर अद्भुत अधिकार प्रदान कर सकती है, परन्तु यह दृष्टि सक्रिय और वास्तविक रूप में प्राप्त होनी चाहिए। योग-साधना में मानव प्रकृति को शुद्ध करने, संगठित करने तथा अतिक्रांत करके द्वन्द्वातीत भाव को प्राप्त करने के लिए सत्व, रज, तम के स्वरूपों की पहचान से आश्चर्यजनक सहायता प्राप्त होती है। उपरितलीय गुण-दोषों की विविधता इतनी है कि साधक उनसे निपट नहीं पाता, परन्तु सत्व, रज, तम की तीन जड़ों को पकड़ कर वह सारे स्वभाव पर अधिकार अनुभव करने लगता है। ऐसे ही वात, पित्त, कफ सब विकारों पर आश्चर्यजनक अधिकार प्रदान कर सकते हैं।

परन्तु वैद्य को सामर्थ्य होना चाहिए प्रकृति के साम्य-वैषम्य को अन्तर्दृष्टि से साक्षात् अनुभव करनेका तथा ऐसा ही सामर्थ्य होना चाहिए औषधि-निर्वाचन का। बाह्य लक्षण से अन्दर के साम्य-वैषम्य का अनुमान-ज्ञान निश्चयात्मक नहीं हो सकता। ऐसे ही औषधि निर्वाचन भी जब तक बाह्य अनुमानों-प्रमाणों अथवा सामान्य अभ्यास की वस्तु होगी तो वह और चीज़ होगी। अन्तर्दृष्टि का निर्वाचन चमत्कारी हो सकता है।

अन्तर्दृष्टि का आदर्श आयुर्वेद में प्रत्यक्ष है। योग के अभ्यास से इसे निश्चयात्मक रूप से विकसित किया जा सकता है और वास्तव में इसके अनुशीलन पर बल दिया जाना चाहिए। इसके साथ साथ आयुर्वेद के चिर स्वीकृत आध्यात्मिक भाव भी यत्नपूर्वक विकसित करने चाहिएं। तब आयुर्वेद अपने सामान्य, सबल तथा संजीव स्वरूप को प्राप्त हो जायगा। यह सामान्य स्वरूप निश्चित ही बड़ा प्रभावशाली होगा।

परन्तु वर्तमान समय सृष्टि के इतिहास में एक अपूर्व घड़ी है। योग-दृष्टि में यह युगपरिवर्तन का समय है। वर्तमान समय का संकट वस्तुतः विकासात्मक संकट है, जिस में विकास मन की भूमि को अतिक्रांत कर अतिमानसिक भूमि में पदार्पण करने जा रहा है। यह तथ्य वस्तुतः सूक्ष्म दृष्टि का तथ्य है, परन्तु स्थूल दृष्टि से भी इतना तो पहचाना जा सकता है कि जीवन के सामान्य मान दण्ड सब अपूर्ण पड़ रहे हैं और मानव अभूतपूर्व रूप में नए मानदण्डों की ओर ताक रहा है। यह स्थिति अत्यन्त व्यापक बन भी रही है।

श्री अरविंद और माता जी चिरकाल के योगानुशीलन तथा निश्चयात्मक योगानुभूति के

बल पर कह रहे हैं कि सृष्टि क्रम में अब अतिमन का सक्रिय प्रभाव विद्यमान है और वह सतत भाव में नए सृजन के लिए यत्नशील है। परिणाम-स्वरूप सारा जीवन ही नव-निर्मित हो रहा है। और सूक्ष्म भावना वाले व्यक्तियों को यह देख कर इससे लाभ उठाना चाहिए, तथा नए युग के आगमन में सहायक बनना चाहिए।

प्रश्न पैदा होता है कि ऐसी स्थिति में आयुर्वेद को कैसे नवनिर्मित होना चाहिए। इस नई स्थिति का प्रथम तथ्य पहले पहचानना होगा। वह यह कि अतिमानस अर्थात् पूर्णतया चेतन मन अर्थात् सत्यमय चेतन सत्ता हमारे पार्थिव जीवन में सक्रिय प्रभाव बनने जा रही है जहाँ अब तक अर्ध चेतन मन सक्रिय प्रधान था। इससे हमारी प्रकृति में अन्तर आयगा तथा जगत् के औषधि-द्रव्य के गुण-स्वभाव में भी एक सूक्ष्म अन्तर आ जायगा। यदि सारा सृष्टिक्रम एक नए स्तर को प्राप्त होता है तो स्वभावतः मानव की प्रकृति तथा सामान्य वैश्व प्रकृति सब के सब एक स्तर को प्राप्त होते हैं। इस स्तर पर पूर्ण रोगमुक्त जीवन सम्भव आदर्श बन जायगा।

इन तथ्यों को ध्यान में रखते हुए हमें आयुर्वेद के विकास की दिशा सोचनी होगी। इस प्रभाव में लेखक के मन में जो विचार प्रस्तुत होते हैं वे यह हैं। प्रथम, कि भागवत शक्ति, भागवत प्रभाव, भागवत पथ प्रदर्शन जीवन का अधिकाधिक वर्तमान तथा सक्रिय सत्य बनेगा। अथवा यह कि जड़ तत्व अब उत्तरोत्तर कम प्रभावशाली होता जायगा। आयुर्वेद की प्राचीन धारणा भी है 'सत्यं महाभेषजम्' सत्य ही दिव्य सत्ता और शक्ति ही परम भेषज अथवा औषधि है। आगे को यह परम भेषज अधिक प्राप्य तत्व बनेगा। कैसा सौभाग्य है यह आयुर्वेद का तथा सभी चिकित्साशास्त्रों का। पूर्ण स्वस्थ लाभ की चरितार्थता इसके साथ सम्बद्ध है। यदि परम भेषज उपलब्ध होने जा रही है तो इसके साथ ही दूसरी नई सम्भावना यह है कि हमारे सामान्य भेषज, चिकित्सा के द्रव्य अधिक गुणशाली होने जा रहे हैं। तीसरे, मानव प्रकृति के वात, पित्त, कफ भी अपने अन्दर नया चेतनांश प्राप्त करेंगे और उनकी जड़ता कम होगी और उनके वैषम्य तथा उन वैषम्यों के प्रतिरोध कम होंगे।

इन तीनों तथ्यों को यदि हम थोड़ा बहुत कल्पित कर सकें तो आयुर्वेद के विकास के लिए हम अपने अन्दर सम्भवतः एक अत्यन्त विशाल तथा अदम्य भाव अनुभव करेंगे। इस भाव में फिर हम आयुर्वेद के आधारभूत आध्यात्मिक तत्वों को और सबल बनाना चाहेंगे भागवत शक्ति की सहायता से अधिक सजग हो जायेंगे और इस सहायता को उत्तरोत्तर अपने व्यवहार में लायेंगे। रोगों को इससे प्रेरित करेंगे तथा औषधि को इसका माध्यम बनायेंगे। विशाल आध्यात्मिक दृष्टिकोण के अधीन स्वास्थ-वर्धन तथा रोग-निवारण विषयक जितना मानवमात्र का आज तक का अनुभव है उसे उदीयमान नए भाव में समन्वित करेंगे। आयुर्वेद का रूढ़ि भाव, इसके बाह्य रूपों का मोह हम त्याग कर इसकी अंतरंग भावना को उत्तरोत्तर पूर्णता का स्वरूप देने का यत्न करेंगे।

क्या यह एक नए सर्वाङ्गीण आयुर्वेद के विकास की दिशा नहीं होगी? क्या इससे आज के आंशिक भाव वाली अनेक चिकित्सा-शैलियों और उनके अनेकविध प्रश्नों का सामाधान सम्भव नहीं हो पायगा?

मानव जीवन मात्र अनेक संकटों में से गुजरता हुआ एकत्व-भाव की ओर विकसित होता दिखाई देता है। यही वास्तव में अतिमन अथवा अध्यात्मिक भाव का उदय है, नए युग का आगमन है। यही एकत्व भाव आयुर्वेद चिकित्सा के क्षेत्र में उपलब्ध कर सकता है। इसकी मूल प्रेरणा इसे यह सामर्थ्य देती है और हमारा वर्तमान समय में यह सौभाग्य है कि हम इस दिशा में उत्साहपूर्वक यत्नशील हों तथा अग्रसर हों। —०—

श्री लक्ष्मीपत सिंहानिया
जिनकी स्मृति में गुरुकुल का ऐक्सरे
विभाग स्थापित किया गया

श्री चन्द्रदत्त शर्मा, ५म वर्ष

कानपुर विश्वविद्यालय की बी०ए०एम०एस०
४र्थ वर्ष की परीक्षा में प्रथम स्थान प्राप्त
करने वाले क्रिकेट तथा बैडमिण्टन दल के
नायक

# बेदी वनस्पति कोष

गुरुकुल काँगड़ी विश्वविद्यालय के यशस्वी स्नातक, वनस्पति शास्त्र के प्रसिद्ध विद्वान् श्री रामेश बेदी द्वारा लिखे हुए बेदी वनस्पति कोष का प्रारम्भिक ग्रंश हम ग्रपने पाठकों को भेंट कर रहे हैं। श्री बेदी ने सारा जीवन वनस्पतियों के ग्रनुसन्धान में लगाया है। उन्होंने दो दर्जन से ग्रधिक प्रामाणिक पुस्तकें लिखी हैं। इस कोष में उन्होंने ग्रायुर्वेद के ग्रलावा काव्य ग्रन्थों में उल्लेख की गई वनस्पतियों का वर्णन भी किया है। वनस्पतियों के विविध भाषाग्रों के नामों को वर्णक्रम से दिया है। उन का स्वरूप, प्राप्तिस्थान तथा उन के उपयोग लिखे हैं। यह कोष संस्कृत पढ़ने वालों ग्रौर ग्रायुर्वेद के जिज्ञासुग्रों; जड़ी-बूटी के व्यापारियों, फार्मेसियों, वन-सेवा के छात्रों, वन-विभाग के कर्मचारियों, ग्रामसेवकों, ग्रनुसन्धानकर्ताग्रों ग्रादि के लिए विशेष रूप से तथा सर्वसाधारण के लिए सामान्य रूप से उपयोगी है। इस की उपादेयता को देख कर हम इस के ग्रगले ग्रंश भी गुरुकुल-पत्रिका में प्रकाशित करना चाहते हैं।

कोष के बारे में पाठक ग्रपनी सम्मति या सुझाव हमें या लेखक को भेजेंगे तो हम उस का स्वागत करेंगे। लेखक का पता है: श्री रामेश बेदी, डी २९ राजौरी गार्डन, नई दिल्ली २७।

—सम्पादक।

# वेदी वनस्पति कोष

## प्राक्कथन

श्री रामेश बेदी, डी २६ राजौरी गार्डन, नई दिल्ली—२७

१६३५ से मेरा सम्बन्ध वनस्पतियों के अध्ययन और उन की खोज से रहा है। तभी से मैं इन के बारे में खोजपूर्ण लेख लिखता रहा हूं; मैंने कुछ पुस्तकें भी लिखी हैं। १६६० से १६७३ तक मैं केन्द्रीय सरकार के स्वास्थ्य मन्त्रालय में अनुसन्धान अधिकारी एवं वरिष्ठ अनुसन्धान अधिकारी के रूप में कार्य करता रहा हूं। इन ज़िम्मेदार पदों पर कार्य करते हुए मुझ से वनस्पतियों के सम्बन्ध में अनेक प्रकार की बातें पूछी जाती रही हैं। वनस्पतियों के खोज के सिलसिले में मुझे गुजरात, महाराष्ट्र, तमिलनाडू, उड़ीसा, बंगाल आदि अनेक राज्यों में जा कर विशेषज्ञों से मिलने का मौका मिलता रहा है। मैंने अनुभव किया कि सभी जगह एक ऐसी पुस्तक की आवश्यकता महसूस की जाती थी जिसमें जड़ी-बूटियों के बारे में सामान्य जानकारी आसानी से मिल जाय। इस कोष का प्रणयन मैंने उसी अभाव की पूर्ति के लिए किया है।

अनुमान है कि भारत में वनस्पतियों की पच्चीस हजार जातियां (Species) मिलती हैं। इन में से लगभग पाँच हज़ार वनस्पतियाँ किसी-न-किसी रूप में मनुष्यों एवं पशु-पक्षियों के काम आती हैं। दवादारू और आहार में हम हज़ारों जड़ी-बूटियों को इस्तेमाल कर रहे हैं। हमारे उद्योग-धन्धों में काम आने वाली व्यापारिक महत्व की वनस्पतियों की संख्या बहुत ऊंची है। शोभा के लिए हम हज़ारों पेड़-पौदों को वाटिकाओं में उगा रहे हैं।

इस कोष में मैंने ऐसी सभी वनस्पतियों का परिचय देने की कोशिश की है। वनस्पतियों के संस्कृत, हिन्दी, अंग्रेज़ी, लैटिन तथा प्रदेशीय भाषाओं और बोलियों में नाम दिए हैं। आयुर्वेद और यूनानी चिकित्सा में काम आने वाले पौदों के अरबी और फ़ारसी नाम भी दिए हैं। भारतीय भाषाओं में संस्कृत नामों के महत्वपूर्ण स्थान को देखते हुए मैंने संस्कृत नाम को प्रमुखता दी है।

संस्कृत भाषा नामों की दृष्टि से बहुत समृद्ध है। गिलोय के संस्कृत में करीब तीस नाम हैं, बरगद के इकतालीस, हरड़ के अट्ठाईस, नीम और आँवला प्रत्येक के तेंतीस और भिलावे के तिरतालीस। यदि हम औसत दस नाम भी मान लें तो संस्कृत साहित्य और आयुर्वेद में वर्णित लगभग एक हज़ार पौदों के करीब दस हज़ार नाम व पर्याय संस्कृत में मिल जायेंगे।

संस्कृत के लेखकों में जो उदात्त दृष्टिकोण रहा है उस से संस्कृत साहित्य और संस्कृत का शब्द कोष खूब समृद्ध हुआ है। 'अर्क प्रकाश' के समय हमारे देश में मुस्लिम सभ्यता, मुस्लिम रहन-सहन, मुस्लिम खान-पान और मुस्लिम दवा-दारू का जनसाधारण के सामान्य जीवन पर प्रभाव पड़ चुका था। मुसलमान आक्रान्ताओं के साथ लाई गई कितनी ही रीतियां भारतीयों ने अपना ली थीं। वे हमारे जीवन का अंग बन गई थीं। अर्क प्रकाश के लेखक ने फ़ारसी और अरबी के गुलदावदी, गुलाब, चोपचीनी आदि कितने ही शब्दों को संस्कृत में ज्यों-का-त्यों या मामूली हेरफेर के साथ अपना लिया था। संस्कृत के कुछ लेखकों ने विदेशी मूल के ऐसे नामों के बदले संस्कृत में नए नाम घड़े भी हैं; जैसे गुलाब के लिए शतपत्री और चोपचीनी के लिए द्वीपान्तरवचा। मैं समझता हूं कि विदेशी नामों को उसी रूप में आत्मसात् करना स्वस्थ परम्परा है। शब्द के साथ प्रायः एक वातावरण, परम्परा और इतिहास का भी बोध होता है।

संस्कृत में अपनाये गए विदेशी शब्दों को मैंने मुख्य प्रविष्टि में दिया है। किसी वनस्पति के संस्कृत में अनेक नाम उपलब्ध हैं तो अधिक प्रचलित नाम को मुख्य प्रविष्टि बना कर उसके अन्तर्गत अभीष्ट जानकारी दी है।

संस्कृत में वनस्पति का नाम नहीं मिलता है तो हिन्दी, स्थानीय भाषा, लेटिन आदि किसी भी अधिक जाने-पहचाने नाम के नीचे जरूरी जानकारी दी है। मुख्य प्रविष्टि के अन्तर्गत प्रत्येक वनस्पति के सम्बन्ध में निम्नलिखित जानकारी देने का प्रयत्न किया है: १ मुख्य नाम; २ सन्दर्भ; ३ प्रतीक; ४ हिन्दी नाम; ५ बोटेनिकल नाम, देवनागरी में तथा रोमन लिपि में; ६ कुल ( Family ), देवनागरी में तथा रोमन लिपि में; ७ स्वरूप – क्या यह वृक्ष, लता या क्षुप है; ८ प्राप्ति स्थान; ९ उपयोग।

संस्कृत नामों के सन्दर्भ और प्रतीक निघण्टु ग्रन्थों से देना कम श्रमसाध्य था; क्योंकि उन में संस्कृत के नामों व पर्यायों का एक ही जगह संग्रह मिल जाता है। उन में वे श्लोकांश लेना आसान था जिन में संस्कृत नाम आये हैं। मैंने ऐसा प्रायः नहीं किया। इस का कारण यह है कि निघण्टुओं में नामों का समाहार तो है परन्तु उन के वास्तविक प्रयोग नहीं हैं। उदाहरण के लिए गुडूची को लीजिए। निघण्टुओं में इस के करीब तीस पर्याय संगृहीत हैं। इन सब का व्यवहार हमें आयुर्वेद के चिकित्सा-ग्रन्थों तथा भैषज-संहिताओं में प्राप्त नहीं होता। इस का कारण यह है कि बहुत से पर्याय निघण्टुकारों ने स्वयं घड़े थे। ऐसे पर्यायों से हमें उस वनस्पति के स्वरूप का ज्ञान प्राप्त होता है, उस के गुणों की जानकारी मिलती है और उस के उत्पत्ति-स्थान के बारे में कुछ पता चलता है। इस प्रकार के अनेक पर्याय निघण्टुओं की पंक्तियों से बाहर नहीं निकले। अन्य लेखकों ने अपनी विद्वत्ता-पूर्ण कृतियों में उन का व्यवहार नहीं किया। वे प्रायः जड़ पड़े रहे। इसलिए मैंने निघण्टु-ग्रन्थों में से उद्धरण देने की बजाय चिकित्सा-ग्रन्थों और भैषज-संहिताओं में से देने की कोशिश की है। इन में वनस्पतियों के जिन नामों का व्यवहार हुआ था वे जीवित शब्द थे और भाषा को सशक्त व समृद्ध बनाते थे।

एक ही वनस्पति को भारत के एक कोने में किसी नाम से पहिचानते हैं और दूसरे कोने में किसी और नाम से। काश्मीर से कन्याकुमारी तक पौदे के कई नाम बदल जाते हैं। मोटे तौर पर हमारे संविधान में स्वीकृत चौदह भाषाओं को लेकर हिसाब लगाएं तो प्रत्येक वनस्पति के चौदह नाम तो मुझे इस कोष में देने ही हैं। प्रदेशीय भाषाओं के अन्तर्गत स्थानीय बोली में भेद हो जाने से एक वनस्पति के कई-कई प्रादेशिक नाम बन गए हैं। मोटे तौर पर दो-दो नाम तो माने जा सकते हैं। जिस का मतलब यह हुआ कि प्रत्येक वनस्पति के मुझे लगभग अट्ठाईस प्रादेशिक तथा क्षेत्रीय नाम इस कोष में देने हैं।

पौदों के लेटिन नाम समय-समय पर बदलते रहते हैं। जब किसी पौदे को नया लेटिन नाम दे दिया जाता है तो उस का पुराना नाम छोड़ देना चाहिए। नामों में यह परिवर्तन इतना अधिक किया जा रहा है कि लेखक प्रायःकर उसे जान भी नहीं पाते; इसलिए वे पुराने नामों को ही प्रयोग में लाते रहते हैं। इस कोष में मैंने पुराने नामों को भी दिया है। नए और पुराने नाम में इस प्रकार भेद दिखाया है कि पुराने नाम के आगे कोष्ठ में ले (लेटिन) के साथ प (पर्यायवाची शब्द) लिख दिया है। पुराने नामों की प्रविष्टि सदा स्वतन्त्र है; में और वे देवनागरी तथा रोमन दोनों में लिखे गये हैं। उदाहरणार्थ–दतुरा फ़ास्टुओसा लिन. Datura fastuosa Linn.

(ले, प) : धतूरा दे धत्तूरक । अब इसी का नया नाम देखिये । कोष में यह दो जगह आयेगा । एक तो पौदे के मुख्य संस्कृत नाम धतूर के अन्तर्गत, जहाँ इसे देवनागरी और रोमन दोनों लिपियों में इस प्रकार दिया है दतुरा मेटेल लिन. Datura fastuosa Linn. (ले) । इस के अलावा इस की जहाँ स्वतन्त्र प्रविष्टि होगी वहाँ इसे केवल देवनागरी लिपि में इस प्रकार दिया है : दतुरा मेटेल लिन. (ले) : धतूरा । दे धत्तूर ।

लेटिन नामों के देवनागरी रूपान्तर पाठकों को सामान्यतया अटपटे लगेंगे । इस का कारण यह है कि भारत में हम लोग इन का उच्चारण अंग्रेज़ी शब्दों के अनुरूप करने की चेष्टा किया करते हैं । वस्तुत: यह ठीक नहीं है । लेटिन भाषा बहुत कुछ संस्कृत या हिन्दी के समान है । इस में जैसा लिखा जाता है प्राय:कर वैसा ही उच्चारण किया जाता है । अंग्रेज़ी के समान नहीं कि कहीं e को ए और कहीं इ; u को कहीं उ (put) कहीं अ (cut) और कहीं यू ( tube ) । इसी तरह अन्य स्वर और व्यंजन दोनों प्रकार के अक्षरों के उच्चारण शब्द-शब्द में बदलते रहते हैं ।

लेटिन नामों के लिप्यन्तर में मैंने रोमन के अक्षरों का इस प्रकार अनुवाद किया है --

| | | | |
|---|---|---|---|
| a | अ, आ (ा) | m | म् |
| b | ब् | n | न् |
| c | स्, क् | o | ओ (ो), औ (ौ) |
| ch | च् | p | प् |
| d | द्, ड् | ph | फ्, फ़् |
| dh | ध्, ढ् | q | क् |
| e | ए (े) | r | र् |
| f | फ़् | s | स् |
| g | ग् | sh | श् ष् |
| gh | घ् | t | ट्, त् |
| h | ह् | th | ठ्, थ् |
| i | इ (ि), ई (ी) | u | उ (ु), ऊ (ू) |
| j | ज् | v | व्, व्ह् |
| jh | झ् | w | व् |
| k | क् | x | क्स् |
| kh | ख् | y | इ (ि), ई (ी) |
| l | ल् | z | ज़ |

दो स्वर अक्षर एक साथ आये हैं तब भी उनके उच्चारण में अन्तर नहीं आता । उदाहरणार्थ (Vesiarius) व्हेसिकारिउस । (Euphorbia) एउफोर्बिआ ।

एक साथ आने वाले व्यंजन अक्षरों को भी देखिये जो देवनागरी के निम्नलिखित अक्षरों के समान ध्वनि देते हैं : (ph) फ् जैसे (phasiolus) फासिओलुस और (dh) घ् या ढ् जैसे (Adhatoda) आधाटोडा ।

लेटिन नामों में तीन खण्ड होते हैं । पहला पौदे के गण (genus) को बताता है और दूसरा उस की जाति (species) को । तीसरा उस व्यक्ति का नाम है जिस ने सर्वप्रथम उस पौदे का परिचय वर्तमान काल में वनस्पति शास्त्र के विद्वानों के सामने प्रस्तुत किया है । लेटिन नाम लिखने की एक पद्धति संसार में सर्वत्र स्वीकार की गई है । उस के अनुसार गणवाचक नाम का पहला अक्षर बड़ा होगा, जातिवाचक नाम का पहला अक्षर छोटा रहेगा, फिर व्यक्ति के नाम का पहला अक्षर बड़ा होगा । नाम के पहले दो खण्ड भिन्न टाइप में दिये जायेंगे । कोष में इसी पद्धति से रोमन लिपि में लेटिन नाम दिये गये हैं ।

१९७१ में मई मास के अन्त से नवम्बर मास के अन्त तक मैं भूटान में भारत सरकार के हर्बल एक्स्पीडीशन के लीडर की हैसियत से जड़ी-बूटियों का सर्वेक्षण करता रहा हूं । मैंने वनस्पतियों के लगभग तेरह सौ संचय किए थे जिन में हर्बेरियम

स्पेसिमैनों की कुल संख्या लगभग दस हज़ार थी। ये अतिशय मूल्यवान् दुर्लभ नमूने भूटान के रौयल हर्बेरियम में; लण्डन के क्यू हर्बेरियम में; फ़ौरेस्ट रिसर्च इंस्टिट्यूट, देहरादून के हर्बेरियम में; बौटेनिकल सर्वे आफ़ इण्डिया के कलकत्ता व शिलौंग हर्बेरियम में; ड्रग रिसर्च लेबोरेटरी जम्मू के हर्बेरियम में; कौन्सिल फ़ौर रिसर्च इन इण्डियन मेडिसिन एण्ड होम्योपैथी नई दिल्ली के हर्बेरियम में सम्मिलित करने के लिए वितरित कर दिये गये थे।

भूटान में सर्वेक्षण के दौरान मैंने हिमालय के बर्फ़ानी इलाकों में करीब अठारह हज़ार फीट की ऊंचाई तक फैली हुई अपार वन-सम्पदा का प्रत्यक्ष ज्ञान किया था। मैं स्थानीय लोगों के सान्निध्य में रहता था। वे लोग अपने परम्परागत ज्ञान के आधार पर हिमालय की जड़ी-बूटियोंको सदियों से उपयोग करते आ रहे हैं। मैंने इन मूल्यवान् जड़ियों के ऐसे अद्भुत प्रयोग भी देखे थे जिन्हें शेष दुनियाँ अभी नहीं जानती। मुझे इस बात का गौरव है कि उन्हें सब से पहले मैंने लिपिबद्ध किया है। भूटान की अलग-अलग घाटियों में पेड़-पौधों के जो नाम प्रचलित हैं मैंने उन्हें भी रिकार्ड किया है।

इसी तरह गढ़वाल-हिमालय में भी मैंने जड़ी-बूटियों की तलाश में अनेक यात्रायें की हैं। भूटान, नेपाल और गढ़वाल-हिमालय जैसे दुर्गम प्रदेशों से प्राप्त वनस्पतिसम्बन्धी ज्ञान को मैंने इस कोष में समाविष्ट किया है।

वनस्पतियों का कोष बनाने का कार्य बहुत बड़ा है और इस में अपूर्णताएं भी रह जाना स्वाभाविक है। इन कमियों का कारण मेरा सीमित ज्ञान भी हो सकता है, परन्तु मैं विश्वास के साथ कह सकता हूं कि मुझे यदि आवश्यकता साधन उपलब्ध होते तो यह कोष अपने वर्तमान रूप से कहीं अधिक पूर्ण, विस्तृत, प्रामाणिक और उपयोगी बनाया जा सकता था।

संस्कृत में एक प्रसिद्ध उक्ति है--

अनन्तपारं किल शब्दशास्त्रं
स्वल्पं तथायुर्बहवश्च विघ्नाः।

इस का अर्थ है कि शब्द शास्त्र का कोई अन्त नहीं, उसे जानने के लिए मनुष्य की उम्र बहुत कम है और उस में विघ्न-बाधाओं की भरमार है। यह उक्ति वनस्पतिशास्त्र के शब्दों के बारे में सौ फ़ी सदी ठीक बैठती है।

कोष का प्रथम संस्करण अभी आरम्भमात्र है। मुझे सदा नये-नये शब्द मिलते जाते हैं जिन्हें मैं स्लिपों पर लिख कर यथास्थान रखता जाता हूं। मुझे विश्वास है कि अगला संस्करण इस से दुगना बड़ा हो जायेगा। उत्तरोत्तर हर संस्करण में नई सामग्री जुड़ती जायगी।

इस कोष का उपयोग करने वाले बहुत भिन्न-भिन्न क्षेत्रों के लोग हो सकते हैं। यह संस्कृत पढ़ने वालों और आयुर्वेद के जिज्ञासुओं के लिए, जड़ी-बूटी के व्यापारियों, फार्मेसियों, वन-सेवा के छात्रों, वन-विभागों के कर्मचारियों, अनुसन्धानकर्त्ताओं, ग्रामसेवकों आदि के लिए विशेष रूप से तथा सर्वसाधारण के लिए सामान्य रूप से उपयोगी होगा। वनस्पति जगत् में जिन की थोड़ी-बहुत भी रुचि है उन के लिए यह रेडी रेफ़रैन्स की पुस्तक का काम देगा। सभी प्रदेश के लोगों के लिए इस कोष का उपयोग करना आसान होगा, क्योंकि मैंने प्रदेशीय नामों को भी अकारादि क्रम में रखा है जिस से उन्हें झट तलाश किया जा सकता है।

पाठकों से निवेदन है कि इस कोष की कमियों के बारे में मुझे सूचित करें जिस से अगले संस्करण को अधिक उपयोगी बनाया जा सके। मैं उनका आभारी हूंगा।

## संकेत

### क. भाषा और प्रदेश

| | |
|---|---|
| अ | असमिया |
| अफ़ | अफ़गानिस्तानी |
| अर | अरबी |
| अव | अवधि |
| अं | अंग्रेज़ी |
| उ | उड़िया |
| क | कन्नड़ |
| का | काश्मीरी |
| काँ | काँगड़ा |
| कु | कुमाऊंनी |
| के | केदार घाटी |
| ग | गढ़वाली |
| गु | गुजराती |
| ची | चीनी |
| जा | जावा |
| जौ | जौनसारी |
| त | तमिल |
| ति | तिब्बती |
| तु | तुर्की |
| ते | तेलुगु |
| दून | दून घाटी (दहरादून) |
| ने | नेपाली |
| पश्तो | पश्तो |
| पं | पंजाबी |
| पा | पाली |
| फ़ | फ़ारसी |
| बं | बंगाली |
| बर्मी | बर्मी |
| बा | बाज़ार नाम |
| बि | बिहार |
| भि | भिलंगना घाटी |
| भू | भूटानी |
| म | मलयालम |
| म आ | मलय प्रायद्वीप |
| मरा | मराठी |
| मा | मारवाड़ी |
| मु | मुलतानी |
| मे | मेवाड़ी |
| मै | मैथिली |
| य | यमुना घाटी |
| यू | यूनानी |
| रा | राजस्थानी |
| रू | रूमी |
| ले | लेटिन |
| व्र | व्रज भाषा |
| सं | संस्कृत |
| सन्थाली | सन्थाली |
| सहा | सहारनपुर |
| सि | सिन्धी |
| सिं | सिंहाली |
| सिक्किम | सिक्किम |
| सु | सुरियानी |
| सुण्डा | सुण्डानीज |
| सुमा | सुमात्रा |
| स्या | स्याम |
| ह | हरियाणी |
| हि | हिन्दी |
| हिमा | हिमाचल प्रदेश |

### ख ग्रन्थ

| | |
|---|---|
| अ | अष्टाँग हृदय |
| अग | अगस्त्य संहिता |
| अग्नि | अग्नि पुराण |
| अनङ्ग | अनङ्ग रङ्ग |
| अनर्घ | अनर्घ राघव, मुरारि |

| | | | |
|---|---|---|---|
| अ मा | अमर कोष, भानुजीदीक्षित टीका | चक्र | चक्रदत्त |
| अभि | अभिज्ञान शाकुन्तल | चम्पू | चम्पू रामायण |
| अमर | अमर कोष | छा | छान्दोग्योपनिषद् |
| अर्क | अर्क प्रकाश | ज्ञा | ज्ञानेश्वरी |
| अश्व | अश्व चिकित्सित | ज्ञान | ज्ञानकाण्ड |
| अ सं | अष्टाङ्ग संग्रह | तु | तुलसी रामायण |
| आ | आत्रेय संहिता | तु उ | तुलसी उपनिषद् |
| आ प्र | आयुर्वेद प्रकाश | तुका | तुकाराम गाथा |
| आयु | आयुर्वेद संग्रह | तै | तैत्तिरीय संहिता |
| उ | उत्तर रामचरित | दि | दिव्यावदान |
| उ वि | उपवन विनोद | देशी | देशी नाममाला |
| ऋ | ऋतुसंहार | ध | धन्वन्तरि निघण्टु |
| ऐ | ऐतरेय ब्राह्मण | धर्म | धर्मशास्त्र शंखलिखित |
| काद | कादम्बरी | न | नलचम्पू |
| का प्र | काव्य प्रकाश | नन्दि | नन्दि पुराण |
| काम | काम सूत्र, वात्स्यायन | ना | नावनीतकम् |
| का मा | कार्तिक माहात्म्य | नि | निघण्टु संग्रह |
| काय | कायस्थ धर्मप्रदीप | नि र | निघण्टु रत्नाकर |
| काव्य | काव्य मीमाँसा, राजशेखर | नी | नीति शतक, भर्तृहरि |
| काश्यप | काश्यप संहिता | नै | नैषधीय चरित |
| कि | किरातार्जुनीय | पञ्च | पञ्च तन्त्र |
| कु | कुमार सम्भव | पद्म | पद्म पुराण |
| कू | कूर्म्म पुराण | पू | पूरन भगत |
| कै | कैयदेव निघण्टु | पे | पेशव्याचा स्तुतिपर काव्य |
| क्षे | क्षेमकुतूहल | प्र | प्रयाग माहात्म्य |
| गद | गद निग्रह | प्रब | प्रबन्ध चिन्तामणि |
| गन्ध | गन्ध सार | प्रस | प्रसन्न राघव |
| गरुड | गरुड पुराण | बङ्ग | बङ्गसेन संहिता |
| ग वा | गन्ध वाद | बा | बाग विलास |
| गाथा | गाथा पञ्चक | बु | बुद्ध चरित, अश्वघोष |
| गीत | गीत गोविन्द | बृ | बृहत् संहिता, वराह मिहिर |
| गुरु | गुरुग्रन्थ साहिब | बे ला | बेला फूले आधी रात, देवेन्द्र सत्यार्थी, १९४८ |
| गौ | गौरी तन्त्र | | |
| च | चरक संहिता | भ | भगवद् गीता |

| | | | |
|---|---|---|---|
| भा | भाव प्रकाश | राजव | राज वल्लभ |
| भाग | भागवत | राजव्य | राज व्यवहार कोष |
| भा भै | भारत भैषज्यरत्नाकर | राम | रामचरित मानस |
| भार | भारत मञ्जरी | रामा | रामायण |
| भेल | भेल संहिता | ली | लीला चरित्र |
| भै | भैषज्य रत्नावली | व | वराह पुराण |
| भोजन | भोजन कुतूहल | वस | वसवराजीय |
| म च | महावीर चरितम्, भवभूति | वि | विक्रमोर्वशीय |
| मत्स्य | मत्स्य पुराण | विद्या | विद्यापति के सौ गीत |
| मद | मदनपाल निघण्टु | विष्णु | विष्णु धर्मोत्तर पुराण |
| मध्य | मध्यम व्यायोग, भास | वेणी | वेणी संहार |
| मनु | मनुस्मृति | वै | वैद्य मनोरमा |
| महा | महाभारत | वै चि | वैद्य योग चिन्तामणि |
| महो | महोपनिषद् | वैज | वैजयन्ती कोष |
| मा | मालती माधव, भवभूति | वैद्य | वैद्य जीवन |
| मान | मानसोल्लास, सोमेश्वर | वैद्या | वैद्यावतंस |
| माल | मालविकाग्नि मित्र | वै यो | वैद्य योगरत्नावली |
| मृ | मृच्छकटिक | वैरा | वैराग्य शतक |
| मे | मेघ दूत | श | शतपथ ब्राह्मण |
| यो | योगरत्नाकर | शा | शार्ङ्गधर पद्धति |
| र | रसार्णव | शालि | शालिग्राम निघण्टु |
| र का | रस कामधेनु | शि | शिशुपाल वध |
| रघु | रघुवंश | शिव | शिवराज विजय |
| रं चू | रसेन्द्र चूड़ामणि | शृ | शृङ्गार शतक, भर्तृहरि |
| र प्र | रस प्रकाश, सुधाकर | शो | शोढल |
| र यो | रस योग सागर | श्र | श्रवण कुमार |
| र र | रस रत्न समुच्चय | स | सहस्र योग |
| रस | रसरत्नाकर | सत | सतसई, बिहारी, १६०३-१६६३ ईस्वी पश्चात् |
| रसत | रसतरङ्गिणी | | |
| रसा | रसार्णव | सिद्ध | सिद्ध भैषज्य मणिमाला |
| रसामृत | रसामृत | सि यो | सिद्ध योग रत्नावली |
| रसे | रसेन्द्र सार संग्रह | सी | सीता स्वयंवर |
| रा | राज निघण्टु | सु | सुश्रुत |
| राघ | राघवानुभव | सुभा | सुभाषित रत्न भाण्डागार |

| | |
|---|---|
| सुभाषि | सुभाषितावलि |
| सौ | सौन्दरानन्द, अश्वघोष |
| स्त्री गी | स्त्रीगीतमाला |
| स्व | स्वप्नवासवदत्तम् |
| ह आ | हस्त्यायुर्वेद |
| हर्ष | हर्षचरित |
| हा | हारीत संहिता |
| हि | हितोपदेश |

### ग. अधिकार, अध्याय, वर्ग, स्थान आदि

| | |
|---|---|
| अं | अङ्क |
| अ | अध्याय |
| अती | अतीसाराधिकार |
| अधि | अधिकरण |
| अप | अपस्माराधिकार |
| अभ | अभंग |
| अभय | अभयादि वर्ग |
| अम्ल | अम्लपित्त चिकित्सा |
| | अम्लपित्ताधिकार |
| अ मा | अग्निमाद्यादिरोगाधिकार |
| अयो | अयोध्या काण्ड |
| अरण्य | अरण्य काण्ड |
| अरो | अरोचक चिकित्सा |
| अर्श | अर्श चिकित्सा |
| | अर्श रोगाधिकार |
| अव | अवलेह कल्पना प्रकरण |
| अंशु | अंशुघाताधिकार |
| अश्म | अश्मरी चिकित्सा |
| | अश्मर्यधिकार |
| आम | आमवाताधिकार |
| आम्र | आम्रादि वर्ग |
| आर | आरण्यक पर्व |
| आस | आसवाधिकार |
| | आसवारिष्ट कल्पना प्रकरण |
| इ | इक्षु वर्ग |
| उ | उत्तर तन्त्र |
| [illegible] | उत्तर भाग |
| उ का | उत्तर काण्ड |
| उ ख | उत्तर खण्ड |
| [illegible] | उच्छ्वास |
| उदर | उदर चिकित्सा |
| | उदर रोगाधिकार |
| उन्माद | उन्माद चिकित्सा |
| | उन्मादाधिकार |
| उप | उपदंश फिरङ्ग रोगाधिकार |
| उपदेश | उपदेश |
| उरो | उरोग्रह निदान |
| ऊ | ऊरुस्तम्भाधिकार |
| ओ | ओषधि वर्ग |
| क | कल्प सिद्धि स्थान |
| | कल्प स्थान |
| कफ | कफरोगाधिकार |
| कर | करवीरादि वर्ग |
| कर्पू | कर्पूरादि वर्ग |
| कषा | कषाय प्रकरण |
| कास | कास चिकित्सा |
| | कासाधिकार |
| कि | किष्किन्धा काण्ड |
| कु | कुल |
| कुष्ठ | कुष्ठरोगाधिकार |
| | कुष्ठाधिकार |
| कृ | कृमि रोगाधिकार |
| कृता | कृतान्न वर्ग |
| | धान्यकृतान्न वर्ग |
| क्षय | क्षयरोग प्रकरण |
| क्षु | क्षुद्ररोग चिकित्सा |
| | क्षुद्र रोगाधिकार |
| ख | खण्ड |

| | | | |
|---|---|---|---|
| | खण्डिका | परि | परिच्छेद |
| गल | गलगण्डाधिकार | पशि | परिशिष्ट |
| गा | गाथा | पाण्डु | पाण्डुरोगाधिकार |
| गी | गीत | पु | पुष्प वर्ग |
| गुटि | गुटिका प्रकरण | पू | पूर्व भाग |
| गुडू | गुडूच्यधिकार | | पूर्व मेघ |
| गुल्म | गुल्म चिकित्सा | प्र | प्रपाठक |
| | गुल्म रोगाधिकार | प्रक | प्रकरण |
| ग्र | ग्रहणी रोगाधिकार | प्रदर | प्रदर रोग चिकित्सा |
| घृ | घृत प्रकरण | प्र पि | प्रमेह पिडिकाधिकार |
| चन्द | चन्दनादि वर्ग | प्र भ | प्रभद्रासि वर्ग |
| चि | चिकित्सा स्थान | प्रमे | प्रमेह चिकित्सा |
| चू | चूर्ण प्रकरण | | प्रमेहाधिकार |
| | चूर्ण कल्पना प्रकरण | प्रयो | प्रयोग खण्ड |
| छ | छर्दिरोगाधिकार | प्ली | प्लीहायकृद्रोगाधिकार |
| ज्व | ज्वर चिकित्सा | फल | फलादि वर्ग |
| | ज्वर प्रकरण | बाल | बालरोगाधिकार |
| | ज्वराधिकार | भग | भगन्दर रोगाधिकार |
| ज्व अ | ज्वरातिसाराधिकार | भग्न | भग्नाधिकार |
| त | तरंग | | भग्न चिकित्सा |
| तृ | तृष्णा चिकित्सा | भा | भाग |
| तु मा | तुलसी माहात्म्य | भू | भूमि काण्ड |
| तै | तैल प्रकरण | भो | भोग्य वर्ग |
| | तैल वर्ग | मध्य | मध्यम खण्ड |
| दे | देखिए | मदा | मदात्ययाधिकार |
| द्रो | द्रोण पर्व | मस्तिष्क | मस्तिष्करोगाधिकार |
| धातु | धातुशोधन मारण कल्पना | मि | मित्र लाभ |
| धान्य | धान्य वर्ग | मुख | मुखरोगप्रतिषेध चिकित्सा |
| नाडी | नाडीव्रणाधिकार | | मुखरोगाधिकार |
| नासा | नासारोगाधिकार | मू | मूलकादि वर्ग |
| नेत्र | नेत्ररोगाधिकार | मूत्र | मूत्रकृच्छाधिकार |
| प | पर्याय | | मूत्राधिकार |
| पट | पटल | | मूत्राघाताधिकार |
| प भा | परिभाषा प्रकरण | मूर्च्छा | मूर्च्छाधिकार |

| | | | |
|---|---|---|---|
| यकृ | यकृत्प्लीहरोगाधिकार | श्ली | श्लीपदाधिकार |
| रक्त | रक्तपित्त चिकित्सा | श्वि | श्वित्रकृमि चिकित्सा |
| | रक्त पित्ताधिकार | स | सर्ग |
| रसा | रसायनाधिकार | सद्य | सद्योव्रणाधिकार |
| राज | राजयक्ष्म चिकित्सा | सन्धान | सन्धान कल्पना |
| | राजयक्ष्माधिकार | सु | सुवर्णादि वर्ग |
| ल | लशुन कल्प | सू | सूत्र स्थान |
| ले | लेह प्रकरण | स्क | स्कन्ध |
| लो | लोक गीत | स्त्री | स्त्री रोगाधिकार |
| | लोक साहित्य | ह | हरीतक्यादि वर्ग |
| वटा | वटाधि वर्ग | हिक्का | हिक्काश्वासाधिकार |
| वटी | वटीकल्पना प्रकरण | हृ | हृद्रोगाधिकार |
| वना | वनाध्याय | | हृद्रोग चिकित्सा |
| वाजी | वाजीकरण प्रकरण | | |
| | वाजीकरणाध्याय | | |
| वात | वातव्याधि चिकित्सा | | |
| वादि | वादि खण्ड | | |
| वार | वातरक्ताधिकार | | |
| वि | विलास | | |
| वि ज्व | विषमज्वर चिकित्सा | | |
| विमा | विमान स्थान | | |
| विष | विष कल्प | | |
| | विषाधिकार | | |
| वीर्य | वीर्यस्तम्भाधिकार | | |
| व्र | व्रणप्रतिषेध | | |
| | व्रणशोधाधिकार | | |
| शतक | शतक | | |
| शाक | शाक वर्ग | | |
| शाल्म | शाल्मल्यादि वर्ग | | |
| शिर | शिरोरोगाधिकार | | |
| शीत | शीतपित्तोदर्दकोठाधिकार | | |
| शुक्र | शुक्रमेहाधिकार | | |
| शूल | शूलरोगाधिकार | | |
| शोथ | शोथरोगाधिकार | | |

## अ

अकत्ति (त) अगथिया । दे अगस्ति ।

अकरकरा (हि) दे आकल्लक ।

अकल्लक (सं) अकल्लकोष्णो वीर्येण बलकृत् कटुको मतः ।। भा, गुडू; ६४ । अकरकरा । दे आकल्लक ।

अकल्लकरा (मरा) अकरकरा । दे आकल्लक ।

अकल्लकरो (गु) अकरकरा । दे आकल्लक ।

अकवन (हि) आक दे अर्क ।

अक्लि (त, म) अगर । दे अगुरु ।

अकोला (हि) दे अङ्कोल ।

अक्क (पं) आक । दे अर्क ।

अक्लारि (सं) अक्लारि च सरामच्चमव्जं पुलूगुनागवुम् । वै यो । समुद्री नारियल । दे सिन्धु नारिकेल ।

अक्ष (सं) वर्षं खादेत् प्राणदा प्रातरेकामश्नन्नन्नात् पूर्वमक्षद्वयं च । अ सं, उ ४६; ३२ । बहेड़ा । दे बिभीतक ।

अक्षक (सं) कारवी यासममृता बृहती द्वयमक्षकम् । यो, कास । बहेड़ा । दे बिभीतक ।

अक्ष तैल (सं) शावरकास्याघंपलन्दश च पलानक्षतैलस्य । ना, प्रक २, अ १०; १२ । बहेड़े (अक्ष) का तेल (तैल) । दे बिभीतक ।

अक्ष त्वक् (सं) पश्चादक्षत्वचः क्वाथे पाचयित्वा विशोषयेत् । सि यो, पृ २६६ । बहेड़े (अक्ष) के फल का गूदा (त्वक्) । दे बिभीतक ।

अक्ष फल त्वक् (सं) तुल्या मरिचजवङ्गाक्षफलत्वचः स्युः । भै, कास; ४० । बहेड़े (अक्ष) के फल का छिलका (त्वक्) । दे बिभीतक ।

अक्ष बीज वलय (सं) अक्षबीजवलयेन निर्बभौ दक्षिणश्रवणसंस्थितेन यः । रघु, स ११; ६६ । रुद्राक्ष (अक्ष) की गुठली (बीज) की माला (वलय) । दे रुद्राक्ष ।

अक्ष माला (सं) एषोऽक्षमालावलयं मृगाणाँ कण्डूयितारं कुशसूचिलावम् । रघु, स १३; ४३ रुद्राक्ष (अक्ष) की माला । दे रुद्राक्ष ।

अक्षय (सं) तस्मान्मुनिवरा यूयमेनं पूजयताक्षयम् । प्र, २१३, ७२; २७ । नष्ट (क्षय) न (अ) होने वाला । बरगद । दे अक्षयवट (सं) ।

अक्षय पादप (सं) प्रसन्नस्तीर्थराजे च यथास्त्वक्षयपादपे । प्र, ६२, ३२; ५५ । नष्ट न होने वाला (अक्षय) वृक्ष (पादप) । बरगद । दे अक्षयवट (सं) ।

अक्षय वट (सं) तत्राक्षयवटो नाम त्रिषु लोकेषु विश्रुतः । महा, आर; ७२ । प्रयाग में किसी समय यमुना तट पर उगा हुआ बरगद का एक बड़ा वृक्ष । दे वट ।

अक्षय वट (हि) छत्र अक्षयवट मुनिमन मोहा । राम । बरगद । दे अक्षयवट (सं) ।

अक्षय्य पादप (सं) एवं त्रिनामा तत्राहं वसाम्यक्षय्यपादपे । प्र, २१३, ७२; १८ । नष्ट न होने वाला (अक्षय्य) वृक्ष (पादप) । बरगद । दे अक्षयवट (सं) ।

अक्षय्य वट (सं) तां चाक्षय्यवटोपेतां पितृसंतारिणीं गयाम् ॥ भार, आर; ६५५ । नष्ट न होने वाला (अक्षय्य) बरगद (वट) । दे अक्षयवट (सं) ।

अक्षरा (सं) अक्षरेति समाख्याता रसस्यातिनिबन्धने । रचू, अ ६; ५३ । पारे का बन्धन करने वाली दिव्यौषधि । पत्ते खीरे के पत्तों जैसे होते हैं तीन साल बाद फल लगते हैं । अज्ञात ।

अक्ष वृक्ष वल्कल (सं) फल्वक्षवृक्षवल्कलनिर्यूहेणेन्दुराजिकाकल्कम् । अ, चि २०; ६ । बहेड़े (अक्ष) के पेड़ (वृक्ष) की छाल (वल्कल) । दे बिभीतक ।

अक्षि पीडक (सं) शङ्खिनी तिक्तला चैव यवतिक्ताऽक्षिपीडकः । च, क ११; ३ । दे कालमघ ।

अक्षि भैषज्य (सं) बिल्वमुस्ताक्षिभैषज्यधातकीपुष्पनागरैः । अ, चि ६; २३ । लोघ । दे लोध्र ।

अक्षीव (सं) शोभाञ्जनः शिग्रुतीक्ष्णगन्धकाक्षीवमोचकाः । भा, गुडू; ११ । सुहाँजना दे शिग्रु ।

अक्षोट (सं) गजालानपरिक्लिष्टैरक्षोटैः सार्घमानताः । रघु, स ४; ६९ ।

अखरोट (हि) जुग्लान्स रेगिआ लिन Juglans regia Lina. (ले) । जुग्लाण्डासी Juglandaceae (कु) । वृक्ष । समशीतोष्ण हिमालय में ३,०००-१०,००० फ़ीट तक जंगलों में स्वयं उग आता है तथा रोपा जाता है । गिरी खाई जाती है । पहाड़ों में गिरी का तेल रसोई में काम आता है । छाल से स्त्रियाँ दाँत साफ़ करती हैं । यह मुख, ओठ और जीभ को लाल रंग में रंग देती है । बाज़ार में यह दन्दासा के नाम से बिकती है । छाल और पत्ते उदर कृमियों को नष्ट करते हैं । लकड़ी बहुत मज़बूत है । फ़र्नीचर बनाने और भवन निर्माण में काम आती है ।

अक्षोड (सं) वातामाभिषुकाक्षोडमुकूलकनिकोचकम् ।। अ,सू ६; ११८। अखरोट । दे अक्षोट ।
अखरोट (हि) दें अक्षोट ।
अखोड (ग) अखरोट । दे अक्षोट ।
अंगजद (फ़) हींग । दे हिङ्गु ।
अगती सेस्बानिआ agati sesbania (अं) अगथिया । दे अगस्ति ।
अगथिया (हि) दे अगस्ति ।
अगथियो (गु) अगथिया । दे अगस्ति ।
अगथिथ (उ) अरणी । दे अग्निमन्थ ।
अगमकी (सि) विलारी । दे अहिलेखन ।
अगर (गु, मरा, हि) दे अगुरु ।
अगर वुड agar wood (अं) अगर लकड़ी । दे अगुरु ।
अगरु (क, बं, मरा) अगर । दे अगुरु ।
अगरु (सं) सारिवोशीरजलदकुष्ठागरु सुरद्रुमैः।। सि यो, पृ १८८। अगर। दे अगुरु।
अगरु युग्मक (सं) तक्कोलं नागकुसुमं पथस्यागरुयुग्मकम् । सि यो, पृ २०० । दो (युग्म) प्रकार का अगर (अगरु) । अगर और काला अगर । दे अगुरु और कृष्णागुरु ।
अगवृत्तिका (सं) दे शल्लकी ।
अगशि (म) अलसी । दे अतसी ।
अगशि एण्ण (म) अलसी (अगशि) का तेल (एण्ण) । दे अतसीतैल ।
अगसेयमरनु (क) अगथिया । दे अगस्ति ।
अगस्ता (मरा) अगथिया । दे अगस्ति ।
अगस्ति (सं) अगस्तिः पित्तकफजिच्चातुर्थिकहरो हिमः । भा, पु; ६१ । अगस्तिया (हि)। सेस्बानिआ ग्राण्डिफ्लोरा (लिन.) पर्स. Sesbania grandiflora (Linn.) Pers. (ले)। पापिलिओनासी Papilionaceae (कु) । बड़ी झाड़ी या छोटा वृक्ष । भारत में प्रायः सर्वत्र उग आता है । फूल की सब्जी बनाते हैं । प्रतिश्याय और सिर की पीड़ा में और कफवृद्धि में उपयोगी है ।
अगस्ति कुड्मल (सं) क्वचिदगस्तिकुड्मलैः केसरिणामिव करजैः । काद, पू पैरा २१६ । अगथिया (अगस्ति) का फूल (कुड्मल) । दे अगस्ति ।
अगस्ति पत्र (सं) अगस्तिपत्रं मरिचं मूत्रेण परिवेषितम् । हा, चि १६ । अगस्तिया (अगस्ति) का पत्ता (पत्र) । दे अगस्ति ।
अगस्ति पुष्प (सं) अगस्तिपुष्पचूर्णेन माहिषं जनयेद् दधि । भा । अगस्तिया (अगस्ति) का फूल (पुष्प) । दे अगस्ति ।
अगस्तिया (हि) दे अगस्ति ।
अगस्ति रस (सं) ऊषणार्कोऽगस्तिरसैः कृतो नश्येच्च तन्द्रिकाम् ।। अर्क, शतक ५; ६० । अगथिया (अगस्ति) का स्वरस (रस) । दे अगस्ति ।
अगस्त्य (सं) निर्वापितमगस्त्यस्य रसे वारत्रयाच्छुचि।। सियो, पृ २६१। अगथिया। दे अगस्ति।
अगस्त्य पत्र (सं) अगस्त्यपत्रं कटुकं सतिक्तं गुरु कृमिघ्नं विशदं कफघ्नम्। कै। अगस्तिया (अगस्त्य) का पत्ता (पत्र) । दे अगस्ति ।
अगस्त्य पत्र तोय (सं) अगस्त्यपत्रतोये वा भाविता सप्तवारकम् । सियो, पृ २६२ । अगथिये (अगस्त्य) के पत्ते (पत्र) का रस (तोय) । दे अगस्ति ।
अगिया घास (हि) दे कन्तृण ।
अगुरु (सं) अगुरुसुरभिधूपामोदितं कशपाशम् । ऋ, स ५; ११ । अगर (हि) । अकुइलारिआ आगाल्लोचा रौक्स्ब Aquilaria agallocha Roxb. ले । थीमेलीसी Thymelaeaceal (कु) सदा हरा बड़ा वृक्ष । पूर्वीय हिमालय, भूटान और बंगलादेश में असम के खसिया, गारो, नागा, कछार और सिलहट पर्वतों पर; बर्मा में, विशेषकर टेनास्सेरिम में, मिलता है । लकड़ी में से उड़नशील

सुगन्धित तेल निकलता है जो पर्फ़्यूमरी में काम आता है। वायुमण्डल शुद्ध करने के लिए काष्ठ का धूपन देते हैं। अन्तःप्रयोग में काष्ठ पाचक, उद्दीपक, बल्य, वाजीकरण और संग्राही है। दस्तों और उलटियों में दी जाती है।

अगुरु काष्ठ (सं) अनभिज्ञो यथा जात्यं दहेद-गुरुकाष्ठवत्। सौ, स १५। अगर (अगुरु) की लकड़ी (काष्ठ)। दे अगुरु।

अगुरु द्वयं (सं) कालीयकं च रक्ताङ्गं पतङ्गम-गुरुद्वयम्। अर्क, शतक ४; १६। दो (द्वयं) प्रकार के अगर (अगुरु)। अगर और काला अगर। दे अगरु व कृष्णागुरु।

अगुरु वल्कल (सं) अगुरुवल्कलकल्पित सञ्च-यानि सुभाषितभांजि पुस्तकानि। हर्ष, पृ २१७। अगर (अगुरु) की छाल (वल्कल)। दे अगुरु।

अगुरुसार योनि (सं) सञ्चारितै चागुरुसारयोनौ धूपै समुत्सर्पति वैजयन्तीः। रघु, स ६; ८।

अंगुलिया थूहर (हि) दे अंगुलस्नुही।

अंगुलिया थोहर (हि) दे अंगुलस्नुहि।

अंगूर शफ़ा (हि) बैलाडोना। दे सूची।

अगेथू (हि) अरणी। दे अग्निमन्थ।

अगें राभ चू (भू) दे गीदड़ तमाखू।

अंगोज (फ़) हींग। दे हिङ्गु।

अग्नि (सं) एला मधूकमग्निञ्च रजन्यौ द्वे फलत्रयम्। भै, मदा; १७। आग (अग्नि) के समान जलन पैदा करने वाला। चीता। दे चित्रक।

अग्निक (सं) जठराग्नि को बढ़ाने वाली। अजवायन। दे यमानी।

अग्निक (सं) जिससे यज्ञ में आग (अग्नि) पैदा की जाय। अरणी। दे अग्निमन्थ।

अग्निक (सं.) कलिङ्गकुष्ठक्रमुकप्रियंग्वतिविषा-ग्निकान्। अ, प्रमे १२; २५। आग (अग्नि) के समान जलन पैदा करने वाला। चीता। दे चित्रक।

अग्नि (सं) जो आग के समान जलन पैदा करता है। भिलावा। दे भल्लातक।

अग्नि जिह्वा (सं) काकादनी नलिकाग्निजिह्वा वन्ध्याकार्कोटकी विशाला। अ सं उ ३५; २७। जिसके लाल पीले रंग के फूल ऐसे लगते हैं मानो आग (अग्नि) की लपटें (जिह्वा) हों। दे कलि-हारी।

अग्निजिह्वा मूल (सं) काकादनी शुकबर्हाग्नि-जिह्वामूलदक्षकपोतगृध्रपुरीषकाशमूलैर्वा। अ सं उ ३५; १६। कलिहारी (अग्निजिह्वा) की जड़ (मूल)। दे कलिहारी।

अग्नि पत्र (सं) उरूबुक्नाग्निपत्रेण निर्गुण्डीतोय-मुत्तरैः। अर्क, शतक १०; ३३। चित्रक (अग्नि) का पत्ता (पत्र)। दे चित्रक।

अग्नि मन्थ (सं) अग्निमन्थकषायं तु वसामेहे प्रयोजयेत्। गद्, चि ३०; ५४।

(अरणी हि) क्लेरोडेण्ड्रुम फ़्लोमिडिस लिन. फ़, Clerodendrum phlomidis Linn.F. (ले)। वेर्बेनासी Verbenaceae (कु)। ऊंची झाड़ी। भारत के सूखे भागों में सर्वत्र और पाकिस्तान में बिलोचिस्तान में पाई जाती है। पुराने फिरंग में पत्तों का रस देते हैं। खसरे के आक्षेपों में जड़ दी जाती है। ढोरों के दस्तों और पेट के कीड़ों में उपयोगी है। इसकी लकड़ी को रगड़ (मन्थ) कर यज्ञ में आग (अग्नि) पैदा की जाती है।

अग्नि मन्थक (सं) पण्यौं बृहत्यौ गोकण्टौ बिल्वो-ऽग्निमन्थकोऽरलुः॥ शा, मध्य १०, ७७। जिस पौदे की लकड़ी को रगड़ (मन्थ) कर आग (अग्नि) पैदा की जाती है। अरणी। दे अग्नि-मन्थ।

अग्निमन्थ त्वक् (सं) पलाशवृन्ताग्निमन्थत्वक्-कल्केन मांसपिण्डैर्वा। अ सं, उ ३५; ५। अरणी (अग्निमन्थ) की छाल (त्वक्। दे अग्निमन्थ।

अग्निमन्थ द्वयं (सं) अग्निमन्थद्वयं शिग्रुद्वयं च

बृहतीद्वयम् । भै, गुल्म; ३६ । दो (द्वय) प्रकार की अरणी (अग्निमन्थ) ।

अग्नि मुखी (सं) सुवहाकोरूलूकाग्निमुखीचित्रा-चित्रकचिरविल्व । च, सू ४; ६ (४) । जिस के फूल आग (अग्नि) की लपटों से बने हुए मुख (मुखी) नज़र आते हों । दे कलिहारी ।

अग्नि मुख्य (सं) अग्निमुख्या अशोकाश्च सुरक्ताः पारिभद्रकाः । रामा ३, ७७३; ५ । जिस में जलाने (अग्नि) का प्रधान (मुख्य) गुण है । भिलावा । दे भल्लातक ।

अग्नि शिखा (सं) विशल्याग्निशिखानन्ता वन्हि-वक्त्रा च गर्भनुत् । भा; गुडू; ८० । जिस के फूले हुए शीर्ष (शिखा) आग की लपटों (अग्नि) सरीखे हों । दे कलिहारी ।

अग्न्यर्क (सं) अग्न्यर्कं तु समाकृष्य पिबेत्पश्चाद् भुजि चरेत् । अर्क, शतक ८; ७७ । चित्रक (अग्नि) का अरक (अर्क) । दे चित्रक ।

अग्रग्राहि (सं) अग्रग्राहि शताह्वायष्टी करयाँ-पूकावितोध रसप् । स, गुटि; ८ । अज्ञात ।

अग्रग्राही (सं) जातीफलं च तत्पत्री चाग्रग्राही निशाद्वयम् । सि यो, पृ २०५ ।

अग्र्यचन्दन (सं) क्षणे क्षणेऽग्र्यचन्द्रनप्रियङ्गु-कालीयमृणालशीतवातवारिभिः । च, विभा ६; १७ ।

अङ्कलोड्य (सं) भृङ्गाटकाङ्कलोड्यं च गुरु-विष्टम्भि शीतलम् । च, सू २७; ११७ । छोटे कमल का कन्द, भसिंडा । दे कमल ।

अङ्कोट (सं) अङ्कोटो दीर्घकीलः स्यादङ्कोलश्च निकोचकः । भा, गुडू; १३५ । दे अङ्कोल ।

अङ्कोटक (सं) अङ्कोटकस्तु शूलामशोथग्रहवि--षापहः ।। अर्क, शतक ३; ६६ । दे अङ्कोल ।

अङ्कोट फल (सं) श्लेष्मलं गुरु विष्टम्भि चाङ्कोटफलमग्निजित् । च, सू २७; १५६ । दे अङ्कोल ।

अङ्कोट मूल (सं) अङ्कोटमूलकल्कश्च सक्षौद्रस्त-ण्डुलाम्बुना । शा, ख २, अ ५; २३ । अङ्कोल (अङ्कोट) की जड़ (मूल) । दे अङ्कोल ।

अङ्कोठ (सं) छर्दनं जालिनीक्वाथैः शुकाख्या-ङ्कोठयोरपि । सु, क ७; ३४ । दे अङ्कोल ।

अङ्कोठ मूल (सं) तण्डुलजलपिष्टाङ्कोठमूलकर्षा-र्द्धपानमपहरति । चक्र, अती; ५२ । अङ्कोल (अङ्कोठ) की जड़ (मूल) । दे अङ्कोल ।

अङ्कोल (सं) पाठाङ्कोलाश्वगन्धार्कमूलयष्ट्याह्व-पद्मकान् । च, चि २३; २४४ । अङ्कोल (हि) । आलान्गिउम सालिवफोलिउम (लिन. फ.) वान्ग Alangium salvifolium ( Linn. F. ) Wang. (ले) । आलन्गिआसी Alangiaceae (कु) झाड़ी या छोटा वृक्ष । शाखिकाएं काँटेदार । छाल धूसर वर्ण । पत्ते एकान्तर, तीन से छह इन्च लम्बे, एक से दो इन्च चौड़े । बाहरी सिराएं पाँच से आठ, सूक्ष्म । आधार गोल या नोकदार । पत्रवृन्त २ से ५ इन्च लम्बा, रोमश । फूल ६–८ इन्च लम्बे, सफेद, सुगन्धित, एकाकी या समूह में । पुष्पदल पाँच से दस तक, लगभग एक इन्च लम्बे, बाहरी भाग रेशमी । परागदण्ड तीस तक, छोटे, रोशम; परागकोश बहुत लम्बे । फल ७ इन्च लम्बा, चिकना, पकने पर बाहर से काला, अन्दर लाल गूदे से युक्त । बीज कठोर । नये पत्ते एप्रिल-मई में और फूल फरवरी से एप्रिल तक निकलते हैं । फल मई से अगस्त तक पकते हैं । भारत में शुष्क प्रदेशों में सर्वत्र और दक्षिण भारत के जंगलों में खूब उगता है । छाल में से ०.८ प्रतिशत अनाकार क्षाराभ एलन्गाइन (Alangine) पाया जाता है । स्वल्प मात्रा में यह रक्त के उच्च दबाव को अस्थायी रूप में कम करता है, हृदय को मन्द करता है और श्वसन को अनियमित करता है, आँतों की तरंगगति को बढ़ाता है । बीजों में ०.२ प्रतिशत क्षाराभ होते हैं । जड़ की कड़वी छाल में तीन क्षाराभ होते हैं । यह उदरकृमिहर

एवं विरेचक है; ज्वर और त्वचा के रोगों में उपयोगी है। गठिये के दर्दों में पत्तों की पुल्टिस बाँधते हैं। लकड़ी हल्की-भूरी, खूब मजबूत, और पक्की होती है। प्रति घन फुट का भार पैंतालीस से छप्पन पौण्ड होता है। तेलघानियों के मूसलों, जूओं और वाद्ययन्त्रों को बनाने के काम आती है। फल खाये जाते हैं। बीजों से तेल निकाला जाता है जो जलाने तथा दवाओं के काम आता है।

अङ्कोल तैल (सं) नस्यं चाङ्कोलतैलेन कुर्यान्मृत्युजरापहम्। रस, रसा। अङ्कोल का तेल। दे अङ्कोल।

अङ्कोलम् (म) दे अङ्कोल।

अङकोलमूल (सं) अङकोलमूलमथवाऽर्कजटा प्रपिष्टा स्वच्छेन तण्डुलजलेन सुसंप्रयत्नात्। शो अङकोल की जड़ (मूल)। दे अङकोल।

अङकोल मूल वल्क (सं) अङकोलमूलवल्को वा बस्तमूत्रेण कल्कितः॥ अ सं, उ ४६; २९। अङकोल की जड़ (मूल) की छाल (वल्क)। दे अङकोल।

अङकोल वृक्ष दल (सं) अङकोलवृक्षदलधूपविधानयोगान्नाशं प्रयाति विषमाशु नरस्य मात्स्यम्। शो। अङकोल पेड़ (वृक्ष) का पत्ता (दल)। दे अङकोल।

अङकोलार्क (सं) अङकोलार्कोऽथ वंशार्कः श्वविषघ्नः पृथक् पृथक्। अर्क, शतक ७-६६। अङकोल का अरक (अर्क)। दे अङकोल।

अङकोल्ल (सं) दे अङकोल।

अङकोल्ल जटा (सं) जातीवृषाङकोल्लजटाँ सपत्रामादाय तद्वन्महिषाक्षभागम्। गद चि १०; ९७। अंकोल (अङकोल्ल) की जड़ (जटा)। दे अङकोल।

अङ्गजद (फ) हींग। दे हिङगु।

अङ्गा (ग) दे अङ्गाह।

अङ्गाह (हि) फ्राक्सिनुस मिक्रान्था लिन्गेल्श Fraxinus Mioranıha Lingelsh (ले)। ओलेआसी Oleaeace (कु)। पतनशील पत्तों वाला बड़ा वृक्ष। प्रायः एप्रिल-मई में फूलता है और अगस्त-सितम्बर में फल पकते हैं। जौनसार और गढ़वाल में बोया जाता है और वन्य भी है। लकड़ी मज़बूत, सफ़ेद रंग की होती है जिस में हल्की लाल आभा रहती है; सारकाष्ठ नहीं होता। वार्षिक चक्र स्पष्ट होते हैं। सूखी लकड़ी का भार अड़तालीस पौण्ड प्रति घन फुट होता है। पतवार, हल खम्भे आदि बनाने के काम आती है। लकड़ी की चिलम बनती है।

अङ्गिरा (अर, फ़) गुडहल। दे जपा।

अङ्गिरा हिन्दी (अर, फ़) गुडहल। दे जपा।

अङ्गू (पं, हि) फ्राक्सिनुस् फ़्लोरिबुण्डा वाल. Fraxinus Floribunda Wall (ले)। ओलेआसी Oleaeace (कु)। वृक्ष। समशीतोष्ण हिमालय तथा हिमालय के निचले भागों में, ५,०००–११,००० फ़ीट तक, काश्मीर से भूटान, असम और खसिआ पहाड़ों पर पाया जाता है। लकड़ी बनाने के काम आती है। तने पर टक मारने से शर्करा (Manna) निकलती है। यह मीठी दस्तावर दवा के रूप में बरती जाती है।

अङगुल स्नुही (सं) अंगुलिया थूहर (हि)। एउफोबिआ टिरुकालि लिन. Euphorbia tirucalli Linn. (ले)। एउफ़ोबिआसी Euphorbiaceae (कु)। काँटे रहित झाड़ी या १५–२० फ़ीट ऊंचा छोटा वृक्ष। शाखाएं सीधी, चिकनी, बेलनाकार और चमकीली। अफ्रीका का आदिवासी है। बंगाल, दक्षिण भारत, गुजरात, कोंकण और सिन्ध के सूखे भागों में पाया जाता है खेतों की बाढ़ों के लिए अक्सर बोया जाता है। बरार में यह सूरज की सीधी धूप से बचाने के लिए आम के छोटे पौधों को छाया देने के निमित्त

उगाया जाता है। ताजे दूध में से आइसोयूफोरोल (Isoeuphorol) पृथक् किया गया है। सूखे दूध में एक कीटोन यूफोरोन ( Euphorone ) होता है। दूध बहुत तेज़ होता है और जिस भाग पर लगता है छाला डाल देता है। मस्सों पर, आमवात, वातनाड़ियों की सोजों और दाँत के दर्द में इसे लगाते हैं। स्वल्प मात्रा में यह रेचक है और बड़ी मात्रा में उलटियाँ तथा तेज़ दस्त लाता है। मछलियों और चूहों के लिए यह विष है। लकड़ी के खिलौने बनते हैं। इस का कोयला बारूद के लिए उपयोगी है। पेण्ट्स और वार्निशों में दूध काम आ सकता है।

**अङ्गुश्त गन्द** (फ़) हींग। दे हिङ्गु :

**अङ्गूर** (हि) दे द्राक्षा।

**अङ्गूर** (पश्तो) जमाँ जोए अङ्गूर द ओबो इक दे। बेला, पृ २८३। दे द्राक्षा।

**अङ्गूरी शराब** (हि) दे मार्द्वीक।

**अङ्गूरे रूबाह** (फ़) मकोय। दे काकमाची।

**अङ्गूरे शिगम्ल** (फ़) मकोय। दे काममाची।

**अङ्गूरे शिफा** (फ) मकोय। दे काकमाची।

**अङ्गफोज़ह** (फ़) हींग। दे हिङ्गु।

**अचुवकेन्तिविकलङ्गु** (म) असगन्ध। दे अश्वगन्धा।

**अचोकु** (त) : दे अशोक।

**अच्छूक** ( सं ) : मोरिण्डा टिंक्टोरिआ रौक्स्ब Morinda tinctoria Roxb (ले)। रुबिआसी Rubiaceae (कु)। बारह से पच्चीस फ़ीट ऊंचा वृक्ष। शाखाएं चौकोर और रक्ताभ। पत्ते बड़े, लट्वाकार, या अण्डाकार, एक इन्च लम्बे वृन्त से युक्त। फूल सफेद, एकाकी अथवा गुच्छों में। गुच्छ के सभी अण्डाशय परस्पर संयुक्त हो कर फल का निर्माण करते हैं। फल व्यास में एक इन्च और सफेदी लिए हरा होता है। बंगाल, बिहार, मध्य प्रदेश, दक्षिण, महाराष्ट्र, उत्तर कनारा, तामिलनाडु, कर्नाटक से त्रावनकोर तक, घाटों के पूर्वीय ढलानों पर पाया जाता है। लकड़ी से ग्लूकोसाइड मोरिण्डिन प्राप्त होता है। पत्ते ज्वरघ्न, बल्य, वेदनाहर, व्रणशोधक और व्रणरोपक होते हैं। फूल ग्राही, ज्वरघ्न और बल्य हैं। फल आर्तवजनन है।

**अछय वट** (हि) परसि अछयवट हरखहिं गाता॥ राम। दे अक्षयवट।

**अजकर्ण** (सं) अजकर्ण स्फूर्जकबिभीतककुम्पीपुष्करबीजम्। च, वि ८; १४४ सफेद डामर (हि) वाटेरिआ इण्डिका लिन Vateria indica Linn. (ले)। डिप्टेरोकार्पासी Dipterocarpaceae (कु)। वृक्ष। पश्चिम भारत में उत्तर कनारा से त्रावनकोर तक ३,५०० या ४,००० फ़ीट की ऊंचाई तक, मुख्यतया सदा हरे जंगलों में, परन्तु कभी कबाह नदियों के साथ पर्णपाती वनों में पाया जाता है। कुर्ग में घाट के जंगलों में, और घाटों के पूर्व में ३,५०० फ़ीट तक पाया जाता है। तने से गोंद (डामर रेज़िन) प्राप्त होती है जो धूपन में और वार्निशों में पेंट के काम आती है। फल से निकाला हुआ स्निग्ध तेल पुराने गठिया में लेप करते हैं। (क्रमशः)

---

# क्या "आयुर्वेद" ससीम है ?

विद्यामार्तण्ड डा० धर्मानन्द केसरबानी, आयुर्वेदालंकार, एम०डी० तथा पी-एच० डी० (म्यूनिख वि०वि० जर्मनी) एम०डी० तथा टी० डी० डी० (रायल युनिवां रोम) जेड शिरुर (बर्लिन), जेड टी० (विएना) भू०पू० प्रिंसिपल, स्टेट आयुर्वेद कालेज (लखनऊ) और जामनगर, सम्प्रति उपाध्याय गुरुकुल कांगड़ी आयुर्वेद महाविद्यालय)

आयुर्वेद के स्वरूप के सम्बन्ध में, तथा आयुर्वेद शब्द की व्युत्पत्ति और परिभाषाओं को लेकर हमारे ऋषिगण, बहुत स्पष्टता के साथ विवेचन कर गये हैं। पिछले ७० वर्षों में अखिल भारतीय आयुर्वेद महासम्मेलनों में उनके अध्यक्षों और अन्य विद्वानों ने संहिता ग्रन्थों और शास्त्रों से चुन चुन कर रम्य पदावलियों को अपने भाषणों में उद्धृत किया है। यहां उनके दोहराने की आवश्यकता नहीं।

परन्तु, भगवान् आत्रेय के निम्न वचनों को, जो एक वैद्य को स्फूर्त्ति और विकास के लिये संतत प्रेरित करते हैं, कभी न भूलना चाहिये:--

"न चैव हि अस्ति सुतरां आयुर्वेदस्य पारम्। तस्माद् अप्रमत्तः शश्वद् अभियोगं अस्मिन् गच्छेत्। कृत्स्नो हि लोको बुद्धिमताम् आचार्यः शत्रुश्च अबुद्धिमताम्।

अतश्चाभिसमीक्ष्य बुद्धिमता अमित्रस्य अपि-धन्यं, यशस्यं, आयुष्यं, पौष्टिकं, लौकिकम्-अभ्युपदिशतो वचः श्रोतव्यं अनुविधातव्यं च इति।"

(चरक संहिता, विमानस्थान अ० ८।१२)

अर्थात् आयुर्वेद का कोई पार नहीं है-यह अनन्त है; अतः प्रमादरहित होकर चारों ओर इस शास्त्र में प्रगति करता जा। सारी दुनिया बुद्धिमानों की अनुयायी और मूर्खों की शत्रु होती है।

इस लिये पूर्ण समीक्षा कर, बुद्धिमान् वैद्य को शत्रु के द्वारा भी कहे गये- धन्य, यश को बढ़ाने वाले, आयु को दीर्घ करने वाले, पुष्टिकारक तथा लोकहितकारी वचन को सुनना चाहिये और उसका अनुकरण (अनुविधान) करना चाहिये।

यह ठीक है कि शास्त्र हमें अनुकरण की आज्ञा देता है। लेकिन वह अनुकरण "लंगूरीनकल" नहीं होना चाहिये। शत्रु के शब्द अथवा अनुभवों को सम्यक् "समीक्षा" (रिव्यू) के उपरान्त ही ग्रहण करना चाहिये। शास्त्र ने "समीक्षा" शब्द का प्रयोग किया है। यह शब्द "आँब्जेक्टिविटी" या 'इण्डक्टिव लाजिक' का बोध कराता है, जो वैज्ञानिक परीक्षणों और सांख्यिकी पर आधारित है। और एक चिकित्सक को शास्त्र इसी संदर्भ में आज्ञा देते हैं:--

**'तदेव युक्तं भैषज्यं यदारोग्याय कल्पते।**
**स एव भिषजां श्रेष्ठः रोगेभ्यो यः प्रमोचयेत्॥'**

वही औषध ठीक है, जो रोगी को आरोग्य प्रदान करे और वही चिकित्सक श्रेष्ठ है जो रोगियों को रोग से मुक्त कर दे। चिकित्सा की यही कसौटी निर्धारित की गई है। प्रभावकारी या उपयुक्त औषध को वह आकाश से, पृथिवी से, समुद्र से, देश से-विदेश से, जहां से भी मिले प्राप्त कर रोगी को चंगा करदे। शास्त्र आज्ञा देता है--

"नदीषु शैलेषु सरःसु चापि,
पुण्येष्वरण्येषु तथाश्रमेषु ।
सर्वत्र सर्वाः परिमार्गितव्याः,
सर्वत्र भूमिर्हि वसूनि धत्ते ।।"

अर्थात् नदियों में, पहाड़ों में, तालाबों में, जंगलों तथा आश्रमों में सर्वत्र औषधियों को ढूंढना चाहिये, क्योंकि यह पृथिवी नाना प्रकार के रत्नों को धारण किये हुये है ।

इसी भावना और शास्त्रादेश को स्वीकार कर अपने समय के आयुर्वेद के महान् पंडित एवं प्रख्यात पीयूषपाणि तथा 'पुराणपन्थी' (कन्जरवेटिव) वैद्य जयपुर के श्री स्वामी लक्ष्मीराम जी ने अपने सन् १९१४ में कलकत्ता में दिये गये अध्यक्षीय भाषण में कहा था—

"केवलं आयुर्वेदः अस्मदीयो जीवति वर्धते च प्रभविष्णुः वर्धिष्णुश्च । न अत्र कापि विधिलेखा स्थापयन्तीं इयत्ताम् अस्य वृद्धौ । भारते समायातानां विदेशीयानां विज्ञाने यत् सारभूतं तदस्माभिः आत्मसात् अकारि ।"

अर्थात् हमारा आयुर्वेद 'प्रभविष्णु' (डाइनेमिक) और 'वर्धिष्णु' (प्रोग्रेसिव) के रूप में जीता और वृद्धि पाता रहा । इसकी प्रगति में कोई सीमा निर्धारित करती रेखा नहीं है । भारतवर्ष में सहस्रों वर्षों से आने वाले विदेशियों के विज्ञानों में जो सारवस्तु मिली—उसको हमने स्वीकार कर लिया । और क्या सुश्रुत ने नहीं कहा ?

'गोपालास्तापसा व्याधाः, ये चान्ये वनचारिणः ।
मूलाहाराश्च ये तेभ्यो भैषजव्यक्तिः इष्यते ।'

अर्थात् जंगलियों, ग्वालों, शिकारियों तथा कन्दों को खाने वाले लोगों से भी औषधियों का ज्ञान प्राप्त करे । और क्या यह कार्य गलत होगा कि पश्चिम (यूरोप, अमरीका आदि) या पूर्व (चीन, जापान) के विद्वानों द्वारा अन्वेषित जीवन-रक्षक औषधों (लाइफ सेविंग ड्रग्स) को व्यवहार में लाया जाय ? हाँ, यह टीक है कि इसका सम्यक् ज्ञान हो या कराया जाय । 'लंगूरी नकल' नहीं ।

इसी प्रसंग में भारतीय आयुर्वेदिक साहित्य में प्राप्त काल तथा स्थान (टाइम एंड स्पेस) की दृष्टि से दो प्रवृत्तियां स्पष्ट जानी जाती हैं; प्रथम 'एकदेशिता' तथा द्वितीय 'सार्वभौमिकता' । ग्रंथों में वर्णित ७००-८०० औषधियाँ एकदेशिक हैं और आयुर्वेद के त्रिदोषप्रभृति सिद्धान्त सार्वभौमिक हैं । एक यह भी प्रश्न आयुर्वेद के विचारशील विद्वानों के मस्तिष्क में घूमता रहता है कि क्या आयुर्वेद की प्राप्त संहिताओं को 'वेद' मान लिया जाय—क्योंकि इन ग्रन्थों की भाषा अर्वाचीन प्रचलित संस्कृत है, न कि वैदिक संस्कृत । यदि इसे अथर्ववेद का 'उपवेद' मान लें और जैसा माना भी जाता है तो थोड़ा बहुत काम आगे चल जाता है । लेकिन चारों वेदों को धर्मप्रिय हिन्दु जनता जैसे ईश्वरीय ज्ञान मानती है—वैसा तो आयुर्वेद के साथ नहीं हो सकता । हाँ, चरक ने कहा है—

"आयुर्वेदोपदेशेषु विधेयः परमादरः ।"

इसका वास्तविक और स्वीकरणीय अर्थ यही है कि चिकित्सक चिकित्सा-सम्बन्धी जो निर्देश देवे उसे रोगी को आदर या धर्म की तरह पालन करना चाहिये और यही उपदेश सुकरात (हिप्पोक्राटेस) ने आज से अढ़ाई हजार वर्ष पहिले अपने रोगियों और शिष्यों को दिया था ।

आयुर्वेद में वर्णित जड़ी-बूटियों के व्यवहार को योंही टरका भी नहीं दिया जा सकता और

क्योंकि देववाणी के अनुप्रास-बहुल श्लोकों में इनकी प्रशंसा की गई है, अतः इन्हें सीधा गले से उतार लिया जाय, यह भी आज के वैज्ञानिक युग में संभव नहीं । आवश्यकता है ओषधियों का पुनर्मूल्याङ्कन हो, पूर्णता और दक्षता के साथ और रोगियों पर प्रयोग कर सत्य पर आधारित सांख्यिकी तय्यार की जाय—राष्ट्रिय और मानवता के हित में ।

खेद है—इस दिशा में भारतीय वैद्यों का सम्मान कम है । 'बाबावाक्यं प्रमाणम्' की मनोवृत्ति भारतीय आयुर्वेद को अगले वर्षों में कभी ले डूबे । आज का युवक पुरानी मान्यताओं को अंधविश्वासी होकर स्वीकार नहीं करता—वह तो पाता है कि युग-विज्ञान के द्वारा मानव चंद्रलोक में विहार कर आया है । उसे ठुकी-नपी-तर्क-सम्मत एवं विज्ञान के मूलसिद्धान्तों पर आश्रित विद्या की प्राप्ति हो । बम्बइया मुहावरे के अनुसार—'चाले छे-चालशे' अर्थात् चलता है और चलेगा—अब आयुर्वेद में अधिक देर नहीं चलेगा, विशेषकर, जब बहुत शीघ्रता से यहां औद्योगिकीकरण का युग आ रहा है, जिसमें प्रत्येक उद्यमी को नीरोग रखना होता है और रोगी को नीरोग रखना होता है और रोगी को अविलम्ब स्वस्थ करना होता है, नहीं तो उद्योग को बहुत क्षति पहुंचती है ।

और यह सब तभी संभव है, जब हम आयुर्वेद को ससीम मान लें और उसके सब द्वार और खिड़कियां स्वच्छ वायु के प्रवेश के लिये खुले रखें ।

—☼—

## उडिया भाषा में ऋग्वेदादिभाष्य भूमिका

कहीं भी स्थायी प्रचार करने के लिये उस क्षेत्र की भाषा में सस्ता एवं सुन्दर साहित्य का होना आवश्यक है । भारत के अहिन्दीभाषी प्रांतों में आर्यसमाज के प्रचार न होने का कारण उन प्रांतों की भाषा में साहित्य का अभाव है । उडीसा में आर्यसमाज का प्रचार स्थायी रूप से हो इसी उद्देश्य को लेकर गुरुकुल आमसेना ने उडिया भाषा में साहित्य-प्रकाशन शुरु कर दिया है । ऋषि के अमर ग्रन्थ सत्यार्थप्रकाश सहित छः पुस्तकें छप चुकी हैं । अब ऋषि दयानन्द का वेदज्ञानसम्बन्धी अमर ग्रन्थ "**ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका**" प्रकाशित किया जा रहा है । शताब्दी के पावन अवसर पर उडीसा की जनता वेदामृत पान कर सके इसी उच्च भावना को लेकर भयंकर अकाल में भी ऋषि के इस अमर ग्रन्थ को छापने का यत्न कर रहे हैं । इसके प्रकाशन पर ९-१० हजार रुपया खर्च आवेगा । वेद एवं ऋषि दयानन्द के अनन्य भक्त रायबहादुर चौधरी प्रतापसिंह जी करनाल ने १०००,)०० देने का वचन दिया है । आशा है अन्य दानी सज्जन भी इस महत्कार्य में अधिक से अधिक सहयोग देकर उत्साहित करेंगे, जिससे अल्प मूल्य में जनता तक यह ग्रंथ शीघ्र ही पहुंच सकें । जो सज्जन ५०१)०० देंगे उनका फोटो पुस्तक में छापा जायेगा । जो १०१)०० देंगे उनका शुभनाम छापा जायेगा । आशा है वेदभक्त आर्यजन इस पुण्य अवसर पर वेद प्रचार में सहयोग देंगे ।।

निवेदक

**धर्मदेव स्नातक**

टेलीफोन नं० **आचार्य**
बी०सी०ओ० २ महाविद्यालय गुरुकुल आमसेना
खरियार रोड, जि०कालाहांडी, उडीसा

# आर्यसमाज की सफलता के सौ वर्ष

श्री प्रकाशवीर शास्त्री

आर्यसमाज यों तो एक समाजसुधारक संगठन के रूप में ही प्रसिद्ध है। समाज-सुधार के क्षेत्र में आर्यसमाज की उपलब्धियों का अपना विस्तृत इतिहास भी है। पर देश और समाज की दूसरी ज्वलन्त समस्याओं से आर्यसमाज सर्वथा पृथक रहा हो ऐसी बात भी नहीं। स्वामी दयानन्द सरस्वती जो आर्यसमाज के संस्थापक थे, बहुमुखी प्रतिभा के धनी संन्यासी थे। राष्ट्रीय जीवन का कोई अंग ऐसा नहीं था जिसकी कमजोरियों पर उनका ध्यान न गया हो। आर्यसमाज की स्थापना के समय देश पराधीन था। लम्बे अरसे से चली आ रही मुगलों और फिर अंग्रेजों की दासता ने समाज को निचोड़ कर रख दिया था। उधर अंग्रेज गुलामी के बन्धन कसता जा रहा था और इधर भारतवासी अपनी दुर्बलताओं से ऊपर नहीं उठ पा रहे थे। उन परिस्थितियों में आर्यसमाज का सन्देश बेसुध समाज के लिए संजीवनी बनकर आया।

आर्यसमाज की स्थापना चैत्र शुक्ला प्रतिपदा संवत् उन्नीस सौ बत्तीस को बम्बई नगर में हुई। अंग्रेजी तिथि के अनुसार ७ अप्रैल १८७५ का यह दिन था। सत्तरह साल पहले अंग्रेजी राज्य के विरुद्ध भारत में एक सशस्त्र क्रान्ति हो चुकी थी। १८५७ की उस क्रान्ति को प्रारम्भ में तो अंग्रेज सैनिक विद्रोहमात्र ही समझते रहे। क्रान्ति को कुचलने में अंग्रेजों ने अपनी पूरी शक्ति लगा दी। उसके बाद भी भय और आतंक का वातावरण बरसों बना रहा। इसी वातावरण में आर्यसमाज की नींव पड़ी। सैनिकों को विद्रोहपथ पर अग्रसर करने में उनकी साँस्कृतिक भावनाओं पर आघात भी एक बहुत बड़ा कारण था। महारानी विक्टोरिया को १८५७ की क्रान्ति के कुछ ही वर्षों बाद यह घोषणा करनी पड़ी—ब्रिटिश सरकार भारतवासियों के धार्मिक मामलों में कोई हस्तक्षेप नहीं करेगी।

देशी रियासतों ने यदि उस समय क्रान्ति का साथ दे दिया होता या फिर अंग्रेजों का ही साथ केवल न दिया होता तो भारत ९० वर्ष पहले ही स्वतंत्र हो जाता। लेकिन उस क्रान्ति का यह परिणाम तो जरूर हुआ कि देश में जागरण की एक नई लहर चल पड़ी। आर्यसमाज के दस साल बाद ही काँग्रेस का भी जन्म हुआ। स्वराज्य के जो सन्देश राष्ट्रीय मंचों से बड़ी दबी जबान में सन् १९०६ तक दिये जाते रहे स्वामी दयानन्द सरस्वती ने अपने ग्रन्थ "सत्यार्थ प्रकाश" में १८७५ से पूर्व ही बड़े स्पष्ट शब्दों में उसकी सम्पूर्ण रूपरेखा दे दी थी। स्वराज्य की व्याख्या करते हुए स्वामी जी ने 'सत्यार्थ प्रकाश' में यह भी लिख दिया था—यदि स्वराज्य मिल भी गया और वह सुराज न हुआ तो प्रजा को सुखी नहीं रख सकेगा।

**स्वाधीनता-संग्राम में योगदान :—**

भारतीय राजनीति में आर्यसमाज और उसके नेताओं का योगदान अपना विशेष ही स्थान रखता है। नरम दल हो चाहे गरम दल, दोनों में आर्यसमाजी अच्छी संख्या में आगे रहे। एक समय तो ऐसा भी लगने लगा था कि आर्यसमाज स्वाधीनता संग्राम की दूसरी रक्षा पंक्ति ही बन गया है। काँग्रेस के मंच पर जहाँ एक ओर स्वामी श्रद्धानन्द, लाला लाजपत राय, भाई परमानन्द, चौधरी रामभजदत्त आदि नेता दिन रात काम कर रहे थे, वहां क्रान्तिकारियों में श्यामजी कृष्ण बर्मा,

लाला हरदयाल, मदनलाल ढींगरा से लेकर सरदार भगतसिंह और रामप्रसाद बिस्मिल तक दूसरे भी कई प्रमुख क्रान्तिकारियों की प्रेरणा का स्रोत आर्यसमाज बन गया था। बिस्मिल ने तो अपनी आत्मकथा में लिखा है–शाहजहाँपुर आर्यसमा में जब एक पंजाबी संन्यासी के भाषण में मैंने यह सुना देवता-स्वरूप भाई परमानन्द को फाँसी दी जाने वाली है तो मेरा खून खौल उठा। मैंने उसी समय यह निर्णय कर लिया जब तक उनके बदले में दस अंग्रेजों को मैं भी अपनी हाथ से नहीं उड़ाऊंगा तब तक चैन से नहीं बैठूंगा। लाला लाजपतराय की गिरफ्तारी के बाद तो देश में और आर्यसमाज में भी एक तूफान सा आ गया। अंग्रेजों ने आर्यसमाज के साप्ताहिक सत्संगों में भी अपने गुप्तचर भेजने शुरु कर दिये। डी०ए०वी०कालेज लाहौर के रजिस्टरों की बारीकी से छानबीन कराई गई। उत्तर प्रदेश के गवर्नर ने तो गुरुकुल काँगड़ी की जमीन खुदवा कर देखी कि कहीं इसके नीचे तहखानों में बम तो नहीं बनाये जाते हैं।

## शिक्षा-क्षेत्र में योगदान:--

लार्ड मेकाले ने भारत में अंग्रेजी शिक्षा द्वारा काले अंग्रेज तैयार करने की एक दूरगामी योजना बनाई थी। आर्यसमाज ने अपने गुरुकुल, डी. ए. वी. कालेज और कन्या विद्यालय खोल कर उसके मन-सूबों को असफल बनाने में कोई कसर उठा कर न रखी। शिक्षा तो पूरे देश में ही उन दिनों लगभग न के बराबर थी। जो कुछ थोड़ी बहुत थी भी उसका उद्देश्य सरकारी दफ्तरों में काम करने के लिए क्लर्क तयार करना था। कन्याओं को पढ़ाना तो समाज में उन दिनों अपराध समझा जाता था। मेकाले ने अपने एक संबंधी को भेजे पत्र में लिखा था–अंग्रेजी के माध्यम से भारत में ऐसी शिक्षा पद्धति का प्रारम्भ में करने लगा हूँ जिससे ब्रिटिश साम्राज्य की जड़ें बहुत गहरी चली जायेंगी। रंग-रूप से तो यह लोग जरूर भारतीय होंगे लेकिन हृदय और मस्तिष्क से अंग्रेज बन जायेंगे। पर उस बेचारे को यह क्या पता था भारत में ऐसे संगठनों का भी उदय हो चुका है, जो तेरे यह स्वप्न एक कोने में धरे रह जायेंगे। डी.ए.वी. कालेज और गुरुकुल दोनों पद्धतियों से चलने वाले इन शिक्षणसंस्थाओं में हिन्दी को अनिवार्य माध्यम रखा गया। हिन्दी उन दिनों देश को एकता के सूत्र में बाँधने की ही कड़ी केवल नहीं थी अपितु राष्ट्रीयता की संदेशवाहिका भी बन गई थी। प्रारम्भ में काँग्रेस के मंच पर भी लगभग चौथाई शताब्दी तक अंग्रेजी छाई रही। पहली बार स्वामी श्रद्धानन्द जी ने जब अमृतसर काँग्रेस में अपना स्वागत भाषण हिन्दी में पढ़ा तो सुनने वाले अवाक् रह गये। हिन्दी में भी इतना जानदार भाषण हो सकता है, यह कल्पना किसी को नहीं थी। क्योंकि उससे पहले तो राष्ट्रीय मंचों पर भी अंग्रेज़ी का ही बोलबाला था। हिन्दी को अछूत समझा जाता था। बाद में तो चक्रवर्त्ती राजगोपालाचार्य जैसे व्यक्ति ने दक्षिण भारत हिन्दी प्रचार सभा की स्थापना के समय गाँधी जी से कहा–क्यों न हिन्दी का नाम बदलकर स्वराज्य भाषा रख दिया जाय। राष्ट्रभाषा हिन्दी को जो स्थान और स्वरूप आज प्राप्त है उसमें ऋषि दयानन्द और आर्यसमाज का भी विशेष योगदान है।

## समाज-सुधार के क्षेत्र में पहल—

जन्म की जात-पात, बाल विवाह, वृद्ध विवाह, छुआछूत और महिलाओं को शिक्षा से

वंचित रखना आदि बहुत सी ऐसी बुराइयां उन दिनों थीं जो समाज को घुन की तरह खाये जा रही थी। विधवाओं का पुनर्विवाह और अन्तर्जातीय विवाह की आवाज जब आर्यसमाज ने उठाई तो सबसे पहले हिन्दुओं ने ही उसका विरोध प्रारम्भ किया। जब अपनों से किसी तरह छुटकारा मिला तो परायों ने आ घेरा। हरिजनों को बौद्ध बनाने की प्रक्रिया तो कहीं-कहीं अब प्रारम्भ हुई है। हिन्दू समाज की संकुचित सीमाओं से उन्हें उभारने के लिए डाक्टर अम्बेडकर ने यह मार्ग अपनाया। पर इससे पहले तो उन्हें लावारिस माल समझकर ईसाई, मुसलमान हड़पने की तैयारी कर रहे थे। एक बार तो अंग्रेजों ने बाकायदा यह प्रस्ताव भी पेश कर दिया कि हरिजनों का आधा-आधा हिन्दू मुसलमानों में बांट दिया जाय। लेकिन गांधी जी ने इसका खुलकर विरोध ही केवल नहीं किया किन्तु आमरण अनशन तक की धमकी भी दी। तब जाकर कहीं बात संभली। इतने पर भी रुढ़िग्रस्त हिन्दू समाज अपनी कमजोरियों का परित्याग नहीं कर सका। उसी का परिणाम है जो स्वाधीनता के सत्ताइस वर्ष बाद भी हरिजन समस्या एक प्रश्नवाचक चिन्ह बनकर खड़ी हुई है? आर्यसमाज ने अपनी शिक्षण संस्थाओं, छात्रावासों और संगठनों में लगभग इस भेद को समाप्त सा कर दिया था। पुरोहित का कार्य भी हरिजन और ब्राह्मण एक जैसा करने लगे थे। पर अब आकर राजनीति ने उसे फिर से नई हवा दे दी।

भारतीय इतिहास में कई ऐसे प्रकरण आते हैं जिनमें जन्मगत जात-पात ने भारी हानि पहुंचाई है। पानीपत के तीसरे संग्राम में इसी सकुंचित जात-पात के चक्कर में मात खानी पड़ी थी। लेकिन हिन्दू समाज उससे कोई शिक्षा ग्रहण नहीं कर सका। अब जात-पात के यह कीटाणु उप-जातियों और उनके भी दूसरे शाखाओं के रूप में फूल कर समाज के स्वरूप को विकृत कर रहे हैं। आर्य समाज ने इस प्रचलित जाति-प्रथा के विरुद्ध एक लम्बे समय तक अभियान जारी रखा। बहुत हद तक उसमें सफलता भी मिली पर हिन्दू समाज में जन्मगत जात-पात की जड़ें इतनी गहरी पहुंच चुकी हैं जिन्हें उखाड़ने में अभी बहुत समय लग जायगा। आज तो इन जातियों और उपजातियों के सूचक शब्दों को अपने नाम के साथ लगाने में भी गौरव अनुभव किया जाता है। समाज के अगुआ और देश के नेता ही जब किसी रोग से ग्रस्त हो जाएं तो फिर सामान्य जन कैसे उस बुराई से मुक्ति ले सकते हैं। आर्य समाज ने अन्तर्जातीय विवाहों को भी कई क्षेत्रों में अच्छा प्रोत्साहन दिया। हैदराबाद राज्य में तो एक समय ऐसा भी रहा, यदि कोई समाज का सदस्य अपनी जाति में विवाह कर ले तो उसे आर्य समाज की सदस्यता से भी हाथ धोना पड़ता था। छूआ-छूत और ऊंचनीच की जड़ में भी इस जन्मगत जात-पात का बहुत बड़ा हाथ रहा है। अन्तर्जातीय विवाहों की पद्धति इस प्रथा से छुटकारा दिखाने में सहायक हो सकती है।

हिन्दू समाज में बाल विवाह और वृद्ध विवाह का प्रचलन भी पीछे अच्छी संख्या में जारी था। सेन्ट्रल असेम्बली में आर्यसमाज के एक तत्कालीन नेता दीवान बहादुर हरविलास शारदा ने इसके लिए एक कानून भी बनवाया था। यद्यपि आज भी कहीं-कहीं बाल विवाह और वृद्ध विवाह के समाचार सुनने को मिल जाते हैं पर पहले से यह कुप्रथा बहुत कम हो गई है। इसी तरह पर्दा और दहेज की कुप्रथाएं हटाने में भी आर्य समाज ने गत शताब्दी में भरसक प्रयास किया। दक्षिण

भारत में तो परदा की प्रथा पहले भी लगभग न के बराबर ही थी। उत्तर भारत में जहां देर तक मुगलों का शासन रहा वहां यह प्रथा अधिक थी। पर अब धीरे-धीरे परदा तो समाप्त हो रहा है, दहेज की घातक कुप्रथा अभी विद्यमान है। सरकार ने इसके लिए कानून भी बनाया है पर लगता है इसे मिटाने में अभी बहुत समय लग जायगा। अन्तर्राष्ट्रीय महिला वर्ष में यह एक कुप्रथा ही यदि भारत से समाप्त हो जाय तो उन घरों की महिलाओं को नारकीय जीवन से मुक्ति मिल सकती है जो दहेज के अभिशाप से ग्रस्त हैं।

हिन्दुओं के साथ-साथ मुसलमानों और ईसाइयों में भी यह कुप्रथा बढ़ रही है। आर्य समाज के अधिकारी और सदस्य पहले स्वयं इस रोग से ही मुक्त हो कर यदि इस ओर भी ध्यान दें तो समाज की बहुत बड़ी सेवा होगी।

कभी-कभी ऐसा भी लगने लगता है कि आर्य समाज केवल हिन्दुओं के सुधार के लिए ही बना है। इस देश के अधिकाँश निवासियों की संख्या क्योंकि उसी विचारधारा को मानने वालों की है इस लिए भी यह मत बनना स्वाभाविक है। परन्तु आर्यसमाज के संस्थापक स्वामी दयानन्द जी की इच्छा थी कि भारत में रहने वाले हिन्दू, मुसलमान, ईसाई, पारसी चाहे जो हों उनकी धार्मिक और सामाजिक बुराइयों को समान रूप से दूर किया जाय। स्वामी जी ने अपने जीवन काल में इसी के लिए दो बार सब धर्मों के प्रमुख प्रतिनिधियों का सम्मेलन भी बुलाया। पहला सम्मेलन तो दिल्ली दरबार के समय ही हुआ और दूसरा उत्तर प्रदेश के शाहजहांपुर जिले में चांदापुर के मेले में स्वामी जी ने बुलाया था। इस सम्मेलन में सर सैय्यद अहमद खां, पादरी विलियम और ब्रह्म समाज के नेता श्री केशवचन्द्र सेन भी सम्मिलित हुए थे। धर्म का स्पष्ट और सही चित्र जन-साधारण तक पहुंचाने के लिए आर्य समाज ने शास्त्रार्थों की परम्परा का भी प्रारम्भ किया। यह शास्त्रार्थ ईसाइयों, मुसलमानों, पौराणिकों और हिन्दू समाज के दूसरे भी उन वर्गों से हुए जो धार्मिक सिद्धान्तों को संकुचित सीमाओं मे बांध कर रखना चाहते थे। इन शास्त्रार्थों से देश भर में जहां आर्य समाज का जाल बिछता चला गया वहां अन्धविश्वासों की जड़ें हिलने में भी बड़ी मदद मिली। सर्वथा तो वह रुढ़ियां अभी तक भी नहीं हट पाईं पर उनमें कितनी वास्तविकता है यह सोचना समाज ने अवश्य प्रारम्भ कर दिया।

## संघर्ष का इतिहास—

ब्रिटिश सरकार आर्य समाजियों की देश भक्ति, साहस और निष्ठा से भली भांति परिचित थी। उसे पता था इन्हें छेड़ने का परिणाम महंगा बैठेगा। इसी लिए वह चुप थी। पर कुछ देशी रियासतों ने अपने मजहबी जनून मे जाकर आर्य समाज से दो-तीन जगह छेड़छाड़ की। पटियाला, लोहारू और हैदराबाद की रियासतें उन्हीं में से थीं। १९३९ में हैदराबाद का सत्याग्रह तो भारत ही नहीं विदेशों में भी चर्चा का विषय बन गया था। लगातार नौ महीने तक देश भर से स्पेशल ट्रेनों में भरकर सत्याग्रही जाते रहे। निजाम हैदराबाद जो भी नई जेल बनवाता उससे अगले दिन फिर दुगुने सत्याग्रही पहुंच जाते। अन्त में थक कर उसने खुली कांटेदार जेलें तार लगाकर बनवाईं। धार्मिक स्वतंत्रता पर पाबन्दी लगाकर दूसरा औरंगजेब

बनने का जो स्वप्न वह ले रहा था उसकी वह हेकड़ी धरी रह गई । आर्य समाज के इस सत्याग्रह को देखकर गाँधी जी ने कहा था-जितना समय, अनुशासन और जनता के एक एक पैसे का सही हिसाब इस सत्याग्रह में मैंने देखा, उतना दूसरे किसी भी सत्याग्रह में मुझे देखने को नहीं मिला। स्वाधीनता के बाद पीछे हैदराबाद में तीन दिन में ही पुलिस कार्यवाही की सफलता पर सरदार पटेल ने भी कहा था-यदि आर्य समाज ने पहले से वहां भूमि तैयार न की होती तो हमें इतनी जल्दी सफलता मिलनी कठिन थी ।

## विदेशों में आर्यसमाज का प्रसार—

इस समय भारत से बाहर उन्नीस देशों में आर्य समाज की शाखायें हैं । फिजी, मारीशस, सुरीनाम, ट्रिनीडाड और ब्रिटिश गायना की तो सरकारों में भी आर्य समाज के कई कार्यकर्ता प्रमुख पदों पर हैं । मारीशस के प्रधानमंत्री सर शिवसागर रामगुलाम वहां की आर्य प्रतिनिधि सभा के वर्षों तक अध्यक्ष रहे हैं। जिन-जिन देशों में आर्य समाज की शाखायें हैं वहां हिन्दी और वैदिक संस्कृति दोनों के दर्शन आसानी से हो जायेंगे । भारत की ही तरह हिन्दी माध्यम के डी·ए·वी·स्कूल और कालेज भी वहां मिलेंगे। हिन्दी के समाचार पत्र भी इन देशों में निकलते हैं ।

भारत में और बाहर भी कुछ लोग ऐसे हैं जिन्होंने निकट से आर्यसमाज को नहीं देखा । वे इसे कोई पन्थ या सम्प्रदाय ही समझते हैं । वैसे भारतवर्ष पन्थों और सम्प्रदायों के लिए बड़ी उपजाऊ भूमि है । जब दूसरों ने अपने नामों पर मत और सम्प्रदाय चला दिये तो स्वामी दयानन्द जैसे तेजस्वी और विद्वान् साधु के लिए तो यह बायें हाथ का खेल था । वह भी एक दयानन्द पन्थ चला सकते थे । पर वह तो पन्थ के नामों से चल रही पहली दुकानों को ही बन्द कराने आये थे । वह भला कोई नया पन्थ कैसे खड़ा कर सकते थे ।

अब आर्य समाज जब अपने जीवन के सौ वर्ष पूर्ण करने जा रहा है । ऐसे में उसे सफलताओं के साथ अपनी असफलताओं और उसके कारणों पर भी निगाह मारना जरूरी है । स्वस्थ संगठनों का यह चिन्ह है कि वह अपने मूल से हटे बिना समय के साथ अपनी रीति-नीति में आवश्यक परिवर्तन करते रहते हैं । ऐसे परिवर्तनों से उन संगठनों की नींव और मजबूत ही होती है । पर जो लकीर के फकीर होते हैं, वह मक्खी पर मक्खी मारने में ही बहादुरी समझते हैं । धीरे-धीरे वह भी रुढ़िवाद की दलदल में धंसते जाते हैं । समाज की बुराई दूर करते-करते कहीं ऐसा न हो जाय जो उलटे वह बुराई उन में ही प्रवेश करने लगे ।

आज भारत और भारत से बाहर भी नई पीढ़ी को एक नई दिशा की खोज है । उसे धर्म के उस स्वरूप की तलाश है जो युगधर्म बन सके । आर्यसमाज चाहे तो इस बीड़े को उठा सकता है । एक खुले और सुथरे मस्तिष्क वाले संन्यासी द्वारा स्थापित मिशन में वह सामर्थ्य भी है । सौ वर्ष की आयु किसी प्रगतिशील संगठन के जीवन में कम नहीं होती ! अपनी शताब्दी के अवसर पर नया मोड़ लेने और देश को नया मोड़ देने के लिए कमर कस कर नये कार्यक्रमों के साथ आगे आने की तैयारी करनी चाहिए । देश ने पहले भी आर्यसमाज को हाथों हाथ उठाया वह इस लिए क्योंकि उस समय वह समय की आवाज बन गया था । आज भी यदि वह समय की आवाज बनेगा तो फिर उसी तरह पूजा जायगा ।

—०—

# प्राण की स्थिति

श्री आचार्य मुंशीराम शर्मा, कानपुर

प्रकृति, पुरुष और परमात्मा नाम के तीन पदार्थ पण्डित-मण्डली में प्रायशः विख्यात हैं। इनके अतिरिक्त कुछ अन्य पदार्थ भी हैं, पर वे इन तीन से ही सम्बन्धित हैं। उनकी स्वतंत्र सत्ता है, ऐसा नहीं कहा जा सकता। उदाहरण के लिए दिशा और काल को लीजिए। दिशा प्राकृत आकाश का ही विभाग है। सूर्य की ओर मुख करो तो मुख के सामने की दिशा पूर्व और पीठ की ओर पश्चिम है। देश विशेष की दृष्टि से इसमें परिवर्तन भी हो जायेगा। भारत से ईरान पश्चिम में है, पर सीरिया से ईरान पूर्व में है। काल का तो प्रारम्भ ही रचना से होता है। जो व्यतीत हो गया वह भूत, जो चल रहा है वह वर्तमान और जो आगे आने वाला है वह भविष्य कहलता है। समयविशेष से इनकी स्थितियों में भी परिवर्तन हो जाता है। जो आज वर्तमान है वह कल भूत हो जायेगा। नियति, यदृच्छा, स्वभाव आदि पदार्थ भी इसी प्रकार पूर्व वर्णित तीन पदार्थों से ही सम्बन्ध रखते हैं। प्राण के सम्बन्ध में क्या कह सकते हैं? क्या वह भी इन तीन से सम्बन्धित है या अपना स्वतन्त्र अस्तित्व रखता है।

प्रकृति और परमात्मा दोनों के मध्य पुरुष या जीवात्मा है। इस आधार पर किसी-किसी आचार्य ने प्रकृति को जीवकी माता[1] और परमात्मा को उसका पिता भी कह दिया है। श्वेताश्वतर ऋषि ने तीनों को ब्रह्म संज्ञा भी दी है– 'भोक्ता भोग्यम् प्रेरितारं च मत्वा सर्वं प्रोक्तं त्रिविधं ब्रह्म-मेतत्' तथा 'त्रयं यदा विन्दते ब्रह्ममेतत्' गीता के अनुसार 'मम योनि र्महद् ब्रह्म तस्मिन् गर्भं दधा-म्यहम्'– ब्रह्म प्रकृतिवाचक है। ऐतरेय आरण्यक १-३-६ में भी 'यावद् ब्रह्म विष्ठितं तावती वाक्' शब्दों द्वारा ब्रह्म का जगत के अर्थ में प्रयोग हुआ है। विश्व के मूल में आकाश है, आकाश से ही वायु, अग्नि आदि पंचभूत प्रकट हुए हैं। आकाश का गुण शब्द है। कारण अपने कार्य में व्याप्त रहताहै। अतः शब्द या वाक् समस्त प्राकृत जगत में व्याप्त है। प्रकृति के लिए ब्रह्म के अतिरिक्त प्रधान, अव्यक्त, अदिति, माया, अव्याकृत, तम, पुष्प, क्षेत्र, अक्षर, क्षर, पृश्नि, शरीर, तनु, मात्रा वृक्ष, स्वधा, त्रिधातु, पिशङ्गिला आदि नाम भी आये हैं। श्वेताश्वतर ने ब्रह्म परमेश्वर को ज्ञ और अज, जीवात्मा को अज्ञ और अज तथा प्रकृति को अजा भी कहा है। ज्ञ का अर्थ ज्ञानमय या सर्वज्ञ या ज्ञानरूप और अज्ञ का अर्थ अल्पज्ञ है। अज अर्थात् जन्म-रहित तीनों हैं। इनका जन्म नहीं होता। तीनों अनादि हैं। आर्ष साहित्य में यही तीन सत्तायें वर्णित हुई हैं। इनमें प्राण का नाम नहीं आता।

ब्रह्म अविकारी है। जीव प्रकृति के सहयोग या सम्पर्क से विकारों में पड़ता है। अतः विकार प्रकृति-जात हैं। प्रकृति को इसी हेतु बीजधर्मिणी कहा जाता है। प्रकृति से ये विकार कैसे उत्पन्न होते हैं? इस प्रश्न का समाधान महर्षि कपिल ने अपने सांख्य दर्शन द्वारा प्रस्तुत किया है। वे अव्यक्त प्रकृति को सत्त्व, रज तथा तम लक्षण वाली और समस्त भूतों का कारण मानते

---

१. वेद भी प्रकृति को अदिति की माता का नाम देता है–येभ्यो माता मधुमत् पिन्वते पयःपीयूषं ऋ० १०-६३-३। वेद प्रकृति को ब्रह्म का तनु भी कहता है और उसे मात्रा का विशेषण देता है:—परो मात्रया तन्वा वृधानः न ते महित्वमनु अश्नुवन्ति। ऋ० ७/९९/१। तथा अमर्त्यः तन्वा वर्धमानः। ६-९-४।

हैं। इस प्रकृति का कोई कारण नहीं है। इसमें सत्त्व, रज तथा तम तीनों गुण साम्यावस्था में रहते हैं। जब प्रकृति पर पुरुष की दृष्टि पड़ती है, तब साम्य भंग होता है और विषमता उत्पन्न होती है। यह विषमता ही इस विविध प्रकार की जगत-रचना के मूल में है और यही इसके विस्तार में है। तो क्या प्राण भी प्रकृति के इन गुणों के वैषम्य में कहीं स्थान पाता है ?

प्रकृति से सर्वप्रथम महत् या व्यापक बुद्धि-तत्त्व उत्पन्न होता है, जिसमें सत्त्व गुण की प्रधानता है, रज तथा तम स्वल्प मात्रा में हैं। इसी को लिंग भी कहा जाता है। महत्तत्व से अहंकार की उत्पत्ति होती है। अहंकार में रजोगुण की प्रधानता है। यह अहंकार तीन प्रकार का है—वैकारिक, तैजस और भूतादि (सांख्यकारिका-२५)। तीनों में तैजस मध्यवर्ती होने के कारण प्रथम और अन्तिम दोनों की सहायता करता है। वैकारिक अहंकार को सहायता देकर यह एकादश इन्द्रियों को उत्पन्न करता है और भूतादि को सहायता देकर पञ्चतन्मात्राओं को जन्म देता है। पञ्चतन्मात्राओं से पंच महाभूत अर्थात् समस्त अचेतन वर्ग उत्पन्न होता है। इस विवरण में प्राण का नाम तो नहीं आया पर जिस तैजस को सहायक कहा गया है वह प्राण के अतिरिक्त और कुछ नहीं हो सकता, ऐसा हमारा अभिमत है। कपिल ने 'सामान्य करणवृत्तिः प्राणाद्याः वायवः पञ्च' २-३१ सूत्र में प्राण को सामान्य और अन्यत्र इन्द्रियों को विशेष ( असामान्य ) करण कहा है। सामान्य करण वृत्ति वाला प्राण ही विशेष वृत्ति वाली इन्द्रियों की उत्पत्ति में सहायक बनता है। अतः तैजस को हम प्राण का स्थानीय सुगमता से कह सकते हैं। प्रश्नोपनिषद ४-६ तथा छान्दोग्य उपनिषद ८-६-३ में तेज का अर्थ उदान प्राण है। छान्दोग्य ६-८-६ में लयक्रम का वर्णन करते हुये 'प्राणस्तेजसि' प्राण का लय तेज में होता है—ऐसा कहा है। कार्य का लय अपने कारण में होता है। प्राण तेज से उत्पन्न होता है, अतः सांख्य कारिका ने उसे तैजस नाम दिया है। तेज को मुख्य प्राण भी कहा जा सकता है। जिसे उदान संज्ञा प्राप्त है। छान्दोग्य के इसी स्थल पर वाणी का मन में और मन का प्राण में लीन होना वर्णित है। यह प्राण तैजस प्राण है जो मन सहित एकादश इन्द्रियों की उत्पत्ति में सहायक बनता है। तैजस प्राण तेज से उत्पन्न है। अतः उसका अपने जनक तेज में लय होना उपयुक्त कथन है। तेज या मुख्य प्राण लिंग, शरीर या मह-त्तत्व का एक भाग है, जिस ऋग्वेदीय अघमर्षण सूक्त ऋत कहता है। ऋत तथा सत्य अथवा प्राण तथा रयि दोनों मह-त्तत्व में सम्मिलित हैं। मह-त्तत्व या ज्योति को वेदान्त ने आदि अधिष्ठान माना है 'ज्योतिः आद्यधिष्ठानं तु तदामननात् १२।४।१४।

ज्योतिष्मान इन्हीं सामान्यकरण वृत्ति वाले प्राणों तथा विशेषकरण वृत्ति वाली इन्द्रियों को धारण करने के कारण जीवात्मा को प्राणभृत या प्राण-धारी कहा जाता है। मह-त्तत्व या लिंग शरीर में अहंकार की ये वृत्तियां लीन रहती हैं। यह मह-त्तत्व ही प्राण का जनक है। प्रश्नोपनिषद में जहाँ 'आत्मनः एष प्राणो जायते' लिखा है, वहाँ आत्मा यही महानात्मा है—मह-त्तत्व है। बृहदा० ३-७ में याज्ञवल्क्य ने उद्दालक के प्रश्न के उत्तर में सूत्रात्मा को भी वायु या प्राण कहा है। अथर्व ज्येष्ठ ब्रह्म सूक्त में 'यस्य वातः प्राणापानौ, पुरुषसूक्त में 'श्रोत्राद् वायुश्च प्राणश्च' मुण्डक उप० २-१-४ में 'वायुः प्राणो हृदयं विश्वमस्य' तथा ऐतरेय उप० १-२-४ में 'वायुः प्राणो भूत्वा' आदि शब्दों द्वारा वायु और प्राण का आधिदैविक एवं आध्यात्मिक—क्षेत्रों में साम्य प्रकट किया गया है। प्रश्नो० ३-८ में आदित्य को बाह्य प्राण, पृथिवी को अपान,

अन्तरिक्ष को समान, वायु को व्यान और तेज को उदान प्राण लिखा है। यही साम्य छान्दोग्य ५-१८-२ में वायु को प्राण कह कर वर्णित हुआ है। कौषी० ३-४ में प्राण और प्रज्ञा (प्रकाश या चेतना) को शरीर में साथ-साथ रहने वाला और साथ-साथ ही निकलने वाला कहा है--'सह एतौ अस्मिन् शरीरे वसतः सह उत्क्रामतः' यह प्रज्ञा मह-त्तत्व या लिंग शरीर है, जिससे तैजस अहंकार या सामान्य करण वृत्ति वाला प्राण उत्पन्न होता है।

शरीर अयोध्यापुरी है। इसमें आठ चक्र और नौ द्वार हैं। नौ द्वार तो १ मुख का, २ नासिका के, २ आँखों के, २ कानों के, १ उपस्थ का और १ गुदा का मिलाकर बनते हैं। आठ चक्रों को हठयोगी मूलाधार, स्वाधिष्ठान, मणिपूरक, सूर्य, अनाहत, विशुद्धि, आज्ञा और सहस्त्रार का नाम देते हैं, जो नाभि के नीचे से लेकर ऊपर शिर तक हैं और मेरुदण्ड के समानान्तर चलती हुई सुषुम्ना नाड़ी में स्थित हैं। प्रश्नोपनिषद में सुषुम्ना नाड़ी को हृदय से निकलकर मूर्धा की ओर जाने वाली १०१ वीं नाड़ी माना गया है। उदान प्राण जो तेज से परिपूर्ण है इसी नाड़ी द्वारा आत्मा को इन्द्रियों के साथ निकालकर बाहर ले जाता है। 'अथ एकया ऊर्ध्वः उदानः पुण्येन पुण्यं लोकं नयति पापेन पापम्, उभाभ्यामेव मनुष्यलोकम्'। प्रश्नो० ३-७। कठ २-६-१६ में सुषुम्ना नाम की १०१वीं नाड़ी से ऊपर चलकर अमरत्व प्राप्ति का उल्लेख है। अन्य १०० नाड़ियों से निकल कर मर्त्य योनियों में जाना कहा गया है :--शतं चैका हृदयस्य नाड्यः तासां मूर्धानमभिनिः सृतैका। तया ऊर्ध्व-मायन् अमृतत्वमेति, विष्वगन्या उत्क्रमणे भवन्ति'। १०१ वीं नाड़ी मूर्धा की ओर गई है और विदृति नाम के द्वार से संबद्ध है। अन्य नाड़ियां चक्षु, मुख, नासिका आदि की ओर गई हैं। स्वप्न लेने वाले मन को यही तैजस उदान प्राण दबा देता है और जीवात्मा को सुषुप्ति के आनन्द में कुछ समय के लिये मग्न कर देता है।

सुषुप्ति का वर्णन करते हुए शतपथ १०-३-३-६ भी यही कहता है :--यदा 'वै पुरुषः स्वपिति प्राणं तर्हि वाक् अप्येति प्राणं चक्षुः प्राणं श्रोत्रं प्राणं मनः'। जब मनुष्य प्रगाढ़ निद्रा में होता है, तब उसकी वाणी, आँख, कान तथा मन सब प्राण में लीन हो जाते हैं। प्राण वाहन है, जो सदैव जीवात्मा के साथ रहता है। इसलिए इसे शरीर की छाया की भांति आत्मा की छाया भी कहा गया है। श्वेता० (५-८) में 'प्राणाधिपः संचरति स्वकर्मभिः' शब्दों द्वारा जीवात्मा को प्राणों का अधिपति भी कहा गया है।

ऊपर जिन नौ द्वारों का उल्लेख है, उनके अतिरिक्त मूर्धा में शिखा के नीचे विदृति नाम का दसवां द्वार भी है। मुक्तात्मा शरीर त्याग के समय इसी द्वार से निकलते हैं। आठ चक्रों को अष्ट पुरी भी कहा जाता है। ये पुरी हैं--पांच-भूत, इन्द्रियां, मन, बुद्धि, वासना, कर्म, वायु (प्राण) और अविद्या। इन्हीं आठ पुरियों को पांच कोशों-अन्नमय, प्राणमय, मनोमय, विज्ञानमय और आनन्द-मय--के अतिरिक्त तीन शरीरों--स्थूल, सूक्ष्म तथा कारण--में भी विभक्त किया जाता है। कारण शरीर को लिंग शरीर भी कहा गया है। सूक्ष्म शरीर में प्राण, मन तथा इन्द्रिय-वृत्तियां आती हैं। स्थूल शरीर चर्म, अस्थि, मांस आदि का बना हुआ है।

'एतस्माज्जायते प्राणो मनः सर्वेन्द्रियाणि च;' मुण्डक के इस श्लोक में प्राण की स्थिति मन तथा इन्द्रियों से पूर्व है। जो वायु पंचभूतों में परिगणित है, वह इस प्राण से पृथक है, पर है इसी प्राण का एक रूप। प्राण लिंग शरीर से सम्बद्ध है, ऐसा पहले लिखा जा चुका है, बृहदा० ३-६-४ में

